॥ श्री गणेशाय नमः ॥

16







श्री आर्यभट्ट अनुसंधान केन्द्र दिल्ली
द्वारा प्रणीत तथा सम्पादित




# श्री आर्यभट्ट-पञ्चांगम्

## श्री विक्रम सम्वत्–2072 • शाके :–1937

## सन्–2015–2016 ई. • भारतीय गणराज्य संवत् 66–67

प्रधान सम्पादक
पं. लक्ष्मी नारायण शर्मा ज्योतिष वाचस्पति
बी.ए. प्रभाकर साहित्यरत्न, प्रधानाचार्य
भारतीय ज्योतिष विद्या केन्द्र, नई दिल्ली



सम्पादकः
धर्मपाल अग्रवाल
आर्यभट्ट अनुसंधान केन्द्र, 2/45-ए,
वैस्ट ऐवन्यू मार्ग, पंजाबी बाग, नई दिल्ली-26

प्रकाशकः
धर्मसन्त प्रकाशन
2596, नई सड़क, दिल्ली-110006 ❖ दूरभाष : 011-32663222, 23264986, 23285234

# विषय सूची

# आर्यभट्ट पंचांग देखने की विधि

1. हमारे "आर्यभट्ट पंचांग" का निर्माण ग्रीनविच (ब्रिटेन) से उत्तर अक्षांश 28°।38 एवं पूर्व रेखांश 77°।12 के आधार पर किया गया है। अतएव इस पंचांग में निर्णीत सूर्योदयास्त भी पूर्वोक्त अक्षांशादि वाले स्थान अर्थात् दिल्ली शहर के हैं।
2. आर्यभट्ट पंचांग के गणित में प्राचीन ज्योतिर्विदों द्वारा प्रमाणित तथा भारत सरकार द्वारा मान्यता प्राप्त सूक्ष्म दृक्गणित एवं चित्रा पक्षीय निरयण पद्धति को ही अपनाया गया है।
3. पक्षवाले सभी पृष्ठों पर दैनिक सूर्योदय और सूर्यास्त भारतीय समयानुसार दिल्ली शहर के हैं। सूर्योदयास्त में किरण-वक्री-भवन संस्कार के कारण वास्तविक क्षितिज वृत्त के उदयास्त में अंतर आना स्वाभाविक है। अतः प्रत्यक्ष देखने के लिए सूर्योदय में 2 मिनट ऋण (−) तथा सूर्यास्त में 2 मिनट योग (+) करने की आवश्यकता है।
4. इस पंचांग में करण सूर्योदय कालीन दिये गये हैं। अग्रिम करण उससे आगे वर्तमान तिथि के अर्धभाग तक जानें।
5. सूर्य, चन्द्रादि ग्रहों का राश्यादि संचार एवं भद्रा-पंचक, ग्रहों के उदयास्त, वक्र-मार्ग आदि भा.स्टै.टा. में हैं। जो भारत में सर्वत्र उसी टाइम में होंगे। यह इस पंचांग की विशेषता है।
6. महीनों में अष्टमी, पूर्णिमा एवं अमावस्या के ग्रह स्पष्टों के राश्यादि स्टै.टा. प्रातः 5 घं. 30 मि. के हैं। नीचे उस दिन की गति और वक्री-मार्गी, उदयास्त व ग्रहों के नक्षत्र चरण दिये हैं। ग्रह स्पष्टों के साथ कुण्डली भी उपरोक्त समय की है।
7. लस्टर में A, B, C, D आदि चिन्ह दिये गये हैं, उनका मतलब यह है कि मैटर उस लाईन में नहीं आ सका, जो चिन्ह यहां लगाया वैसा ही चिन्ह कहीं दूसरी लाईन में लगाकर शेष मैटर लिखा है। नीचे लिखी संकेतावली को पंचांग देखने में काम लेने से सम्पूर्ण विषय समझ में आजावेंगे।
8. वार, तिथि, नक्षत्र, योग तथा करणों के साथ सामने दिये गये घटी-पल, उनका समाप्ति काल दर्शाते हैं जोकि स्थानीय सूर्योदय के उपरांत से माना जाये। उन घटी-पलों के घटा-मिनट बनाकर उसमें पंचांग के स्थानीय सूर्योदय के घंटा-मिनट जोड़ देने से तिथि, नक्षत्र, योगादि का समाप्ति काल भा.स्टै.टा. में ज्ञात हो जायेगा।
9. पाठकों की सुविधा के लिए तिथि, नक्षत्रादि के घटी-पलों के समाप्ति काल (सूर्योदय संस्कार करके) घंटा-मिनट में भी दे दिये गये हैं। जिससे तिथि, नक्षत्रादि के समाप्ति काल को घंटा-मिनट में जानने के लिए कोई परेशानी नहीं हो रही है। सीधे ही तिथ्यादि का समाप्ति काल घंटे-मिनट में पढ़ा जा सकता है। जहां 24 लिखा हो वह रात्रि के ठीक 12 बजे समझे जायें। जहां 27।18 लिखा हो वहां 27 में से 24 घटाकर रात्रि के 3 बजकर 18 मि. समझे जायें। यह समय भारतीय ज्योतिष परम्परानुसार सूर्योदय से पहले तक पूर्व तिथि में ही माना जायेगा।
10. पक्षवाले पृष्ठों पर शुक्ल पक्ष में तिथि के कॉलम में 15 को पूर्णमासी तथा कृष्ण पक्ष में 30 को अमावस समझा जाये। शुक्ल पक्ष को सुदी, कृष्ण पक्ष को बदी भी कहते हैं।
11. रा. मि. पहले कॉलम में दी गई हैं। दिनमान घटी-पलों में दिया गया है। करणों के कॉलम के पश्चात् दि.मा.घ.प. में दिये गये हैं। उसके पश्चात् सूर्योदयास्त, प्रविष्ठा, मु. तारीखें फिर अंग्रेजी तारीखें लिखी हैं।
12. दैनिक ग्रह स्पष्ट भा.स्टै.टा. प्रातः 5।30 बजे (दिल्ली) के दिये गये हैं और लग्न का समाप्ति काल लिखा गया है। अपने अभीष्ट समय पर उनको ग्रह की दैनिक गति का संस्कार त्रैराशिक विधि से करके मार्गी ग्रह में युक्त करने, वक्रीग्रह में से घटाने से इष्ट समय के ग्रह स्पष्ट हो जाते हैं।
13. तिथि के क्षय के आगे (पक्ष वाले पृष्ठों में) शून्य (0) चिन्ह लगाया गया है। तिथि, नक्षत्रादि के आगे 60।00 घटी लिखा है। उस तिथि नक्षत्रादि की वृद्धि समझें।

# पंचांग में लिखे शब्दों की संकेतावली (अकारादि क्रम से)

अ.-अश्विनी (नक्षत्र), अतिगंड (योग), अग्नि (पंचक), अगस्त-अप्रैल-अक्टूबर (मास)
अनु.-अनुराधा (नक्षत्र)
आ.-आर्द्रा न., आयुष्मान् यो., आषा., आश्विन
अं.-अंश, अंग्रेजी (मास तारीख)
उ.-उदय, उपरांत
उ.फा.-उत्तरा फाल्गुनी (नक्षत्र)
उ.षा.-उत्तराषाढ़ा (नक्षत्र)
उ.भा.-उत्तरा भाद्रपद (नक्षत्र)
ऐं.-ऐन्द्र (योग)
क.-कर्क-कन्या (राशि), कला
का.-कार्तिक मास
क्रांति सा.-साम्य (महापात)
कृ.-कृतिका नक्षत्र, कृष्ण पक्ष
कु.-कुंभ राशि
गु.-गुरु (वार), गुरु ग्रह
गु.दा.-गुरु दान से
गो.-गोधूलि (लग्न)
गं.-गंड (योग)
घ.-घटी
घं.-घंटा
चि.-चित्रा (लग्न)
चै.-चैत्र (मास)
चौ.-चौर (पंचक)
चं.-चन्द्र (सोमवार), चन्द्र ग्रह
ज.-जयंती, जनवरी (मास)
जू.-जून (मास)
जु.-जुलाई (मास)
ज्ये.-ज्येष्ठ (मास), ज्येष्ठा (नक्षत्र)
ता.-तारीख
तु.-तुला राशि
दि. ल.-दिन में लग्न
ध.-धनु (राशि), धनिष्ठा (नक्षत्र)
धूलिमु.-धूलिमुख (अन्यगोधूली) लग्न
ध्रु.-ध्रुव (योग)
धृ.-धृति (योग)
नि.-निम्बार्क (सम्प्रदाय)
नृ.-नृप (पंचक)
प.-परिध (योग), पल
प्र.-प्रवेश
प्रा.-प्रारंभ
प्री.-प्रीति (योग)
पु.-पुष्य (नक्षत्र)
पुन.-पुनर्वसु (नक्षत्र)
पू.फा.-पूर्वा फाल्गुनी (नक्षत्र)
पू.षा.-पूर्वाषाढ़ा (नक्षत्र)
पू.भा.-पूर्वाभाद्रपदा (नक्षत्र)
फाल्गु.-फाल्गुन (मास)
ब्र.-ब्रह्म योग
वृ.-वृद्धि योग
बु.-बुध (वार), बुध ग्रह
भ.-भरणी (नक्षत्र), भद्रा
भाद्र.-भाद्रपद (मास)
म.-मघा (नक्षत्र), मकर (राशि), मई (मास)
मा.-मार्गशीर्ष, माघ, मार्च (मास)
मि.-मिनट, मिथुन राशि (लग्न), मिति
मी.-मीन राशि
मु.-मुहूर्त
मू.-मूल (नक्षत्र)
मे.-मेष (राशि) लग्न
मृ.-मृगशिर (नक्षत्र), मृत्यु (पंचक)
र.-रवि (वार), रवि (ग्रह)
रा.-राहु (ग्रह), राष्ट्रीय, राशि
रे.-रेवती (नक्षत्र)
रो.-रोहणी (नक्षत्र), रोग (पंचक)
ल.-लग्न
व.-वज्र, वरियान् यो., वाणिज क., वक्र गति
व्र.-व्रत
व्य.-व्यतिपात (योग)
वृ.-वृद्धि (योग), वृष, वृश्चिक (राशि)
व्या.-व्याघात (योग)
वि.-विशाखा (नक्षत्र), विष्कुंभ (योग), विकला
वि.मु.-विवाह मुहूर्त
वै.-वैष्णव सम्प्रदाय, वैधृत योग, वैशाख मास
श.-शनिवार, शनिग्रह, शतभिषा नक्षत्र
शि.-शिव योग
शु.-शुक्रवार, शुक्रग्रह, शुभ, शुक्लयोग, शुक्ल पक्ष
श्रा.-श्रावण (मास)
सा.-साध्य (योग)
स्वा.-स्वाती (नक्षत्र)
स्मा.-स्मार्त (सम्प्रदाय)
सि.-सिद्धि (योग), सितंबर मास
सिं.-सिंह (राशि)
सु.-सुकर्मा (योग)
सौ.-सौभाग्य (योग)
ह.-हस्त (नक्षत्र), हर्षल (योग)
हि.-हिन्दी (मास तारीख)

# वक्तव्य

**श्री आर्यभट्ट अनुसंधान केन्द्र** की स्थापना सन् 1983 में हुई और भारत सरकार से इसका पंजीकरण भी यथाविधि हो चुका है। इसका उद्देश्य भारत की प्राचीन विद्याओं, ज्योतिष गणित, सामुद्रिक शास्त्र, हस्तरेखा विज्ञान, अंक ज्योतिष, रमल ज्योतिष, यंत्र-मंत्र-तंत्र शास्त्र, स्वरोदय, राजयोगादि का प्रचार-प्रसार करना है। पहले इन विद्याओं को राज्याश्रय प्राप्त था और हिन्दू राजाओं के राज्यकाल में इनकी बहुत उन्नति हुई। परन्तु इस्लामी तथा ईसाई धर्मावलम्बी शासन में हमारी प्राचीन संस्कृति का उत्थान तो क्या उत्तरी भारत में प्राचीन ग्रन्थों तथा इनके आश्रय स्थलों का बलात् संहार किया गया। इसके ज्ञाता विद्वानों की संख्या में दिनोदिन कमी होती गई और विदेशी प्रभाव के फलस्वरूप देशी लोगों का इन विद्याओं पर विश्वास कम होता गया। इसमें स्वार्थी, ठग व अज्ञानी ज्योतिषियों के व्यवहार ने भी जनता के मानस में इन विद्याओं के प्रति अविश्वास तथा अरुचि की ही वृद्धि की।

स्वाधीनता प्राप्ति के बाद धर्म निरपेक्ष संविधान के अंतर्गत अन्य धर्मों तथा संस्कृतियों के समान हमको अपने प्राचीन लुप्त गौरव संस्कृति तथा महान् विद्याओं को फिर से उजागर करने की स्वतंत्रता प्राप्त हुई। विशेष रूप से जब विदेशी विद्वानों ने हमारे वेद, पुराण, शास्त्रों, उपनिषदों आदि के अध्ययन के पश्चात् हमारी विद्याओं, कलाओं और दर्शन आदि को प्रकाशित तथा प्रशंसित किया, तब हमारे देशवासियों को भी अपने यथार्थ का ज्ञान हुआ और हम भी इनकी खोज, अनुसंधान, प्रचार-प्रसार की ओर अधिक आकर्षित हुये। इस युग के महापुरुष श्री रामकृष्ण परमहंस देव के जीवन दर्शन को मैक्समूलर तथा रोमारोलां जैसे प्रख्यात विदेशी विद्वानों ने विश्व के समक्ष प्रस्तुत किया। परमहंस देव के योग्य शिष्य स्वनाम धन्य स्वामी विवेकानन्द जी ने संयुक्त राज्य अमेरिका के शिकागो नगर में विश्व धर्म सम्मेलन में हिन्दू धर्म की विजय पताका फहराई। स्वामी विवेकानंद जी ने अमेरिका, ब्रिटेन, यूरोप आदि देशों में घूम-घूमकर हिन्दू धर्म का यथाशक्ति प्रचार किया। तदोपरांत स्वामी रामतीर्थ जी ने भी विदेशों में यथाशक्ति प्रचार-प्रसार किया। इन महापुरुषों द्वारा स्थापित प्रचार केन्द्र देश-विदेश में आज तक अपना कार्य कर रहे हैं और इनके बताये मार्ग पर चलते हुए प्रचार-प्रसार कर रहे हैं। उसके बाद तो अनेकों संत-महापुरुषों तथा योगियों ने इसी मार्ग का अवलंबन किया। इन सब प्रयासों के फलस्वरूप देश-विदेश में जन-मानस में अपनी प्राचीन विद्याओं के प्रति जिज्ञासा उत्पन्न हुई।

इस समय अपने देश में बहुत सी संस्थाएं हैं जो देश के प्राचीन गौरव, संस्कृति, कला-कौशल तथा लुप्त विद्याओं के पुनरुत्थान तथा प्रचार-प्रसार में लगी हुई हैं। ज्योतिष विद्या हमारी प्राचीन विद्याओं में एक मुख्य विद्या है। वैदिक काल से यह चली आ रही है। यह हमारा दुर्भाग्य ही है कि न तो इसे राज्य से कोई संरक्षण या प्रोत्साहन प्राप्त है और न देश के सम्पन्न वर्ग का सहयोग ही। फिर भी कुछ उत्साही जन अपने सीमित साधनों से इसको अपना उचित स्थान दिलाने के प्रयास में लगे हुए हैं। उत्तर भारत पर विदेशी बर्बर जातियों के लगातार आक्रमणों के फलस्वरूप हमारे बहुत से मठ, मन्दिरों, पूजा स्थलों के साथ-साथ बहुत से अमूल्य हस्तलिखित ग्रन्थ नष्ट हो गये। विदेशी प्रभाव से धर्म परिवर्तन से बचें। लोगों के मानस पर अपने धर्म ग्रन्थों तथा प्राचीन विद्याओं की ओर रुचि नहीं रही। इस कारण उत्तर भारत में इस विद्या का सबसे अधिक ह्रास हुआ। जबकि दक्षिण भारत में धर्म साहित्य तथा प्राचीन विद्याओं का ज्ञान भंडार अभी भी बहुत अंशों में सुरक्षित है। उस भू-भाग के कतिपय विद्वान् प्राचीन ग्रन्थों को अंग्रेजी भाषा के माध्यम से प्रचारित व प्रसारित करने के प्रयत्नों में लगे हुए हैं। उत्तर भारत में विशेष रूप से हिन्दी भाषी जनता को इन विद्याओं का ज्ञान कराने की बहुत आवश्यकता है। इसी बात को ध्यान में रखते हुए देश के केन्द्र राजधानी दिल्ली में कुछ उत्साही जिज्ञासुओं ने आर्यभट्ट अनुसंधान केन्द्र को पंजीकृत कराया है। इस केन्द्र ने ज्योतिष प्रेमी सज्जनों के लिए अत्यंत उपयोगी ग्रन्थ **"शतक मार्त्तण्ड"** का सम्पादन व प्रकाशन करवाया है।

ज्योतिष शास्त्र आज जिस स्थान पर है, उसको इस स्तर तक पहुंचने में सैकड़ों वर्ष लगे हैं। समय-समय पर जिन विद्वानों ने नई खोजों, आविष्कारों तथा गणित के नियमों द्वारा इसकी प्रगति में सहयोग किया है, उनका नाम ज्योतिष इतिहास में सदा अमर रहेगा। ऐसे ही एक महापुरुष ज्योतिष शास्त्र के परम ज्ञाता **श्री आर्यभट्ट** थे, जिनका जन्म 476 ई. में हुआ था। उन्होंने ज्योतिष का प्रसिद्ध ग्रन्थ **"आर्य भटीय"** कुसुमपुर (पटना) में लिखा। इसमें सूर्य और तारागणों के स्थिर होने और पृथ्वी के घूमने के कारण दिन और रात होने का वर्णन है। सूर्य और चन्द्रग्रहण के वैज्ञानिक कारणों की व्याख्या है। स्वर और व्यंजनों की सहायता से बड़ी-बड़ी संख्याओं की गणना करने की रीति बनाई है। वर्ग, वर्गमूल, घन, घनमूल आदि गणित विद्याओं का वर्णन सर्वप्रथम इसी ग्रन्थ में मिलता है। इन्ही महापुरुष के नाम पर **आर्यभट्ट अनुसंधान केन्द्र** का नाम रखा गया है। आशा है इनके नाम से प्रोत्साहन पाकर अर्वाचीन विद्वान् नये-नये प्रयोग व आविष्कार करने में सफल होंगे।

**शतक मार्त्तण्ड** जैसे उपयोगी ग्रन्थ का प्रकाशन करने के बाद एक ऐसे पंचांग के प्रकाशन का निर्णय लिया गया जिसमें ज्योतिषियों के लिए उपयोगी अधिक से अधिक विषय सरल सुलभ भाषा में समाविष्ट किये जा सकें। अतः हमने **श्री आर्यभट्ट पंचांग** ज्योतिषियों के लाभार्थ सम्पादन तथा प्रकाशन आरंभ किया। ज्योतिष प्रेमी सज्जनों तथा विद्वानों से हमारा विनम्र निवेदन है कि वे त्रुटियों के लिए क्षमा प्रदान करते हुए अपने सुझाव तथा परामर्शों द्वारा प्रोत्साहन प्रदान करेंगे ताकि अगले अंक में अधिक से अधिक परम उपयोगी विषयों का समावेश किया जा सके।

—सम्पादक

# महर्षि आर्यभट्ट

वराहमिहिर और आर्यभट्ट हमारे प्राचीनतम आचार्यों में से हैं। वराहमिहिर ने प्रसिद्ध ज्योतिष ग्रन्थ वृहत् जातक की रचना की और आर्यभट्ट प्रथम ने **आर्यभटीय** ग्रन्थ लिखा। ज्योतिष का क्रमबद्ध इतिहास आर्यभट्ट के समय से ही मिलता है। यद्यपि वेदों के समय से ज्योतिष का ज्ञान आरंभ हो गया था और ज्योतिष वेद के प्रमुख अंगों में से एक है। तब से आर्यभट्ट के समय तक सूर्यादि ग्रह, काल बोध, ग्रह-नक्षत्र, धूमकेतु, ग्रहण, ग्रह-नक्षत्रों की गति स्थिति का ज्ञान, सिद्धांत, होरा, प्रश्न, शकुन, ज्योतिष आदि का आविष्कार हो गया था। नक्षत्रों की आकृति, स्वरूप, गुण, प्रभाव आदि की परिभाषा, ऋतु, अयन, दिनमान लग्नादि के शुभाशुभ फलों का ज्ञान, राशियों और ग्रहों के स्वरूप, रंग, दिशा, तत्व, धातु आदि का विवेचन, ब्राह्मण और आरण्यक ग्रन्थों की रचना काल तक पूर्णरूप से ज्ञात हो गये थे। ग्रहों की गति, स्थिति, अयनांश, मुहूर्त, शुभाशुभ समय का निर्णय, यथा ज्योतिष के पांचों अंगों-होरा सिद्धांत, गणित संहिता, मुहूर्त, फलित प्रश्न तथा शकुन शास्त्र की निरंतर उन्नति होती गई थी।

अन्य शास्त्रों के समान ज्योतिष के आविष्कर्त्ता भी भारतीय ही हैं। योगाभ्यास द्वारा प्राचीन ऋषियों ने अपनी सूक्ष्म प्रज्ञा से शरीर के अंदर ही समस्त सौर मण्डल के दर्शन किये और आत्म-निरीक्षण से आकाशीय सौर मण्डल की व्याख्या की। अंक विद्या ही इस शास्त्र का आधार है और इसका श्री गणेश भारत में ही हुआ था। प्राचीन भारत में तक्षशिला, नालन्दा आदि स्थानों पर विश्वविद्यालय स्तर की शिक्षण संस्थाएं थीं, जहां पर दूर-दूर देशों के विद्यार्थी विद्या अध्ययन करने के लिए आते थे और अपने देशों में जाकर इसका प्रचार करते थे। ऋग्वेद तथा शतपथ ब्राह्मण के अध्ययन से पता चलता है कि कम से कम 28000 वर्ष पहले भी भारतीयों ने खगोल तथा ज्योतिष शास्त्र का पूर्ण रूप से मन्थन कर लिया था।

आर्यभट्ट नाम के दो विद्वान् ज्योतिषी हुए हैं। आर्यभट्ट प्रथम का जन्म ईस्वी सन् 476 में हुआ था। अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ **आर्यभटीय** में इन्होंने सूर्य एवं तारागण के स्थिर होने तथा पृथ्वी के घूमने के कारण दिन और रात होने का वर्णन किया है। इन्होंने पृथ्वी की परिधि 4967 योजन बताई है। सूर्य और चन्द्रग्रहण के वैज्ञानिक कारणों की व्याख्या की है। काल-क्रिया पाद में युग के दो समान भाग करके पूर्व भाग को उत्सर्पिणी तथा उत्तर भाग को अवसर्पिणी संज्ञा दी है तथा प्रत्येक के छः-छः भेद बताये हैं। ग्रहों को स्पष्ट करने की विधि बतलाई है। बुध और शुक्र को विलक्षण संस्कार से स्पष्ट करना बताया है। सबसे महत्त्वपूर्ण कार्य इन्होंने यह किया कि अंक (संख्या) के द्योतक क, ख, ग आदि वर्णों की कल्पना की और अ, आ, इ, ई आदि स्वर वर्ण तथा क, ख, ग आदि व्यंजन वर्णों को एक-एक संख्या वाचक अर्थ देकर बड़ी-बड़ी संख्याओं को लिखने की विधि का आविष्कार किया। इसी विधि को बाद में रोमनों ने अंग्रेजी अक्षरों में भी लिया-जैसे पांच के लिए V, दस के लिए X आदि-आदि।

महर्षि आर्यभट्ट ने क=1, ख=2, ग=3, घ=4, ङ=5, च=6, छ=7, ज=8, इसी प्रकार क्रम से म=25, य=30, र=40, ल=50, व=60, श=70, ष=80, स=90, ह=100; क=एक, कि=सौ, कु=दस हजार, कृ=दस लाख, क्लृ=दस करोड़, के=दस अरब, कै=दस खरब, को=दस नील, कौ=दस शंख, इसी प्रकार ख=दो, खि=दो सौ, खु=बीस हजार आदि-आदि। इसी प्रकार वर्णों द्वारा संख्यायें लिखने की विधि विस्तार से समझायी है। आर्यभट्ट ने अपने विख्यात ग्रन्थ **आर्यभटीय** की रचना प्राचीन कुसुमपुर (जो आज का पटना नगर है) में रहकर की थी। इस ग्रन्थ के गणित पाद (प्रकरण) में वर्ग, वर्गमूल, घन, घनमूल एवं अन्य त्यवहार श्रेणियों का विशद् विवेचन किया है।

आर्यभट्ट द्वितीय ब्रह्मगुप्त के बाद, यानि 598 ई. के बाद और भास्कराचार्य, जिनका काल 1114 ई. के पहले का है, इन दोनों के मध्य कभी हुए थे। इनका रचित ग्रन्थ **महा आर्यभटीय** है। इसमें 18 अध्याय हैं। जिनमें पाटी गणित, क्षेत्र व्यवहार तथा बीजगणित भी सम्मिलित है। प्रथम आर्यभट्ट के सिद्धांतों में इन्होंने कई संशोधन किये। इस ग्रन्थ की परम्परा को बाद के अनेक ज्योतिषियों ने अपनाया। इसी कारण इनका ग्रन्थ महा आर्यभटीय भी बहुत महत्त्वपूर्ण माना जाता है। इनके जीवन के विषय में विशेष कुछ ज्ञात नहीं है परन्तु इनकी अपूर्व विद्वता तथा महान पाण्डित्य इनके अनुपम ग्रन्थ से ही ज्ञात हो जाता है। दोनों ही आर्यभट्ट ज्योतिष के महान विद्वान् थे और इसी कारण भारत ने अपने उपग्रह का नाम इनके नाम पर रखा। ये दोनों विद्वान् महान गणितज्ञ थे और आधुनिक वैज्ञानिक उपग्रह प्रणाली आदि उन्हीं के द्वारा बनाये गणित को और आगे बढ़ाते हुए आज की उच्च अवस्था तक पहुंची है।

हमने अपनी अनुसंधान संस्था का नामकरण इन्हीं विभूतियों के नाम पर किया है और आशा करते हैं कि इनके आशीर्वाद से हम ज्योतिष विद्या में नई-नई बातों का शोध तथा आविष्कार करने में सफलता प्राप्त करेंगे और इनके नाम के अनुसार प्रतिष्ठा प्राप्त करेंगे। हम ज्योतिष प्रेमियों से पूर्ण सहयोग की आशा करते हैं और अनुरोध करते है कि आप अपना पूर्ण सहयोग प्रदान करें।

**– लक्ष्मी नारायण शर्मा**
बी.ए. प्रभाकर, साहित्यरत्न
ज्योतिष वाचस्पति

# प्रमुख व्रतोत्सव, अवकाश दिन तथा वर्गीकृत व्रत पर्वादि सं. 2072 वि.

## भारत सरकार द्वारा मान्य अवकाश दिन (ता. 21 मार्च 2015 से 07 अप्रैल 2016 ई. तक)

| | | |
|---|---|---|
| श्री राम नवमी | 28 | मार्च |
| श्री महावीर जयन्ती | 02 | अप्रै. |
| डॉ. अम्बेडकर ज., वैशाखी | 14 | " |
| मई दिवस | 01 | मई |
| बुद्ध पूर्णिमा | 04 | " |
| शब-ए-मिराज (ऐ.) | 17 | " |
| गंगा दशहरा | 28 | " |
| शब-ए-बारात (ऐ.) | 03 | जून |
| ईद-उल-फित्र | 18 | जुला. |
| भा. स्वतंत्रता दिवस 69वां वर्ष | 15 | अग. |
| रक्षा बंधन | 29 | " |
| श्रीकृष्ण जन्माष्टमी | 05 | सितं. |
| श्री गणेश जन्म चतुर्थी | 17 | " |
| ईद-उल-जुहा (बकरीद) | 25 | " |
| अनन्त चतुर्दशी | 27 | " |
| महात्मा गांधी व शास्त्री ज. | 02 | अक्टू. |
| श्री अग्रसेन जयंती | 13 | " |
| विजया दशमी | 22 | " |
| मुहर्रम ताजिया | 24 | " |
| श्री वाल्मीकि जयंती | 27 | अक्टू. |
| महावीर निर्वाण दिवस | 11 | नवं. |
| दीपावली | 11 | " |
| भैया दूज | 13 | " |
| गुरु नानक देव जयंती | 25 | " |
| गुरु तेग बहादुर बलिदान दि. | 16 | दिसं. |
| चैहल्लुम (ऐ.) | 02 | " |
| क्रिसमस डे | 25 | " |
| ईद-ए-मिलाद (ऐ.) | 25 | " |
| ईद-ए-मौलाद (ऐ.) | 30 | " |
| अंग्रेजी नववर्ष 2016 प्रा. (ऐ.) | 01 | जन. |
| लोहड़ी उत्सव (पं.-हरि-हिप्र) ऐ. | 13 | " |
| मकर संक्रांति (ऐ.) | 14 | " |
| गुरु गोविन्द सिंह जयंती | 16 | " |
| भा. गणतंत्र दिवस 67वां वर्ष | 26 | " |
| वसंत पंचमी | 12 | फर. |
| श्री महाशिवरात्री व्रत | 07 | मार्च |
| होलिका दहन | 23 | " |
| छारेड़ी, धुलैण्डी | 24 | " |

## प्रमुख व्रत पर्वोत्सवादि

| | | |
|---|---|---|
| नववर्ष प्रारंभ | 21 | मार्च |
| सिंधारा (राज.), चेटीचण्ड | 21 | " |
| गणगौरी 3, गौरी 3, सौभाग्य 3 | 22 | " |
| श्री पंचमी, कल्पादि 5, नाग पंचमी | 24 | " |
| स्कंद षष्ठी व्रत | 25 | " |
| श्री दुर्गाष्टमी (भवान्युत्पत्ति) | 27 | " |
| श्री रामनवमी, नवरात्र पूर्ण | 28 | " |
| हरिदमनोत्सव | 01 | अप्रै. |
| अनंग त्रयोदशी | 02 | " |
| दमनक चतुर्दशी, गुड फ्राईडे | 03 | " |
| चैत्री पूर्णिमा, मन्वादि 15 | 04 | " |
| श्री हनुमान ज., वैशाख स्नान प्रा. | 04 | " |
| अनुसुइया जयंती | 08 | " |
| शीतला पूजन, बूढ़ा बासोड़ा | 12 | " |
| देव दामोदर पुण्य तिथि (असम) | 19 | अप्रै. |
| शिवाजी व परशुराम जयंती | 20 | " |
| अक्षय 3, त्रेता युगादि 3 | 21 | " |
| कल्पादि 3 | 21 | " |
| श्री गंगा सप्तमी (गंगोत्पत्ति) | 25 | " |
| श्री सीता नवमी (जानकी ज.) | 27 | " |
| रुक्मिणी द्वादशी | 30 | " |
| विश्व मजदूर दिवस | 01 | मई |
| अशोक त्रिरात्री व्रत प्रा. | 01 | " |
| श्री नृसिंह जयंती | 02 | " |
| वैशाख पूर्णिमा व्रत, कूर्म जयंती | 04 | " |
| पीपल पूजन | 04 | " |
| अशोक त्रिरात्री व्रत पूर्ति | 04 | " |
| वैशाख स्नान पूर्ति, बुद्ध पूर्णिमा | 04 | " |
| देवर्षि नारद जयंती | 06 | " |
| श्री दादूदयाल पुण्य तिथि | 10 | " |
| मधुसूदन द्वादशी | 15 | मई |
| भावुका अमावस्या, वट व्रत-पूजन | 17 | " |
| वट सावित्री व्रत प्रा. | 18 | " |
| करवीर व्रत, करिदिनं | 19 | " |
| गंगा स्नान प्रा. | 19 | " |
| रम्भा तृतीया व्रत | 20 | " |
| अरण्य षष्ठी, जामित्र 6 (बंगाल) | 24 | " |
| महेश नवमी (माहेश्वरीणां उत्पत्ति) | 27 | " |
| श्री गंगा दशहरा (गंगावतरण) | 28 | " |
| चम्पक द्वादशी | 30 | " |
| वट सावित्री व्रत प्रा. | 31 | " |
| वट सावित्री व्रत पूजन | 02 | जून |
| ज्येष्ठी पूर्णिमा | 02 | " |
| विश्व पर्यावरण दिवस | 05 | |
| गोपद्म व्रतोद्यापन | 11 | " |
| मनोरथ द्वितीया (बंगाल) | 18 | जुला. |
| जगदीश रथ यात्रा (पुरी) | 18 | " |
| कुमार षष्ठी व्रत | 22 | " |
| वैवस्वत सप्तमी (सूर्य पूजन) | 23 | " |
| लोकमान्य तिलक जयंती | 23 | " |
| खरसी पूजा (त्रिपुरा) | 24 | " |
| भड्डली नवमी, शूद्रादि 9 | 25 | " |
| आशा दशमी व्रत | 26 | " |
| चातुर्मास्य व्रत नियमादि प्रा. | 27 | " |
| आषाढ़ी पूर्णिमा, मन्वादि 15 | 31 | " |
| गुरु 15, व्यास पूजा | 31 | " |
| कोकिला व्रत, वायु परीक्षा | 31 | " |
| अशून्य शयन व्रत प्रा. (बंगाल) | 01 | अग. |
| लोकमान्य तिलक पुण्य दिवस | 01 | " |
| नाग पंचमी (मरुस्थले) | 04 | " |
| शीतला सप्तमी (उड़ीसा) | 06 | " |
| केर पूजा (त्रिपुरा) | 09 | " |
| मंगला गौरी पूजा | 10 | " |
| हरियाली 30, मन्वादि 30 | 14 | " |
| चित्तलगी 30, सरस माधुरी जयंती | 14 | " |
| भा. स्वतंत्रता दिवस 69वां वर्ष | 15 | " |
| सिंधारा (राजस्थान) | 16 | " |
| मधुश्रवा (छोटी) तीज, हरियाली तीज | 17 | अग. |
| मंगला गौरी पूजा | 18 | " |
| वरद चतुर्थी, बहुला चतुर्थी | 18 | " |
| नाग पंचमी देशाचारे | 19 | " |
| शीतला सप्तमी (सिंध) | 21 | " |
| मंगला गौरी पूजा | 25 | " |
| पवित्रार्पण 12, दधि भक्षण व्रतारंभ | 27 | " |
| हयग्रीव जयंती, उपाकर्म (अथर्व.) | 29 | " |
| श्रावणी पूर्णिमा, गायत्री जयंती | 29 | " |
| अमरनाथ दर्शन (कश्मीर), रक्षाबंधन | 29 | " |
| सिंधारा (राजस्थान) | 31 | " |
| कज्जली (बड़ी) तीज, सातुड़ी तीज | 01 | सितं. |
| संकट चतुर्थी, बहुला चतुर्थी | 01 | " |
| रक्षा 5 (उड़ीसा), पुत्रार्थी व्रतारंभ | 03 | " |
| चंदन 6, ऊभी 6, ललही 6 | 03 | " |
| माधवदेव पुण्य तिथि (असम) | 04 | " |
| श्री कृष्ण जन्माष्टमी व्रत | 05 | " |
| मां आद्याकाली जयंती | 05 | " |
| गोगा नवमी, नंदोत्सव (गोकुल) | 06 | " |
| गोवत्स द्वादशी | 09 | " |
| अघोरा 14, कैलाश यात्रा | 12 | " |
| कुशोत्पाटिनी पिठोरी अमावस्या | 12 | " |
| मन्वादि 30, लोहार्गल स्नान (राज.) | 13 | " |
| कुंभ पर्व (नासिक) | 13 | " |
| संवत्सरी जैन | 15 | " |
| हरितालिका 3, गौरी 3, मन्वादि 3 | 16 | " |
| विनायक 4, कलंकी 4, पत्थर 4 | 17 | " |
| ऋषि पंचमी व्रत | 18 | " |
| सूर्य षष्ठी व्रत, ललिता 6 (गुज.) | 19 | " |
| बलदेव 6 (श्री बलराम ज.) | 19 | " |
| मुक्ताभरण 7, संतान सप्तमी | 20 | " |
| श्री राधा जयंती | 21 | " |
| श्री चन्द 9, अदु:ख 9 | 22 | " |
| मेला रामदेव | 23 | " |
| भुवनेश्वरी जयंती, वामन ज. | 25 | " |
| अनन्त चतुर्दशी व्रत, पूर्णिमा व्रत | 27 | " |
| प्रोष्ठपदी पूर्णिमा व्रत, महालयारंभ | 27 | " |

नोट-अवकाश (ऐं.) को ऐच्छिक अर्थात् वैकल्पिक समझें। मुस्लिम त्यौहार चांद से होते हैं। स्थान भेद आदि कारणों से कभी-कभी एक दिन का फर्क आ जाता है। अवकाशों को सरकारी गजट से मिला लेना आवश्यक है।

| | |
|---|---|
| चन्दन षष्ठी व्रत | 02 अक्टू. |
| महात्मा गांधी व शास्त्री जयंती | 02 " |
| जीवित्पुत्रिकाष्टमी व्रत | 04 " |
| महालक्ष्मी व्रत | 04 " |
| सौभाग्यवती स्त्रीणां श्राद्ध | 06 " |
| महालय श्राद्ध | 12 " |
| शारदीय नवरात्र प्रा., घटस्थापन | 13 " |
| उपांग ललिता पंचमी व्रत | 18 " |
| सरस्वती आवाहनम्, भद्रकाल्यावतार | 19 " |
| महाष्टमी, दुर्गाष्टमी, सरस्वती पूजनं | 21 " |
| महानवमी, मन्वादि 9 | 22 " |
| नवरात्र पूर्ण, सरस्वती विसर्जन | 22 " |
| विजया दशमी (रावण दाह) | 22 " |
| अपराजिता व शमी पूजन | 22 " |
| भरत मिलाप | 23 " |
| कोजागर व्रत | 26 " |
| शरत्पूर्णिमा, रास पूर्णिमा (वृंदावन) | 27 " |
| कार्तिक स्नान प्रा. | 27 " |
| करवा चौथ, कर्क 4, दशरथ 4 | 30 " |
| इन्दिरा गांधी पुण्य दि., | 31 " |
| सरदार पटेल ज. | 31 " |
| अहोई 8 | 03 नवं. |
| गोवत्स द्वादशी (गोवत्स पूजन) | 07 " |
| धनतेरस, धन्वंतरी ज., यमाय दीपदानम् | 09 " |
| नरकहारिणी रूप चतुर्दशी | 10 " |
| दीपावली, महालक्ष्मी पूजन | 11 " |
| गोवर्धन पूजा, अन्नकूट, बली पूजा | 12 " |
| भैया दूज, यम द्वितीया, यमुना स्नान | 13 " |
| चित्रगुप्त पूजन | 13 " |
| सूर्य षष्ठी व्रतारंभ (बिहार) | 14 " |
| पं. जवाहर लाल नेहरू ज. | 14 " |
| बाल दिवस | 14 " |
| सौभाग्य पंचमी, पाण्डव 5 | 16 " |
| सूर्य षष्ठी (डाला छठ) पूजा (बिहार) | 17 " |
| सहस्त्रार्जुन ज. | 18 " |
| श्रीमती इंदिरा गांधी जन्म दिवस | 19 " |
| गोपाष्टमी, गोसंवर्धन सप्ताह पूर्ति | 19 " |
| अक्षय 9, कूष्माण्ड 9, आंवला 9 | 20 " |
| कृतयुगादि 9, जगद्धातृ पूजन | 20 " |
| भीष्म पंचक व्रत प्रा. | 22 " |
| प्रबोधिनी 11 व्रत, तुलसी विवाह | 22 " |

| | |
|---|---|
| चातुर्मास्य व्रत नियमादि पूर्ण | 22 नवं. |
| मन्वादि 12, कालीदास जयंती | 23 " |
| वैकुण्ठ 14 व्रत | 24 " |
| गुरु नानकदेव जयंती, देव दीपोत्सव | 25 " |
| कार्तिकी पूर्णिमा, मन्वादि 15 | 25 " |
| कार्तिक स्नान व भीष्म पंचक पूर्ण | 25 " |
| सौभाग्य सुन्दरी व्रत | 28 " |
| विश्व एड्स दिवस | 01 दिसं. |
| डॉ. राजेन्द्र प्रसाद ज. दि. | 03 " |
| श्री काल भैरवाष्टमी, भैरव पूजन | 03 " |
| वैतरणी व्रत, भारतीय झण्डा दिवस | 07 " |
| मानवाधिकार दिवस | 10 " |
| स्वा. श्रद्धानंद बलिदान दि. | 23 " |
| अन्नपूर्णा जयंती, श्री दत्तात्रेय जयंती | 25 " |
| क्रिसमस डे (बड़ा दिन) | 25 " |
| ईद-ए-मौलाद (मु.) | 30 " |
| न्यू ईयर इवनिंग डे | 31 " |
| सन् 2016 ई. | |
| नववर्ष 2016 प्रारंभ | 01 जन. |
| लाल बहादुर शास्त्री पुण्य दिवस | 11 " |
| लोहड़ी उत्सव | 13 " |
| मकर संक्रांति, पोंगल पर्व | 14 " |
| भारतीय थल सेना दिवस | 15 " |
| वैकुण्ठ 11 (द.भा.) | 20 " |
| फातिहा यजदहूम (मु.) | 22 " |
| पौषी पूर्णिमा पुण्यं, माघ स्नान प्रा. | 23 " |
| नेताजी सुभाष चन्द्र बोस जयंती | 23 " |
| भारतीय गणतंत्र दिवस 68 वां वर्ष | 26 " |
| महात्मा गांधी पुण्य दिवस | 30 " |
| स्वामी विवेकानन्द जयंती | 31 " |
| श्री रामानंदाचार्य ज. | 31 " |
| तिल 12, ऋषभदेव मोक्ष | 05 फर. |
| श्री शीतलनाथ जन्म-तप (जैन) | 05 " |
| रटन्ति कालिका पूजन | 05 " |
| मौनी अमावस्या | 08 " |
| गौरी 3 व्रत, गौंतरी (पं.) | 11 " |
| वरद-तिल 4 | 11 " |
| वसन्त (श्री) पंचमी, तक्षक पूजा | 12 " |
| रति कामोत्सव, सरस्वती पूजन | 12 " |
| दारिद्रय हरण 6, शीतला 6 (बंगाल) | 13 " |
| रथ सप्तमी, आरोग्य 7, अचल 7 | 14 " |

| | |
|---|---|
| मन्वादि 7, चन्द्रभागा 7, वैलेण्टाइन डे | 14 फर. |
| भीष्माष्टमी, दुर्गाष्टमी | 15 " |
| भीष्म द्वादशी (भीष्म तर्पण) | 19 " |
| संत रैदास जयंती | 22 " |
| ललिता जयंती, माघ स्नान पूर्ण | 22 " |
| दशाश्वमेध घाटे स्नान पूर्ति (काशी) | 22 " |
| समर्थ गुरु रामदास जयंती | 03 मार्च |
| महर्षि दयानंद सरस्वती जयंती | 04 " |
| श्री महाशिवरात्री व्रत | 07 " |
| शिव खप्पर पूजन | 08 " |
| फुलरिया दूज, रामकृष्ण परमहंस ज. | 10 " |
| पं. लेखराम वीर तृतीया | 11 " |
| महर्षि याज्ञवल्क जयंती | 13 " |
| गोरूपिणी षष्ठी (बंगाल) | 14 " |
| होलाष्टक प्रारम्भ, दादुदयाल जयंती | 16 " |
| होलिका दहन, होलाष्टक पूर्ति | 23 " |
| मन्वादि 15, चैतन्य महाप्रभु जयंती | 23 " |
| छारेड़ी, धुलैण्डी, वसन्त प्रतिपदा | 24 " |
| गणगौरी पूजनारंभ (राज.) | 24 " |
| आशा चतुर्थी व्रत (राज.) | 27 " |
| रंग पंचमी | 28 " |
| एकनाथ षष्ठी व्रत | 29 " |
| शीतलाष्टमी, शीतला पूजन | 01 अप्रै. |
| रंग त्रयोदशी | 05 " |
| मन्वादि 30, चान्द्र संवत्सर 2072 पूर्ण | 07 " |

## विनायक चौथ व्रत (शुक्ल पक्षीय)

| | | |
|---|---|---|
| चैत्र | सोमवार | 23 मार्च |
| वैशाख | बुधवार | 22 अप्रैल |
| ज्येष्ठ | गुरुवार | 21 मई |
| प्र.आषाढ़ | शनिवार | 20 जून |
| द्वि.आषाढ़ | सोमवार | 20 जुला. |
| श्रावण | मंगलवार | 18 अग. |
| भाद्रपद | गुरुवार | 17 सितं. |
| आश्विन | शुक्रवार | 16 अक्टू. |
| कार्तिक | रविवार | 15 नवं. |
| मार्गशीर्ष | मंगलवार | 15 दिसं. |
| | सन् 2016 ई. | |
| पौष | बुधवार | 13 जन. |
| माघ | गुरुवार | 11 फर. |
| फाल्गुन | शनिवार | 12 मार्च |

## चतुर्थी व्रत (कृष्ण पक्षीय)

| | | |
|---|---|---|
| वैशाख | बुधवार | 08 अप्रैल |
| ज्येष्ठ | गुरुवार | 07 मई |
| प्र.आषाढ़ | शुक्रवार | 05 जून |
| द्वि.आषाढ़ | रविवार | 05 जुलाई |
| श्रावण | सोमवार | 03 अग. |
| भाद्रपद | मंगलवार | 01 सितं. |
| आश्विन | गुरुवार | 01 अक्टू. |
| कार्तिक | शुक्रवार | 30 अक्टू. |
| मार्गशीर्ष | रविवार | 29 नवं. |
| पौष | सोमवार | 28 दिसं. |
| | सन् 2016 ई. | |
| माघ | बुधवार | 27 जन. |
| फाल्गुन | शुक्रवार | 26 फर. |
| चैत्र | रविवार | 27 मार्च |

## मासिक दुर्गाष्टमी व्रत

| | | |
|---|---|---|
| चैत्र | शुक्रवार | 27 मार्च |
| वैशाख | रविवार | 26 अप्रैल |
| ज्येष्ठ | मंगलवार | 26 मई |
| प्र.आषाढ़ | बुधवार | 24 जून |
| द्वि.आषाढ़ | शुक्रवार | 24 जुला. |
| श्रावण | रविवार | 23 अग. |
| भाद्रपद | सोमवार | 21 सितं. |
| आश्विन | बुधवार | 21 अक्टू. |
| कार्तिक | गुरुवार | 19 नवं. |
| मार्गशीर्ष | शनिवार | 19 दिसं. |
| | सन् 2016 ई. | |
| पौष | रविवार | 17 जन. |
| माघ | सोमवार | 15 फर. |
| फाल्गुन | बुधवार | 16 मार्च |

## मासिक कालाष्टमी व्रत

| | | |
|---|---|---|
| वैशाख | रविवार | 12 अप्रै. |
| ज्येष्ठ | सोमवार | 11 मई |
| प्र.आषाढ़ | मंगलवार | 09 जून |
| द्वि.आषाढ़ | बुधवार | 08 जुला. |
| श्रावण | शुक्रवार | 07 अग. |
| भाद्रपद | शनिवार | 05 सितं. |

| | | |
|---|---|---|
| आश्विन | रविवार | 04 अक्टू. |
| कार्तिक | मंगलवार | 03 नवं. |
| मार्गशीर्ष | गुरुवार | 03 दिसं. |
| सन् 2016 ई. | | |
| पौष | शनिवार | 02 जन. |
| माघ | सोमवार | 01 फर. |
| फाल्गुन | मंगलवार | 01 मार्च. |
| चैत्र | शुक्रवार | 01 अप्रैल |

## एकादशी व्रत

| | | | |
|---|---|---|---|
| चैत्र | शुक्ल | कामदा | 30 मार्च |
| वैशाख | कृष्ण | वरूथिनी | 15 अप्रैल |
| " | शुक्ल | मोहिनी | 29 " |
| ज्येष्ठ | कृष्ण | अपरा | 14 मई |
| " | शुक्ल | निर्जला | 29 " |
| प्र.आषाढ़ | कृष्ण | योगिनी | 12 जून |
| प्र.आषाढ़ | शुक्ल | कमला | 28 " |
| द्वि.आषाढ़ | कृष्ण | कामदा | 12 जुलाई |
| द्वि.आषाढ़ | शुक्ल | देवशयनी | 27 " |
| श्रावण | कृष्ण | कामिका | 10 अग. |
| " | शुक्ल | पवित्रा | 26 " |
| भाद्रपद | कृष्ण | अजा | 08 सितं. |
| " | शुक्ल | पद्मा (जलझू) | 24 " |
| आश्विन | कृष्ण | इन्दिरा | 08 अक्टू. |
| " | शुक्ल | पापांकुशा | 23 " |
| कार्तिक | कृष्ण | रमा | 07 नव. |
| " | शुक्ल | देव प्रबोधिनी | 22 " |
| मार्गशीर्ष | कृष्ण | उत्पत्ति | 07 दिसं. |
| " | शुक्ल | मोक्षदा | 21 " |
| सन् 2016 ई. | | | |
| पौष | कृष्ण | सफला | 05 जन. |
| पौष | शुक्ल | पुत्रदा | 20 जन. |
| माघ | कृष्ण | षट्तिला | 04 फर. |
| " | शुक्ल | जया | 18 " |
| फाल्गुन | कृष्ण | विजया | 05 मार्च |
| " | शुक्ल | आमलकी | 19 " |
| चैत्र | कृष्ण | पापमोचनी | 03 अप्रै. |

## प्रदोष व्रत

| | | | |
|---|---|---|---|
| चैत्र | शुक्ल | | 01 अप्रै. |
| वैशाख | कृष्ण | | 16 " |
| वैशाख | शुक्ल | | 01 मई |
| ज्येष्ठ | कृष्ण | | 15 " |
| " | शुक्ल | | 31 " |
| प्र.आषाढ़ | कृष्ण | | 14 जून |
| प्र.आषाढ़ | शुक्ल | सोमप्रदोष | 29 " |
| द्वि. " | कृष्ण | " " | 13 जुला. |
| द्वि.आषाढ़ | शुक्ल | | 29 " |
| श्रावण | कृष्ण | भौमप्रदोष | 11 अग. |
| " | शुक्ल | | 27 " |
| भाद्रपद | कृष्ण | | 10 सितं. |
| " | शुक्ल | शनि प्रदोष | 26 " |
| आश्विन | कृष्ण | " " | 10 अक्टू. |
| " | शुक्ल | | 25 " |
| कार्तिक | कृष्ण | भौम प्रदोष | 09 नवं. |
| " | शुक्ल | " " | 23 " |
| मार्गशीर्ष | कृष्ण | " " | 08 दिसं. |
| " | शुक्ल | | 23 " |
| सन् 2016 ई. | | | |
| पौष | कृष्ण | | 07 जन. |
| " | शुक्ल | शनिप्रदोष | 21 " |
| माघ | कृष्ण | " " | 06 फर. |
| " | शुक्ल | | 20 " |
| फाल्गुन | कृष्ण | | 06 मार्च |
| " | शुक्ल | भौमप्रदोष | 20 " |
| चैत्र | कृष्ण | | 05 अप्रैल |

## मासिक शिवरात्री व्रत

| | | |
|---|---|---|
| वैशाख | शुक्रवार | 17 अप्रै. |
| ज्येष्ठ | शनिवार | 16 मई |
| प्र.आषाढ़ | रविवार | 14 जून |
| द्वि.आषाढ़ | मंगलवार | 14 जुला. |
| श्रावण | बुधवार | 12 अग. |
| भाद्रपद | शुक्रवार | 11 सितं. |
| आश्विन | रविवार | 11 अक्टू. |
| कार्तिक | सोमवार | 09 नवं. |
| मार्गशीर्ष | बुधवार | 09 दिसं. |
| सन् 2016 ई. | | |
| पौष | शुक्रवार | 08 जन. |
| माघ | शनिवार | 06 फर. |
| फाल्गुन | सोमवार | 07 मार्च |
| चैत्र | मंगलवार | 05 अप्रैल |

## पूर्णिमा व्रत

| चन्द्रोदय व्यापिनी | मास | सूर्योदय व्यापिनी |
|---|---|---|
| 03 अप्रै. | चैत्र | 04 अप्रै. |
| 03 मई | वैशाख | 04 मई |
| 02 जून | ज्येष्ठ | 02 जून |
| 01 जुला. | प्र.आषाढ़ | 02 जुला. |
| 31 " | द्वि.आषाढ़ | 31 " |
| 29 अग. | श्रावण | 29 अग. |
| 27 सितं. | भाद्रपद | 28 सितं. |
| 27 अक्टू. | आश्विन | 27 अक्टू. |
| 25 नवं. | कार्तिक | 25 नवं. |
| 25 दिसं. | मार्गशीर्ष | 25 दिसं. |
| | सन् 2016 ई. | |
| 23 जन. | पौष | 23 जन. |
| 22 फर. | माघ | 22 फर. |
| 22 मार्च | फाल्गुन | 23 मार्च |

## अमावस्याएं

| पितृकार्या तर्पणादि निमित्त | मास | देवकार्या स्नान दानार्थ |
|---|---|---|
| 18 अप्रै. | वैशाख | 18 अप्रै. |
| 17 मई | ज्येष्ठ | 18 मई |
| 16 जून | प्र.आषाढ़ | 16 जून |
| 15 जुला. | द्वि.आषाढ़ | 16 जुला. |
| 14 अग. | श्रावण | 14 अग. |
| 12 सितं. | भाद्रपद | 13 सितं. |
| 12 अक्टू. | आश्विन | 12 अक्टू. |
| 11 नवं. | कार्तिक | 11 नवं. |
| 11 दिसं. | मार्गशीर्ष | 11 दिसं. |
| | सन् 2016 ई. | |
| 09 जन. | पौष | 09 जन. |
| 08 फर. | माघ | 08 फर. |
| 08 मार्च | फाल्गुन | 09 मार्च |
| 07 अप्रैल | चैत्र | 07 अप्रैल |

## श्री सत्यनारायण व्रत

| | | |
|---|---|---|
| चैत्र | शनिवार | 04 अप्रै. |
| वैशाख | सोमवार | 04 मई |
| ज्येष्ठ | मंगलवार | 02 जून |
| प्र.आषाढ़ | गुरुवार | 02 जुलाई |
| द्वि.आषाढ़ | शुक्रवार | 31 जुला. |
| श्रावण | शनिवार | 29 अग. |
| भाद्रपद | सोमवार | 28 सितं. |
| आश्विन | मंगलवार | 27 अक्टू. |
| कार्तिक | बुधवार | 25 नवं. |
| मार्गशीर्ष | शुक्रवार | 25 दिसं. |
| सन् 2016 ई. | | |
| पौष | शनिवार | 23 जन. |
| माघ | सोमवार | 22 फर. |
| फाल्गुन | बुधवार | 23 मार्च |

## सायन संक्रांतियां

| | | |
|---|---|---|
| वृष | सोमवार | 20 अप्रै. |
| मिथुन | गुरुवार | 21 मई |
| कर्क | रविवार | 21 जून |
| सिंह | गुरुवार | 23 जुला. |
| कन्या | रविवार | 23 अग. |
| तुला | बुधवार | 23 सितं. |
| वृश्चिक | शुक्रवार | 23 अक्टू. |
| धनु | रविवार | 22 नवं. |
| मकर | मंगलवार | 22 दिसं. |
| सन् 2016 ई. | | |
| कुम्भ | बुधवार | 20 जन. |
| मीन | शुक्रवार | 19 फर. |
| मेष | रविवार | 20 मार्च |

## निरयण संक्रांतियां (पुण्यकाल)

| | | |
|---|---|---|
| मेष | मंगलवार | 14 अप्रै. |
| वृष | शुक्रवार | 15 मई |
| मिथुन | सोमवार | 15 जून |
| कर्क | गुरुवार | 16 जुला. |
| सिंह | सोमवार | 17 अग. |
| कन्या | गुरुवार | 17 सितं. |
| तुला | शनिवार | 17 अक्टू. |
| वृश्चिक | सोमवार | 16 नवं. |
| धनु | बुधवार | 16 दिसं. |
| सन् 2016 ई. | | |
| मकर | गुरुवार | 14 जन. |
| कुम्भ | शनिवार | 13 फर. |
| मीन | सोमवार | 14 मार्च |

## षडऋतु, गोल एवं अयनारंभ

| तारीख | ऋतु | अयन | गोल |
|---|---|---|---|
| 21 अप्रै. | ग्रीष्म | – | – |
| 21 जून | वर्षा | दक्षिण | – |
| 23 अग. | शरद | – | – |
| 23 सितं. | – | – | दक्षिण |
| 23 अक्टू. | हेमन्त | – | – |
| 21 दिसं. | शिशिर | उत्तर | – |
| 18 फर. | वसन्त | – | – |
| 20 मार्च | – | – | उत्तर |

## आश्विन कृष्ण पक्ष के श्राद्ध (महालय)

| | |
|---|---|
| पूर्णिमा श्राद्ध (12।07 के बाद) | 27 सितं. |
| प्रतिपदा श्राद्ध (08।23 के बाद) | 28 " |
| द्वितीया श्राद्ध | 29 " |
| तृतीया श्राद्ध | 30 " |
| चतुर्थी श्राद्ध | 01 अक्टू. |
| पंचमी श्राद्ध | 02 " |
| षष्ठी श्राद्ध | 03 " |
| सप्तमी श्राद्ध (14।36 से पहले) | 04 " |
| अष्टमी श्राद्ध | 05 " |
| नवमी श्राद्ध (सौभाग्यवती श्राद्ध) | 06 " |
| दशमी श्राद्ध | 07 " |
| एकादशी श्राद्ध | 08 " |
| द्वादशी श्राद्ध | 09 " |
| त्रयोदशी श्राद्ध | 10 " |
| चतुर्दशी श्राद्ध (दुर्मरण श्राद्ध) | 11 अक्टू. |
| अमावस्या श्राद्ध (सर्वपितृ श्राद्ध) | 12 " |
| मातामह श्राद्ध | 12 " |

## दशावतार जयन्तियां

| | |
|---|---|
| श्री मत्स्य जयंती | 22 मार्च |
| श्री राम जयंती | 28 " |
| श्री परशुराम जयंती | 20 अप्रै. |
| श्री नृसिंह जयंती | 02 मई |
| श्री कूर्म जयंती | 03 " |
| श्री बुद्ध जयंती | 04 " |
| श्री कल्की जयंती | 20 अग. |
| श्री कृष्ण जयंती | 05 सितं. |
| श्री वराह जयंती | 16 सितं. |
| श्री वामन जयंती | 25 सितं. |

## दसमहाविद्या जयंतियां

| | |
|---|---|
| श्री महातारा जयंती | 27 मार्च |
| श्री मातंगी जयंती | 21 अप्रै. |
| श्री बगलामुखी जयंती | 26 " |
| श्री छिन्नमस्ता जयंती | 02 मई |
| श्री धूमावती जयंती | 26 " |
| आद्या मां श्रीकाली जयंती | 04 सितं. |
| श्री भुवनेश्वरी जयंती | 25 " |
| श्री कमला जयंती | 11 नवं. |
| षोडशी श्री त्रिपुर सुन्दरी जयंती | 25 दिसं. |
| श्री विद्या मां ललिता जयंती | 22 फर. |

## जैन व्रत, पर्वोत्सव

| | |
|---|---|
| दशलक्षण व्रत प्रा. | 22 मार्च |
| रोहिणी व्रत | 25 " |
| आर्यबिल ओली प्रा. | 26 " |
| आचार्य भिक्षु अभिनिष्क्रमण | 28 " |
| श्री सुमतिनाथ जन्म-ज्ञान-मोक्ष | 30 " |
| श्री महावीर जयंती | 02 अप्रै. |
| दशलक्षण व्रत पूर्ण | 03 " |
| आर्यबिल ओली पूर्ण | 04 " |
| मुनि सुव्रत नाथ जन्म-तप | 14 " |
| श्री कुन्थनाथ जन्म-तप | 19 " |
| रोहिणी व्रत | 22 " |
| श्री महावीर स्वामी कैवल्य ज्ञान | 28 " |
| ज्येष्ठ जिनवर व्रत प्रा. | 05 मई |
| श्री अनन्त नाथ जन्म-तप | 15 " |
| श्री शांति नाथ जन्म-तप | 17 " |
| रोहिणी व्रत | 19 " |
| श्रुति पंचमी | 22 " |
| श्री सुपार्श्व नाथ जन्म-तप | 30 " |
| ज्येष्ठ जिनवर व्रत पूर्ण | 02 जून |
| रोहिणी व्रत | 15 " |
| श्री नमीनाथ जन्म-तप | 11 जुला. |
| रोहिणी व्रत (द्वि.आषाढ़) | 13 " |
| नेमीनाथजी मोक्ष | 23 जुला. |
| अष्टान्हिका पर्व प्रा. | 24 " |
| चौमासी 14 | 30 " |
| चातुर्मास व्रत नियम प्रा. | 30 " |
| अष्टान्हिका पर्व पूर्ण | 31 " |
| रोहिणी व्रत | 09 अग. |
| श्री नेमी नाथ जयंती | 20 " |
| श्री पार्श्वनाथ मोक्ष | 22 " |
| रोहिणी व्रत | 05 सितं. |
| पर्युषण पर्व प्रा. | 10 " |
| कल्पसूत्र पाठ | 14 " |
| तेलाधर तप, संवत्सरी | 15 " |
| पर्युषण पर्व पूर्ण | 17 " |
| दशलक्षण व्रत प्रा. | 18 " |
| श्री कालू निर्वाण दिवस | 19 " |
| आचार्य भिक्षु निर्वाण दिवस | 26 " |
| दशलक्षण व्रत पूर्ण | 27 " |
| क्षमावणी पर्व | 28 " |
| रोहिणी व्रत | 02 अक्टू. |
| आर्यबिल ओली प्रा. | 20 " |
| आर्यबिल ओली पूर्ण | 27 " |
| रोहिणी व्रत | 30 " |
| श्री पद्मप्रभु जन्म-तप | 09 नवं. |
| श्री महावीर निर्वाण दिवस | 11 " |
| आचार्य श्री तुलसी ज.दि. | 13 " |
| ज्ञान पंचमी | 16 " |
| अष्टान्हिका पर्व प्रा. | 18 " |
| चातुर्मास्य व्रत नियमादि पूर्ण | 25 " |
| श्री संभवनाथ जन्म, अष्टान्हिका पर्व पूर्ण | 25 " |
| रोहिणी व्रत | 26 " |
| श्री महावीर स्वामी दीक्षा दिवस | 05 दिसं. |
| श्री पुष्पदंत नाथ जन्म-तप | 12 " |
| श्री मल्लिनाथ जन्म-तप, मौनी 11 | 21 " |
| श्री अरहनाथ जन्म-तप, रोहिणी व्रत | 24 " |
| आचार्य श्री तुलसी दीक्षा दिवस | 29 " |

### सन् 2016 ई.

| | |
|---|---|
| श्री पार्श्वनाथ जन्म-तप | 05 जन. |
| श्री चन्द्रप्रभु जन्म-तप | 05 " |
| श्री यतीन्द्र सुरीश्वर जन्म-पु., त्रिस्तुति | 12 " |
| श्री राजेन्द्र सुरीश्वर जन्म-पुण्य | 16 " |
| रोहिणी व्रत | 20 " |
| श्री शीतल नाथ जन्म-तप | 05 फर. |
| मेरु त्रयोदशी | 06 " |
| श्री ऋषभदेव मोक्ष | 07 " |
| श्री आदिनाथ निर्वाण कल्याणंक | 07 " |
| दशलक्षण व्रत प्रा. | 12 " |
| रोहिणी व्रत | 16 " |
| श्री अजित नाथ जन्म-तप | 17 " |
| श्री अभिनंदन नाथ जन्म-तप | 19 " |
| श्री धर्मनाथ जन्म-तप | 20 " |
| श्री जिनेन्द्र रथयात्रा, दशलक्षण व्रत पूर्ण | 21 " |
| श्री पद्मप्रभु मोक्ष | 26 " |
| श्री श्रेयांश नाथ जन्म-तप | 05 मार्च |
| श्री वासुपूज्य जन्म-तप | 08 " |
| अष्टान्हिका पर्व प्रा., रोहिणी व्रत | 16 " |
| अष्टान्हिका पर्व पूर्ण | 23 " |
| श्री ऋषभदेव जन्म-तप | 01 अप्रै. |

## इस्लामी त्यौहार

| | |
|---|---|
| हजरत अली जन्म | 03 मई |
| शब्बे मिराज | 17 " |
| शब-ए-बारात (मु.) | 03 जून |
| पाक रोजे शुरू | 19 " |
| सहादत-ए-हजरत अली | 09 जुला. |
| जमात-ए-अलविदा | 17 " |
| ईद-उल-फितर (मीठी ईद) | 18 " |
| ईद-उल-जुहा (बकरीद) | 25 सितं. |
| मोहर्रम हिजरी सन् 1437 प्रा. | 15 अक्टू. |
| मुहर्रम ताजिया | 24 " |
| चेहल्लम शहीद करबला | 03 दिसं. |
| आखरी चाहर शम्बा | 09 " |
| सहादत-ए-इमाम हसन | 11 " |
| ईद-ए-मिलाद (बारावफात) | 25 दिसं. |
| ईद-ए-मौलाद | 30 " |
| फातिहा यजदहूम | 22 जन.16 |

## क्रिश्चियन पर्व

| | |
|---|---|
| पाम सण्डे | 29 मार्च |
| गुड फ्राइडे | 03 अप्रै. |
| ईस्टर सण्डे | 05 " |
| क्रिसमस डे (बड़ा दिन), ईसा ज. | 25 दिसं. |

| | |
|---|---|
| न्यू ईयर ईवनिंग डे | 31 दिसं. |
| न्यू ईयर सन् 2016 प्रा. | 01 जन. |
| वेलेण्टाईन डे | 14 फर. |

## महापुरुष जयन्तियां

| | |
|---|---|
| श्री गौतम जयंती | 21 मार्च |
| श्री झूलेलाल जयंती | 22 " |
| भक्त श्री पीपाराम जयंती | 04 अप्रै. |
| श्री बल्लभाचार्य जयंती | 15 " |
| डॉ. भीमराव आंबेडकर जयंती | 15 " |
| श्री शुकदेव मुनि जयंती | 18 " |
| श्री बाबू कुंवरसिंह जयंती (बिहार) | 23 " |
| आद्य जगद्गुरु श्री शंकराचार्य जयंती | 23 " |
| श्री सूरदास जयंती | 23 " |
| श्री रामानुजाचार्य जयंती (द.भा.) | 24 " |
| कवि श्री रविन्द्रनाथ टैगोर जयंती | 07 मई |
| श्री महाराणा प्रताप जयंती | 20 " |
| लोकमान्य बालगंगाधर तिलक जयंती | 23 जुला. |
| गोस्वामी तुलसीदास जयंती | 22 " |
| डॉ. सर्वपल्ली श्री राधाकृष्णन जयंती | 05 सितं. |
| संत ज्ञानेश्वर जयंती | 05 " |
| संत सुथरेशाह जयंती | 13 " |
| ऋषि दधीचि जयंती | 21 " |
| स्वामी हरिदास जयंती | 21 " |
| स्वामी शिवानन्द जयंती | 27 " |
| पंडित गोविन्द वल्लभ पंत जयंती | 28 " |
| महात्मा गांधी व शास्त्री जयंती | 02 अक्टू. |
| अग्रसेन जयंती | 13 " |
| महर्षि वाल्मीकि जयंती | 27 " |
| सरदार पटेल जयंती | 31 " |
| कविकुल गुरु कालीदास जयंती | 23 नवं. |
| वीर वैरागी जयंती (नकोदर) | 24 " |
| श्री निम्बार्काचार्य जयंती | 25 " |
| डॉ. राजेन्द्र प्रसाद जन्म दिवस | 03 दिसं. |
| भक्त नरसी मेहता जयंती | 18 " |
| ईसा मसीह जयंती (क्रिश्चियन) | 25 " |
| पं. मदनमोहन मालवीय जयंती | 25 " |

सन् 2016 ई.

| | |
|---|---|
| नेताजी सुभाषचन्द्र बोस जयंती | 23 जन. |
| लाला लाजपत राय जयंती | 28 " |
| स्वामी विवेकानन्द जयंती | 31 " |
| श्री रामानन्दाचार्य जयंती | 31 जन. |
| योगीराज बाबा लाल दयाल जयंती | 10 फर. |
| श्री दीनबंधु इण्ड्रयूज जयंती | 12 " |
| श्री रामचरण स्नेही जयंती | 21 " |
| भक्त रैदास जयंती | 22 " |
| समर्थ गुरु रामदास जयंती | 03 मार्च |
| महर्षि दयानन्द सरस्वती जयंती | 04 " |
| श्री रामकृष्ण परमहंस जयंती | 10 " |
| पं. लेखराम वीर जयंती | 11 " |
| महर्षि याज्ञवल्क जयंती | 13 " |
| संत श्री दादूदयाल जयंती | 16 " |
| श्री चैतन्य महाप्रभु जयंती | 23 " |
| संत तुकाराम जयंती | 25 " |

## सिक्ख गुरु पर्व (प्रा. मत से)

### प्रकाश दिवस

| | |
|---|---|
| गुरु तेगबहादुर जी | 09 अप्रै. |
| गुरु अर्जुनदेव जी | 11 " |
| गुरु अंगददेव जी | 19 " |
| गुरु अमरदास जी | 03 मई |
| गुरु हरगोविन्द जी | 03 जून |
| गुरु हरकिशन जी | 08 अग. |
| गुरुग्रंथ साहिब जी | 14 सितं. |
| गुरु रामदास जी | 29 अक्टू. |
| गुरु नानकदेव जी | 25 नवं. |
| गुरु गोविन्द सिंह जी | 16 जन. |
| गुरु हरराय जी | 20 फर. |

## गुरुयाई मिली (प्रा. मत से)

| | |
|---|---|
| गुरु नानकदेव जी | अवतार दिन से |
| गुरु अमरदास जी | 21 मार्च |
| गुरु तेगबहादुर जी | 02 अप्रै. |
| गुरु हरगोविन्द जी | 11 मई |
| गुरु अर्जुनदेव जी | 15 सितं. |
| गुरु रामदास जी | 26 " |
| गुरु अंगददेव जी | 02 अक्टू. |
| गुरु हरकिशन जी | 04 नव. |
| गुरुग्रंथ साहिब जी | 13 " |
| गुरु गोविन्द सिंह जी | 14 दिसं. |
| गुरु हरराय जी | 05 अप्रै. |

## ज्योति जोत समाए (प्रा. मत से)

| | |
|---|---|
| गुरु अंगददेव जी | 23 मार्च |
| गुरु हरगोविन्द जी | 24 " |
| गुरु हरकिशन जी | 03 अप्रै. |
| गुरु अर्जुनदेव जी | 22 मई |
| गुरु रामदास जी | 16 सितं. |
| गुरु अमरदास जी | 28 " |
| गुरु नानकदेव जी | 07 अक्टू. |
| गुरु हरराय जी | 04 नव. |
| गुरु गोविन्द सिंह जी | 16 " |
| गुरु तेगबहादुर जी | 16 दिसं. |

## प्रकाश दिवस

(नानकशाही कैलेंडर से)
(शिरोमणि गुरुद्वारा प्रबंधक कमेटी अनुसार)

| | |
|---|---|
| खालसा पंथ साजना | 14 अप्रै. |
| गुरु अंगददेव जी | 18 " |
| गुरु तेगबहादुर जी | 18 " |
| गुरु अर्जुनदेव जी | 02 मई |
| गुरु अमरदास जी | 23 " |
| गुरु हरगोविन्द जी | 05 जुला. |
| गुरु हरकिशन जी | 23 " |
| गुरु ग्रंथ साहिब जी | 01 सितं. |
| गुरु रामदास जी | 09 अक्टू. |
| गुरु ग्रंथ साहिब जी गद्दी | 13 नव. |
| गुरु नानकदेव जी | 25 " |
| गुरु गोविन्द सिंह जी | 16 जन. |
| गुरु हरराय जी | 31 " |

## गुरुयाई मिली

| | |
|---|---|
| गुरु नानकदेव जी | अवतार दिन से |
| गुरु हरराय जी | 14 मार्च |
| खालसा पंथ साजना | 14 अप्रै. |
| गुरु तेगबहादुर जी | 16 " |
| गुरु अमरदास जी | 16 " |
| गुरु हरगोविन्द जी | 11 जून |
| गुरु रामदास जी | 16 सितं. |
| गुरु अर्जुनदेव जी | 16 " |
| गुरु अंगददेव जी | 18 सितं. |
| गुरु हरकिशन जी | 20 अक्टू. |
| गुरुग्रंथ साहिब जी | 13 नवं. |
| गुरु गोविन्द सिंह जी | 24 " |

## ज्योति जोत समाए

| | |
|---|---|
| गुरु अंगददेव जी | 16 अप्रै. |
| गुरु हरकिशन जी | 16 " |
| गुरु अर्जुनदेव जी | 22 मई |
| गुरु अमरदास जी | 16 सितं. |
| गुरु रामदास जी | 16 " |
| गुरु नानकदेव जी | 22 " |
| गुरु हरराय जी | 20 अक्टू. |
| गुरु गोविन्द सिंह जी | 16 नवं. |
| गुरु तेगबहादुर जी | 24 " |
| गुरु हरगोविन्द जी | 19 मार्च |

## मेले एवम् उत्सवादि

| | |
|---|---|
| मेला चीमा नानकसर (पंजाब) | 21 मार्च |
| मेला चेटीचण्ड, गणगौर (जयपुर) | 22 " |
| मेला माई सरखाना (पंजाब) | 25 " |
| मेला मनसादेवी पंचकुला (हरि.) | 27 " |
| मेला बाहुफोर्ट (जम्मू-कश्मीर) | 27 " |
| मेला ज्वालामुखी (हरचोवाल, गुरदासपुर) | 27 " |
| मेला श्री राम जन्मोत्सव (अयोध्या) | 28 " |
| मेला माता कांसा देवी (कांसल रोपड़)प्रा. | 02 अप्रै. |
| मेला देवी हथीहरा (कुरुक्षेत्र) | 03 " |
| मेला बालासुन्दरी देवबंद (उ.प्र.) | 03 " |
| मेला मानकपुर शरीफ (पंजाब) | 04 " |
| मेला हनुमान जयंती सालासर (राज.) | 04 " |
| मेला हनुमान जयंती तारानगर (राज) | 04 " |
| मेला वैशाखी उत्सव (पं.हरि.हि.) | 14 " |
| मेला कशाधा नहयाणी सह (कुल्लू) | 16 " |
| मेला पिंजौर (हरियाणा) | 18 " |
| मेला श्री बांके बिहारीजी चरणदर्शन (वृन्दा.) | 21 " |
| मेला पीपल जातर (कुल्लू) | 28 " |
| मेला आनी आउटर सिराज (कुल्लू) | 07 मई |
| मेला बंजार 4 दिन का प्रा. (कुल्लू) | 14 " |
| मेला डूंगरी जात्तर (मनाली) प्रा. | 15 " |
| मेला साढ़ी जातरनगर प्रा. (हि.प्र.) | 18 " |

| | |
|---|---|
| मेला क्षीर भवानी (कश्मीर) | 26 मई |
| मेला गंगा दशहरा (हरिद्वार) | 28 " |
| मेला सपोर यात्रा धारलदा (ऊधमपुर) | 28 " |
| मेला बरहे भटिण्डा (पंजाब) | 29 " |
| मेला पीपलू (ऊना) हि.प्र. | 29 " |
| मेला पाण्डवों की बाड़ी का (सोलन) | 15 जून |
| मेला भून्तर (कुल्लू) प्रा. 3 दिन का | 15 " |
| मेला संतोष सिंह जी नानकसर चीमा प्रा. | 09 जुला. |
| मेला श्री जगन्नाथ रथयात्रा (पुरी) | 17 " |
| मेला शरीफ भवानी (कश्मीर) | 25 " |
| मेला नैमिषारण्य काहनवाल(गुरदासपुर) | 31 " |
| मेला गुरु पूर्णिमा (कुराली) | 31 " |
| मेला बाबा प्यारासिंह जी चमकौर प्रा. | 05 अग. |
| मेला नैना देवी व चिंतपूर्णी (हि.प्र.) | 23 " |
| मेला बाबा निधान सिंह जी (लुधि.) | 28 " |
| मेला अमरनाथ दर्शन (कश्मीर) | 29 " |
| मेला द्रौण दनकौर प्रा. (उ.प्र.) | 04 सितं. |
| मेला श्री कृष्ण जन्मोत्सव | 05 " |
| मेला नंदोत्सव नन्दगांव, बरसाना | 06 " |
| मेला गोगा पीर (ददरेवा) | 06 " |
| मेला कैलाश यात्रा (कश्मीर) | 10 " |
| मेला सुथरेशाह (दिल्ली) | 13 " |
| मेला राणीसती (झुंझुनू) राज. | 13 " |
| स्नान मेला (लोहार्गल) राज. | 13 " |
| मेला गुसाई आंणा कुराली (पंजाब) | 15 " |
| मेला गणेश जन्मोत्सव (मण्डी) हि.प्र. | 17 " |
| मेला गणेश जन्मोत्सव (महा.) | 17 " |
| मेला पट्टा प्रा. (कश्मीर) | 18 " |
| मेला देवछटी व्रजमण्डल व गौतम | 19 " |
| मेला गरुड़ गोविन्द छटीकरा (उ.प्र.) | 20 " |
| मेला श्री राधा जन्मोत्सव बरसाना (उ.प्र.) | 21 " |
| मेला बाबा रामदेवजी पूर्ण रुणीचा व तारानगर | 23 " |
| मेला चारभुजानाथ मेवाड़ (राज.) | 24 " |
| मेला वामन द्वादशी अंबाला | 25 " |
| मेला बाबा सोढल व छपार (जालंधर) | 27 " |
| मेला गोइंद वाल साहिब (तरनतारन) | 28 " |
| मेला आशापति यात्रा (कश्मीर) | 11 अक्टू. |
| मेला फल्गु. पिहोवा (हरि.) | 12 " |
| मेला ज्वालामुखी | 21 " |
| मेला तारादेवी (हि.प्र.) | 21 " |
| मेला ज्वालामुखी (हरचोवाल, गुरदासपुर) | 21 अक्टू. |
| मेला दशहरा (रावणदाह) सर्वत्र | 22 " |
| मेला शाकंभरी देवी (उ.प्र.) | 26 " |
| मेला देवि हर्यौंहरा (कुरुक्षेत्र) | 26 " |
| मेला महारासोत्सव (व्रजमण्डल) | 27 " |
| मेला राधाकुण्ड स्नान गोवर्धन (उ.प्र.) | 03 नवं. |
| मेला दीपावली (अमृतसर) | 11 " |
| मेला अन्नकूट गोवर्धन (उ.प्र.) | 12 " |
| मेला यमुना स्नान मथुरा (उ.प्र.) | 22 " |
| मेला रेणुका (नाहन) हि.प्र. | 22 " |
| मेला पुण्डरपुर यात्रा (महा.) | 22 " |
| मेला बाबा रुद्रानंदनारी (ऊना) | 22 " |
| मेला जुगल जोड़ी परिक्रमा (वृंदावन) | 23 " |
| मेला वीर वैरागी नकोदर (पंजाब) | 24 " |
| मेला पुष्कर (राज.) | 25 " |
| मेला रामतीर्थ (अमृतसर) | 25 " |
| गढ़गंगा (उ.प्र.) | 25 " |
| मेला कपालमोचन (हरि.) | 25 " |
| मेला पुरमण्डल देविका स्नान (जम्मू) | 10 दिसं. |
| मेला श्रीबांके बिहारी जी प्रादु. (वृंदा.) | 16 " |
| मेला दुदेहर साहिब (अमृतसर) | 17 " |
| मेला श्री घालदास ज. रामधाम खेड़ापा | 21 " |
| मेला कपर्दीश्वर यात्रा दर्शन (कश्मीर) | 24 " |
| मेला जोड़ फतेहगढ़ साहेब (पं.) | 26 " |
| मेला संगीत (बाबा हरवल्लभ) प्रा.(जाल.) | 27 " |

**सन् 2016 ई.**

| | |
|---|---|
| मेला हतापन नाशन स्नान (चेन्नई) | 09 जन. |
| मेला लोहरी उत्सव (पं. हरि. हि.प्र.) | 13 " |
| मेला माघी मुक्तसर (पंजाब) | 14 " |
| मेला मकर संक्रांति (सर्वत्र) | 14 " |
| मेला पोंगल पर्व (द.भा.) | 14 " |
| मेला बाबा अन्वर सिंह जी मस्तुआणां (पं.) | 03 फर. |
| मेला मौनी अमावस्या (प्रयाग व हरिद्वार) | 08 " |
| मेला बसन्त पंचमी (सर्वत्र) | 12 " |
| मेला डेजर्ट उत्सव 3 दिन प्रा. (जैसलमेर) | 12 " |
| मेला वेणेश्वर (मुख्य) बांसवाड़ा | 19 " |
| मेला पंचखण्ड पीठ विराटनगर (राज.) | 20 " |
| मेला माघी पूर्णिमा (उ.प्र.) | 22 " |
| मेला नीलकण्ठ महादेव (उत्तरांचल) | 07 मार्च |
| मेला होलियां, होलाष्टक प्रा. | 16 " |
| मेला फूलडोलोत्सव शाहपुरा (मेवाड़) | 19 मार्च |
| मेला श्यामजी खाटू (राज.) | 20 " |
| मेला बीरमदास बधौछी (पटियाला) | 22 " |
| मेला पंखा झज्जर (हरि.) | 24 " |
| मेला होला श्री आनंदपुर साहिब (पं.) | 24 " |
| मेला गुरु रामसहाय (देहरादून) | 28 " |
| मेला शीतला माता कुराली (पंजाब) | 31 " |
| मेला केशरिया (मेवाड़) | 01 अप्रै. |
| मेला कैलादेवी 15 दिन का प्रा. (करौली) | 01 " |
| मेला पृथूदक् पिहोवा (हरि.) | 14 " |

## पंचक सं. 2072 वि.

| प्रारम्भ | | समाप्ति | |
|---|---|---|---|
| तारीख | घं.मि. | तारीख | घं.मि. |
| 18 मार्च | 07।02 | 22 मार्च | 06।32 |
| 14 अप्रै. | 15।56 | 18 अप्रै. | 17।25 |
| 11 मई | 22।21 | 15 मई | 26।44 |
| 07 जून | 27।43 | 12 जून | 09।42 |
| 05 जुला. | 10।04 | 09 जुला. | 15।10 |
| 01 अग. | 18।33 | 05 अग. | 20।59 |
| 28 " | 28।54 | 01 सितं. | 28।51 |
| 25 सितं. | 15।39 | 29 सितं. | 15।03 |
| 22 अक्टू. | 24।52 | 26 अक्टू. | 26।15 |
| 19 नवं. | 07।37 | 23 नवं. | 12।20 |
| 16 दिसं. | 12।58 | 20 दिसं. | 19।48 |
| 12 जन. | 19।21 | 16 जन. | 25।16 |
| 08 फर. | 28।14 | 13 फर. | 07।15 |
| 07 मार्च | 14।54 | 11 मार्च | 15।44 |
| 03 अप्रै. | 25।18 | 07 अप्रै. | 26।24 |

## गण्ड मूलादि नक्षत्र सं. 2072 वि.

| प्रारम्भ | | समाप्ति | |
|---|---|---|---|
| तारीख | घं.मि. | तारीख | घं.मि. |
| 22 मार्च | 06।32 | 23 मार्च | 28।26 |
| 31 मार्च | 11।42 | 01 अप्रै. | 14।48 |
| 10 अप्रै. | 07।32 | 11 " | 07।39 |
| 18 " | 17।25 | 19 " | 15।12 |
| 27 " | 18।40 | 28 " | 21।42 |
| 07 मई | 13।06 | 08 मई | 19।05 |
| 15 " | 26।44 | 16 " | 24।55 |
| 24 " | 26।30 | 25 " | 29।22 |
| 03 जून | 19।52 | 04 जून | 19।24 |
| 12 " | 09।42 | 13 " | 08।28 |
| 21 " | 10।43 | 22 " | 13।23 |
| 30 " | 28।31 | 01 जुला. | 09।33 |
| 09 जुला. | 15।10 | 10 " | 14।12 |
| 18 " | 18।24 | 19 " | 21।09 |
| 28 " | 13।55 | 29 " | 13।11 |
| 05 अग. | 20।59 | 06 अग. | 19।42 |
| 14 " | 25।31 | 15 " | 28।09 |
| 24 " | 23।14 | 25 " | 23।01 |
| 01 सितं. | 28।51 | 02 सितं. | 26।51 |
| 11 " | 07।36 | 12 " | 10।23 |
| 21 " | 07।07 | 22 " | 07।37 |
| 29 " | 25।03 | 30 " | 12।24 |
| 08 अक्टू. | 13।29 | 09 अक्टू. | 16।21 |
| 18 " | 13।15 | 19 " | 14।13 |
| 26 " | 26।15 | 27 " | 23।28 |
| 04 नवं. | 20।06 | 05 नवं. | 22।50 |
| 14 " | 18।47 | 15 " | 19।41 |
| 23 " | 12।20 | 24 " | 10।01 |
| 01 दिसं. | 28।04 | 02 दिसं. | 30।25 |
| 11 " | 25।23 | 12 " | 25।53 |
| 20 " | 19।48 | 21 " | 18।12 |
| 29 " | 13।05 | 30 " | 15।01 |
| 08 जन. | 09।50 | 09 जन. | 10।03 |
| 16 " | 25।16 | 17 " | 24।00 |
| 25 " | 21।57 | 26 " | 23।42 |
| 04 फर. | 19।21 | 05 फर. | 19।46 |
| 13 " | 07।15 | 14 " | 29।35 |
| 21 " | 29।30 | 22 " | 07।25 |
| 02 मार्च | 28।23 | 03 मार्च | 29।22 |
| 11 " | 15।44 | 12 " | 13।17 |
| 20 " | 11।37 | 21 " | 13।49 |
| 30 " | 11।52 | 31 " | 13।26 |
| 07 अप्रै. | 26।24 | 08 अप्रै. | 23।25 |

# ग्रहण विवरण संवत् 2072 विक्रमी

विक्रम संवत् 2072 (21 मार्च 2015 ई. से 7 अप्रैल 2016 के मध्य) में पृथ्वी पर सूर्य व चन्द्र के कुल चार ग्रहण होंगे। जिनमें दो सूर्यग्रहण एवं दो ही चन्द्रग्रहण हैं। भारतीय भू-भाग पर चन्द्र के दो एवं सूर्य का एक ग्रहण दिखाई देगा। भारतीय भू-भाग पर जो ग्रहण दृश्य नहीं होगा उसका धार्मिक महत्व नहीं होगा।

1. **खग्रास चन्द्रग्रहण** (भारते दृश्य)–चैत्र शुक्ल 15 शनिवार, ता. 4 अप्रैल 2015 ई.।
2. **खण्डग्रास सूर्यग्रहण** (भारते अदृश्य)–भाद्रपद कृष्ण 30 रविवार ता. 13 सितं. 2015 ई.।
3. **खग्रास चन्द्रग्रहण** (भारते दृश्य)–भाद्रपद शुक्ल 15 सोमवार, ता. 28 सितंबर 2015 ई.।
4. **खग्रास सूर्यग्रहण** (भारते-दृश्य)–फाल्गुन कृष्ण 30, बुधवार, ता. 9 मार्च 2016 ई.।

## भारतीय भू-भाग पर दृश्य चन्द्रग्रहण एवं सूर्यग्रहण

### 1. खग्रास चन्द्रग्रहण

वर्ष का प्रथम खग्रास चन्द्रग्रहण चैत्र शुक्ल 15 शनिवार दिनांक 4 अप्रैल 2015 ई. को हस्त नक्षत्र, कन्या राशि में भारतीय समयानुसार 15।46 पर सम्पूर्ण भारत में ग्रस्तोदय रूप में दृश्य होगा। यानि भारतीय नगरों में चन्द्रोदय से काफी पहले की ग्रहण प्रारंभ हो चुका होगा। भारत के उत्तर पूर्वी राज्यों जहां चन्द्रोदय पहले हो जाता है वहां इस ग्रहण का परमग्रास तथा परमग्रास की समाप्ति देखी जा सकती है। शेष भारतीय भू-भाग पर चन्द्रोदय के समय खग्रास समाप्ति के बाद केवल ग्रहण समाप्ति ही दृष्टिगोचर होगी। जैसा कि मानचित्र–1 में दिखाया गया है। रेखा **"अ–ब"** के दायीं तरफ यानि भारत के पूर्वी क्षेत्रों में इस ग्रहण का परमग्रास, खग्रास समाप्ति तथा ग्रहण समाप्ति देखी जा सकती है। रेखा **"क–ख"** और रेखा **"अ–ब"** के मध्य के क्षेत्रों में खग्रास समाप्ति तथा ग्रहण समाप्ति दृश्य होगी। शेष भारतीय भू-भाग यानि रेखा **"क–ख"** के बायीं तरफ केवल ग्रहण समाप्ति दिखाई देगी।

भारत के अतिरिक्त यह खग्रास चन्द्रग्रहण उत्तर-पूर्वी अमेरिका, आस्ट्रेलिया, दक्षिणी अमेरिका, हांगकांग, चीन, म्यामार, साउथ कोरिया, थाईलैण्ड, अंटार्कटिका, हिन्द महासागर, प्रशान्त महासागर व एशिया महाद्वीप के अधिकांश भागों में देखा जा सकेगा। ग्रहण के प्रसार क्षेत्र को **मानचित्र–2** में दिखाया गया है।

ग्रहण के स्पर्श, मोक्षादि का विवरण भा.स्टै.टा. के अनुसार निम्न प्रकार है।

| | |
|---|---|
| ग्रहण स्पर्श – | 15।46 बजे |
| ग्रहण सम्मीलन – | 17।28 बजे |
| ग्रहण मध्य – | 17।30 बजे |
| ग्रहण उन्मीलन – | 17।33 बजे |
| ग्रहण मोक्ष – | 19।15 बजे। |

परमग्रास मान-1.001, पर्वकाल-3 घं. 29 मि.




**ग्रहण वेध ( सूतक )**-ता. 4 अप्रैल 2015 ई. को प्रातः सूर्योदय के समय से ही प्रारंभ हो जायेगा। ग्रहण वेध काल में बालक, वृद्ध और रोगी जनों को छोड़कर भोजन, शयन, मूर्ति पूजा-स्पर्श, हास्य-विनोद करना निषेध माना गया है। ग्रहण अवधि काल में अन्न, वस्त्र, धन, स्वर्ण का दान, ध्यान, मंत्र-जप, जप-पाठ, हवनादि विषेश फल दायक होता है।

#### ग्रहण का मेषादि राशियों पर शुभाशुभ प्रभाव

| | | | |
|---|---|---|---|
| मेष-रोग | वृष-अपमान | मिथुन-सिद्धि | कर्क-लाभ |
| सिंह-हानि | कन्या-घात | तुला-हानि | वृश्चिक-धन प्राप्ति |
| धनु-विध्वंस | मकर-चिन्ता | कुम्भ-सौख्य | मीन-दम्पति वियोग |

## भारत के प्रमुख नगरों में दृश्य चन्द्रग्रहण ( चन्द्रोदय ) का विवरण

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| डिब्रूगढ़ | 17।25 | कलकत्ता | 17।53 | कानपुर | 18।26 | मेरठ | 18।35 |
| जोरहाट | 17।30 | धारीवाल | 18।50 | रायपुर | 18।18 | दिल्ली | 18।40 |
| इम्फाल | 17।31 | मुजफ्फरनगर | 18।40 | नागपुर | 18।27 | पानीपत | 18।41 |
| ईटानगर | 17।32 | पटना | 18।03 | आगरा | 18।35 | अलवर | 18।42 |
| शिलांग | 17।37 | रांची | 18।04 | मथुरा | 18।35 | मेरठ | 18।36 |
| गुवाहाटी | 17।00 | भुवनेश्वर | 17।59 | शिमला | 18।41 | बड़ौदा | 18।50 |
| जम्मू | 17।38 | लखनऊ | 18।25 | फरीदाबाद | 18।39 | ग्वालियर | 18।33 |
| जयपुर | 18।44 | गोरखपुर | 18।13 | चण्डीगढ़ | 18।41 | भोपाल | 18।34 |
| एजवाल | 17।33 | इलाहाबाद | 18।18 | देहरादून | 18।35 | बैंगलोर | 18।30 |

## 2. ग्रस्तास्त खग्रास चन्द्रग्रहण

यह ग्रहण भाद्रपद शुक्ल 15 सोमवार तदनुसार 28 सितंबर 2015 ई. को उ.भा. नक्षत्र, मीन राशि अंतर्गत भारतीय समयानुसार 6।37 पर भारत के पश्चिमी गुजरात एवं पश्चिमी राजस्थान के सुदूर क्षेत्रों में ही अल्पकाल के लिए चन्द्रास्त के समय आरंभ होता हुआ दृश्य होगा। इसके अलावा भारत के किसी भी क्षेत्र में ग्रहण दृश्य नहीं होगा।

भारत के अतिरिक्त यह ग्रहण यूरोप, अमेरिका, दक्षिणी अमेरिका, अफ्रीका, इंग्लैण्ड, ईरान, ईराक, पाकिस्तान, अफगानिस्तान, प्रशांत महासागर व हिन्द महासागर में देखा जा सकेगा। ग्रहण के प्रसार क्षेत्र को मानचित्र–2 में दिखाया गया है।

ग्रहण के स्पर्श, मोक्षादि का विवरण भा.स्टै.टा. के अनुसार निम्न प्रकार है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| भूमंडलीय ग्रहण स्पर्श | 5।42 बजे | ग्रहण प्रारंभ - | 6।37 बजे |
| ग्रहण सम्मीलन - | 7।41 बजे | ग्रहण मध्य - | 8।17 बजे |
| ग्रहण उन्मीलन - | 8।53 बजे | ग्रहण मोक्ष - | 10।52 बजे। |

परमग्रास मान-1.276




## 3. खण्डग्रास सूर्यग्रहण




(भारते दृश्य)–यह ग्रहण फाल्गुन कृष्ण 30, बुधवार, ता. 9 मार्च 2016 ई. को पू.भा. नक्षत्र, कुंभ राशि अंतर्गत भा.स्टै.टा. अनुसार रात्रि 4।50 पर भारत के उत्तर-पश्चिमी एवं पश्चिमी भागों में दिखाई देगा। जैसा कि मानचित्र–3 में दिखाया गया है। रेखा "अ–ब" के दायीं तरफ यानि भारत के पूर्वी क्षेत्रों में कुछ समय के लिए इस ग्रहण को देख सकते हैं। शेष भारतीय भू-भाग पर अदृश्य होने के कारण मान्य नहीं होगा।

भारत के अतिरिक्त यह ग्रहण कोरिया, जापान, आस्ट्रेलिया, बांग्लादेश, भूटान, थाईलैण्ड, सिंगापुर, इण्डोनेशिया, सुमात्रा, मलेशिया, जकार्ता, प्रशांत महासागर व अमेरिका के कुछ भागों में दिखाई देगा। ग्रहण का विवरण भा.स्टै.टा. के अनुसार निम्न प्रकार है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ग्रहण प्रारंभ - | 4।50 बजे | खग्रास आरंभ - | 5।46 बजे |
| परमग्रास- | 7।30 बजे | खग्रास समाप्त - | 9।09 बजे |
| ग्रहण समाप्त - | 10।05 बजे। | | |

**ग्रहण वेध ( सूतक )**–ता. 8 मार्च 2016 ई. को सायं 4।50 से प्रारंभ हो जायेगा। ग्रहण वेध काल में बालक, वृद्ध और रोगी जनों को छोड़कर भोजन, शयन, मूर्ति पूजा-स्पर्श, हास्य-विनोद करना निषेध माना गया है। ग्रहण अवधि काल में अन्न, वस्त्र, धन, स्वर्ण का दान, ध्यान, मंत्र-जप, जप-पाठ, हवनादि विषेश फल दायक होता है।

## भारतीय भू-भाग पर दिखाई न देने वाले ग्रहण

**1. खण्डग्रास सूर्यगहण** (भारते अदृश्य)–भाद्रपद कृष्ण 30 रविवार ता. 13 सितंबर 2015 ई. को भारतीय समयानुसार 10।12 से प्रारंभ होगा तथा मोक्ष 14।37 पर होगा। ग्रहण की अवधि 4 घंटे 25 मि. की है। यह ग्रहण दक्षिणी अफ्रीका, स्विटजरलैण्ड, अन्टार्कटिका, अटलांटिक, नामीबिया, भारतीय महासागर में दिखाई देगा। भारत में दिखाई नहीं देने के कारण यहां सूतकादि मान्य नहीं होगा। अत: इसके वेध आदि नियमों को पालन करने की आवश्यकता नहीं है।

**2. खण्डछाया चन्द्रग्रहण**–फाल्गुन शुक्ल 15 बुधवार दिनांक 23 मार्च 2016 ई. को भारतीय समयानुसार मध्यान्ह 15।12 पर प्रारंभ होकर रात्रि 19।23 पर समाप्त होगा। खण्डछाया एशिया महाद्वीप के अधिकांश भाग, आस्ट्रेलिया, उत्तरी तथा दक्षिणी अमेरिका, प्रशांत-अटलांटिक हिन्द महासागर, आर्कटिक तथा अन्टार्टिका में छाया दृश्य होगा।

# व्यापार भविष्य सन् 2015-2016 ई.

लेखक–
श्री प्रेम चन्द्र जैन
(पोरसा वाले)

### 1 जनवरी 2015 ग्रह Position

| सूर्य | बुध | मंगल | शुक्र | शनि | चन्द्र | गुरु | राहु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 8 | 8 | 9 | 9 | 7 | 0 | 3 | 5 |
| 16 | 29 | 27 | 2 | 6 | 26 | 27व | 21 |

### 21 मार्च 2015 ग्रह Position

| सूर्य | चन्द्र | मंगल | शुक्र | गुरु | शनि | राहु | बुध |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 11 | 11 | 11 | 0 | 3 | 7व | 5 | 10 |
| 6 | 14 | 28 | 10 | 19R | 10R | 16 | 18 |

संवत् 2072 का राजा शनि ग्रह है। अतः गल्ला Grain Market में सरसों Mustard, अलसी, मूंगफली तेल, गेहूं भयंकर तेजी सन् 2015-2016 में अच्छी तेजी की आशा है। आषाढ़ का महीना लोंद का महीना है। अतः गुड़-शक्कर, शेयर मार्केट में अच्छी तेजी चलने की संभावना है। बाजार रुख Trend देखकर व्यापार करें। सन् 2013-2014 का साल व्यापार के हिसाब से बेकार रहा। मगर गुड़, शक्कर शेयर सन् 2014 में तेजी आई है। जनवरी 2014 से 7-8 जुलाई, 2014 के बीच बी.एस.ई.सेंसेक्स शेयर्स इंडेक्स करीब 19 हजार से बढ़कर 25999 के आसरे होकर एक तेजी आई है। सन् 2015-2016 में BSE Index 45 हजार, 2014 से सन् 2017 के बीच कभी भी Index 70 हजार के लेवल को छू सकता है। 9 अप्रैल 2015 से 11 अगस्त 2015 मंगल ग्रह अस्त, 6 से 24 जुलाई 2015 तक शुक्र पश्चिम दिशा में अस्त, 15 अगस्त 2015 से 9 सितंबर 2015 के बीच गुरु ग्रह Jupiter अस्त, 25 जुलाई से 7 सितंबर 2015 के बीच शुक्र वक्री होना 5 जुलाई 2015 को शुक्र सिंह राशि में 13 अगस्त 2015 को वक्र गति से कर्क राशि में, 2 अक्टूबर 2015 को पुनः सिंह राशि में प्रवेश, 3 नवंबर 2015 को कन्या राशि में शुक्र एक राशि में साढ़े 3-4 महीना रहने से सोना, चांदी, सरसों, अरण्ड, शेयर्स मैंथा में खतरनाक तेजी-मंदी की लाईन निकलने की संभावना है। 1 जून से 11 जुलाई 2015 तक सरसों 575 तेज, चना, अरहर, मूसर, काबुली चना में भयंकर तेजी। सन् 2012 में सरसों 4500-4700 कंडीसन सरसों के भाव सुने गए। अभी सन् 2014 में नीचे में 2950 मंडियों के भाव, सन् 2015-2016 के बीच सरसों 4499 या 5 हजार के टोप भाव हो सकते हैं।

20 फरवरी 2016 वृश्चिक राशि में मंगल, 18 जून 2016 वक्र गति से तुला में, 12 जुलाई 2016 पुनः वृश्चिक राशि में, 19 सितंबर 2016 धनु राशि में मंगल एक राशि में डेढ़ महीना रहता है। मगर 6-7 महीना बड़ी भयंकर गल्ला मार्केट में तेजी-मंदी, शेयर्स मार्केट गुवार, चना, मेन्था पिपरमेन्ट में खतरनाक तेजी आकर खतरनाक मंदी। 16 अप्रैल 2016 से 30 जून 2016 तक मंगल ग्रह वक्री रहेगा। 25 मार्च 2016 से 13 अगस्त 2016 तक शनि ग्रह वक्री रहेना। अप्रैल-मई 2016 कुछ गल्ला मार्केट तेजी बनने की संभावना है।

## 6 जनवरी 2015

### (माघ मास में 5 मंगलवार होने से)

3 से 25 जनवरी 2015 के मध्य कभी भी चावल 177 तेज, तूअर 175 तेज, लौंग 115 तेज, हल्दी 300 तेज, गेहूं 65 तेज, शक्कर 145 तेज, बिनौला 275 तेज, गेहूं तेज, दक्षिण भारत पानी, वर्षा से लालमिर्च में तेजी, लौंग 75 तेज, तो बाजरा, ज्वार, मूंग, उड़द में मंदी। 25 जनवरी 2015 से 4 फरवरी 2015 तक अरहर 75 मंदी, उड़द 99 की मंदी, गुड़ 75 की मंदी, तो जीरा में तेजी, लौंग, सुपारी, कालीमिर्च में तेजी। इस चेपटर में 2 विधियों से तेजी-मंदी दी गई जो बाजार की तेजी-मंदी चल रही हो, उसी एक विधि का उपयोग करें।

## 4 फरवरी 2015

### (फाल्गुन मास में 5 बुधवार होने से)

4 से 16 फरवरी 2015 तक शक्कर 165 तेज, खोपरा, इलाइची 75 तेज, तो मसूर 475 की जोरदार मंदी, लालमिर्च 1555 की जोरदार मंदी, मैथी 377 की मंदी, तो कलौंजी 700 की तेजी, चना 1752 की मंदी। 17 फरवरी, 2015 से 7 मार्च, 2015 तक, बड़ी इलाइची 75 तेजी तो गेहूं, जायफल में अच्छी मंदी, काबुली चना में 505 की मंदी, चावल 275 की मंदी, सौंठ 1177 की जोरदार मंदी, किशमिस में 999 की भारी तेजी।

## 6 मार्च 2015

### (चैत्र मास में 5 शुक्रवार होने से)

6 जनवरी से 15 मार्च 2015 तक गुड़ 275 तेजी, 29 जनवरी से 7 मार्च 2015 तक मैंथा आइल में 371 की जोरदार मंदी, 1 जनवरी 2015 से 9 फरवरी, 2015 तक गुवार में 555 की तेजी, 9 फरवरी से 15 मार्च 2015 तक गुवार में 999 तूफानी मंदी, 15 मार्च 2015 से 21 अप्रैल 2015 तक गुवार में 999 की तेजी। 11 फरवरी से 7 अप्रैल, 2015 तक रुई में 2325 की तूफानी तेजी। 15 मार्च से 5 अप्रैल, 2015 तक हल्दी 707 की मंदी, 5 अप्रैल से 5 मई 2013 तक हल्दी में 1775 की जोरदार तेजी। 1 मार्च से 23 मई 2013 तक गेहूं में 277 की खतरनाक मंदी। 14 नवंबर, 2014 से 15 मार्च 2015 कालीमिर्च में 55 रुपये प्रति किलो पर तेजी तो 16 जुलाई 2015 तक कालीमिर्च में तूफानी तेजी। जीरा 15 दिसंबर 2014 से 19 जनवरी 2015 तक जीरा में 45 रुपया किलो की तेजी, तो 8 मार्च तक 25 की मंदी, 9 मार्च से 27 अप्रैल 2015 तक जीरा की तेजी चल सकती है। सावधानी से व्यापार करें।

## 5 अप्रैल 2015

### (वैशाख मास में 5 रविवार होने से)

27 मार्च से 1 अप्रैल 2015 तक अरहर 115 की मंदी, हल्दी 500 मंदी, चना 145 मंदी, बादाम 200 मंदी, लालमिर्च 1505 की मंदी, गुड़ चीनी में तेजी। 5 से 15 अप्रैल 2015 तक, सौंठ 1500 तेज, लौंग 115 तेज, चना 45 की तेजी, शक्कर 45 तेजी, सौंफ में 700 की तेजी। कालीमिर्च में 2500 की तेजी। 15 अप्रैल 2015 से 4 मई 2015 तक छोटी इलाइची 200 मंदी, सोयाबीन 700 मंदी, काबुली चना 500 मंदी, मक्का में 99 की मंदी, राजमां में 500 की मंदी, गेहूं में 45 की मंदी, किशमिस 900 की मंदी, मगज तरबूज में मंदी। 15 से 23 अप्रैल 2015 अरहर 500 तेजी, हल्दी 700 तेजी, जीरा 1500 तेजी। अरण्ड 9 फर. से 5 अप्रैल 2015 तक अरण्ड में 1905 की भारी तेजी, 4 अप्रैल से 5 जून 2015 तक 2575 की भारी मंदी। 5 मार्च से 27 मई 2015 तक गेहूं में 175 की मंदी, 27 मई से 30 जून 2015 तक गेहूं में 115 की जोरदार तेजी। चना 3 मार्च 2015 से 7 अप्रैल 2015 तक 405 की तेजी तो 15 जून 2015 तक चना 605 की जोरदार मंदी आ सकती है।

## 5 मई 2015

### (ज्येष्ठ मास में 5 मंगलवार होने से)

5 मार्च 2015 से 5 मई 2015 के बीच गुवार 999 की भड़कती तेजी 5 मई 2015 से 7 जून 2015 तक, गुवार में 2575 की जोरदार मंदी। 5 मई से 3 जुलाई 2015 तक गुड़ में 145 की तेजी, 3 जुलाई से 27 जुलाई 2015 तक गुड़ में 175 की मंदी।

शेष पृष्ठ 190 पर

# दैवज्ञ की दृष्टि में संसार चक्र संवत् 2072 वि.

विक्रम संवत् 2072 का आकाशीय परिषद् की गणना एवं विविध लग्नों तथा वर्ष प्रवेश, वर्षेश प्रवेश, आर्द्रा प्रवेश, लग्नानुसार मेदनीय ज्योतिष गणना से वि. सं. 2072 शाके 1937 का सारांश सूत्र के भविष्य संसार चक्र इस प्रकार रहेगा।

- **केन्द्रीय सरकार** की विशिष्ट योजनाओं की क्रियान्विति में बाधाएं एवं राजनैतिक पतन की घटना घटेगी।
- **प्रांतों में स्थानीय** सरकारों में निशदिन अपमानजनक घटनाओं से जनता में नेताओं का विश्वास घटेगा।
- **अतिवृष्टि** एवं अनावृष्टि के साथ वर्षा का संतुलन बिगड़ता नजर आएगा। प्राकृतिक आपदाओं से तटीय प्रदेशों में जन जीवन संकट मय रहेगा।
- **नारी उत्पीड़न**, यौन शोषण की घटना एवं हत्याओं का दौर नित प्रति अच्छे-अच्छे व्यक्तियों के द्वारा भी घटने का तांडव चलता रहेगा।
- नारी निकेतनों की दुर्दशा शनि राजा के योग से तथा कुछ स्वार्थी तत्वों द्वारा अपना हित चिंतन बावत झूठे तथ्यों के प्रदर्शन से जनता भ्रमित होगी।
- **शैक्षिक स्तर** का विकास अच्छा होगा। तकनीकी शिक्षा निदेशालय से नवीन शिक्षा शोध पत्र जारी होने से रोजगार संबंधी क्षेत्र बढ़ेगा। कार्य योजना सफल होगी।
- **केन्द्रीय सरकार** भारत का वर्चस्व आर्थिक सामाजिक एवं व्यापारिक दृष्टि से वर्चस्व बढ़ेगा। जनता में भी सरकार के प्रति आस्था का अच्छा संकेत बनेगा।
- **फिल्मी दुनियां** का स्तर घटेगा। अश्लीलता के प्रदर्शन से भारतीय सभ्यता संस्कृति का ह्रास होगा।
- **खनन विभाग** को काफी समस्याओं का सामना करना पड़ेगा। खान में मृत्यु तुल्य घटनाएं घटेंगी।
- **धार्मिक स्थलों** का दुरुपयोग तथा अन्यान्य संबंधी घटनाओं का केन्द्र बनने जैसे योग बनेंगे।
- तीन विशिष्ट नेताओं का देह त्याग, आठ नेताओं का पद त्याग तथा तेरह नेताओं को आरोप पत्र के जरिए जेल तक की यात्रा करने का संकेत बनता है।
- चुनावी घटनाओं में अनियंत्रण से दंगा-फंसाद योग बनकर राजनीतिक तूल बनकर तर्क-वितर्क के बाद न्यायालय तक मामला पहुंचेगा।
- मुस्लिम राष्ट्रों में दंगा बाधाएं गृह युद्ध की तरह चलने का संकेत। अमेरिका, चीन, रूस में अहं भावना का मुद्दा विश्व में नया मोड़ परिवर्तन का कारक बनेगा।
- हवाई दुर्घटनाएं एवं अपहरण के योग शनि+मंगल तथा गुरु ग्रह के कारण बनेंगे। रेलवे यातायात में भी दंगा दुर्घटनाएं व चोरी की घटनाएं ज्यादा घटेंगी।
- भूस्खलन, जल प्रवाह, नदियों का बहाव कहीं तर-बतर तो कहीं सूखा भी रहेगा। ❑ खेल नीति बनेगी, मंगल से अनुपालना का अभाव रहेगा।
- **अदालती मामलों** की कार्यशैली बढ़ेगी तथा अदालती मामलों में विशेष अभिवृद्धि गुप्तचरों सहित होगी।
- अग्रसर कार्य कर्त्ताओं का धौखा एवं हत्या जैसा योग भी बनेगा। असम, तेलंगाना, आ.प्र., कर्नाटक विशेष रूप से जनता के लिए चिंता दायक। हड़तालें होंगी।
- सुनामी (समुद्री तूफान) की आशंका वर्ष पर्यन्त बनी रहेगी। स्थानीय सरकारों के मंत्रिमंडल भी चिंता में शासन करेंगे।
- शासन तंत्र में चन्द्रमा-गुरु+शुक्र के कारण स्त्रीवर्ग का वर्चस्व बढ़ेगा। चुनावों में विजय का योग स्त्रीवर्ग को ज्यादा बनेगा।
- सिंहस्थ गुरु के कारण धार्मिक कार्यक्रमों का सर्वत्र वर्चस्व छाया रहेगा। आश्रमों की प्रतिष्ठा घटेगी। ❑ **वैदिक संस्कृति** का विश्व में प्रचार-प्रसार बढ़ेगा।
- केन्द्रीय मंत्रिमंडल में तीन बार परिवर्तन योग तथा दिल्ली सरकार पर संकट के बादल छाए रहेंगे। ❑ भारत के पड़ौसी देशों में भय का वातावरण बना रहेगा।
- अणुभाभा तकनीकी में वैज्ञानिकों का वर्चस्व भी अंतर्राष्ट्रीय स्तर पर चमकेगा। व्यापार भी बढ़ेगा।
- सन् 2015 से 2022 तक का समय चिंतादायक। मानवता की हीनता से अशोभनीय कृत्यों तथा अणु बमों से भी अग्नि कांड जन्य वारदातों से भय का वातावरण रहेगा। राजकीय कार्यों में योजनाओं की गति में तीव्रता का अभाव रहेगा। यत्र-तत्र आपात काल तथा धारा 144 का अलर्ट योग यदा-कदा यत्र-तत्र सर्वत्र भी बनने का योग। पुलिस विभाग को नयी तकनीक का सहारा लेना पड़ेगा। सीमांकन जिला निर्माण, तहसील, निर्माण संबंधी मुद्दों से एवं कृषक वर्ग नीति, व्यापार नीति का शिष्टाचार में दुराचार योग से भारत बंद जैसा वातावरण तथा विश्व पर भी प्रभाव पड़ेगा। राष्ट्रपति एवं प्रधानमंत्री भी चिंता के योग से गुजरेंगे।

# विश्व परिदृश्य में ग्रह योग भविष्य बोध

**पाकिस्तान**—इस देश में आतंकवाद का प्रभाव बना रहेगा। किसी नेता का अपमान, देश में दुर्घटना, हत्या जैसा आतंक भी बनेगा। विश्व के अन्य देशों से संबंधों में मतभेद बढ़ेगा। भारत के साथ संबंध अन्तःघाती रहेगा। प्राकृतिक आपदा से यह देश भी काफी संकट से गुजरेगा। राजकोष की स्थिति दयनीय होगी। फौजी शासन जैसा योग। उत्तरी-पश्चिम क्षेत्र में जल प्रवाह तेज रहेगा। दिनांक 24.06.2015 से 30.11.2015 तक सावधानी से रहें। संकट योग।

**चीन**—इस देश में औद्योगिक व्यापारिक गतिविधियां बढ़ेंगी। केन्द्रीय सत्ता पक्ष में असामान्य घटना से देश में शोक की लहर भी चलेगी। शनि सामाजिक पतन का कारण बनेगा। संवैधानिक अधिकारों के प्रति जनता में क्रांति भी छा सकती है। राजकीय सेवारत लोग भी संकट में रहेंगे। घोटाला एवं अनैतिकता की बाढ़ जैसा योग रहेगा। दिनांक 15.5.15 से 30.9.2015 तक संकट दायक योग। प्राकृतिक आपदा से हानियोग भी।

**अमेरिका**—इस देश में नारी वर्ग को इस वर्ष संकट ज्यादा रहेगा। राजकोष बढ़ेगा, लेकिन औद्योगिक एवं सैनिक वर्ग में खर्चा ज्यादा होगा। अमेरिका की सरकार को तीन संकट के योग से भयभीत का वातावरण बनेगा। अमानवीयता की घटना से कोर्ट-कचहरी का योग ज्यादा बनेगा। अविष्कार की दृष्टि से जलयान एवं कृषि उत्पादन संबंधी सामग्री का निर्माण ज्यादा होगा। भारत के साथ संबंध बना रहेगा, लेकिन कभी-कभी चिंताजनक वातावरण भी बनाएगा। अग्नि संबंधी घटनाएं अधिक घटेंगी। ता. 30.06.2015 से 13.10.2015 तक कार्य में अशुभता की घटना घटेगी। विश्व में नया अविष्कार का चमत्कारिक कार्य भी होगा। हत्याएं एवं प्राकृतिक आपदा का योग ज्यादा।

**ब्रिटेन**—यह वर्ष शनि के कारण काफी प्रगतिदायक रहेगा। विश्व शांति का पैगाम जैसी भावना का उद्भव बनेगा। सैनिक बल बढ़ेगा। सीमांकन के विवाद में कुछ क्रांति योग। आतंकवाद के विरुद्ध आंदोलन भी चलेगा। दिनांक 17.05.2015 से दिनांक 30.09.2015 तक राजनीतिक उथल-पुथल योग बनेगा।

**रूस**—लग्नेश चन्द्रमा के योग औषधि निर्माण, औद्योगिक क्षेत्र में विशेष वृद्धि होगी। यह वर्ष रूस की अर्थ-व्यवस्था हेतु श्रेष्ठ रहेगा। लेकिन राजतंत्र में बाधाएं आएंगी। मंगल ग्रह के कारण भूमि विवाद, सीमांकन तथा अशुभ खाद्य पदार्थों के सेवन से जन अकाल मृत्यु तक भी सजा भोग सकते हैं। आयात-निर्यात में अच्छी वृद्धि का योग बनेगा। भारत-मैत्री संबंध एवं नेताओं की यात्राओं में विशेष लाभदायक योग परस्पर बनेंगे। दिनांक 14.05.15 से 27.09.15 तक प्राकृतिक आपदा-दुर्घटनाओं का आतंक चलेगा।

**जापान**—यहां पर शत्रु पक्षीय वार्ता विफल होगी। शैक्षिक दृष्टि से जापान तकनीकी शिक्षा में अग्रगामी रहेगा। वैज्ञानिक क्षेत्र में विशेष अनुसंधान करके विश्व में चमत्कारिक घटना का क्षेत्र बनेगा। प्राकृतिक आपदा से आर्थिक एवं जन हानि का योग बन सकता है। भारत मैत्री योग में व्यापारिक क्षेत्र में विशेष सहयोग देगा। अतः गुप्त योग से झगड़ा भी किसी देश से होने का संकेत बनता है। दि. 16.06.15 से 30.11.15 तक यातायात दुर्घटनाएं, आतंकवाद तथा विवाद जनक योग रहेगा।

**श्रीलंका, आस्ट्रेलिया, मलेशिया, कोरिया, बंगलादेश, मिश्र**—इन देशों में इस वर्ष भौतिक विकास में नए आयाम बनेंगे। कृषि संबंधी कार्यों में शोध चलेगा। औद्योगिक क्रांति का योग। तीन-चार वरिष्ठ नेताओं का देहावसान योग बनेगा। अश्लील हरकतों से विश्व में मान घटेगा। मंदिरों, गिरिजा घरों, संत आश्रमों की गरिमा भी अकल्पित घटनाओं के कारण दयनीय होगी। अणु, परमाणु संबंधी वैज्ञानिक तकनीकी अनुकरणीय होगी। व्यापारिक दृष्टि से निर्यात बढ़ेगा। प्राकृतिक आपदा से जन-धन का हानि योग। दिनांक 20.6.15 से 18.11.15 तक चिंतादायक योग।

**इजरायल, ईरान, ईराक, फ्रांस, अफगानिस्तान, नेपाल, ब्रह्मा**—इन देशों में इस वर्ष राजनीतिक अशांति का योग तथा विद्रोह बढ़ेगा। रोजगार जन्य बाधा तथा विविध कंपनियों को न्यायालय की शरण लेनी पड़ सकती है। अशोभनीय मार-पीट, हत्याएं तथा दुर्घटनाओं का अम्बार रहेगा। राष्ट्रपति जैसे गरिमामय पद का भी अपमान या हत्या जैसा योग बनता है। व्यापारिक गतिविधियों में धोखा होगा, लेकिन उत्पादन एवं मशीनरी कार्य शैली में सम्मान, अवार्ड प्राप्त करेंगे। यातायात की व्यवस्था बिगड़ेगी। प्राकृतिक आपदाओं से यहां के लोगों के जीने की चिंता तक बनेगी। भारत के साथ इनका मैत्री पूर्ण व्यवहार भी बिगड़ सकता है। यहां की नारी शक्ति आंदोलन करेगी। सत्ता पक्ष में स्थान या स्वयं सत्ताधारी भी बन सकती हैं। दिनांक 15.06.15 से 30.10.2015 तक अशोभनीय घटनाओं से चिंता चलती रहेगी।

**भारत**—वि.सं. 2072 शाके 1937 कर्क लग्न वर्ष का लग्न होने से भारत एवं विश्व में पूर्वी राज्यों में सुख समृद्धि होगी। उत्तरी राज्यों-देशों में उपद्रव अधिक होगा। पश्चिमी देशों एवं प्रांतों में दुर्भिक्ष योग बनता है। सूर्य नवम होने से अदालतें न्यायाधीश, धार्मिक स्थान, वायुसेना विज्ञान तथा तकनीकी क्षेत्र में विकास होगा। तिल, तैल व तिलहनों में तेजी, अनाजों व दलहनों में मंदी यानि व्यापारिक जगत में अस्थिरता रहेगी। शुक्र, मंगल की राशि पर आकर शासन तंत्र में स्त्री वर्ग का स्वामित्व बढ़ाएगा। शनि वृश्चिक का शिक्षा विभाग में परीक्षा व्यवस्था में गड़-बड़ करेगा या आंदोलन का कारक होगा। बुध गोपनीय अपराध खुलने से पूर्व ही यह लीला खत्म करने की प्रक्रिया में व्यापारी वर्ग शेयर्स लेन-देन कर्ताओं पर संकट दायक योग होगा। भारत सरकार की योजना में 30% सफलता का कारक शुक्र रहेगा। सन्तों का वर्चस्व बढ़ेगा। उच्च का गुरु स्वयं को नहीं अन्यों को लाभ पहुंचाएगा। यानि मकर राशि पति शनि संबंधी तकनीकी शिक्षा अणु बम-विस्फोटक पदार्थ, मशीनरी में विकास का कारक होगा। रा+के के कारण प्रसिद्ध राष्ट्र नेताओं को पद्च्युत होना पड़ेगा या अपहरण जैसी घटना घटेगी। विदेशी व्यापार में वृद्धि तथा भारत में संस्कार जन्य शिक्षा के प्रति लोगों का मन बनेगा। दक्षिणी भारत में राजनीतिक संकट से राष्ट्रपति शासन का दो बार योग बनेगा। दिल्ली में स्थानीय सरकार का वर्चस्व न्यून होगा। जनता का विश्वास घटेगा। दुर्घटना तथा अन्य अशोभनीय घटनाओं को गिनना संभव नहीं होगा। लोक सभा, राज्य सभाओं में हंगामा से मर्यादा भंग जैसा योग बनेगा। हालांकि नियंत्रण तुरंत हो जाएगा। विदेशी संबंध बढ़ेगा। भारत का वर्चस्व भी बढ़ेगा। भौमादित्य योग अग्नि कांडों का कारक जन हानि करेगा। चन्द्रादित्य योग विश्व शांति में भारत का वर्चस्व रहेगा।। चन्द्र, केतु, सूर्य, मंगल नवम भाव में दृष्टि राहु की होय। ज्योतिष की दृष्टि से विश्व में भारत की नीति सर्वत्र सफल होय।।

वर्ष लग्न कुण्डली






आर्यभट्ट पंचांगम्

# प्रान्तीय / राज्य वार प्रमुख भविष्य बोध में दैवज्ञ दृष्टि

**1. राजस्थान, गुजरात, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश, पंजाब, उत्तराखंड–** इन राज्यों में राजनीतिक गतिविधियां अस्थिरता के साथ चलेंगी। जनता में विश्वास घात जैसी धारणाएं बनेंगी। प्राकृतिक प्रकोप से जन धन हानि के साथ अशोभनीय घटनाएं तथा चोरी की वारदातों का तांडव छाया रहेगा। राजतंत्र में पुरानी घटनाओं के विवाद में नेता उलझकर शत्रुता जैसा व्यवहार करेंगे। तकनीकी कार्य बढ़ेगा। औद्योगिक कार्य योजना सफल होगी। विशिष्ट नेता का अपहरण तुल्य योग बनता है। शैक्षिक स्तर बढ़ेगा। पुलिस विभाग का भय मिटेगा। दि. 18.5.15 से 20.9.15 तक अनहोनी घटनाओं से जन-जन आश्चर्य करेंगे। वर्षा अनियमित।

**2. झारखंड, बंगाल, असम, अरुणांचल, मिजोराम, सिक्किम, त्रिपुरा–** इन प्रांतों में वर्षा का आधिक्य होने के कारण कृषि कार्यों में हानि। बाढ़ जैसा वातावरण तथा बहाव में जन पशुओं की मृत्यु जैसा योग बनता रहेगा। इन प्रांतों में विपक्ष वर्ग का सरकार में बोलबाला रहेगा। अभ्यता के गुण जनता में पाये जाएंगे। भुखमरी यातनाएं एवं हत्याओं की गणना भी मुश्किल होगी। क्षेत्रीय पार्टियों में भी विद्रोह बढ़ेगा। ता. 16.6.15 से 20.10.15 तक प्राकृतिक आपदा का भय से जन धन हानि एवं व्याधि।

**3. छत्तीसगढ़, महाराष्ट्र, कर्नाटका, आंध्र प्रदेश, उड़ीसा, केरल, तामिलनाडु, तेलंगाना, मध्य प्रदेश, गुजरात का पश्चिम भाग, गोवा, भूटान क्षेत्र–** इन राज्यों में भौतिक विकास एवं राजतंत्र की व्यवस्था में गड़बड़ होगी। तीन-चार राजनेताओं में गड़बड़ी का योग एवं प्राकृतिक आपदा से चिंता बनी रहेगी। जनता में विशेष योग से नवीन योजना का प्रादुर्भाव बनेगा। पुलिस सेवा में विशेष संकट छाया रहेगा। विदेशी व्यापार में स्थानीय उत्पादों का वर्चस्व बढ़ेगा। मुख्य मंत्रियों को संकट का बादल छाया रहेगा। नारी वर्ग की सुरक्षा का अभाव रहेगा। समुद्र तटीय स्थानों में सुनामी जैसा वातावरण या आपदा से प्रभावित होकर धन हानि होगी। मछुआरों का जीवन संकट मय रहेगा। समाचार ब्यूरो की सूचनाओं से प्रदेशों का विकास जन आंदोलन के भय में होना। **अग्नि कांडों का तांडव रहेगा। दिनांक 14.5.15 से 28.10. 2015 तक प्राकृतिक प्रतिक्रियाओं से संकट छाया रहेगा।**

**4. दिल्ली, दमन द्वीप, अंडमान, निकोबार द्वीप समूह, चंडीगढ़, कश्मीर, पूर्व उड़ीसा, तमिलनाडु पश्चिम, सौराष्ट्र, उत्तर प्रदेश, बिहार आदि अन्य–** ग्रह योग से इन प्रांतों की सरकारों पर संकट के बादल छाये रहेंगे। विपक्षी दल प्रभावी रूप से अपना अभिमत के साथ प्रश्नोत्तर काल से विधान सभाओं में नोक झोंक बनेगी। मिश्रित पार्टी का वर्चस्व से सरकारों का संचालन होगा। पुराने वरिष्ठ नेताओं को अपमान जनक स्थिति से गुजरना पड़ेगा। विविध वर्गों की बेरोजगारी, भ्रष्टाचारी, दुराचारी योग बनेगा। महिलाओं की स्थिति दयनीय होगी। सरकारी काम-काज में घोटालों का बोल बाला होगा। अश्लीलता का तांडव नृत्य होगा। न्यायालयों में भीड़ बढ़ेगी। रोगोपद्रव बढ़ेगा। प्राकृतिक आपदा से भी अरबों की हानि। अपहरण एवं हत्याएं-आत्मा हत्याएं निर्यंत्रित कार्य की भाँति अपना रौद्र रूप प्रकट करेगी। नदियों के बहाव से कृषि कार्यों में भी हानि। सरकारी सहयोग बावत आंदोलन चलेंगे। अति वृष्टि भी जमकर होगी।

## राजनैतिक पार्टियों का भविष्य

**राष्ट्रीय कांग्रेस पार्टी** (आई)– का वर्चस्व गर्त की ओर चलेगा। नेतृत्व के अभाव से बाधा। दिग्गज नेता (पार्टी को) छोड़कर अन्य दल गठन का योग करेगा। कांग्रेस की कुंडली के योग से सन् 2020 से 2022 तक नवीन गठन या अस्तित्व बनेगा। नेतृत्व परिवर्तन हुआ तो पार्टी का वर्चस्व बढ़ेगा। दि. 20.5.15 से 10.11.2015 तक पार्टी में अंतर्कलह योग बनेगा।

**भारतीय जनता पार्टी ( BJP )**–इस पार्टी को नेतृत्व की शुभता के कारण कुंडली ग्रह योग से उच्च का गुरु 30.3.15 से 30.10.2015 तक कुछ नवीन सभी करण बनेगा। बीजेपी में व्यक्तित्व का महत्त्व भी बढ़ेगा। यदि वर्तमान नेतृत्व न्यून होता है तो आगामी वर्ष 2020-25 तक चिंता दायक योग पार्टी का विघटन भी हो सकता है। पार्टी में स्वार्थ की भावना कलह का रूप ले सकती है। सावधान।

**माकपा**–यह पार्टी यथावत स्थिति में गुरु+मंगल+सूर्य के कारण रहेगी। वृद्धि का योग नहीं है। मगर अस्तित्व बना रहेगा। जनता में वर्चस्व कायम रहेगा।

**बसपा**–गुरु+मंगल+सूर्य के कारण कुछ वृद्धि का योग। लेकिन केन्द्र की सत्ता प्राप्त करना मुश्किल रहेगा। स्थानीय सरकारों में वर्चस्व नेतृत्व बढ़ेगा। दि. 30.5.15 से 24.8. 2015 तक संकट, नेताओं का देहावसान योग भी है।

**सपा**–इस पार्टी को इस वर्ष काफी संकट से गुजरना पड़ेगा। बड़ा नेता की हत्या या देहावसान का योग। स्थानीय स्तर पर भी विवाद बढ़ेगा। ता. 20.5.2015 से 29.10.2015 तक गड़बड़ योग ज्यादा।

**आम आदमी पार्टी**– काफी संकट के साथ विवादों में घिरने से बड़े नेता भी पद त्याग कर सकते हैं। वर्चस्व में न्यूनता आएगी। लोगों का भी विश्वास न्यून होगा। विश्वास घात जैसे योग-परिवर्तन योग बनेंगे।

**अन्य क्षेत्रीय पार्टियां**– सरकार में इस वर्ष वर्चस्व न्यून रहेगा। फिर भी आम आदमी में कार्यों की समक्षा अच्छी नजर आएगी। बजरंग दल, शिव सेना, करणी सेना आदि पार्टियों में छोटापन व्यवहार बनेगा। इन पार्टियों की गणना में व्यक्तित्व का कटाक्ष चलेगा। दिनांक 10.5.2015 से 20.9.15 तक का समय विशेष संकट दायक होगा।

पार्टियों का विश्लेषण एवं वर्चस्व देखें तो शीर्षस्थ नेताओं में भी स्वार्थ की भावना राष्ट्रीय प्रेम से ज्यादा घर करेगी और सरकार में भी इसका प्रभाव पड़ेगा। श्रीमान् लालकृष्ण जी अडवाणी, श्री मुरली मनोहर जोशी, श्रीमती शीला दीक्षित, श्रीमती महामहिम मारगेट अल्वा, किरण वेदी, अभा हजारे आदि का स्वास्थ्य ठीक नहीं तथा दिनांक 17.5.15 से 23.10. 15 तक विशेष संकट छायेगा।

## नेताओं का व्यक्तिगत भविष्य कथन

**महामहिम राष्ट्रपति श्री प्रणव मुखर्जी**– इस वर्ष विदेशी यात्राओं में सावधान रहें तो अच्छा रहेगा। कार्य शैली में व्यवहार यथावत रखना वर्चस्व बढ़ेगा। मानसिक विकृति जैसा योग भी एकाएक बन सकता है। ता. 20.5.15 से 23.10.15 तक संकट ज्यादा। शासकीय कार्यों में सीमांकन विवाद में युद्ध की घोषणा योग भी। अन्य पार्टियों द्वारा आरोप पत्र में प्रश्नोत्तर शैली का योग बनेगा।

**महामहिम उपराष्ट्रपति जनाब हामिद जी अंसारी**–आपको इस वर्ष में भागदौड़ के साथ नेताओं में संकट के निवारण में भागीदारी निभानी पड़ेगी। राज्य सभा की कार्य प्रणाली में अशोभनीय घटना के द्वारा वर्चस्व में न्यूनता बनेगी। अभद्रता के

शेष पृष्ठ 239 पर

# द्वादश राशियों का मासिक भविष्यफल वि.सं. 2072, सन् 2015-16 ई.

नोटः-यह राशिफल गोचर ग्रहों के योग से नाम राशि-जन्म राशि मिश्रित गणना के रूप में लिखा गया है। सुविधा के लिए नामाक्षर, राशि स्वामी एवं नग भी लिखे हैं।

**मेष-चू, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ**

**मेष**



स्वामी-मंगल नग-मूंगा शुभ

**अप्रैल**—माह में आपकी सेहत को खराबी का योग। पेट में विकृति। पेशाब संबंधी परेशानियां बढ़ेंगी। विद्यार्थी वर्ग को अच्छा लाभ। धार्मिक कार्यों में खर्चा होगा। कारोबार ठीक चलेगा। विवाह एवं संतान संबंधी योग भी। दक्षिणी दिशा की यात्रा लाभ प्रद रहेगी। आयकर संबंधी परेशानियों से गुजरना पड़ सकता है। शुक्र प्रेम प्रसंग का कारक बनेगा। ता. 18, 19, 26, 27, 29 अशुभदायक। वाहन सावधानी से चलावें। **मई**—माह में आपको कृषि जन्य कार्य में लाभ बनेगा। राजतंत्र में भी समय ठीक रहेगा। धोखे बाजी घटना से बचें तो शुभ। यकृत रोग बाधा बनने का योग शुक्र ग्रह से बनता है। ग्रह गोचर से शुभ कार्य में खर्चा। ता. 5, 6, 7, 20, 22, 27 व 28 अशुभ रहेंगी। **जून**—माह में वायु विकार से परेशानी। मित्र से लाभदायक योजना प्राप्ति। परीक्षा परिणाम अनुकूल रहेगा। व्यापारी वर्ग का कार्य क्षेत्र बढ़ेगा। सामाजिक कार्य का दायित्व बढ़ेगा। नये कार्य के लिए स्त्री वर्ग का योगदान मिलेगा। न्यायालय संबंधी प्रकरण भूमि विवाद से बन सकता है। पुराना विवाद बढ़ेगा। ता. 3, 10, 11, 15, 20, 22, 24 अशुभदायक। वाहन से सावधान रहें। **जुलाई**—माह में भाग-दौड़ बढ़ेगी। शनि+राहु के कारण मानसिक विकृति का योग। चलते कार्य में परिवर्तन योग। विदेशी सामग्रियों के संग्रह से मान-सम्मान में कमी तथा राजकीय सेवा तथा स्थान परिवर्तन योग भी रहेगा। ता. 23, 24, 27, 28 अशुभ हैं। **अगस्त**—माह में आर्थिक स्थिति सुधरेगी। राजकीय मान-सम्मान योग बनेगा। मित्र बंधुओं से लाभ मिलेगा। गुप्त शत्रुओं से बचकर चलें। स्त्री पक्ष से आरोप, भूमि विवाद या रुपयों का लेन-देन से बनेगा। विविध स्थानों की धार्मिक यात्रा का शुभ योग। नया कार्य योग बनेगा। ता. 19, 20, 21, 28, 29 अशुभ। **सितम्बर**—रक्त पित्त रोग परेशानी बढ़ा सकता है। निजी जनों से विवाद बढ़ेगा। किसी अशोभनीय घटना से शोक। मित्र वर्ग की मदद करने में खर्चा भी होगा। विरोधी पक्ष आपको कमजोर करने का प्रयास करेंगे। विद्यार्थी वर्ग के लिए कार्य सफलता का महीना रहेगा। ता. 18, 19, 26, 27, 28 अशुभ। **अक्टूबर**—माह में अचानक चिंता का योग बनेगा। पशुओं से सावधान रहें। माह में आर्थिक लाभ अच्छा रहेगा। शनि एवं राहु का दान करें तो वांछित कार्य में सफलता मिलेगी। कारोबार एवं रोजगार में लाभदायक योजना प्राप्त होगी। स्त्री पक्ष की बीमारी से कुछ चिंता। ता. 10, 12, 13, 20, 23 अशुभ हैं। **नवम्बर**—राजकीय कार्यों में सफलता। शरीर में रोग बाधा से परेशानी। माता-पिता के स्वास्थ्य में चिंता जनक स्थिति रहेगी। उदर पीड़ा का योग। भूमि, भवन निर्माण योग बनेगा। बैंकिंग लेन-देन में सावधानी बरतें। नोट खोने का योग है। ता. 10, 11, 12, 20, 22, 23 अशुभ हैं। **दिसम्बर**—माह में सूर्य+बुध से विद्या लाभ शुभदायक रहेगा। परीक्षा में विशेषांक प्राप्ति का सुखद योग। अचानक शुभ यात्रा से कार्य वृद्धि का योग। शनि+राहु का दान करें तो शुभ योग। विद्या प्रशिक्षण जैसा अवसर भी बनेगा। संतान प्राप्ति योग, राजकीय सेवा का शुभ लाभ मिलेगा। ता. 3, 7, 8, 9, 27, 28 अशुभ। **जनवरी 2016**—कारोबार संबंधी समस्याएं बढ़ेगी। पारिवारिक कार्यों की गति धीमी चलने से आर्थिक हानि। ता. 14 जनवरी के बाद समय शुभदायक। रोजगार बढ़ेगा। सेवा प्राप्ति योग। वाहन क्रय योग एवं उत्तरी दिशा की शुभ यात्रा बनेगी। ता. 10, 11, 12, 27, 28, 29 अशुभ हैं। **फरवरी**—रक्त चाप बढ़ने का योग। घरेलू झंझट में खर्चा होगा, कारोबार में गड़बड़ी। मित्र वर्ग मदद करेंगे। भूखंड क्रय योग। विवाह जैसा मांगलिक कार्य भी बनेगा। शत्रु पक्ष से बचें अन्यथा शारीरिक चोट। ता. 11, 12, 13, 23, 24, 25 अशुभ हैं। **मार्च**—कफ जन्य रोग बाधा। संतान पक्ष से लाभ प्राप्ति, धन का व्यय हितकारक होगा। कारोबार में सुधार जैसी योजना प्राप्ति। आर्थिक स्थिति अच्छी रहेगी। रोजगार या राज सेवा प्राप्ति का योग, कर्जा निवृति का माह रहेगा। ता. 1, 2, 3, 11, 13, 15, 17 अशुभ हैं। **अप्रैल**—अकस्मात् नए व्यवसाय का नियंत्रण प्राप्त होगा। मित्र बंधुओं से मदद मिलेगी। मानसिक चिंता जैसा योग। यात्रा में अशोभनीय घटना। विवाह कार्य का शुभ दायक संकेत भी। राज पक्ष से लाभ। पुराने विवाद में विजय का योग। ता. 16, 17, 24, 25, 26 अशुभ रहेंगी।

**वृष-ई, उ, ए, ओ, वा, वि, वू, वे, वो**

**वृष**



स्वामी-शुक्र नग-हीरा शुभ

**अप्रैल**—स्वास्थ्य अच्छा रहेगा। नई योजना की शुरुआत शुभ समाचार भी मिलेंगे। पेट में रोग बाधा। मित्र वर्ग द्वारा कार्य में शुभता बनी रहेगी। आय, व्यय इस माह में बराबर रहेगा। धार्मिक कार्य में खर्चा भी बनेगा। संतान का भाग्योदय कारक योग। ता. 10, 11, 12, 23, 24 अशुभ रहेंगी। **मई**—माह में कारोबार संबंधी समस्याएं ज्यादा बनेंगी। संतान को रोग बाधा, पत्नी की राय से किया गया कार्य में अर्घ तथा मान-सम्मान की प्राप्ति होगी। वाहन क्रय का योग। राजकीय सहयोग प्राप्ति का माह रहेगा साझेदारी में किया गया कार्य में हानि होगी। ता. 17, 18, 26, 27, 30 अशुभ। **जून**—स्थिर कार्यों के प्रति कारोबार बढ़ेगा। सामाजिक परिवेश में नवीनता के साथ मान-सम्मान बढ़ेगा। शुभ समाचारों की प्राप्ति मित्रों द्वारा होगी। वृथा यात्रा का योग। परिजनों का सहयोग प्राप्त होगा। व्यय अधिक होगा। ऋण लेने संबंधी योग बनेंगे। ता. 4, 5, 6, 13, 14 अशुभ दायक। **जुलाई**—कारोबार संबंधी कार्य में मित्रों का योगदान। सूर्य+बुध के कारण कार्य योजना में सफलता। वायु विकार, चोट, गिरने का योग। चिकित्सालय की सेवाएं लेनी पड़ सकती हैं। कहीं पर लेन-देन में धोखा भी राहु के कारण बनता है। सावधान! ता. 15, 16, 23, 24, 27 अशुभ हैं। **अगस्त**—चन्द्र+राहु+गुरु की स्थिति आपके लिए अनुकूल होने से कार्य योजना तथा पारिवारिक समस्याओं का समाधान होगा। वाहन एवं भूमि लेन-देन जैसा योग बनेगा। मान-सम्मान प्राप्ति का शुभ योग। संतान एवं स्त्री पक्ष के लिए भी माह भाग्योदय कारक रहेगा। ता. 21, 22, 24, 30, 31 अशुभ रहेंगी। **सितम्बर**—इस माह में स्वास्थ्य के प्रति आप गंभीर रहें तो शुभ क्योंकि कहीं चोट या ऊपर से गिरने का योग बनता है। व्यवसाय अच्छा चलेगा। शत्रुता पर विजय होगी। राजकीय सेवा योग तथा नौकरी हो तो स्थान परिवर्तन का योग बनेगा।

शेष पृष्ठ 195 पर

# विक्रम सम्वत् 2072, शाके 1937 मध्ये शुद्ध विवाह मुहूर्त्ताः

यहां दिये गये विवाह मुहूर्त्त "लत्ता पातो युतिर्वेधो जामित्रं बुध पंचकम्। एकार्गलौपग्रहौ च क्रांति साम्यं तथा परम्॥ दग्धा तिथिश्च विज्ञेया दश दोषाः महाबलाः। एतान्दोषान् परित्यज्य लग्नं संशोधयेद् बुधैः॥" श्लोक सूत्रगत प्रमुख दश दोष रहित है तथा जिन दोषों के परिहार वाक्य मिले उन्हें भी दिया गया है। इस दश दोष शुद्धि को रेखाओं में प्रदर्शित किया गया है। रेखाओं में जहां (।) ऐसी खड़ी रेखा है वहां उस दोष की पूर्ण शुद्धि समझें तथा जहां (ऽ) ऐसा चिन्ह है उसे परिहार सहित दोष जानें। वैवाहिक नक्षत्र "रोहिण्युत्तर रेवत्यो स्वाती मूलं मृगो मघा। अनुराधाश्च हस्तश्च विवाहे मंगलप्रदः॥" किन्तु कात्यायनोक्त "त्रिषुः त्रिषूत्तरादिषु" (गृह्य सूत्र) के अनुसार चार विशेष विवाह नक्षत्र भी हैं। इस विषय में धर्म सिंधुकार ने भी लिखा है। "चित्रा श्रवण धनिष्ठा ऽश्विनी यजुर्वेदीनाम्" अतः यजुर्वेदियों के विवाह इन चार विशेष विवाह नक्षत्रों में भी हो सकते हैं। हम पाठकों की सुविधा हेतु इन चार विशेष विवाह नक्षत्रों के मुहूर्त्त भी अलग से दे रहे हैं।

नोटः-यहां क्रांतिसाम्यं (महापात) दोष स्थूल न लेकर सूक्ष्म गणितागत लिया गया है। लग्नों का समय भा.स्टै.टा. दिल्ली हेतु है। अतः अन्य नगरों के लिये समय परिवर्तित करके संशोधित कर लें। गुरु-शुक्र का उदयास्त सूक्ष्म उन्नतांश पद्धति से लिया गया है। लग्नों के आगे दिया गया समय लग्नारंभ काल है।

## समय शुद्धि

- मीनाऽर्क (मलमास)–वर्षारंभ से वैशाख कृ. नवमी सोमवार दिनांक 13 अप्रैल 2015 तक तथा फाल्गुन शु. 6 सोमवार दिनांक 14 मार्च 2016 से वर्षान्त तक (सर्वत्र वर्ज्य)
- चन्द्रग्रहण (वेधदोष)–दिनांक 03 अप्रैल 2015 से 07 अप्रैल 2015 तक (सर्वत्र वर्ज्य)
- अधिक आषाढ़ मास दोष–दिनांक 17 जून 2015 से 16 जुलाई 2015 तक (सर्वत्र वर्ज्य)
- चातुर्मास(चौमासा) दोष–द्वि. आषाढ़ शुक्ला 11 सोमवार दिनांक 27 जुलाई 2015 से कार्तिक शुक्ल 11 रविवार दिनांक 22 नवंबर 2015 तक (सर्वत्र वर्ज्य)
- शुक्रास्त (तारा)–श्रावण कृष्णा 11 सोमवार दिनांक 10 अगस्त 2015 से श्रावण शु. 5 गुरुवार दिनांक 20 अगस्त 2015 तक (सर्वत्र वर्ज्य)
- गुरु अस्त (तारा)–श्रावण कृ. 13 बुधवार दिनांक 12 अगस्त 2015 से भाद्रपद कृ. 13 गुरुवार दिनांक 10 सितंबर 2015 तक (सर्वत्र वर्ज्य)
- सिंहस्थ गुरु दोष (मघादि पंचपादत्व दोष)–भाद्रपद शु. 1 सोमवार दिनांक 14 सितंबर 2015 से आश्विन कृ. 3 बुधवार दिनांक 30 सितंबर 2015 तक (गंगा के उत्तर व गोदावरी के दक्षिण भाग में करने योग्य)
- धनुष्याऽर्कः (मलमास)–मार्गशीर्ष शु. 5 बुधवार दिनांक 16 दिसंबर 2015 से पौष शु. 5 गुरुवार दिनांक 14 जनवरी 2016 तक (सर्वत्र वर्ज्य)
- सूर्यग्रहण (वेधदोष)–दिनांक 08 मार्च 2016 से 12 मार्च 2016 तक (सर्वत्र वर्ज्य)
- होलाष्टक–फाल्गुन शु. 8 बुधवार दिनांक 16 मार्च 2016 से फाल्गुन शु. 15 बुधवार दि. 23 मार्च 2016 ई. तक (रावी, व्यास, सतलुज के किनारे एवं पंजाब, हरि., उ.प्र., राजस्थान, हिमाचल प्रदेश में वर्ज्य)

## विवाहे सूर्य, गुरु व चन्द्र बल विचार

**सूर्यः**- 3, 6, 10, 11वां शुभ। 1, 2, 5, 7, 9वां पूज्य। 4, 8, 12वां नेष्ट। **गुरुः**- 2, 5, 7, 9, 11वां शुभ। 1, 3, 6, 10वां पूज्य। 4, 8, 12वां नेष्ट।
**चन्द्रः**- 1, 2, 3, 5, 6, 7, 9, 10, 11वां शुभ। 12वां ग्राह्य (पूज्य)। 4, 8वां नेष्ट।

## वैशाख शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.

| दिनांक | तिथि | वार | नक्षत्र | रेखा | लतादि दश दोष | लग्न शुद्धि तथा अन्य विवरण (भा.स्टै.टा.) | सूर्य | गुरु | चन्द्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 21 अप्रैल | 3 | भौम | रोहिणी | 7 | ऽ।।।ऽऽ।।।। | दि. ल. सिंह, कन्या रा.ल. मकर, कुंभ (मकरे गु.पू.; भद्राः 28।26 से) | मेष | कर्क | वृष |
| 22 " | 4 | बुध | मृग. | 7 | ।।।।।ऽऽऽ।। | रा. ल. मकर, कुंभ | मेष | कर्क | मिथुन |
| 23 " | 5 | गुरु | मृग. | 7 | ।।।।।ऽऽऽ।। | दि. ल. मेष | मेष | कर्क | मिथुन |
| 27 " | 9 | सोम | मघा | 7 | ।ऽ।।।।।ऽऽ। | रा. ल. अ.गोधूलि, मकर, कुंभ (अ.गो.मं.पू.) (मकरे गु.पू.; कुंभे चं. पू) | मेष | कर्क | सिंह |
| 28 " | 10 | भौम | मघा | 8 | ।।।।।ऽ।।ऽ। | दि. ल. मेष, मिथुन, कन्या, रा.ल. अ. गोधूलि | मेष | कर्क | सिंह |
| 29 " | 11 | बुध | उफा. | 7 | ।।।।।ऽऽ।ऽ। | रा. ल. कुंभ (भद्रा 25।45 तक) (मिथुने चं. पूज्य) | मेष | कर्क | सिंह |
| 30 " | 12 | गुरु | उफा.ह. | 7 | ।।।।।ऽऽ।ऽ। | दि. ल. मिथुन, सिंह रा.ल. अ. गोधूलि, मकर, कुंभ | मेष | कर्क | कन्या |

## ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष सं. 2072 वि.

| दिनांक | ति. | वार | नक्षत्र | रेखा | लतादि दश दोष | लग्न शुद्धि तथा अन्य विवरण ( भा.स्टै.टा. ) | सूर्य | गुरु | चन्द्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 5 मई | 1 | भौम | अनु. | 6 | IISSSSIIII | रा. ल. अ. गो., 10 (गु. पू.) | मेष | कर्क | वृश्चिक |
| 7 " | 3 | गुरु | मूल | 7 | IIIISSISII | रा. ल. अ. गो., 10 (गु. पू.) | मेष | कर्क | वृ.धनु 13:06 से |
| 8 मई | 4 | शुक्र | मूल | 8 | IIIISIISII | दि. ल. 3 (रा. दान, चं. पूज्य) | मेष | कर्क | धनु |
| 9 " | 5 | शनि | उषा. | 6 | SSIIISIIIS | दि. ल. 6 रा. ल. अ. गो., 11, 12, 1(के. दान, रा. दान) | मेष | कर्क | ध.मकर 18:33 से |
| 14 " | 11 | गुरु | उभा. | 7 | IIIISSISII | रा. ल. 1 (शु. दान) | मेष | कर्क | मीन |

## ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.

| दिनांक | ति. | वार | नक्षत्र | रेखा | लतादि दश दोष | लग्न शुद्धि तथा अन्य विवरण ( भा.स्टै.टा. ) | सूर्य | गुरु | चन्द्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 19 मई | 1 | भौम | मृग. | 9 | IIIIISIIII | रा. ल. 11, 12, 1 (रा. दान, शु. दान) | वृष | कर्क | वृष |
| 20 " | 2 | बुध | मृग. | 9 | IIIIISIIII | दि. ल. 3, 4, 6, 7 (चं. दान, के. दान) | वृष | कर्क | वृ.मिथुन 18:33से |
| 24 " | 6 | रवि | मघा | 9 | IIIIIIISII | रा. ल. 1 (शु. दान) | वृष | कर्क | सिंह |
| 27 " | 8 | बुध | उफा. | 8 | IIIIISSIII | दि. ल. 3, 4, 6, 7 (रा. दान, चं. दान) रा. ल. अ. गो., 11, 12 (रा. दान, चं. पूज्य) | वृष | कर्क | सिं.कन्या 15:13से |
| 28 " | 10 | गुरु | उफा. | 9 | IIIIIIISII | दि. ल. 3, 4 (मि. रा. दान) | वृष | कर्क | कन्या |
| 30 " | 12 | शनि | स्वाती | 9 | SIIIIIIIII | रा. ल. अ. गो. 10, 12 (गु. शु. पूज्य, रा. दान) | वृष | कर्क | तुला |
| 31 " | 13 | रवि | स्वाती | 8 | SIIIISIIII | दि. ल. 3, 4, 6 (रा. दान, के. दान) | वृष | कर्क | तुला |

## प्र. आषाढ़ कृष्ण पक्ष सं. 2072 वि.

| दिनांक | ति. | वार | नक्षत्र | रेखा | लतादि दश दोष | लग्न शुद्धि तथा अन्य विवरण ( भा.स्टै.टा. ) | सूर्य | गुरु | चन्द्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 03 जून | 1 | बुध | मूल | 9 | ISIIIIIIII | रा. ल. 12, 1 (रा. दान) | वृष | कर्क | धनु |
| 10 " | 9 | बुध | उ.भा. | 6 | IISSIISSII | रा. ल. अ. गो., 1 | वृष | कर्क | मीन |
| 12 " | 11 | शुक्र | रेवती | 7 | IIIISSISII | दि. ल. 3, 4 (रा. दान) | वृष | कर्क | मी, मेष 9:42 से |

## मार्गशीर्ष कृष्ण पक्ष सं. 2072 वि.

| दिनांक | ति. | वार | नक्षत्र | रेखा | लतादि दश दोष | लग्न शुद्धि तथा अन्य विवरण ( भा.स्टै.टा. ) | सूर्य | गुरु | चन्द्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 26 नवं. | 1 | गुरु | रोहिणी | 8 | IIIISIISII | दि. ल. 8, 10, 11 (चं. दान, गु. दान) | वृश्चि. | सिंह | वृष |
| 27 नवं. | 2 | शुक्र | मृग. | 8 | IIIISSIIII | रा. ल. 5 | वृश्चि. | सिंह | मिथुन |
| 04 दिसं. | 9 | शुक्र | उ.फा. | 6 | IISISSISII | रा. ल. अ. गो., 4, 7 | वृश्चि. | सिंह | कन्या |
| 05 " | 10 | शनि | उ.फा. | 6 | IISISSISII | दि. ल. 9, 10 | वृश्चि. | सिंह | कन्या |
| 07 " | 11 | सोम | स्वाती | 8 | SIIIIIISII | रा. ल. 3, 4, 5, 6, 8 (रा. दान, बु. पूज्य, शु. दान, के. दान) | वृश्चि. | सिंह | तुला |
| 08 " | 12 | भौम | स्वाती | 8 | SIIIIIISII | दि. ल. 8, 10, 11 (गु. पूज्य) | वृश्चि. | सिंह | तुला |

## मार्गशीर्ष शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.

| दिनांक | ति. | वार | नक्षत्र | रेखा | लतादि दश दोष | लग्न शुद्धि तथा अन्य विवरण ( भा.स्टै.टा. ) | सूर्य | गुरु | चन्द्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 13 दिसं. | 2 | रवि | उषा. | 10 | IIIIIIIIII | रा. ल. 6, 7, 8 (के. दान) | वृश्चि. | सिंह | धनु |
| 14 दिसं. | 3 | सोम | उषा. | 10 | IIIIIIIIII | दि. ल. 10 (गु. पूज्य) | वृश्चि. | सिंह | मकर |

| दिनांक | ति. | बार | नक्षत्र | रेखा | लतादि दश दोष | लग्न शुद्धि तथा अन्य विवरण ( भा.स्टै.टा. ) | सूर्य | गुरु | चन्द्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| **पौष शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | | |
| 15 जन. | 6 | शुक्र | उषा. | 8 | IIIISISIII | दि. ल. 11 (गु. पूज्य) रा. ल. अ. गो. | मकर | सिंह | मीन |
| 19 " | 10 | भौम | रोहिणी | 8 | IIIIISIISI | रा. ल. 6 (के. दान) | मकर | सिंह | वृष |
| 20 " | 11 | बुध | रोहिणी | 8 | IIIIISIISI | रा. ल. अ. गो. | मकर | सिंह | वृष |
| 21 " | 12 | गुरु | मृग. | 7 | SIIISSIIII | रा. ल. अ. गो. | मकर | सिंह | वृ.मिथु. 08।36 से |
| **माघ कृष्ण पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | | |
| 26 जन. | 2 | भौम | मघा. | 8 | IIISISIIII | रा. ल. अ. गो. | मकर | सिंह | सिंह |
| 27 " | 3 | बुध | पूफा. | 6 | IISISSISII | रा. ल. 8 | मकर | सिंह | सिंह |
| 28 " | 4 | गुरु | उफा. | 6 | IISISSISII | रा. ल. अ. गो., 8 | मकर | सिंह | कन्या |
| 29 " | 5 | शुक्र | हस्त | 9 | IIIIIIISII | दि. ल. 11, 3 (गु. पूज्य, रा. दान) रा. ल. अ. गो., 7, 8 (शु. दान) | मकर | सिंह | कन्या |
| 02 फर. | 9 | भौम | अनु. | 8 | IIIIIISSII | रा. ल. अ. गो., 6 (10 बजे तक अग्रे बाणदोष) | मकर | सिंह | वृश्चिक |
| 04 " | 11 | गुरु | मूल | 7 | IIIIIISSIS | रा. ल. 8 | मकर | सिंह | वृश्चिक |
| 05 " | 12 | शुक्र | मूल | 8 | IIIIIIISIS | दि. ल. 11, 3 (रा. दान, गु. पूज्य, चं. बु. शु. पूज्य) | मकर | सिंह | धनु |
| 06 " | 13 | शनि | उषा. | 7 | IISIISSIII | रा. ल. 6 | मकर | सिंह | ध.मक. 25।17 |
| **माघ शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | | |
| 12 फर. | 5 | शुक्र | रेवती | 7 | ISISIIISII | रा. ल. अ. गो. | मकर | सिंह | मीन |
| 16 " | 9 | भौम | रोहिणी | 7 | IIISISSIII | दि. ल. 11 (रा. दान, गु. पूज्य) | कुंभ | सिंह | वृष |
| 17 " | 10 | बुध | मृग. | 6 | ISIISSISII | रा. ल. 8 (शु. दान) | कुंभ | सिंह | मिथुन |
| 22 " | 15 | सोम | मघा | 8 | IIIISIISII | रा. ल. 6, 7, 9 (मं. पूज्य) | कुंभ | सिंह | सिंह |
| **फाल्गुन कृष्ण पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | | |
| 27 फर. | 2 | शनि | स्वाती | 6 | ISISISISII | रा. ल. 6, अ. गो. | कुंभ | सिंह | तुला |
| 28 " | 3 | रवि | स्वाती | 7 | IIISIISSII | रा. ल. 6, अ. गो. | कुंभ | सिंह | तुला |
| 01 मार्च | 7 | भौम | अनु. | 6 | SISIIISIII | दि. ल. 12, रा. ल. अ. गो., 6, 7 | कुंभ | सिंह | वृश्चिक |
| 02 " | 8 | बुध | मूल | 7 | SIIIIISSII | रा. ल. 10 | कुंभ | सिंह | वृ.धनु 28।23 से |
| 05 " | 11 | शनि | उषा. | 8 | IIIIISISII | दि. ल. 1, 3, 4 (चं, शु. पूज्य), रा. ल. 7, 8 (शु. दान) | कुंभ | सिंह | ध.मक. 11।30 से |
| **फाल्गुन शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | | |
| 10 मार्च | 2 | गुरु | उषा. | 9 | IIIISIIIII | दि. ल. 1,3,4 | कुंभ | सिंह | मीन |

# कात्यायनोक्त विवाह मुहूर्त्ताः सम्वत् 2072 वि.

| दिनांक | ति. | वार | नक्षत्र | रेखा लतादि दश दोष | लग्न शुद्धि तथा अन्य विवरण ( भा.स्टै.टा. ) | सूर्य | गुरु | चन्द्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| **वैशाख शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | |
| 02 मई | 13 | शनि | चित्रा | 7 SIIIISSIII | दि. ल. 3, 5 (रा. दान), रा. ल. अ. गो., 11, 12, 1(रा. के. शु. दान) | मेष | कर्क | क.तुला 19।41 से |
| **ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | |
| 11 मई | 8 | सोम | श्रवण | 8 IIIIISISII | दि. ल. 3 (रा. दान) | मेष | कर्क | म.कुंभ 22।21 से |
| 11 " | 8 | सोम | धनिष्ठा | 6 IIISSSISII | दि. ल. 4, 6 (चं. पूज्य, के. दान) रा. ल. अ. गो., 12,1 (के. शु. दान) | मेष | कर्क | म.कुंभ 22।21 से |
| 12 " | 9 | भौम | धनिष्ठा | 7 IIISSIISII | दि. ल. 3 (रा. दान) | मेष | कर्क | कुंभ |
| **ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | |
| 30 मई | 12 | शनि | चित्रा | 7 SSIIIISIII | दि. ल. 3, 4, 6 (रा. के. दान) | वृष | कर्क | तुला |
| **प्र. आषाढ़ कृष्ण पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | |
| 06 जून | 4 | शनि | श्रवण | 7 IIIISIISSI | रा. ल. अ. गो. 12, 1 (रा. दान) | वृष | कर्क | मकर |
| 07 " | 5 | रवि | धनिष्ठा | 6 | दि. ल. 3, 4, 6 (रा. के. दान, चं. पूज्य) | वृष | कर्क | म.कुंभ 27।44 से |
| 12 " | 11 | शुक्र | अश्विनी | 7 IIIIISSSII | दि. ल. 4, 6, 7 (के. दान, चं. पूज्य) रा. ल. 10, 12 (गु. शु. पूज्य, रा. दान) | वृष | कर्क | मी.मेष 9।42 से |
| 13 " | 12 | शनि | अश्विनी | 8 IIIIIISSII | दि. ल. 3 (रा. दान) | वृष | कर्क | मेष |
| **कार्तिक शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | |
| 23 नवं. | 12 | सोम | अश्विनी | 6 SISISIISII | रा. ल. 7 (चं. पूज्य) (व्यतिपात दोष) | वृश्चि. | सिंह | मी.मेष 12।20 से |
| **पौष शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | |
| 17 जन. | 8 | रवि | अश्विनी | 8 IIIIISISII | दि. ल. 11 (गु. पूज्य) रा. ल. अ. गो., 6 (शु. के. दान) | मकर | सिंह | मेष |
| **फाल्गुन कृष्ण पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | |
| 06 मार्च | 12 | रवि | श्रवण | 9 IIIIIIISII | दि. ल. 1, 3, 4 (चं. शु. पूज्य) | कुंभ | सिंह | मकर |
| **फाल्गुन शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | |
| 11 मार्च | 3 | शुक्र | अश्विनी | 9 IIISIIIIII | दि. ल. 4 रा. ल. अ. गो., 7, 10 (चं. पूज्य) | कुंभ | सिंह | मी.मेष 15।44 |

# पंजाब आदि द्विगर्त देशीय विवाह मुहूर्त्ताः सं. 2072 वि.

| दिनांक | ति. | वार | नक्षत्र | रेखा | लतादि दश दोष | लग्न शुद्धि तथा अन्य विवरण ( भा.स्टै.टा. ) | सूर्य | गुरु | चन्द्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| **द्वि. आषाढ़ शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | | |
| 21 जुला. | 5 | भौम | उफा. | 7 | IIIIISSIIS | दि. ल. 4, 5,7 रा. ल. अ. गो. | कर्क | सिंह | सिं.,कन्या 6।52 से |
| 22 " | 6 | बुध | हस्त | 7 | IISSISIIII | दि. ल. 4, 5,7 रा. ल. अ. गो. | कर्क | सिंह | कन्या |
| 23 जुला. | 7 | गुरु | चित्रा | 10 | IIIIIIIIII | दि. ल. 5, 7 रा. ल. अ. गो. | कर्क | सिंह | कं.तुला 19।47 |
| 24 " | 8 | शुक्र | स्वाती | 6 | SSIIISISII | रा. ल. अ. गो. (श. पूज्य) | कर्क | सिंह | तुला |
| 26 " | 10 | रवि | अनु. | 8 | IISIIIIISI | दि. ल. 7 (13।00 से) रा. ल. अ. गो., 2 | कर्क | सिंह | तु.,वृश्चि. 6।44 से |
| 31 " | 15 | शुक्र | श्रवण | 7 | IIISSIISII | दि. ल. 6, 7 (रा. दान) रा. ल. 11, 2 (गु. शु. श. दान) | कर्क | सिंह | मकर |
| **श्रावण कृष्ण पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | | |
| 01 अग. | 1 | शनि | धनिष्ठा | 8 | IIIISISIII | दि. ल. 6, 8 (रा. पूज्य, श. दान) रा. ल. अ. गो. 1, 2 | कर्क | सिंह | म.कुंभ 18।33 से |
| 04 " | 5 | भौम | उभा. | 7 | IISISISIII | दि. ल. 8 (श. पूज्य) रा. ल. अ. गो., 1, 2 | कर्क | सिंह | मीन |
| **आश्विन शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | | |
| 14 अक्टू. | 1 | बुध | स्वाती | 10 | IIIIIIIIII | रा. ल. 4, 5 (मं. पूज्य) | कन्या | सिंह | तुला |
| 18 " | 5 | रवि | मूल | 10 | IIIIIIIIII | रा. ल. अ. गो. 1 | तुला | सिंह | वृ.धनु 13।15 से |
| 21 " | 8 | बुध | उषा. | 9 | IIIIIIISII | दि. ल. 7 | तुला | सिंह | मकर |
| 21 " | 8 | बुध | श्रवण | 8 | IIISIIIISI | रा. ल. अ. गो. 2, 4, 5 (चं. मं. दान) | तुला | सिंह | मकर |
| 25 " | 13 | रवि | उभा. | 5 | SISSSISIII | दि. ल. 11 (मं. पूज्य) रा. ल. 1, 2, 4 (श. पूज्य) | तुला | सिंह | मीन |
| 27 " | 15 | भौम | अश्विनी | 6 | IIISISSSII | दि. ल. 11 रा. ल. 2, 4, 5 (श. दान, मं. पूज्य) | तुला | सिंह | मेष |
| **कार्तिक कृष्ण पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | | |
| 31 अक्टू. | 5 | शनि. | मृग. | 8 | IIIIIISSII | दि. ल. 7 | तुला | सिंह | मिथुन |
| 04 नवं. | 9 | बुध | मघा | 9 | IIIIIIISII | रा. ल. 3 | तुला | सिंह | क.सिंह 20।06 से |
| 05 " | 9 | गुरु | मघा | 9 | IIIIIIISII | रा. ल. अ. गो. 3 (21।50 तक) | तुला | सिंह | सिंह |
| 08 " | 12 | रवि | हस्त | 7 | IIISSIIIIS | दि. ल. 7, 8, 9 (श. दान) रा. ल. 2, 3, 5 (श. पूज्य) | तुला | सिंह | कन्या |
| **कार्तिक शुक्ल पक्ष सं. 2072 वि.** | | | | | | | | | |
| 16 नवं. | 5 | सोम | उषा. | 9 | ISIIIIIIII | रा. ल. 6 | वृश्चि. | सिंह | ध.मकर 26।19 से |
| 17 " | 6 | भौम | उषा. | 9 | ISIIIIIIII | दि. ल. 12, 1(मं. रा. पूज्य) रा. ल. अ. गो. 3 | वृश्चि. | सिंह | मकर |

**स्वाहा॥** इस मंत्र द्वारा पवित्र जल को आठ बार अभिमंत्रित करके गर्भिणी स्त्री को जल पिलाने से उसको सुख से प्रसव होगा।

**पति को वश में करने के लिए:-** **ऊँ नमो महायक्षिणि पतिं में वश्यं कुरू कुरू स्वाहा।** इस मंत्र को दीपावली अथवा ग्रहण के दिन 108 बार जप करके सिद्ध कर लें। पश्चात् 31 दिन 108 बार जप करने से स्त्री का पति उसके वश में हो जाता है।

**जलती अग्नि शीतल हो:-** ऊँ नमो कोरा करावा जल सा भरिया, ले गौरा के सिर पर धरिया, ईश्वर ले गौरा नहाय, ई जलती अग्नि शीतल हो जाय। शब्द सांचा पिंड काचा फुरो मंत्र ईश्वरो वाचा॥ इस मंत्र को ग्रहण या दीपावली में जगा लेवें। विधि:- कुंए के सन्निकट से सात कंकड़ी लेकर प्रत्येक पर सात बार मंत्र पढ़कर अग्नि की ओर फेंके।

**नजर झाड़ने का मंत्र:-** गुरुर चरणे दिया मन, श्रीहरी मोक्ष कारन, देव दानव दैत्यानी लाई, नरसिंह वरा आसी सब उड़ाई, आलाली पालाली चोटी चोटी हुंकारे फुंकारे उड़ाय, माटी शलिकेर पांव देख टुकरियाजय अमुकार अंगे डाइनेर दृष्टि पलाय कार अक्षावीर नरसिंह आज्ञा। दीपावली में सिद्ध करके इस मंत्र को झाड़ने का विधान है।

**सर्प विषनाशक मंत्र औषधि:-** गरुड़ास्य मंत्र ऊँ सुपर्णोसि गरुत्मांस्त्रिवृतो शिरो गायंत्र चक्षुर्बृहद्रयन्तरेवक्षी। सोम गरुत्मांस्त्रिवृतो शिरो गायंत्र चक्षुर्बृहद्रयन्तरेवक्षी। सोम आत्माछन्दास्यंकानि यजूंविषनाम। साम ते तनुर्वामदेव्यं यज्ञयज्ञियम्पुच्छन्धिष्ण्याऽशम्या सपुर्णोसि गरुश्रमनान्दिवं गच्छ स्वः पत ऊँ। इसे ग्रहण में सिद्ध कर नीम की टहनी या अपामार्गा से झाड़े का विधान है। दधि मधु नवनीता, पीप्पली श्रृंगवेरं, मीरचमपि कूटो प्रतिहंन्सा सुकेशी। यदि दसति सरोपो, तक्षको वासुकी वा, यमस दनगतानां नास्ति मृत्युर्नराणम्॥ गाय के ताजे दूध से निकाला जाता मक्खन, गाय का दही, शहद, पीपल, अदरक, मिर्च और कूट बराबर मात्रा में मिलाकर सांप से डसे हुए व्यक्ति को पिला देने से विष उतर जाएगा।

**चिन्ता निवारण लक्ष्मी प्राप्ति मंत्र:-** ऊँ ह्रीं कमले कमल वालेय प्रसीद श्रीं ह्रीं श्रीं महालक्ष्मयै नमः।

**स्थायी धनस्थिति मंत्र:-**ऊँ ह्रीं क्लीं महालक्ष्मै नमः।

**प्रसव समये जल मंत्र:-** आकाश टले पवन राम लक्ष्मण दुई लाचा सुन की कर कोका कोकी रिक्ता कुण्डली बसिया बाहिर हव असिया सिद्ध गुड़ कालिका चराडीर वरे शीघ्र करिया भूमे पड़े। **विधि:-** ताजा शुद्ध जल को सात बार मंत्र पढ़कर परोसने के पश्चात् पिलाने का विधान है।

**मृत्युंजय मंत्र:-** ऊँ हौ ऊँ जूं सः भूर्भव स्वः त्र्यम्बकं यजामहे सुगंधिपुष्टिर्धनम्। उर्वारूकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात् भूर्भवः स्वरो जूं सः हौं ऊँ। पुरोणोक्तमृत्युंजय मंत्र- मृत्युंजयाय रुद्राय नीलकण्ठाय शम्भवे। अमृतेशाय शवाय महादेवाय ते नमः।

**धनधान्य पूर्ण कर अन्नपूर्णा मंत्र:-** ऊँ ह्रीं क्लीं नमो भगवती माहेश्वरी अन्नपूर्णे स्वाहां क्लीं श्रीं ह्रीं ऊँ। इस मंत्र के प्रभाव से धन धान्य पूर्ण रहता है। दो लक्ष जप, तिल, लाल धान की लाई, खीर, दाख, गोघृत से हवन करना चाहिए। दो लक्ष का पुरश्चरण क्षेत्र के भीतर यंत्र या ताबीज गाड़ देते हैं, उससे धान्य बढ़ता है।

**सर्वसिद्धि हनुमानजी का अष्टादशाक्षर मंत्र:-** ऊँ नमो भगवते आंजनेयाय महाबलाय स्वाहा। खीर, दाख, उखरस, पला, पीपल, शैर की लकड़ी से हवन एक लक्ष का पुरश्चरण। भेद यह है कि कामना के लिए अनुकूल हवन वस्तु होनी चाहिए।

**बिच्छु झाड़ने का मंत्र:-** ऊँ छः फट् स्वाहा। जल अभिमंत्रित करके देना। आदित्यरथ वेगेन विष्णुबाणबलेन च तार्क्ष्य पक्षनिपातेन भूम्यां गच्छ महाविष॥ विधिः राई से उतारना।

**आंख झाड़ने का मंत्र:-** शर्यातिंच संकन्यांच च्यवनं शुक्रमश्विनौ। संध्ययोः स्मरतां नित्यं तस्य चक्षुर्न नश्यति॥ मंत्र पढ़कर जल से धुलवायें।

**ज्वर झाड़ना:-** 1. ऊँ नमो नरहरे रोगापहारिणे ज्वरं नाशय नाशय सुखमारोग्यं कुय स्वाहा। इस मंत्र को सात बार पढ़कर झाड़ें तो ज्वर न रहें। 2. ऊँ नमों अजैपालकी दुहाई जो ज्वर रहे तो महादेव की दुहाई फुरो मंत्र ईश्वरों वाचा। इस मंत्र को दीपावली की रात्रि में सात बार पढ़कर तथा धूप दीप देकर सिद्ध कर लेना चाहिए।२

**अन्तर तिजारा चौथिया का मंत्र:-**ऊँ लंकायाम तीरे कुमुदो नाम वानरः। तस्य स्मरणमात्रेण ज्वरो याति दिशोदश॥ से पीपल के पत्ते पर लिखकर डोर से बांध देवे।

**यात्रा में स्मरण करने का मंत्र:-**यः स्मरेततुलसी सीता रामं सौमित्रिणा सह। कार्य कृत्वा रिपूंजित्वा क्षेमेणायाति वै नरः॥ थोड़ा सा दही खाकर यात्रा आरंभ करें और चंदन तिलक से सदा पूर्ण रहें।

**बीमारी दूर भगाने के लिए:-** गांव में पशुओं की बीमारी न आवे इसके लिए गुरु पुष्य हस्तार्क अथवा उत्तम पर्व में मिट्टी के बड़े सकोरे के भीतर मंत्र लिखकर गोशाला में लटका दें तो बीमारी नहीं होगी। मंत्रः- अर्जुनः फाल्गुनो जिष्णुः किरीटी श्वेतवाहनः। बीभत्सुविजयी पार्थ सव्यसाची धनंजयः। कपिध्वजो गुड़ाकेशो गांडीव कृष्णसारथिः। एतान्यर्जुननामानि गवां गोष्ठे च यो लिखेत्। न तत्र पशुरोगादि शुभं शीघ्र प्रजायते।

**झाड़ फूंक शाबर मंत्र -सिरपीड़ा दूर करने के लिए:-** लंका में बैठ के माथ हिलावै हनुमंत। सो देखिके राक्षसगण पराय दूरंत॥ बैठी सीता देवी अशोकवन मैं। देखि हनुमान को आनंदे मन में॥ गई उर विषाद देषी सिथर दरशाय। 'अमुक' के नहीं कछू पीर नहिं कछु भार। आदेश कामाख्या हरिदासी चण्डी की दोहाई॥ सिर के पीड़ा से पीड़ित व्यक्ति को दक्षिण की ओर मुख करके बैठा दें। सिर को हाथ से पकड़कर मंत्रोच्चारण करते हुए झाड़ें। 'अमुक' के स्थान पर रोगी का नाम ले लें।

**आधासीसी दूर करने के लिए:-** 1. वन में ब्याई कच्चे वनफल खाय। हाँक मारी हनुमंत ने इस पिंड से आधा सीसी उतर जाय॥ 2. ऊँ नमों वन में ब्याई बानरी, उछल वृक्ष पै जाय। कूद-कूद शाखानरी, कच्चे वनफल खाय। आधा तोड़े आधा फोड़े, आधा देय गिराय। हंकारत हनुमान जी, आधासीसी जाय॥ किसी एक मंत्र का उच्चारण करते हुए भस्म से झाड़ें।

**नेत्र रोग शमन करने के लिए:-** ऊँ नमों वने बिआई वानरी जहां-हजां हनुमंत आँखि पीड़ा कषवरी गिहिया थनै लाई चरिउ जाइ। भस्मन्तन गुरु की शक्ति मेरी भक्ति फुरो मंत्र ईश्चरोवाचा॥ आंख पर हाथ फेरते हुए सात बार मंत्र पढ़कर मंत्र फूंके। व्यथा मिट जाएगी॥

**कर्णमूल पीड़ा दूर करने के लिये:-** वनरा गांठि वावरी तो डांटे हनुमान कंठ। बिलारी बाघी थनैजी कर्णमूल सम जाइ॥ श्री रामचन्द्र की बानी पानी पथ होई जाइ॥ विभूति से सात बार झाड़ने से कर्णरोग नष्ट होता है।

**बिच्छू का विष झाड़ने के लिए:-** 1. पर्वत ऊपर सुरही गाइ। कारी गाइ की चमरी पूछी तेकरे गोवरे बिछी बिआइ। बिछी तोरे कर अठारह जाति। छ कारी छ पीअरी छ भूमाधारी छ रत्नपवारी। छ कुं हुं कुं हुं छारि। उतरू का बिछी हाड-हाड पोर-पोर ते। कस मारे लीलकंठ गरमोर महादेव की दुहाई गौरा पार्वती की दुहाई अनीत टेहरी शंडार बन छाइ उतरहिं बीडी हनुमंत की आज्ञा दुहाई हनुमंत की। 2. ऊँ हरमर्कटमर्कटाय स्वाहा॥ मंगलवार को एक लाख जप तथा दशांश हवन करने से सिद्धि होती है।

**अंड वृद्धि रोग दूर करने के लिए:-** ऊँ नमो आदेश गुरु को जैसे के लेहु रामचन्द्र कबूत ओई करहु राध बिनि कबूत पवनपूत हनुमंत धाउ हर-हर रावन कूट मिरावन श्रवइ अण्ड खेतहि श्रवइ अण्ड-अण्ड विहण्ड खेतहि श्रवइ वाजं गर्भ हि श्रवइ स्त्री पीलहि श्रवइ शाप हर हर जंबीर हर जंबीर हर हर हर॥ मंत्र पढ़कर फूले हुए अण्डकोश को हल्के हाथ से मलें तथा अभिमंत्रित जल पिलायें तो अण्डवृद्धि शांत हो जाती है। मिट्टी दे। आंगन और बरामदों में सिर्फ उड़द के दाने ही बिखेरना चाहिए। मात्र इतनी ही क्रिया से ग्रह दोष सदा के लिए दूर हो जाता है।

# यंत्र-मंत्र-तंत्र एक साधना एवं सफलता

**विश्वासम् फलमदायकम्। श्रद्धारूपेण कर्म साधनम्॥ गुरुत्व गुरु ग्राह्य मंत्रम्। आज्ञानुसारेण साधना सफलम्॥**

साधक को आवश्यकतानुसार अपने जीवन में तंत्र साहित्य का प्रयोग मंत्र-यंत्र के रूप में करना हो तो भयभीत होने की आवश्यकता नहीं है। हां उसमें अपने भाव समर्पित होना नितान्त आवश्यक है। तंत्र में शक्ति का योगदान, मंत्र में गुरु का योगदान तथा यंत्र में बुद्धि सरस्वती का योगदान प्राप्त करके अपना कदम रखा जाय या शाबर तंत्र की सामान्य प्रक्रिया को भी यदि अपनाया जाय तो कोई भी यंत्र-मंत्र-तंत्र में विफलता का आना संभव नहीं है। अवश्य सफलता प्राप्त होती है। जरूरत है साधना के नियमों-उपनियमों एवं सीमांकन की। शिव+शक्ति=साधना का आधार। इसीलिए **सत्यम्-शिवम्-सुन्दरम्** की उक्ति चरितार्थ होती है।

आईये जन हिताय-सुरक्षाय-लाभाय कुछ सरल यंत्रों एवं मंत्रों की जानकारी सर्व कल्याण की भावना से परीक्षित यंत्रों की जानकारी आप भी प्रयोग करके देखें। तथा अपनी मंजिल प्राप्त होने पर हमें जरूर संकेत डाक द्वारा/फोन द्वारा बतायें। जिससे विश्वास, श्रद्धा भावना एवं कर्म का सटीक प्रमाण मिल सके। स्वयं करें, फिर लिखें। अनुभव की पाठशाला में जीवन पर्यन्त पढ़ना पड़ता है। यंत्र इस प्रकार है:-

**मनोकामना पूर्ण करने के लिए-**विधि-इस यंत्र को हल्दी के रस से कागज पर या भोजपत्र के ऊपर लिखें तथा इस यंत्र के नीचे अपना मनोरथ लिख दें। फिर इसका पलीता बनाकर रविवार के दिन जला दें। इस तरह सात रविवार तक प्रयोग करने से तथा साथ ही मंत्र का नित्य हल्दी की माला से जप करें तो शीघ्र ही मनोरथ पूर्ण होगा। मंत्र-ॐ ह्रीं ह्रां सः॥ सूर्य का पूजन भी करें। अवश्य ही लाभ होगा। प्रत्येक मनोरथ की पूर्ति अलग-अलग करें।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८ | १५ | २ | [illegible] |
| ६ | ३ | १२ | ११ |
| १६ | २ | ८ | ९ |
| ४ | ५ | १० | १३ |

**व्यापार में लाभ प्राप्ति के लिए यंत्र-विधि-**इस यंत्र को केसर की स्याही से नदी का जल डालकर चमेली की कलम से भोजपत्र के ऊपर शुक्रवार के दिन २१००० यंत्र लिखकर (२४ घंटों में) फिर २१००० आटे की गोलियां बनाकर मछलियों को खिलाने पर यह यंत्र सिद्ध होगा। तब इस सिद्ध यंत्र को भोजपत्र या चांदी में या सोने की पतरी पर लगायें तो दिन-प्रतिदिन लाभ होगा।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५० | [illegible] | २ | [illegible] |
| ६ | ३ | ५२ | ५२ |
| ५६ | [illegible] | ८ | [illegible] |
| ४ | ५ | ५२ | ५५ |

**बुरी नजर दूर करने का यंत्र-विधि-**हल्दी के द्वारा पीले रंग से रंगे सूती कपड़े पर यंत्र लिखकर पोटली सी बनाकर अजवायन डालकर काले धागे से बच्चे के गले में बांधने से बुरी नजर दूर होती है। अथवा इस यंत्र को बुधवार के दिन हल्दी से भोजपत्र पर लिखकर बालक के गले में बांधने से नजर दोष का निवारण होता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १४८ | १३ | १३८ | ६ |
| २ | १४६ | १३ | १३९ |
| ६३ | ७ | १४० | ० |
| २० | १३४ | ९ | [illegible] |

**गर्भ धारण के लिए यंत्र-विधि-**इस ताबीज (यंत्र) को भोजपत्र के ऊपर केसर से रविवार को लिखकर स्त्री के गले में शुभ समय में बांधे तो गर्भ धारण होगा। रजस्वला समय को त्यागना है। तथा गौरी शंकर की पूजा स्त्री २१ दिन तक करें। अवश्य लाभ होगा।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३४२ | ३४० | २ | [illegible] |
| ६ | ३ | ३४६ | ३४५ |
| [illegible] | २४३ | ८ | [illegible] |
| ४ | ५ | ३४४ | ३४४ |

**प्रत्येक कार्य में सफलता के लिए यंत्र-विधि-**इस यंत्र को भोजपत्र के ऊपर रविपुष्य / गुरुपुष्य / सर्वार्थ सिद्धि योग में शुभ की होरा में केसर की स्याही से अनार की कलम से लिखें। तथा अपने पास रखें तो लाभ होगा। गुरु मंत्र जपें।

| | | |
|---|---|---|
| ८ | १ | ६ |
| ३ | ५ | ७ |
| ४ | ९ | २ |

**विद्या प्राप्ति के लिए यंत्र-विधि-**इस यंत्र को सरस्वती मंत्र से सिद्ध करके अपनी भुजा पर बांधे तो लाभ होगा। यंत्र केसर से भोजपत्र के ऊपर गुरु पुष्य, रवि हस्त बसंत पंचमी को तैयार करें। अनार की कलम से तथा ५१ दिन तक सरस्वती उपासना करें, लाभ होगा।

| | | |
|---|---|---|
| ११ | १ | ८ |
| ४ | ७ | ९ |
| ५ | १२ | ३ |



भाग्योन्नति

**भाग्योन्नतिः-** इस यंत्र को गुरुवार के दिन से लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन भोजपत्र पर केशर से 625 यंत्र लिखें। जितने दिनों में संख्या दस हजार पूरी हो जाय, उतने दिनों तक प्रतिदिन यंत्रों को लिख-लिखकर नदी के जल में प्रवाहित करते रहें, तो भाग्य की उन्नति होती है। सभी कामनायें पूर्ण होती है।

**परीक्षा में सफलताः-** परीक्षा आरंभ होने से 15 दिन पूर्व इस यंत्र को केसर द्वारा भोजपत्र के ऊपर लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन 101 यंत्र लिखकर नदी के जल में प्रवाहित कर दें। सोलहवें दिन एक यंत्र को यथा विधि पूजकर ताबीज में भरकर अपनी दांई भुजा अथवा गले में धारण कर लें और परीक्षा देने जायें तो उसमें सफलता मिलती है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | १ | १ | ७ |
| ६ | ३ | ६ | ५ |
| ८ | १ | ८ | १ |
| ४ | ५ | ४ | ७ |

परीक्षा में सफलता

**बंधन मुक्तिः-**इस यंत्र को रविवार के दिन कागज या भोजपत्र के ऊपर चंदन से लिखकर एक जंगली कबूतर के गले में बांधकर कबूतर को छोड़ दें। इस यंत्र में जिस स्थान पर कैदी का नाम लिखा है, वहां 'कैदी के नाम' का तथा जहां 'मां का नाम' लिखा है वहां कैदी की मां का नाम लिखना चाहिए। बड़ा प्रभावकारी यंत्र है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| या हाफ़ज | ३३३ | ३३८ | ३३१ |
| या हाफ़ज | ३२२ | ३३४ | ३३६ |
| ९९ | ३३७ | ३३० | ३३५ |
| कैदी का नाम मां का नाम | ९९ | या हाफ़ज | या हाफ़ज |

बंधन मुक्ति

**कारावास मुक्तिः-** इस चक्र को पुए के ऊपर घी से लिखकर बीच में देवदत्त के स्थान पर उस व्यक्ति का नाम लिखें जो जेल में पड़ा हो। गंध, पुष्प आदि से यंत्र वाले पुए का पूजन करके, वह पुआ उस कैदी व्यक्ति को खिला दें। इस यंत्र के प्रभाव से वह कैदी व्यक्ति तीन अथवा सात दिन के भीतर ही कैद से छूट जाता है। यह भी बड़ा प्रभावकारी यंत्र है।

ह्रीं
ह्रीं देवदत्त ह्रीं
ह्रीं

कारावास मुक्ति

**गये हुए व्यक्ति का लौटनाः-** घर से लड़का, लड़की, स्त्री, पुरुष, भाई, बहिन, सेवक अथवा अन्य व्यक्ति रूठकर या किसी भी कारण से चुपचाप बाहर चला गया हो और न आ रहा हो तो उसे वापिस बुलाने के लिए इस यंत्र को रविवार के दिन भोजपत्र पर चंदन से लिखकर चरखे पर बांध दें और कुंवारी कन्या के हाथ से उल्टा चरख चलवाकर सूत कतवायें तो गया हुआ व्यक्ति वापिस लौट आता है।

**क्रोध शमनः-** इस यंत्र को लोहे के कांटे से गोरोचन द्वारा ताड़ पत्र पर सोमवार के दिन लिखें। मध्य में 'देवदत्त' के स्थान पर उस व्यक्ति का नाम लिखना चाहिए जिसका क्रोध शांत करना हो फिर यंत्र को कुम्हार की मिट्टी में रखकर 7 दिन तक पूजन करें। अंत में ब्राह्मण को भोजन करावें। इसके प्रभाव से शत्रु मित्र अथवा अन्य व्यक्ति का क्रोध दूर हो जाता है।

**विद्या प्राप्तिः-** इस यंत्र को गुरुवार के दिन से लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन 225 यंत्र केशर द्वारा भोजपत्र पर लिखें और उन यंत्रों को उसी दिन पूजन करके नदी के जल में प्रवाहित कर दें। 15 दिन तक इसी प्रकार निरंतर करता रहे तो साधक को इच्छित विद्या की प्राप्ति होती है। एक यंत्र ताबीज में भरकर अपनी भुजा में भी धारण करना चाहिए।

| | | |
|---|---|---|
| ११ | १ | ८ |
| ४ | ७ | ९ |
| ५ | १२ | ३ |

विद्या प्राप्ति

१३
६ १० ४
१०
९ ३ ८
१

आजीविका प्राप्ति

**आजीविका प्राप्तिः-** इस यंत्र को मंगलवार अथवा गुरुवार के दिन से लिखना प्रारंभ करें। प्रतिदिन 201 यंत्र अष्टगंध से भोजपत्र पर लिखें। जब 5 हजार लिखे जा चुके हों तो उन्हें किसी नदी के जल में प्रवाहित कर दें। इसके प्रभाव से आजीविका (नौकरी आदि) की प्राप्ति होती है।

**भागे हुए व्यक्ति को बुलाने का यंत्रः-** खोए या भागे हुए व्यक्ति के पहने हुए, बिना धुले हुए वस्त्र पर गुरु से इस यंत्र को बनायें और पत्थर की सिर के नीचे दबा कर रख दें। व्यक्ति के वापस आने तक रोज सायंकाल इसके ऊपर दीप जलाकर रखें। ऐसा करने से व्यक्ति आ जाता है। शीघ्र न लौटे तो पत्थर को कोड़े से मारें। इस तरह वह व्यक्ति जीवित होगा तो लौट आवेगा। नहीं तो समाचार तो मिल ही जाएगा।

| | | |
|---|---|---|
| ८ | १ | ६ |
| ३ | ५ | ७ |
| ४ | ९ | २ |

भागे व्यक्ति को बुलाना

मोमोभय
मोमोभय देवदत्त मोमोभय
मोमोभय

राजदंड से मुक्ति

**राजदण्ड से मुक्तिः-** इस यंत्र को कपूर कुंकुम से एक बड़े भोजपत्र पर लिखकर बीच में 'देवदत्त' के स्थान पर साध्य व्यक्ति का नाम लिखें। फिर यंत्र का गंध, पुष्प आदि से पूजन कर, गिलोह के ताबीज में भरकर कंठ अथवा भुजा में धारण करें तो इसके प्रभाव से राजदण्ड अथवा वंदन (कैद भय से) दूर हो जाता है। यदि किसी ने किसी को जबरदस्ती रोक रखा हो तो छुटकारा मिल जाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ठं. | ठं. | ठं. | ठं. |
| ठं. | ठं. | ठं. | ठं. |
| ठं. | ठं. | ठं. | ठं. |
| ठं. | ठं. | ठं. | ठं. |

शत्रु विजय

**शत्रु विजयः-** इस यंत्र को शमशान के कोयले द्वारा शत्रु के वस्त्र पर लिखकर उसे धूप, दीप दें। तत्पश्चात् उस वस्त्र को जमीन में गाड़ दें या किसी नदी में बहा दें तो शत्रु पर विजय प्राप्त होती है। इस यंत्र के प्रभाव से शत्रु देश छोड़कर चला जाता है अथवा क्षमा मांगकर शत्रुता छोड़ देता है।

**खोई हुई वस्तु का मिलनाः-** इस यंत्र को कनेर के वृक्ष की छाया में बैठकर बकरे की हड्डी से पृथ्वी पर 108 बार लिखें। तत्पश्चात् भगवान् शिव का यथाविधि पूजन करें तो इसके प्रभाव से खोई वस्तु मिल जाती है। इस यंत्र को मंगलवार या शनिवार के दिन लिखना चाहिए।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ह्रं. | ह्रं. | ह्रं. | ह्रं. |
| ह्रं. | ह्रं. | ह्रं. | ह्रं. |
| जं. | जं. | जं. | जं. |
| ह्रीं. | ह्रीं. | ह्रीं. | ह्रीं. |

खोई हुई वस्तु का मिलना

**पुत्री का विवाहः-** इस यंत्र को सोमवार के दिन से लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन 225 यंत्र भोजपत्र पर अष्टगंध की स्याही से लिखें। जब तक पांच हजार यंत्र लिखे जा चुकें, तब सबको एकत्र कर, धूप दीप देकर नदी के जल में प्रवाहित कर दें। इस यंत्र के प्रभाव से पुत्री का विवाह आनन्दपूर्वक हो जाता है और उसके लिए चिन्ता नहीं करनी पड़ती।

पुत्री का विवाह

| | | |
|---|---|---|
| ७ | | ८ |
| ९ | | ४ |

पारिवारिक सुख

**पारिवारिक सुखः-** इस यंत्र को शुक्ल पक्ष के पुष्य नक्षत्र वाले दिन से प्रतिदिन 101 की संख्या में लिखना प्रारंभ करें। यंत्र को भोजपत्र पर केशर द्वारा लिखना चाहिए। जब 5000 की संख्या पूरी हो जाय तब से यंत्रों का पूजन कर उन्हें नदी के जल में विसर्जित कर दें। इसके प्रभाव से पारिवारिक सुख प्राप्त होता है।

**यश प्राप्तिः-** इस यंत्र को रविवार के दिन प्रातःकाल 5 बजे से लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन 101 यंत्र भोजपत्र पर केशर या गोरोचन से लिखें। जब 2400 यंत्र लिखे जा चुकें, तब उन्हें किसी नदी या समुद्र के जल में प्रवाहित कर दें तो इसके प्रभाव से यश और संतान की प्राप्ति होती है।

९ ५ ६
१ ६
८ ७
२ ३

यश प्राप्ति

| | | | |
|---|---|---|---|
| दं. | दं. | दं. | दं. |
| वं. | वं. | वं. | वं. |
| सं. | सं. | सं. | सं. |
| अं. | अं. | अं. | अं. |

सम्मान प्राप्ति

**सम्मान प्राप्तिः-** यंत्र को केसर अथवा अष्टगंध द्वारा भोजपत्र पर सवा लाख की संख्या में लिखें। लिखने का प्रारंभ शुक्ल पक्ष के गुरुवार अथवा पूर्णिमा के दिन करना चाहिए। निश्चित संख्या में लेखन कार्य पूरा हो जाने पर यंत्र लेखक को सर्वत्र सम्मान की प्राप्ति होती है। यंत्र लिखते समय धूप दीप भी जलानी चाहिए।

| | | |
|---|---|---|
| ६ | ११ | ३ |
| ४ | ७ | ९ |
| १० | २ | ८ |

संतान सुख

**संतान सुखः-** इस यंत्र को रविवार के दिन से लिखना आरंभ करें। प्रतिदिन 201 यंत्र लिखें। जब 2500 यंत्र पूरे हो जायें, तब उनका पूजन करके नदी में प्रवाहित कर दें। इस यंत्र के प्रभाव से संतान का सुख प्राप्त होता है तथा बिगड़ी हुई संतान सुधर जाती है।

**स्थानांतरणः-** इस यंत्र को मंगलवार के दिन से प्रतिदिन 101 की संख्या में लिखना आरंभ करें। सफेद कागज या भोजपत्र पर केशर से यंत्र लिखने चाहिए। जब 2400 यंत्र लिख जायें, तब उन्हें किसी नदी के जल में प्रवाहित कर दें तो साधक व्यक्ति का स्थानांतरण उसके इच्छित स्थान पर हो जाता है।


स्थानान्तरण


आत्म रक्षा

**आत्म रक्षाः-** इस यंत्र को शुक्ल पक्ष के पुष्य नक्षत्र वाले दिन अष्टगंध से भोजपत्र पर लिखकर यथाविधि धूप दीप आदि से पूजा कर त्रिलोहर के ताबीज में भरकर अपनी दांई भुजा अथवा कंठ में धारण करें तो आत्म रक्षा होती है। ऐसे व्यक्ति को कहीं भय नहीं होता।

**धन प्राप्तिः-** इस यंत्र को गुरुवार के दिन से केशर द्वारा भोजपत्र पर लिखना प्रारंभ करें। प्रतिदिन 125 यंत्र लिखें, जब 5000 यंत्र लिख जायें, तब उन्हें जल में प्रवाहित कर दें तथा एक यंत्र को चांदी के ताबीज में भरकर अपनी दांई भुजा में धारण करें, तो धन की प्राप्ति होती है।

१
४ ७ ९
३
८ १० २
५

धन प्राप्ति

| | | | |
|---|---|---|---|
| लं. | लं. | लं. | लं. |
| लं. | लं. | लं. | लं. |
| लं. | लं. | लं. | लं. |
| लं. | लं. | लं. | लं. |

शत्रु विनाश

**शत्रु विनाश :-** शत्रु का उच्चाटन करने तथा शत्रु से छुटकारा पाने के लिए इस यंत्र को लोहे की कलम से तांबे के यंत्र (ताम्र पत्र) पर लिखकर गंध पुष्पादि से पूजन करें तथा जिस शत्रु का विनाश करना हो, उसका ध्यान करें तो यंत्र के प्रभाव से शत्रु का उच्चाटन होता है। वह उस स्थान को छोड़कर दूर चला जाता है तथा शत्रुता करने का कभी नाम भी नहीं लेता।

**सर्वकामना सिद्धि, इक्कीसा यंत्रः-** इस इक्कीसा यंत्र को शुभ मुहूर्त में भोजपत्र पर अनार की कलम व अष्टगंध की स्याही से लिखकर भुजा में बांधे। इससे सभी कार्य निर्विघ्न पूर्ण होकर सर्वकार्य सिद्ध होते हैं। ❖

| | | |
|---|---|---|
| ४ | १२ | ५ |
| ८ | ७ | ६ |
| ९ | २ | १० |

इक्कीसा यंत्र

# रमल अरबी ज्योतिष बिना कुण्डली के बताएगा रत्न कैसे पहनें?

रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के मुताबिक रत्न मुख्य रूप से नौ प्रकार के होते हैं। वेदों में ऋग्वेद द्वारा रत्नों के अग्नि तत्व का जिक्र आता है। गरुण पुराण, अग्नि पुराण और वृहद् संहिता में रत्नों की व्याख्या देवी शक्ति के रूप में कई तरह की चिकित्सा पद्धति के वास्ते की गयी है। रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र में प्रश्नकर्ता की जन्म कुण्डली की आवश्यकता कदापि नहीं होती है। प्रश्नकर्ता द्वारा किए गये प्रश्न के द्वारा बनाए गये प्रस्तार द्वारा किया जाता है। रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के मुताबिक बारीकी से अध्ययन करें कि जातक को वर्तमान में किस ग्रह की प्रतिकूलता (अशुभता) चल रही है। उस ग्रह से वांछित लाभ व शांति प्राप्त करने के वास्ते प्रश्नकर्ता के हाथ पर पासे जिसे अरबी भाषा में "कुरा" कहते हैं। इन्हें एक विशेष स्थान पर डलवाए जाते हैं। यह सारी कार्य प्रणाली प्रश्नकर्ता के समक्ष होने पर होती है। रमल शास्त्र में प्रश्नकर्ता की जन्म कुण्डली, नाम, माता-पिता का नाम, तिथि, वार, यहां तक कि पंचांग की आवश्यकता नहीं होती है। प्रश्नकर्ता का मन व प्रश्न की बावत् भावना पूर्ण आस्था की ओर होना चाहिए। क्योंकि किसी भी ज्योतिष शास्त्र में विश्वास का होना आवश्यक है। यदि प्रश्नकर्ता रमलाचार्य के समक्ष न हो तो रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र में नवीन शोध विषय द्वारा प्राप्त की गयी विधि "प्रश्न-फार्म" के माध्यम से भी यह कार्य किया जा सकता है। इन प्रणाली द्वारा प्राप्त फलादेश मय समाधान के एक ही आता है मगर गणितीय पद्धति पूर्णत: भिन्न अवश्य होती है।

रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र में 16 शकलों (आकृतियों) पर नौ ग्रहों पर निम्न प्रकार से विभाजित किया गया है। जिसके नाम हिन्दी व उर्दू में निम्न प्रकार से यहां वर्णित है।

| नाम | | शकल |
|---|---|---|
| 1. रवि (शम्स) | ग्रह | |
| 2. चन्द्रमा (कमर) | ग्रह | |
| 3. मंगल (जैनख) | ग्रह | |
| 4. बुध (मुश्तरी) | ग्रह | |
| 5. गुरु (मरीख) | ग्रह | |
| 6. शुक्र (जोहरा) | ग्रह | |
| 7. शनि (रास) | ग्रह | |
| 8. राहू (अतारू) | ग्रह | |
| 9. केतू (जुहल) | ग्रह | |

प्रथम रत्न माणिक है। इसका प्रतिनिधित्व रवि (शम्स) ग्रह है यानी कि सूर्य ग्रह है। रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र में रवि ग्रह की दो शुभ शकलें कब्जुल दाखिल, नुस्तुल खारिज हैं। रत्न माणिक का रंग गुलाबी होता है। रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के मुताबिक जिस जातक को रवि ग्रह की प्रतिकूलता (अशुभता) वर्तमान में चल रही हो, उन्हें रत्न धारण करना चाहिए। इस रत्न को अनामिका अंगुली में सोने या तांबे की अगूंठी में मढ़वाकर धारण करना चाहिए। इसको धारण करने से नेत्र रोग, हृदय रोग, हडिड्यों की कमजोरी में लाभ प्राप्त होता है। इसे वैद्य हकीम भस्म बनाकर रोगी को नियमित नियमानुसार सेवन करने की सलाह देते हैं। इसको सूर्य के सामने रखने में लाल रंग की किरणें निकलती हैं। इस रत्न को रविवार के दिन रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के शुभ-मुर्हूत में धारण करना चाहिए।

द्वितीय रत्न मोती है। इसका प्रतिनिधित्व ग्रह चन्द्रमा (कमर) है। चन्द्रमा ग्रह दो शकलें ब्याज व तरीक होती हैं। चन्द्रमणि और मोती एक से गुणों के धारणकर्ता हैं, मगर फिर भी बारीकी से देखें तो एक-जैसे तो नहीं हो सकते हैं। चन्द्रमणि पत्थर है, पर मोती रत्न है। रत्न महंगे होने की स्थिति में चन्द्रमणि पहनी जाती है। जिसका असर मोती जैसा नहीं होता है मगर असर अवश्य करता है। इसको भी अनामिका अंगुली में चांदी जड़वाकर धारण करना चाहिए। विद्वान् वैद्य-हकीम औधषि के रूप में मोती रत्न की भस्म मिलाकर देते हैं, मगर चन्द्रमणि की कदापि नहीं। इसे सोमवार के दिन रमल शास्त्र द्वारा धारण करना चाहिए। इसके धारण करने से मानसिक अशांति, मन का उचाटना, मन में विभिन्न प्रकार की बात का आना और सुन्दरता व अन्य कार्यों में लाभ अभीष्ठ होता है। जिस महाशय को चन्द्रमा ग्रह की प्रतिकूलता (अशुभता) चल रही हो, उसे यह रत्न धारण करना चाहिए।

तृतीय रत्न मूंगा है। इसका प्रतिनिधित्व मंगल (जैनख) ग्रह होता है। मंगल ग्रह की दो शकलें हुमरा और द्वितीय नकीं है। इस रत्न का जन्म समुद्र में होता है। यह स्वयं लाल रंग का कीड़ा होता है। साथ ही लकड़ी नुमा एक लाल रंग की लकड़ी भी बनता है। वैज्ञानिक इसे आइसिस नौबोल्ज नाम का लेसेदार कीड़ा के नाम से जानते हैं। इसके तत्व कैल्शियम के होते हैं। मूंगा रत्न का रंग लाल व सिन्दूरी रंग का होता है। इस रत्न के धारण करने से चर्म रोग, रक्त विकार, रक्त चाप, पठ्ठों की कमजोरी, पुराना जुकाम तक ठीक हो जाता है। इसे अनामिका अंगुली में स्वर्ण या तांबा की अंगुठी में मढ़वाकर धारण करना चाहिए। रमल शास्त्र के मुताबिक जिस जातक को मांगलिक की स्थिति हो, उसे अवश्य ही विधि-विधान से मंगलवार को धारण करना चाहिए। जिससे कि मांगलिक स्थिति में लाभ और शांति प्राप्त हो सके। जातक को मांगलिक स्थिति शुभ-विवाह से पूर्व और बाद में भी प्रभावित करती है। रमल (अरबी ज्योतिष) विद्या के शुभ-मुहूर्त में विधि-विधान द्वारा पहनाने से लाभ व शांति प्राप्त होती है।

चौथा रत्न पन्ना है। यह बुध (मुश्तरी) ग्रह का प्रतिनिधित्व करने वाला ग्रह है। इनकी दो शकलें जमात, इज्जतमा हैं। इस रत्न को संस्कृति में मरकत कहते हैं। हिन्दी में पन्ना, अंग्रेजी में इमरल्ड, उर्दू में जमर्रुद के नाम से जाना जाता है। यह चार प्रकार की गैसों के द्वारा बना है। आक्सीजन, बैरीजिलम, एल्यूमीनियम और सीलिका। बुध ग्रह व्यापार का अधिष्ठाता ग्रह है। व्यापार को आर्थिक लाभार्थ प्रदान करने वाला साथ ही ख्याति, लाभ, शांति प्रदान भी करता है। पन्ने को धारण करने से हर्निया, फेफडों के रोग, दमा रोग, मिर्गी रोग, मानसिक बीमारी और पागलपन को दूर करने में सहायक है। यह पन्ना रत्न हरे रंग का कुछ पारदर्शी जैसा होता है। इस रत्न को कनिष्ठका अंगुली में स्वर्ण या तांबा धातु की अंगूठी में जड़वाकर धारण किया जाता है। इस रत्न को बुधवार को रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के अनुसार धारण किया जाता है।

पांचवा रत्न पुखराज है। जिसका प्रतिनिधित्व गुरु (मरीख) यानी कि वृहस्पति ग्रह है। गुरु ग्रह की दो शुभ शकलें लहियान, नुस्तुल दाखिल हैं। यह रत्न असली कुछ पारदर्शी जैसा होता है। इसे कसौटी पर रगड़ने से रंग निखरता है। यह सफेद रंग, बसन्ती रंग और हल्के पीले रंग का होता है। जहरीले किसी कीड़े ने डंक मार दिया हो तो असली पुखराज को घाव पर रगड़ने से जहर धीरे-धीरे समाप्त हो जावेगा। यह रत्न फलोरिन और एल्यूमीनियम से बनता है। जब नमी हवाएं ग्रेनाइट और प्रेमनाइट नाम की शिलाओं से टकराती है। तब पुखराज रत्न बनता है। रत्न पुखराज के धारण करने से तिल्ली रोग, पीलिया, जिगर की सूजन तन्त्र के दोष की बीमारियों से लाभ प्राप्त होता है। जिस व्यक्ति को रमल शास्त्र के अनुसार गुरु ग्रह की प्रतिकूलता (अशुभता) हो उसे शुभ-मुहूर्त में पहनना चाहिए। इस रत्न को तर्जनी अंगुली में स्वर्ण या तांबा धातु में जड़वाकर धारण किया जाता है। यह रत्न शुभ-विवाह के शीघ्र व आसानी से तथा दाम्पत्य जीवन में मधुरता स्नेहकारी के वास्ते धारण किया जाता है। साथ ही आध्यात्मिक अध्ययन और प्रत्येक कार्य में उज्जवलता, ख्याति, लाभ व शांति के वास्ते नियमानुसार धारण किया जाता है। रत्न पुखराज की प्राण-प्रतिष्ठा कराकर गुरुवार को धारण करने का विधान है। यदि गुरु पुष्य योग में इसे धारण एक रमल विशेष शुभ-मुहूर्त में पहना जावे तो अति उत्तम व वांछित लाभ और शांति अमुक कार्य की बावत प्राप्त होगा।

छठा रत्न हीरा है। इसका प्रतिनिधित्व शुक्र (जोहरा) है। शुक्र ग्रह की दो शकलें फरह, अतबे दाखिल हैं। यह रत्न हीरा रोडेशिया, ब्राजील, बेल्जियम और भारत में भी मिलता है। हीरा

रत्न तीन प्रकार का होता है। नर हीरा, नारी हीरा, नपुन्सक हीरा। जो रत्न चमकदार और हल्का होता है। वह नर हीरा कहलाता है। जो रत्न चपटा हो वह नारी हीरा कहलाता है। अन्तिम नपुन्सक हीरा है। रत्न गोल हो व चमक रहित हो व छोटा हो तथा नारी हीरा होता है। यह सफेद व चमकदार होता है। इस रत्न को संतान व संतान सुख के वास्ते भी धारण किया जाता है। हीरा नग को अनामिका अंगुली में शुक्रवार को विधि-विधान से धारण का विधान है।

सातवां रत्न नीलम है। इसका प्रतिनिधित्व शनि (रास) ग्रह है। इसकी दो अशुभ शकलें उक्ला व अंकिश हैं। यह रत्न कुछ सफेद रंग लिए हुए यानी कि हल्का पीला रंग का और नीले रंग का होता है। असली नीलम हल्के रंग का होता है। साथ ही पारदर्शी होता है। एक साधारण नीलम को घुमाकर देखने से केवल नीली झलक दिखाई देती है। किसी भी रत्न को दागी नहीं पहनना चाहिए। विशेषकर नीलम रत्न को। दागी नीलम रत्न पहनने से झगड़ा हो सकता है। इल्जाम लग सकता है व मुकदमा कायम हो सकता है। जातक को मानसिक परेशानी हो सकती है। यह रत्न वायु प्रकोप के कारण होने वाली बीमारियों, जोड़ों के दर्द आदि रोगों में लाभकारी होता है। इस रत्न को मध्यमा अंगुली में धारण करने का विधान है। रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के मुताबिक जिनको शनि ग्रह की प्रतिकूलता (अशुभता) हो उन्हें रत्न नीलम धारण करना चाहिए। इसे शुभ मुहूर्त में शनिवार को धारण करना चाहिए। इस रत्न को चांदी या पंच धातु में पहना जाता है।

आठवां रत्न गोमेद है। इसका प्रतिनिधित्व राहू (अतारू) ग्रह है। इस ग्रह की एक ही कब्जुल खारिज शकल होती है। यह रत्न तीन रंगों में पाया जाता है। एक गौ-मूत्र, द्वितीय काला रंग का व अंतिम कत्थाई रंग का सिलौनी। यह समुद्र के अंदर जो चट्टानें पानी के अंदर घुल-मिलकर नीचे तह में बैठ जाती हैं। वह गोमेद रत्न बनाकर ही रहती हैं। यह रत्न श्रीलंका जिसे सिलौन कहते हैं। यह सबसे अच्छा माना जाता है। इसे धारण करने से चर्म रोग, मिर्गी रोग, पांडू रोग दूर होते हैं। मनोबल को बढ़ानें, मानसिक भटकन को दूर करता है। इसे मध्यमा अंगुली में धारण किया जाता है।

नवां रत्न लहसुनियां है। इसका प्रतिनिधित्व केतु (जुहल) ग्रह है। इस ग्रह की एक शकल अतवे खारिज होती है। इसको संस्कृत में विडाल्याक्ष कहते हैं। हिन्दी और उर्दू भाषा में लहसुनियां कहते हैं। अंग्रेजी में कैट्स आई कहते हैं। इस रत्न का रंग बिल्ली की आंख की भांति होता है। असली लहसुनिया को हिलाने से सफेद रंग की झलक पड़ती है। इसे मध्यमा अंगुली में रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के अनुसार शुभ मुहूर्त में शनिवार को धारण करना चाहिए।

रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र द्वारा याचक को अमुक रत्नों द्वारा लाभ और शांति होगी मगर लाभ तब ही अच्छा होगा जब वर्तमान में किस ग्रह की प्रतिकूलता (अशुभता) कहां-कहां पर है। यह स्थिति रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के द्वारा सही गणना कर की गयी होगी। साथ ही रत्न कितने वजन का धारण करना चाहिए। यह बात का तय प्रश्न करने पर ही होती है। किसी भी रत्न को रमल (अरबी ज्योतिष) शास्त्र के उसी शुभ-मुहूर्त में प्रांण-प्रतिष्ठा कराकर विधि-विधान द्वारा धारण करना चाहिए। रत्न कोई भी खंडित कदापि नहीं पहनना चाहिए। यदि किसी कारण वश जातक रत्न धारण नहीं करना चाहते हैं तो रमल सिद्धयन्त्र विधि-विधान से धारण करना शास्त्रानुसार विधान है। ऐसा पूर्व रमल ज्योतिष शास्त्र के विद्वानों का मत है।

लेखक-डा. नरेन्द्र कुमार "भैया" रमलाचार्य
रमल (अरबी ज्योतिष) शोध संस्थान (रजि.)
3, महल खास, किला, भरतपुर (राजस्थान)
मो.- 09414268172 फोन-(05644) 22 3216
Website- www.ramalarabicastrology.com
E-mail- narendrabhaiya9@gmail.com

## कुंडली से जांनिए कब होगा विवाह

विवाह संस्कार, सोलह संस्कारों में से एक प्रमुख संस्कार है। जब विवाह की आयु के उपरांत भी विवाह संपन्न नहीं होता तो माता-पिता, सगे-संबन्धियों को चिंता होने लगती है कि विवाह क्यों नहीं हो रहा है।

कभी-कभी विवाह की आयु होने के बाद भी अथवा अनेक प्रयत्न करने के बाद भी विवाह का योग नहीं बनता। इसकी सबसे बड़ी वजह अथवा कारण है कि लड़के या लड़की की कुंडली में सप्तमेश का कमजोर होना।

इसीलिए आज भी अनेक लोग कुंडली दिखाकर जानना चाहते हैं कि उनके लड़के या लड़की का विवाह कब होगा। अथवा किस आयु में होगा इसके लिए ज्योतिष शास्त्र में जन्म कुंडली सबसे उत्तम माध्यम है।

कुंडली के माध्यम से यह ज्ञात किया जा सकता है कि विवाह कब, किस आयु में, किस दिशा में होगा। वर या वधु कैसा होगा आदि-आदि?

## किस जातक का विवाह किस आयु में होगा

जब जन्म कुंडली में सप्तम भाव व सप्तमेश बलवान् हो और लग्न व द्वितीय भाव या सप्तम भाव पर शुभ प्रभाव हो तो ऐसे जातक का विवाह 20-22वें वर्ष में होता है।

यदि जन्म कुंडली में सप्तमेश बलवान् हो तथा शुक्र केन्द्र अथवा त्रिकोण में मित्र राशि में विराजमान हो तो लड़के का विवाह 24-26वें वर्ष में होता है। इस प्रकार कन्या की जन्म कुंडली में सप्तमेश बलवान् हो तथा गुरु त्रिकोण अथवा लग्न में मित्र या उच्च राशि में विराजमान हो तो कन्या का विवाह 21-22वें वर्ष में संपन्न, धनी परिवार में होता है।

जन्म कुंडली में चन्द्रमा सातवें स्थान में शुक्र स्वग्रही हो तो ऐसे लड़के का विवाह 20-21वें वर्ष में हो जाता है।

कन्या की जन्म कुंडली में गुरु, चन्द्रमा से सातवें स्थान में हो तो कन्या का विवाह बिना किसी बाधा या परेशानी के 22-24वें वर्ष में सफलता पूर्वक हो जाता है।

जब जन्म कुंडली के सप्तमेश मित्र राशि में, स्वराशि में अथवा अपनी उच्चराशि में हो तो बुध के साथ हो तो 18 से 21 की आयु में विवाह होता है। यदि सप्तमेश बुध के साथ न हो तो विवाह 21 से 23 की आयु में होता है। यह नियम मंगल, शनि पर लागू नहीं होता है।

जन्म कुंडली में जब मंगल प्रथम, चतुर्थ, सप्तम, अष्टम अथवा द्वादश भाव में हो तो मंगली दोष की उत्पत्ति होती है। ऐसी अवस्था में यदि सप्तमेश शत्रु राशि नीच राशि में हो तो कन्या अथवा लड़के का विवाह 30 से 35वें वर्ष में होता है तथा वैवाहिक जीवन कष्ट दायक, अभावात्मक रहता है। विवाह में देरी के साथ-साथ अनेक बाधाएं आती हैं।

यदि जन्म कुंडली में लग्न भाव द्वितीय अथवा सप्तम भाव में नीच ग्रह अथवा शत्रु ग्रह विराजमान हो तो जातक के विवाह में अनेक बाधाएं, विरोध आते हैं। विवाह 30-32वें वर्ष में होता है।

जब जन्म कुंडली में लग्नेश सप्तम भाव में तथा सप्तमेश लग्न में और दोनों ग्रह अपनी-अपनी मित्र राशि में हों तो विवाह बिना बांधा आराम से 18-19वें वर्ष में हो जाता है।

## किन ग्रहों की दशा में विवाह होता है

सप्तमेश के साथ कोई मित्र ग्रह हो तो उसकी दशा, अन्तर्दशा में विवाह हो जाता है।

सप्तम भाव में विराजमान ग्रह जब मित्र राशि, स्वराशि अथवा उच्चराशि में हो तो उस ग्रह की अन्तर्दशा में विवाह अवश्य होता है। दशमेश अथवा अष्टमेश शुभराशि में, मित्र राशि में हो तो उसकी दशा अथवा अंतर्दशा में भी विवाह संपन्न हो सकता है।

लड़के की जन्म कुंडली में शुक्र जिस राशि में स्थित है उस राशि का स्वामी ग्रह जन्म कुंडली में त्रिक भाव में न हो तो उस ग्रह की दशा अथवा अन्तर्दशा में विवाह कार्य पूर्ण हो सकता है।

लेखक-डॉ. नीरज पांडे (ज्योतिषाचार्य, वास्तुशास्त्री)
माँ ज्योतिष अनुसंधान केन्द्र, 651, सेक्टर-10
आवास-विकास कालोनी सिकंदरा, आगरा-282007
मो. 09837701181/ 09897646528

# जन्मपत्री में व्यवसाय योग

लेखक–
डॉ. कमल प्रकाश अग्रवाल

धनवान होकर भी दुखी, निर्धन होकर झोपड़ी में रहकर भी सुखी। कारण प्रकृति में घुले हुये सुख-दुख की अनुभूति से मानव का मन भी अछूता नहीं है। कठोपनिषद यही कहता है।

व्यक्ति को व्यापार या नौकरी किसमें सफलता मिलेगी? व्यवसाय का चुनाव करते समय यह आम समस्या होती है कि नौकरी करने वाला व्यक्ति उच्च अधिकारी तो हो सकता है। परंतु आमदनी निश्चित होती है। जबकि व्यापारी हजारों, लाखों एक ही समय में कमा लेता है। व्यापार की सफलता के लिए द्वितीय, पंचम, नवम, दशम और एकादश भाव तथा उन भावों में ग्रहों की स्थिति संपत्ति की सूचक है। जिनके उपरोक्त पांचों भाव निर्बल हो, तो उन्हें नौकरी मिलती हैं।

द्वितीय भाव जातक की आर्थिक स्थिति को विशेष रूप से स्पष्ट करता है। द्वितीय भाव की स्थिति में विशेष जानकारी प्राप्त की जाती है। धन लाभ का तरीका क्या होगा? एकादश से विचार करना चाहिए। एकादश भाव साझेदारी के विषय में प्रकाश डालता है तथा नवम भाव जातक के भाग्यशाली अथवा भाग्यहीन होने की सूचना देता है। आकस्मिक लाभ के संबंध में विचार करते समय चतुर्थ, पंचम तथा अष्टम भाव की स्थितियों पर विशेष ध्यान देना चाहिए।

चतुर्थ भाव जातक की स्थायी, पैतृक संपत्ति के संबंध में बताता है। पंचम भाव लॉटरी, आकस्मिक धन लाभ के विषय में सूचित करता है। सप्तम भाव साझेदारी के व्यवसाय तथा ससुराल द्वारा होने वाले धन लाभ का सूचक है। दैनिक आमदनी के संबंध में भी सप्तम भाव से विचार किया जाता है। अष्टम भाव रिक्त, लॉटरी द्वारा धन लाभ, गढ़े हुए धन का लाभ अथवा परस्त्री आदि से होने वाले धन-लाभ की सूचना देता है। नवम भाव भाग्यशाली होने के बारे में तथा दशम भाव ऐश्वर्य, सत्ताधिकार, राज सम्मान, जीविका, धंधे, नौकरी के संबंध में जानकारी देता है। धन-हानि के संबंध में द्वादश भाव से विचार करना चाहिए।

लग्न तथा चन्द्रमा इन दोनों के मध्य में जो बली हो एवं उससे जो दशम स्थान हो, वह कर्म या व्यवसाय का घर है। उसी के वृद्धि से कर्म की वृद्धि तथा शुभग्रह से युक्त व दृष्ट हो तो उस मनुष्य की सुख जनक जीविका होती है।

लग्न व चन्द्रमा से दशम में सूर्यादि ग्रह हों तो पिता से या पिता के व्यवसाय से धन की प्राप्ति होती है। उसी प्रकार चन्द्र हो तो माता से, भौम हो तो शत्रु से, बुध हो तो मित्र से, गुरु हो तो भाई से, शुक्र हो तो स्त्री से, शनि हो तो नौकर से धन की प्राप्ति होती है। लग्न, चंद्र तथा सूर्य इन तीनों के मध्य जो अधिक बली हो उससे दशम में जो राशि हो उसका स्वामी जिस ग्रह के नवांश में हो उसकी वृत्ति अनुसार जीविका होती है। अर्थात् सूर्य की दृष्टि से चिकित्सा, झगड़ा, जल, धान्य, सुवर्ण, मोती, मंत्रोपदेश, मनोरंजन आदि से। चन्द्रमा की वृत्ति से वस्त्र, राजा तथा स्त्रियों के आश्रय से, मिट्टी के काम, खेती के कार्य से जीविका होती है। मंगल की वृत्ति से युद्ध तथा प्रहार, अग्नि, साहस, धातु कला की वृत्ति, चोर वृत्ति आदि से। बुध की वृत्ति से काव्य ज्ञान, शास्त्र, वेदान्त मार्ग, पुरोहिताई, जप, वेदपाठ, शिल्प कलादि से। गुरु की वृत्ति से पुराण, शास्त्र, नीति, धर्मोपदेश, अध्यापन मार्ग द्वारा जीविका होती है। शुक्र के नवांश में माणिक्य, वाहन, चावल, नमक, स्त्री, गाय आदि से। शनि की वृत्ति में घूमने-फिरने, नीच कार्य, लकड़ी, शिल्प, परिश्रम, भार वाहन से जीविका होती है।

व्यवसाय या कर्म, आज्ञा, कृषि, पिता, आजीविका, यश, व्यापार, सत्ता प्राप्ति, पद प्राप्ति, मान, वंश, संन्यास, आश्रम, आकाश, प्रवास, ऋण, विज्ञान, विद्या, वस्त्र, राज-सम्मान, दास आदि इन सभी वस्तुओं का विचार दशम भाव से करें। उपरोक्त सभी बातों का विचार करते समय बुध, गुरु, रवि तथा दशमेश से भी विचार करें। मंगल स्वराशि मेष या वृश्चिक का हो वह शुक्र, बुध से युक्त हो एवं दशम स्थान उस मंगल से दृष्ट हो तो अपने कर्मफल की स्वल्पता होनी चाहिए। षष्टम, द्वादश या अष्टम में शुक्र, बुध, गुरु हो और वे पाप ग्रह से दृष्ट हो तो उक्त योगों में निम्न कर्मों का नाश होता है।

ग्रहों का फल विचारते समय ग्रह के अंश उच्च राशि व नीच राशि का भी ध्यान रखना चाहिए। जो ग्रह सूर्य के साथ हो सामान्यतय: उन्हें अस्त ही माना जाता है। पत्रिका में वर्तमान में दशा-अंतर्दशा तथा प्रयन्तर्दशा का भी ध्यान रखना चाहिए। क्योंकि ग्रह अपनी दशा तथा अंतर्दशा में अधिक फलदायी होते हैं।

राशियां तीन प्रकार की होती है। चर राशियां–मेष, कर्क, तुला, मकर। स्थिर राशियां–वृष, सिंह, वृश्चिक, कुंभ। द्विस्वभाव राशियां–मिथुन, कन्या, धनु, मीन। इन राशियों से हम व्यवसाय आदि की गणना करते हैं।

यदि जन्म कुंडली में चर राशिगत ग्रह अधिक संख्या में हो तो जातक कोई स्वतंत्र व्यवसाय करने वाला महत्त्वाकांक्षी होता है। [illegible] क्षेत्र में सर्वोच्च स्थान पाने के लिए प्रयत्नशील रहता है। जिस व्यवसाय में सद्व्यवहार, विनम्रता युक्ति आदि की विशेष आवश्यकता पड़ती हो, वे उसके लिए लाभदायी सिद्ध होते हैं।

यदि जन्म कुंडली में स्थिर राशिगत ग्रह अधिक संख्या में हो-जातक धैर्यवान, सहनशील तथा दृढ़-विचारों का होता है। जिसे नौकरी में इन सब गुणों की अधिक आवश्यकता पड़ती हो, चिकित्सा कार्य, सरकारी नौकरी आदि, उनमें ऐसे ग्रहों वाले जातक को विशेष सफलता मिलती है।

यदि जन्म कुंडली में द्विस्वभाव राशिगत ग्रह अधिक संख्या में हो तो जातक को व्यवसाय की अपेक्षा अध्यापक, मुनीमी, एजेंसी आदि के कार्यों तथा नौकरियों में अधिक सफलता मिलती है। क्योंकि द्विस्वभाव राशिस्थ ग्रहों में चर एवं स्थिर दोनों प्रकार के ग्रहों में सम्मिलित गुण पाए जाते हैं। यदि तीनों प्रकार की राशियों में से दो में बराबर की संख्या में ग्रह हो तथा तीसरी प्रकार की राशि में कम ग्रह हो तो अधिक ग्रहों वाली दोनों राशियों के बराबर को देखकर ही जातक के व्यवसाय अथवा नौकरी आदि के संबंध में विचार करना चाहिए। यदि लग्न तथा चन्द्र राशि दोनों अलग-अलग हो तो मिश्रित फल प्राप्त होगा। लग्न पर जिस ग्रह की दृष्टि हो उसका प्रभाव भी दृष्टिगोचर होगा। राशि तथा ग्रहों के बराबर भी फलादेश में अंतर ला देते हैं।

यदि दशम स्थान में कोई ग्रह न हो तो दशमेश के नवांशेश द्वारा धन प्राप्ति के संबंध में विचार करना चाहिए। दशमेश के नवांशेश विभिन्न ग्रहों का फल: यदि सूर्य हो तो व्यवसाय, चिकित्सा, युद्ध कार्य ठेकेदारी से। यदि चन्द्रमा हो तो जलीय पदार्थ, वस्त्र आदि के व्यवसाय से। यदि मंगल हो तो धातु, शस्त्र, मशीनरी से। यदि बुध हो तो लेखन, व्याख्यान, शिल्प से यदि गुरु हो तो धार्मिक अथवा न्याय संबंधी कार्यों से। यदि शुक्र हो तो पशु, वाहन, स्त्री से। यदि शनि हो तो मजदुर, मजदूरी श्रम से धन प्राप्त होता है।

## तत्वों के आधार पर आजीविका

यदि अग्नि तत्व की प्रमुखता हो तो जातक उन व्यवसायों में तरक्की करता है, जिनमें बौद्धिक तथा मानसिक क्रियाओं का चमत्कार प्रदर्शित करना आवश्यक होता है। इस तत्व की प्रधानता वाले जातक साहसी, कर्मठ, प्रतिभाशाली तथा यांत्रिक कार्यों से अधिक सफल होते हैं।

**जल तत्व** की प्रधानता हो तो जातक चंचल-चित्त तथा अस्थिर स्वभाव वाला होता है। वह अपने व्यवसाय को बदलता रहता है और किसी एक काम को जम कर नहीं कर पाता। ऐसा व्यक्ति विदेश यात्रा, नौकायान, द्रव पदार्थ आदि के व्यवसायों में सफल होता है।

यदि **वायु तत्व** प्रधान हो तो कलाकार, साहित्यकार, संवाददाता, प्रकाशक, परामर्शदाता, एजेंट के व्यवसायों में सफल होता है।

**सूर्य**—सब ग्रहों का तेजस्वी सूर्य राजा है। यदि सूर्य व्यवसाय का कारक हो तो जातक उच्च श्रेणी का व्यवसाय करता है। सूर्य का संबंध राज्य से है, उसका संबंध दूरवर्ती स्थान से भी है। ऐसे जातक अधिक पूंजी लगाकर व्यवसाय करता है। जातक शासन अधिकारी या उच्च पद पर प्रतिष्ठित होता है। सूर्य-शनि या राहु से संबंध रखता हो तो चिकित्सक बनता है। यदि सूर्य का संबंध गुरु से हो तो धर्माचार्य, पुजारी आदि होता है।

**चन्द्र**—जल तत्व प्रधान ग्रह है इससे संबंधित जीविका, पेय पदार्थ, जल, नाविक आदि होती है। चन्द्र का संबंध राहु से होने पर शराब या मादक औषधियां। यदि चन्द्र का संबंध शुक्र से हो तो सुगंध व तेल व्यवसाय। चन्द्र का बुध से संबंध होने पर खाद्य पदार्थ का व्यवसाय होता है। चन्द्र गुरु का संबंध चीनी, मिठाई आदि से होता है। चन्द्र स्त्री ग्रह है, शुक्र, शनि, बुध स्त्री ग्रह से संबंध होने के कारण जातक फिल्म लाइन से जुड़ जाता है। चतुर्थ भाव से चन्द्र का संबंध होने पर जातक नीच कर्म से धन उपार्जन करता है।

**मंगल**—अग्नि तत्व प्रधान ग्रह है। पराक्रम, हिंसा, कर्मठता, रक्त, मांस आदि का अधिपति है। अतः दशम भाव में मंगल प्रधान व्यक्ति सेना, पुलिस, सर्जन होता है। भूमि पुत्र होने के कारण भूमि, भवन, कृषि कार्य, संपत्ति को किराये पर उठाने से संबंध रहता है। मंगल का संबंध सूर्य के साथ भट्ठा, बिजली का सामान, मंगल का संबंध चन्द्र से होने पर होटल, लॉज, किराये के मकान का व्यवसाय होता है। मंगल लग्न में होने पर चतुर्थेश या एकादश से संबंध होने पर क्रूर कर्मों या चोरी द्वारा धन की प्राप्ति होती है।

**बुध**—पृथ्वी तत्व का प्रतीक ग्रह बुध है। व्यापार का नायक है। यदि बुध लग्नेश, सूर्य तथा चन्द्र को प्रभावित करता है। जो जातक अध्यापन कार्य करता है। यदि बुध द्वितीयेश या पंचमेश होकर गुरु से संबंध हो तो जातक वकील, अध्यापक, उपदेशकर्ता होता है। बुध यदि सूर्य से प्रभावित हो तो क्लर्क, लेखाकार, बैंक आदि के पद पर होता है। बुध का शनि, शुक्र से संबंध होने पर वस्त्र विक्रेता, बुध द्वितीयेश के साथ होने पर ज्योतिषी बना देता है। बुध तृतीयेश होने पर विद्वान लेखक या पत्रकार होता है।

**गुरु**—वायु तत्व प्रधान ग्रह है। यह विद्या, कानून, वित्त, वाणी, राज्य की कृपा आदि का प्रधान ग्रह है। अधिक बली गुरु न्यायाधीश बनाता है। गुरु द्वितीयेश या एकादशेश होकर लग्न और लग्नेश पर प्रभाव हो तो बैंक, किराया, ब्याज, शिक्षक आदि का कार्य हो सकता है।

**शुक्र**—जल तत्व प्रधान ग्रह है। यह भोग-विलास वाला ग्रह है। इसके प्रभाव से कलात्मक तथा सौंदर्य प्रसाधन वस्तुएं, सुगंध आदि से संबंधित व्यवसाय होते हैं। यदि चतुर्थेश से संबंध हो तो वाहन आदि से संबंधित कार्य होता है। यदि शुक्र लग्नेश, धनेश अथवा गुरु से प्रभावित हो तो जातक जौहरी होता है। शुक्र चतुर्थ चतुर्थेश के साथ चन्द्रमा को प्रभावित करता हो तो जातक कवि होता है।

**शनि**—वायु तत्व प्रधान ग्रह है। इसका प्रभाव रोग, धातु, मृत्यु, भूमि, पत्थर आदि पर है। शनि मंगल से प्रभावित हो तो इंजीनियर अथवा बिजली का काम करने वाला होता है। शनि से सूर्य व राहु प्रभावित होने पर चिकित्सा कार्य, चतुर्थेश शनि पृथ्वी के अंदर वाले पदार्थ तेल, पेट्रोल तेल, पेट्रोल, कोयला आदि का कारक है। सप्तम से शनि का संबंध हो और लग्न या लग्नेश को प्रभावित कर रहा हो तो व्यक्ति भवन ठेकेदार होता है या उसका व्यवसाय करता है। कम अंश का शनि यदि तुला राशि में हो तो नौकरी करता है।

**राहु केतु**—छाया ग्रह हैं। इनका पृथक अस्तित्व नहीं है। किसी की दृष्टि या युक्ति होने पर कारकत्व को प्राप्त होते हैं।

दशम भाव में मंगल प्रधान व्यक्ति चुनौतियों को स्वीकार करते हैं। जब तक जीते हैं स्वाभिमान से जीवन व्यतीत कर समाज में त्याग, बलिदान की परंपरा डालकर राष्ट्रीय सम्मान से विभूषित होते हैं। जब सूर्य मंगल के साथ लग्न का स्वामी भी दशम भाव में हो तो निश्चित ही राष्ट्र में सर्वोच्च सम्मान मिलता है।

मंगल के साथ शुक्र की स्थिति कुंडली में हो तो व्यक्ति नाइट क्लब, होटल या मनोरंजन घर, सिने-निर्देशक इत्यादि हो सकता है। उसका विपरीत लिंग वालों से संबंध रहता है।

शुक्र का संबंध राहु अथवा शनि से या सातवें भाव का संबंध राहु या शनि से हो, तब वह व्यक्ति सिने तारिका या कार्यालय में कार्यरत विपरीत लिंगी से विवाह कर जीविका साधन बना सकता है। साथ में यदि पांचवे तथा ग्यारहवें भाव का संबंध भी सातवें भाव से हो तो मनुष्य अन्य जाति में विवाह संबंध स्थापित कर लेता है। कर्म भाव में गुरु स्वराशि का शैक्षिक व्यवसाय का द्योतक है। नवम का स्वामी शनि आयेश का स्वामी मंगल, धनेश चन्द्रमा का लग्न में होना व्यक्ति को प्राप्त होती है। उच्च का शुक्र भाग्य स्थान पर, भाग्येश गुरु की इस पर दृष्टि है जो जातक के लिए भाग्यदायी होगा। भाग्येश में राहु संघर्षशील बनता है। दशमेष मंगल पराक्रम भाव में स्थित होकर भाग्यदेश को अधिक संघर्षमय बनाता है। तुला लग्न के व्यक्ति निर्माण क्षेत्र में अग्रणी होते हैं। दशम पर चन्द्र की पूर्ण दृष्टि, शनि, चन्द्र की दृष्टि, गुरु, सूर्य, मंगल, बुध, चन्द्र की दृष्टि विभिन्न प्रकार के व्यक्तियों से संपर्क कराकर कॉलोनी का ठेकेदार बना देती है। यदि हम संपादन से जुड़ी एक महिला की कुंडली देखें तो हम पाएंगे कि इस महिला का दशम का स्वामी लग्न में हैं, चन्द्र, सूर्य, बुध पद के कारक ग्रह हैं, मंगल का संबंध कागज से है। इस कारण यह संपादक स्थायी तौर पर पत्रिका या लेखन कार्य से जुड़कर आय करती रहेगी।

केतु, चन्द्र, मंगल की दशम पर दृष्टि, नवमेश दशम में होने से दशम का संबंध, बुध, सूर्य, चन्द्र, मंगल, केतु से होने पर जातक औषधि संबंधी कार्य या मसालें आदि का व्यापार कर सकता है। शुक्र और शनि की दृष्टि से स्त्री के प्रति कुविचार एवं द्वितीय भाव का स्वामी सप्तमेश भी माफिया गिरोह से संबंध स्थापित करता है। लेखन द्वारा धन की प्राप्ति की संभावना जब रहती है अगर दशम का स्वामी बुध भाग्य के स्थान पर हो। दशम में सूर्य हो, व्ययेश कर्म भाव में हो। सूर्य से दशम में गुरु हो। गुरु से लेखन, बुध से गणित, सूर्य से ज्योतिष, मंगल से वैद्यक, केतु से तंत्र, शनि से योग, चन्द्र शुक्र से कामकला का संबंध है। इस कुंडली में जल तत्व राशि का प्रभाव ज्यादा होने के कारण शुक्र की दशा में किसी स्त्री के सहयोग से या स्त्री के धन से विदेश व्यापार भी कर सकते है। दशम मे भाग्येश हो या वह लग्न से दशमेष का संबंध हो या सुख में शुक्र गुरु हो, नवम में सुखेश हो वे अस्तगत तथा नीच राशि में न हों एवं लग्न में दशमेश हो या वह लग्न को देखता हो तो सत्ता प्राप्ति योग होता है। चतुर्थेश की दशा तथा अंतर्दशा में चतुर्थेश की अधिष्ठित राशि के स्वामी की दशा में दशमस्थ ग्रह की अंतर्दशा आने पर मनुष्य सत्तासीन होता है। कर्क लग्न के व्यक्ति अत्यन्त साहसी और कर्मठ होते हैं। सुखेश चन्द्र मंगल तुला राशि के होने के कारण निरंतर निर्माण कार्य कराते हैं। मंगल दशम का स्वामी होकर सुखेश में बैठा है। सूर्य सप्तम में समाज-सेवा के क्षेत्र में अग्रणी बना देगा। भाग्य स्थान स्वराशि गुरु से परेशानी के समय स्वयं सहायता प्राप्त होती रहेगी। केन्द्र के शुभ ग्रह विशेष तौर पर गुरु सब प्रकार की विघ्न-बाधाओं को हर लेता है।

**– डॉ. कमल प्रकाश अग्रवाल**
हुसैनी बाजार, चन्दौसी-202412

# राहु का मानस पर विलक्षण प्रभाव

लेखक--
डॉ. कमल प्रकाश अग्रवाल

पौराणिक कथा के अनुसार विप्रचित और सिंहिका का पुत्र दैत्य राहु कहलाता है। उसके चार भुजाएं और एक पूंछ थी। पुराणों में उसकी अत्यन्त रोचक कथा आती है। जब देव और दैत्य समुद्र मंथन कर चुके, तब देवता अमृतपान करने चलें। दैत्य अलग रहे, मगर राहु अपना देव वेश धारण कर देवताओं की पंक्ति में जा बैठा और कुछ अमृत पी लिया। तभी सूर्य और चन्द्रमा ने उसका भेद जानकर विष्णु से कह दिया। विष्णु ने तत्काल उसका मस्तक और दो भुजाएं चक्र से काट डाली, परंतु अमृतपान करने के कारण वह मारा नहीं जा सका, अमर हो गया। तब उसे तारा मंडल में स्थान मिला और उसका मस्तक राहु और धड़ केतु कहलाया। सूर्य और चन्द्रमा के प्रति अपना विद्रोह वह विस्मरण नहीं कर सका। जिससे समय-असमय वह उन्हें ग्रास लिया करता है और इस आचरण के कारण ही सूर्य और चन्द्र ग्रहण होते हैं।

भारतीय ज्योतिष में राहु को ग्रह माना गया है। वास्तव में यह आकाश में पिंडीय ग्रह नहीं है मात्र सूर्य की छाया है। राहु को दक्षिण-पश्चिम (नैऋत्य) दिशा का लोकपाल भी कहते हैं।

किसी भी वस्तु या पदार्थ की गति देकर फिर गतिहीन कर देना, कार्य शुरू करके पुनः छोड़ देना, ऐसे भावों का प्रतिनिधित्व राहु करता है। घबराहट, उलझन, असमंजस, समस्या आदि भाव इसमें निहित हैं। वह शक्ति, प्रचंडता, उत्तेजना, आवेश, हिंसा आदि भावों की अभिव्यक्ति भी करता है। राहु को मानसिक उत्तेजना, कामनाओं व लालची प्रवृत्ति के कारण अनेक बाधाओं व कष्टों का सामना करना पड़ता है, एकाकी जीवन अच्छा लगता है। शुभ प्रवृत्ति होने पर धर्म में सहिष्णु, परोपकार में तत्पर, नम्र एवं ऊंचे उठने की इच्छा होती है।

राहु मोक्ष, आकस्मिक धन, खोई हुई वस्तु, गुप्तधन, राजनीति, उच्चपद, विदेश-यात्रा, काना व्यक्ति, नाखून, खोटा सिक्का, तीक्ष्ण बुद्धि व पितामह का कारक है। राहु के प्रभाव में अवसरवादी, निम्नस्तरीय, प्रेत-पिशाच व क्रूर स्त्रियां रहती हैं।

राहु सर्वाधिक बली होने पर व्यक्ति के जीवन पर 42 से 48वें वर्ष में विशेष प्रभाव डालता है। यदि इस अवधि में दशा व अन्य ग्रह भी अनुकूल हो तो सर्वाधिक उन्नति होती है।

राहु की रूचि गुप्त विधाओं, राजनीति, विद्युत, यांत्रिक, जासूसी एवं आंदोलनों में होती है। राहु ग्रह से प्रभावी व्यक्ति यांत्रिक, पहलवान, जासूस, तांत्रिक, दार्शनिक, नेता, राजनीतिज्ञ, चोर, हत्यारा, जेलर, जल्लाद एवं दंगाई होता है। प्राणायाम और व्यायाम में शांति मिलती है।

राहु हमारी अपूर्ण एवं भ्रमित बुद्धि का भी प्रतिनिधित्व करता है। राहु के प्रभाव से हमारी इच्छाएं जो पूरी होने में सक्षम नहीं है, हमारे अचेतन मन में रहती हैं। कुंडली में राहु की स्थिति देखकर बताया जा सकता है कि जीव इच्छाओं के प्रति कितना भ्रमित है। इसका मन कितना अशांत है। यदि राहुं 3, 6, 11 स्थानों में आर्द्रा, स्वाती, शतभिषा नक्षत्र पर स्थित हों तो अत्यन्त शुभ होते हैं तथा धन कारक भी। यदि गुरु, बुध, शुक्र से दृष्ट हों तो अच्छा शुभ प्रभाव दिखाते हैं और इच्छाओं पर नियंत्रण रख सकते हैं। ऐसी स्थिति में राहु रचनात्मक सृष्टि करता है। साधना, ध्यान, सिद्धि के लिए राहु का प्रभाव बहुत ही अनुकूल रहता है। जीवन का ध्येय या इष्ट सिद्धि में लाभकारी है। जिनकी पत्रिका में कालसर्प योग होता है। उन्हें कुंडलिनी शक्ति जाग्रत करने में सहायता मिलती है। राहु स्त्री ग्रह है अतः स्त्रियों में अधिक प्रभावी है। इसी कारण से पुरुष की अपेक्षा स्त्रियां अधिक पूजा-पाठ में विश्वास रखती हैं। राहु संतान देने में सक्षम है। राहु अपने घर से 5, 7, 9 और 12 भावों पर पूर्ण दृष्टि रखता है। राहु शनि की भांति 3, 7, 10 भावों को भी हल्की दृष्टि से देखता है। पृथ्वी को पुराणों में शेषनाग के फन पर स्थित होने का कारण भी यही है कि पृथ्वी पर राहु का प्रभाव अधिक माना गया है। राहु की किरणों का प्रभाव बहते जल पर नहीं पड़ता है। अतः नदी, झरणों का स्नान लाभकारी है। राहु और केतु ग्रह में से दोनों ग्रह एक साथ खराब नहीं होते यदि राहु खराब है तो केतु अवश्य अच्छा जावेगा।

सन् 1950 के आसपास कॉस्मिक केमिस्ट्री का जन्म हुआ। जिसको **'ब्रह्माण्ड रसायन'** भी कह सकते हैं। इस विज्ञान का जन्मदाता जियाजारजी गिआरडी है। इसने प्रयोगशाला में अनन्त प्रयोगों को करके यह दिखाया कि पूरा जगत एक 'ऑर्गेनिक यूनिटी' है। पूरा जगत एक शरीर में भी स्थित है। यदि शरीर के किसी भाग को भी रूग्णता आती है तो संपूर्ण शरीर पर बैचेनी या रूग्णता आ जाती है।

कॉस्मिक केमिस्ट्री में मुख्य माध्यम पानी है जिसे हम ईथर (तरल पदार्थ) भी कह सकते हैं। वायुमंडल में [illegible] होने के कारण पशु-पक्षी, कीट सभी एक साथ प्रभावी होते हैं। ब्रह्माण्ड की एक भी हलचल होने पर किस प्रकार प्रकृति में छोटे से छोटे कीट प्रभावी होते हैं। जैसे बहुत सी दुर्घटना होने से पूर्व बिल्ली-कुत्ता जोर-जोर से रोने लगता है। वर्षात आने से पूर्व चींटी अपने अंडों को सुरक्षित स्थान ले जाती है। भूकंप आने पर पहाड़ी चिड़ियों में विशेष बैचेनी हो जाती है तथा अक्सर गांव खाली कर देती है। यह सब अतिन्द्रिय ज्ञान के अंतर्गत है। इसका कारक भी राहु है।

ज्योतिष की एक गहनतम पकड़ है वह है आपके अतीत को खोलने की। अगर आपका अतीत खोल दिया जावे तो आपका भविष्य अतीत के हिसाब से जन्मेगा। आधुनिक विज्ञान टाईम ट्रेक से पुरानी सभ्यताओं की खोज अंतरिक्ष में कर रहे हैं। टाईम ट्रेक एक रहस्यमयी जिज्ञासा है। जिसका स्मरण करने से हमारा गया हुआ रोग पुनः वापिस आ जाता है। ज्योतिष के हिसाब से दमा रोग नहीं है। बल्कि पूर्वजन्म की किसी घटना की स्मृति का स्मरण है। यही कारण है कि होमियोपैथी में पूर्व घटनाओं की गहरी खोज-बीन की जाती है। पूर्व लक्षण, मौसम, वातावरण, मानसिक लक्षण आदि पर विशेष ध्यान दिया जाता है।

राहु प्रभावी व्यक्ति को वायु-विकार, शरीर के विभिन्न अंगों में दर्द, रक्ताल्पता, मानसिक बीमारियां एवं त्वचा रोग होने की विशेष संभावना रहती है। इनको दमा, प्रमेह, संक्रामक रोग एवं मौसमी बीमारियां परेशान कर सकती है तथा बवासीर, हाथ-पैरों में सूजन, गण्डमाला, कुष्ठ, सर्पदंश, विष एवं हृदय विकार भी हो सकता है। सींग वाले जानवरों और जहरीले कीड़े-मकोड़ों से सावधान रहना चाहिए। यात्राओं में दुर्घटना का भय रहता है। अतः अनियमितताओं से बचकर रहें। भोजन समय पर लें। सूर्य और राहु कमजोर हों तो हृदय दौर्बल्य, कष्ठ, मानसिक व स्नायुविक उत्तेजना, विषैले कीटाणु से उत्पन्न रोग, अपस्मार मसूरिका, कृमिरोग, अरुचि, गंजापन, लकवा, मिर्गी, गठियां, कानदर्द, सन्निपात व रक्तविकार आदि रोग हो सकते हैं।

राहु का मंगल के साथ संबंध हो तो व्यक्ति अविवेकी, चिड़चिड़ा, आलसी और कामुक होता है। शुक्र के साथ संबंध होने पर चंचल, अस्थिर और विलासी होता है। बुध से संबंध होने पर चतुर गायक, विवेकी, वाकपटु, स्वाभिमानी एवं संगीत प्रेमी होता है। चन्द्र से संबंध होने पर भावुक, संकीर्ण मनोवृत्ति वाला, यात्रा

की प्राप्ति का संकट बना रहेगा। स्वास्थ्य में गड़बड़ी का योग बनता है। यात्रा लाभ अच्छा रहेगा। ता. 20, 22, 29, 30 अशुभ हैं।

## कन्या-टो, पा, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो



## कन्या

**स्वामी-बुध** नग-पन्ना शुभ

**अप्रैल**–परिश्रम से लाभ प्राप्ति योग। जीवन साथी का योगदान शुभदायक रहेगा। नया धंधा का शुभ योग। मित्र वर्ग से कुछ अनबन। प्रतियोगिता परीक्षा का परिणाम शुभदायक। हृदय रोग संबंधी पीड़ा का योग। भूमि भवन विवाद से बचें। ता. 19, 20, 21, 27, 29, 30 अशुभ हैं। **मई**–आर्थिक स्थिति अच्छी रहेगी। परिवार में स्वास्थ्य संबंधी परेशानी बढ़ेगी। पिता का स्वास्थ्य बिगड़ सकता है। अनजाने स्थान पर धोखा। लेखन प्रकाशन कार्यों में गति बढ़ेगी। आय कम खर्चा ज्यादा होगा। भवन संबंधी लेन-देन शुभ। ता. 10, 11, 12, 24, 26, 27 अशुभ हैं। **जून**–विद्यार्थी वर्ग के लिए शुभदायक। धार्मिक यात्रा का योग। रोजगार में वृद्धि होगी। यत्र-तत्र भ्रमण का योग। उत्तम कार्य बनेगा। संतान पक्ष का भाग्योदय योग। गुप्त रोग की संभावना, योगासन करें। ता. 2, 3, 4, 18, 19, 20, 22 अशुभ हैं। **जुलाई**–माह में आर्थिक स्थिति अच्छी रहेगी। पुराने रुके कार्य में सफलता का योग। व्यवसाय में भी शुभता के साथ प्रगति अच्छी होगी। घर का वातावरण अच्छा रहेगा। ता. 12, 13, 14, 17, 25 अशुभ हैं। **अगस्त**–माह में आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। राजकीय कार्यों में लाभ होगा। विद्यालाभ शुभ दायक रहेगा। परिवार में मंगल दायक कार्य योग। कारोबार बढ़ेगा। राजनीतिक कार्य अच्छे बनेंगे। परिवार में धार्मिक खर्चा भी होगा। देश-विदेश की यात्रा का शुभ योग। चिंता दूर होकर शांति होगी। ता. 10, 11, 12, 17, 18 अशुभ हैं। **सितम्बर**–माह में नयें रोजगार की प्राप्ति होगी। विवाह जैसा अन्य धार्मिक कृत्य चलेगा। वाहन प्राप्ति के प्रबल योग वनेंगे। उधार प्रदत्त राशि आने का योग। संतान सुख दायक योग बनेंगे। कारोबार बढ़ेगा। ता. 3, 4, 5, 7, 20, 22, 24 अशुभ हैं। **अक्टूबर**–रिश्तेदारों में अपनी पहचान अच्छी बनेगी। सिर शूल बाधा बनेगी। संतान को बीमारी जैसा योग। नवीन कार्यों में प्रगति योग। आमदनी बढ़ेगी। स्वयं का स्वास्थ्य बिगड़ सकता है। भूमि भवन लेन-देन बनेगा। धार्मिक यात्रा योग। मशीनरी धंधा में लाभ। भाग्योदय योग। ता. 4, 5, 6, 7, 16, 17, 20 अशुभ हैं। **नवम्बर**–माह में नवीन कार्य, मित्र वर्ग मदद करेंगे। संतान पक्ष को नया रोजगार प्राप्त होगा। वाहन की सुख-सुविधा योग। हृदय रोग जैसी बीमारी का प्रभाव। विदेशी सामग्री का संकलन संग्रह से व्यापारिक गति बढ़ेगी। ता. 14, 15, 16, 19, 28 अशुभ हैं। **दिसम्बर**–मानसिक चिंता बढ़ेगी। स्वास्थ्य लाभ अच्छा मिलेगा। आमदनी का स्तर बढ़ेगा। भूमि भवन का शुभदायक योग। अध्यात्म कार्य का योग। व्यापार की गति शुभ दायक बनेगी। अचानक चोट या चोरी का योग। ता. 20, 22, 24, 29, 30 अशुभ हैं। **जनवरी 2016 ई.**–रोजगार का अच्छा अवसर बनेगा, मित्रों का समागम भी। स्थान परिवर्तन या पदोन्नति जैसा योग। वाहन क्रय का योग। पुरुषार्थ परिश्रम का लाभ मिलेगा। घर में नया शुभ खर्चा होगा। संतान को चोट या सिरशूल पीड़ा का योग। कृषि जन्य कार्यों का लेन-देन शुभ होगा। ता. 11, 12, 13, 19, 20, 22 अशुभ हैं। **फरवरी**–परिजनों का स्वास्थ्य बिगड़ सकता है। न्यायालय संबंधी प्रकरण में विजय योग। गृह कार्यों में विवाद योग। विस्फोटक स्थान में कार्य करें तो सावधान। कुत्ता या अन्य जंतु के काटने का योग। संतान प्राप्ति का शुभयोग। ता. 5, 6, 7, 9, 22, 27 अशुभ हैं। **मार्च**–आर्थिक स्थिति में सुधार होगा। व्यवसाय एवं रोजगार की गति बढ़ेगी। राजकीय सेवा का लाभ। राजनीतिक गति की सहभागिता का लाभ मिलेगा। घर का वातावरण भक्ति एवं सेवामय रहेगा। ता. 14, 15, 16, 27, 28 अशुभ। **अप्रैल**–माह आर्थिक दृष्टि से कष्टदायी होगा। फिर भी कारोबार बढ़ेगा। मित्र वर्ग मदद करेंगे। कुछ नए मित्रों का संगम होगा। मनोरंजन संबंधी खर्चा बढ़ेगा राजकीय कार्यों से लाभ मिलेगा। उधार राशि प्राप्ति का योग। देश-विदेश यात्रा का योग। ता. 1, 3, 4, 7, 9, 12, 14 अशुभ।

## तुला-रा, री, रू, रे, रो, ता, ती, तू, ते



## तुला

**स्वामी-शुक्र** नग-हीरा शुभ

**अप्रैल**–माह में कुछ नवीन योजनाओं का लाभ बनेगा। सरकारी सेवाओं का भी लाभ बनेगा। बढ़ती जिम्मेदारियों से आय भी बढ़ेगी। रुका हुआ रुपया प्राप्ति का योग। स्वास्थ्य ठीक रहेगा। लंबी यात्रा करना हितकर नहीं रहेगा। देश-विदेश से कार्य संबंधी शुभ समाचार प्राप्ति का योग। ता. 15, 16, 18, 24, 27 अशुभ हैं। **मई**–जोड़-तोड़कर कार्य में सफलता बनने का आसार बनेगा। माह में अधिकांश समय आपके अनुकूल रहेगा। सूझ-बूझ के द्वारा कार्य में नया रूप बनेगा। स्थानान्तरण सुखदायक योग। आलस्य का त्याग करें तो आर्थिक लाभ भी अच्छा बनेगा। धन प्राप्ति में मित्र वर्ग का योगदान शुभ। ता. 19, 20, 24, 29, 30 अशुभ हैं। **जून**–परिवार में अन्तर्कलह पर नियत्रंण रखना होगा। अधूरे कार्यों में सफलता का योग। परिश्रम का लाभ प्राप्त होगा। खाद्य व्यापार में अच्छा लाभ भी मिलेगा। पुराना विवाद न्यायालय तक जाने का योग। घरेलू कार्य का दायित्व बढ़ेगा। ता. 1, 2, 3, 4, 22, 24, 26 अशुभ हैं। **जुलाई**–नया टेंडर प्राप्ति योग, नया कारोबार एवं रोजगार प्राप्ति का सुखद योग। घर में नई खुशी का योग। लेखन संपादन जैसा योग बनेगा। निराशा-आशा में परिवर्तित होगी। हास्य विनोद भी बढ़ेगा। कारोबार बढ़ेगा। ता. 7, 8, 9, 10, 22, 24 अशुभ हैं। **अगस्त**–मास में चिंता दायक योग ज्यादा बनेंगे। भाग्य का सितारा सामान्य बनेगा। कपड़े के लेन-देन में लाभ प्राप्त होगा। देश-विदेश की यात्रा में अर्थ हानि योग। राजकीय सेवा का लाभ बनता है। ननिहाल में शुभ खर्चा में भाग दौड़ करनी पड़ेगी। ता. 9, 10, 11, 14, 27, 29 अशुभ हैं। **सितम्बर**–नया संपर्क सूत्र बढ़ेगा। राजसेवा में स्थान परिवर्तन का योग। दोस्तों के साथ मौज मस्ती से मन में खुशी। चलते-चलते हृदय घात योग भी। ता. 14, 15, 17, 19 अशुभ हैं। **अक्टूबर**–मास में हानि-लाभ का योग बराबर रहेगा। मित्रों से विवाद बन सकता हैं दाम्पत्य जीवन में नया मोड़। रोजमर्रा की गति में बढ़ोत्तरी शुभ होगी। स्वास्थ्य भी गड़बड़ हो सकता है। मेहनत के कार्य में सफलता का योग। ता. 13, 14, 15, 20, 28 अशुभ हैं। **नवम्बर**–सामाजिक कार्यों का दायित्व बढ़ेगा। स्थानान्तरण का सुख दायक योग। अधिकारी वर्ग से अनबन रहेगी। पुरानी चोरी का मामला भी सुलझेगा। मेहनत से सितारा चमकेगा। व्यापार में वृद्धि का योग। देश-विदेश से समाचार शुभदायक मिलेगा। अतीत संबंधी कार्य का विवाद बढ़ सकता है। ता. 19, 20, 22, 24, 27 अशुभ हैं। **दिसम्बर**–पारिवारिक अंतर्कलह से बचें तो ठीक रहेगा। पुराना विवाद पुनः बढ़ सकता है। उत्तरार्द्ध में आर्थिक लाभ अच्छा बनेगा। पुरानी उधार राशि लेन-देन में भी विवाद बढ़ेगा। गृहस्थी जीवन में भी विवाद के बनते कार्य बिगड़ सकते हैं। ता. 4, 5, 6, 7, 23, 24, 28 अशुभ। **जनवरी 2016 ई.**–राजकीय ठेका कार्य, सेवा कार्य, आर्थिक सहयोग भी प्राप्त होने का योग। भूमि-भवन का लेन-देन

में लाभ शुभ। पत्र-पत्रिका संपादन का योग बढ़ेगा। ग्रह चाल से मित्रों के साथ कार्य का सुखद योग बनेगा। वाहन चलाते समय सावधानी बरतें। चोरी चोट का योग। ता. 17, 18, 20, 24, 27 अशुभदायक हैं। **फरवरी**–कार्य क्षेत्र बढ़ेगा। पत्राचार व्यवहार से चलता कार्य बिगड़ेगा। स्वास्थ्य में गड़बड़ी, स्थान परिवर्तन का योग। धार्मिक अनुष्ठान के प्रति जनता में सेवा का दायित्व बढ़ेगा। मित्र वर्ग संकट के समय सहयोग करेंगे। यात्रा योग भी। ता. 19, 20, 22, 28 अशुभ हैं। **मार्च**–कार्य की दौड़-धूप चलेगी। छोटी यात्रा लाभप्रद रहेगी। अनुसंधान योग बनेगा। पी.एच.डी. या एम.फिल की शिक्षा का लाभ प्राप्त होगा। जन संपर्क बढ़ेगा। पशुओं से चोट योग। तीर्थाटन की यात्रा शुभ दायक। घटना से बचें तो शुभ। ता. 15, 16, 17, 28, 30 अशुभ हैं। **अप्रैल**–भाग्योदय में विडंबना दायक स्थिति बनेगी। नये कार्य बावत स्त्री वर्ग की सलाह लेनी पड़ेगी। वाहन या पशु लेन-देन का योग। माता-पिता का स्वास्थ्य कमजोर रहेगा। धार्मिक कार्यों में खर्चा बढ़ेगा। यात्रा योग भी। ता. 10, 11, 14, 25, 26 अशुभ।

**वृश्चिक-तो, ना, नी, नू, ने, नो, या, यी, यू**

## वृश्चिक



**स्वामी-मंगल नग-मूंगा शुभ**

**अप्रैल**–दिनचर्या ठीक नहीं चलेगी। स्थानान्तरण सुखदायक होगा। भूमि-भवन लेन-देन का योग भी अच्छा बनेगा। शिक्षा में अच्छी प्रगति का योग। परिश्रम का लाभ मिलेगा। अधिकारी वर्ग से तालमेल शुभ दायक। ता. 19, 20, 21, 22, 29 अशुभ कारक हैं। **मई**–ग्रह चाल के सुखद योग से सामाजिक कार्य योजना में सफलता। बहन की तरफ से श्रेष्ठ सुझाव प्राप्ति। पशुओं से बचकर, रास्ता पार सावधानी से करें। स्वास्थ्य में गड़बड़ योग। ऋण का भुगतान जैसा योग। यात्रा योग भी लाभप्रद। ता. 10, 11, 14, 20, 22 अशुभ। **जून**–माह में आमदनी में गड़बड़ योग। लेन-देन में भी कुछ हानि। नेत्र रोग बाधा, लेकिन मित्र वर्ग की सहायता से सभी कार्य सफल होंगे। भूमि भवन लेन-देन बनेगा तथा अचानक खर्चा से कुछ परेशानी भी बढ़ेगी। यात्रा में सावधान! ता. 16, 17, 18, 20, 23, 24 अशुभ हैं। **जुलाई**–कार्य में गति बढ़ेगी। शैक्षिक दृष्टि से सफलता दायक योग। कार्यालय निर्देशानुसार काम में रुकावट का समाधान होगा। धन प्राप्ति का शुभ रास्ता खुलेगा। कार्यालय के निर्देश सरकारी क्षेत्र से लाभ प्राप्त होगा। यात्रा भी। ता. 13, 14, 15, 16, 29 अशुभ हैं। **अगस्त**–व्यापारिक गतिविधियां बढ़ेंगी पशुधन के क्रय-विक्रय से लाभ बढ़ेगा। पारिवारिक विरोध से बचें। साहित्य सम्मान प्राप्ति का योग। वाहन क्रय का शुभ योग। छोटी यात्रा मे भी अर्थ लाभ। ता. 16, 17, 18, 19, 28, 29 अशुभ रहेंगी। **सितम्बर**–जोड़-तोड़ से काम में सफलता मिलेगी। नया कार्य तथा यात्रा का योग। दाम्पत्य जीवन में श्रेष्ठ कार्य से अर्थ प्राप्ति भी बनेगी। माह में समय अनुकूल रहेगा। शत्रु पक्ष की प्रबलता से शारीरिक चोट का योग भी। सावधान! ता. 12, 13, 14, 27, 28 आशुभ हैं। **अक्टूबर**–ग्रह गोचर मध्यम चलेगा। अधिकारी वर्ग से कुछ अनबन हो सकती है। पंच फैसला का निर्णय आपको लाभ दायक होगा। व्यापार धंधा में अच्छी प्रगति का समय चल रहा है। विदेशी यात्रा से शुभ समाचार की प्राप्ति होगी। ता. 4, 8, 13, 14, 19, 22 अशुभ हैं। **नवम्बर**–पारिवारिक विवाद या चोट या अपमान जनक घटना से गुजरना पड़ेगा। स्थान परिवर्तन एवं पदोन्नति का योग। राजनीतिक परिदृश्य संकट दायक रहेगा। इस माह में खर्चा ज्यादा। मानसिक विकृति ज्यादा तथा तर्क-वितर्क से झगड़ा। ता. 22, 24, 27, 30 अशुभ। **दिसम्बर**–माह में ग्रह चाल अनुकूल रहेगा। मित्रों द्वारा अभिनन्दन कार्यक्रम आयोजन में सम्मानित करेंगे। कुछ शरारती तत्व से गुप्त योजना बनाकर हानि पहुंचाएंगे। धार्मिक यात्रा से लाभ। ता. 12, 13, 14, 20, 21 अशुभ हैं। **जनवरी 2016 ई.**–सू+मं+के+चं के योग से विद्या पक्ष प्रबल। अच्छे अंक प्राप्त कर यश प्राप्ति योग। यत्र-तत्र मान-सम्मान मिलेगा। शिर शूल से कुछ परेशानी भी। मित्र वर्ग द्वारा सुखदायक योजना प्राप्त होगी। ता. 22, 27, 29, 30 अशुभ हैं। **फरवरी**–स्वास्थ्य गड़बड़ होगा। भाग्योदय का चांस भी जा सकता है। हनुमान चालीसा का पाठ करना शुभ दायक होगा। शनि ग्रह से मशीनरी उद्योग का काम प्राप्त होने का योग है। लोकोपवाद की धारणा से चिंता नहीं करें। मित्र बंधुओं का सहयोग श्रेष्ठ होगा। ता. 11, 13, 16, 18, 27 अशुभ हैं। **मार्च**–माह में नये कार्य का शुभ योग। मांगलिक खर्चा होगा। कुछ स्थानों की यात्रा भी शुभदायक रहेगी। स्त्री वर्ग की सलाह से आर्थिक लाभ प्राप्त होगा। साहित्य संगीत कला में वर्चस्व बढ़ेगा। रुके हुए कार्य में सफलता। यात्रा भी शुभ। ता. 10, 11, 12, 23, 24 अशुभ हैं। **अप्रैल**–कुछ विवाद जन्य तथ्य सामने आएंगे। कार्यालय संबंधी कार्य का दायित्व बढ़ेगा। गौ, पशु, भैंस चौपाया जानवरों के लेन-देन में लाभदायक योग। मशीनरी धंधा में लाभ। देश-विदेश से शुभ समाचारों की प्राप्ति। कृषि जन्य साधनों के लेन-देन से अर्थ प्राप्ति योग। ता. 1, 2, 3, 4, 17, 18 अशुभ।

**धनु-ये, यो, भा, भी, भू, धा, फा, ढा, भे**

## धनु



**स्वामी-गुरु नग-पुखराज शुभ**

**अप्रैल 2015**–धंधा में वृद्धि, आय बढ़ेगी। परिजनों की राय से नया धंधा या मांगलिक कार्य का योग। भौतिक सुख बढ़ेगा। महिला वर्ग के कार्य क्षेत्र में वृद्धि होगी। मशीनरी, दुकान का योग या वाहन क्रय का शुभ योग। मित्रों द्वारा आर्थिक सहयोग प्राप्ति। ता. 3, 4, 5, 6, 22, 24 अशुभ दायक। **मई**–माह ग्रह योग से प्रतिकूल रहेगा। कार्य में सफलता का योग कम। परिश्रम अधिक करना होगा। व्यापारी वर्ग को हानि। भूमि भवन लेन-देन का शुभ योग। विवादित मामलों में विजय आपकी होगी। विदेश यात्रा का योग भी बनता है। ता. 3, 4, 5, 6, 22, 24 अशुभ। **जून**–माता-पिता का स्वास्थ्य बिगड़ेगा। न्यायालय संबंधी प्रकरण भी भूमि-भवन के मामले में बन सकता है। रोजगार प्राप्ति एवं राजकीय सेवा का योग बनता है। दक्षिण दिशा की यात्रा से आर्थिक लाभ बनेगा। बड़े भाई से कुछ अनबन योग। यात्रा योग। ता. 19, 20, 22, 24 अशुभ हैं। **जुलाई**–पत्रकारिता जैसी पढ़ाई के प्रति मन चेतन होगा। व्यवसाय बढ़ेगा। रोजगार प्राप्ति। बैंक से ऋण प्राप्ति का योग। मित्र वर्ग प्रत्येक गतिविधि में सहयोग करेंगे। स्त्री वर्ग को कोई रोग। यात्रा का लाभ भी शुभ रहेगा। ता. 13, 14, 15, 25, 27 अशुभ हैं। **अगस्त**–कार्य योजना में शुभ लाभ बनेगा। मान-सम्मान प्राप्ति भी। मित्र वर्ग द्वारा आर्थिक लाभ ऋण रूप में प्राप्त होगा। घर में कुछ अशांति। नया धंधा के लिए भाग दौड़ करनी चाहिए। भूमि भवन के विवाद से बचें। ता. 15, 16, 17, 22, 28 अशुभ हैं। **सितम्बर**–स्थान परिवर्तन जैसा योग बनेगा। नौकरी में तरक्की का योग बनेगा। पशुओं का व्यापार करें तो अर्थ लाभ अच्छा होगा। असामाजिक तत्वों से बचकर कार्य करें। चोट चोरी जैसी अशुभ दायक घटना का योग। लेखन, संपादन जैसे कार्य में मन लगेगा। बैंकिंग लेन-देन में सावधान रहें। ता. 2, 3, 4, 5, 22, 26 अशुभ हैं। **अक्टूबर**–स्वास्थ्य कुछ गड़बड़ होगा। मानसिक रोग हो सकता है। मां दुर्गा की साधना से लाभ होगा। नये मित्र वर्ग द्वारा स्वास्थ्य सेवा लाभ मिलेगा। भौतिक सुख बढ़ेगा। पत्थर, ईंट, चूना, कली, सीमेंट लेन-देन में माह शुभ दायक रहेगा। धंधा में धन प्राप्ति पत्नी के योगदान से

बनेगी। ता. 5, 6, 7, 8, 27, 28 अशुभ हैं। **नवम्बर**–कारोबार बढ़ेगा। रोजगार प्राप्ति भी होगी। धंधा में उद्योग स्थापना तथा स्टेशनरी, रेडीमेड वस्त्र, ज्वैलर्स में लाभ बनेगा। रुपयों के लेन-देन में गड़बड़ी। हवाई यात्रा इस माह में शुभ दायक नहीं रहेगी। जलयान यात्रा से भी बचें तो शुभ रहेगा। लंबी यात्रा न करें। ता. 17, 18, 19, 24, 27 अशुभ हैं। **दिसम्बर**–कार्य में वृद्धि। बुजुर्गों द्वारा स्थापित धंधा में कुछ परिवर्तन योग। भूमि भवन लेन-देन या भवन मरम्मत जैसा योग। शैक्षिक स्तर भी शुभदायक रहेगा। धंधा में साझेदारी द्वारा भी लाभ। खान-परिवहन जैसा व्यवसाय तथा टेंडर का लाभ भी मिलेगा। ता. 20, 23, 24, 27, 28 अशुभ हैं। **जनवरी 2016**–धंधा में वृद्धि का योग। मित्र वर्ग का सहयोग अच्छा रहेगा। रोजगार सेवा तथा राजकीय सेवा का लाभ प्राप्त होगा। निजी शिक्षण संस्थान की स्थापना का योग। उद्योग स्थापना का भी शुभ योग। विवाह जैसा शुभ कार्य बनेगा। माता-पिता का स्वास्थ्य बिगड़ सकता है। अधूरे कार्य की सफलता। ता. 20, 22, 24, 28 अशुभदायक। **फरवरी**–घर में कुछ अशांति का वातावरण। न्यायालय विवाद में सफलता का योग। स्टेशनरी संबंधी नये व्यवसाय की स्थापना बनेगी। जनरल दुकान का शुभारंभ योग। मित्र वर्ग इस कार्य में भाग दौड़ करके सहयोग दिलाएंगे। ता. 1, 2, 3, 4, 27, 28 अशुभ हैं। **मार्च**–जो प्रयास कर रहे हैं, उनका लाभ भी मिलेगा। नौकरी एवं व्यवसाय में आतंकवाद या असामाजिक घटकों से परेशानी। हनुमान चालीसा का पाठ करें। सेवा कर्मियों का स्थानान्तरण योग। भूमि भवन का क्रय-विक्रय नहीं करें। ता. 5, 6, 7, 8, 20, 22 अशुभ हैं। **अप्रैल**–माह में मांगलिक, सगाई संबंध का खर्चा भी होगा। व्यवसाय में प्रगति योग। कृषक वर्ग के लिए आर्थिक दृष्टि से माह शुभदायक रहेगा। स्त्रीवर्ग से शुभ प्रेरणा एवं परामर्श प्राप्ति का योग। धार्मिक यात्रा का शुभ योग। ता. 3, 4, 5, 6, 20, 22, 24, 27 अशुभ हैं।

**मकर**-भो, जा, जी, खी, खू, खे, खो, गा, गी

## मकर



**स्वामी-शनि नग-नीलम शुभ**

**अप्रैल 2015**–माह के बनते बिगड़ते परिवेश में नए आयाम मिलेंगे। पदोन्नति एवं खुशी के समाचारों की प्राप्ति। आय अच्छी होगी। कृषि आय का भी लाभ अच्छा। मित्र वर्ग धार्मिक यात्रा के लिए बाध्य करेंगे। शादी का शुभ योग। प्रतियोगी परीक्षा में सफलता। राजकीय सेवा लाभ। ता. 6, 7, 8, 9, 15, 16, 17 अशुभ। **मई**–रोजमर्रा कार्यों में वृद्धि होगी। मेला उत्सव की सेवा का लाभ बनेगा। कानूनी विवाद में फंसने का योग। पशुधन क्रय-विक्रय, खाद्य तेलों के धंधा में लाभ बनेगा। परिवार में नए सदस्य का आगमन होगा। ग्रह चाल से कार्य हितकर बनेंगे। उधार राशि प्राप्ति योग भी। ता. 3, 4, 5, 6, 13, 14, 15 अशुभ हैं। **जून**–मित्र वर्ग के साथ कार्य की रूप रेखा अच्छी बनेगी। धंधा भी अच्छा चलेगा। दिनचर्या में काफी परिवर्तन आयेगा। जन संपर्क बढ़ेगा। जोड़-तोड़ के साथ कार्य में सफलता की प्राप्ति। लंबी यात्रा इस माह में नहीं करें तो शुभ। ता. 19, 20, 22, 27, 28 अशुभ हैं। **जुलाई**–कार्य में भागदौड़ ज्यादा चलेगी। परिजनों-संबंधियों के सहयोग से बनता काम बिगड़ सकता है। भूमि भवन का शुभ लेन-देन बनेगा। व्यवसाय में साझेदारी हितकर काम करेगी। धार्मिक यात्रा का शुभ योग। स्त्री वर्ग को आभूषण प्राप्ति या निर्माण का योग। यात्रा भी। ता. 12, 13, 14, 19, 20, 22 अशुभ हैं। **अगस्त**–राजकीय सेवारत कर्मियों का स्थान परिवर्तन योग। लेन-देन के मामलों में पत्नी, बहन, मां की सहायता से लाभ होगा। प्रकाशन, लेखन, संपादन जैसे कार्य में सहभागिता निभायेंगे। ता. 20, 22, 24, 27, 28 अशुभ हैं। **सितम्बर**–व्यापारिक दृष्टि से माह में अच्छा लेन-देन चलेगा। साहित्य लेखन, प्रकाशन का शुभ योग। साझेदारी में कारोबार करें तो लाभ मिलेगा। लंबी धार्मिक यात्रा का योग। पुराना विवाद का उजागर होना नजर आ रहा है। राजकीय प्रक्रिया में शुभदायक योग। ता. 10, 11, 13, 14, 17, 28 अशुभ हैं। **अक्टूबर**–कृषि जन्य कार्य में अच्छा लाभ। संतान का भाग्योदय होगा। मांगलिक कार्यों का दौर चलेगा। धन प्राप्ति का सुखद योग। मान- सम्मान प्राप्ति का शुभदायक योग। यात्रा योग। ता. 12, 13, 14, 20, 22, 24 अशुभ हैं। **नवम्बर**–आमदनी बढ़ेगी। रोजगार प्राप्ति का अच्छा योग। संस्थान स्थापना का शुभदायक योग। भाग्योदय का योग। अतीत के संदर्भ की बातों से सामाजिक सेवा का लाभ मिलेगा। जनकार्य योग बनेंगे। राजकीय कार्यों में लाभ भी होगा। ता. 9, 10, 21, 24, 27, 28 अशुभ। **दिसम्बर**–परीक्षा परिणाम शुभदायक रहेगा। नए कार्य धंधे का अच्छा अवसर भी बनेगा। विवादित योग से सावधान रहें। अधिकारी वर्ग से अनबन का योग। अपना संतुलन न बिगाड़ें। पुराने विवाद में भी विजय योग। स्त्री पक्ष की प्रेरणा लाभदायक। ता. 15, 16, 17, 20, 24 अशुभ हैं। **जनवरी**–ग्रह योग कुछ प्रतिकूल रहेंगे। देव दर्शन का लाभ भी मिलेगा। उद्योग का संस्थान केन्द्र खोलने जैसा योग। मांगलिक कार्यों में खर्चा ज्यादा स्थान परिवर्तन तथा पूर्वी यात्रा में आर्थिक लाभ योग है। ता. 1, 2, 5, 17, 18, 19 अशुभ हैं। **फरवरी**–मान-सम्मान बढ़ेगा। बढ़ते उत्तरदायित्व को सतर्कता से संभाले। शत्रु पक्ष की कटुता से बचें। व्यवसाय में भी कुछ परिवर्तन बनेगा। पशु धन के क्रय-विक्रय में भी लाभ। असफलता में शनि ग्रह की वस्तुओं का दान करें तो वांछित सफलता का योग। ता. 4, 5, 6, 7, 24, 25 अशुभ। **मार्च**–माह के दिनचर्या में परिवर्तन बनेगा। भूमि-भवन, लेन-देन या भवन निर्माण जैसा योग। रोजमर्रा की वस्तुओं की उपयोगिता में कमी आयेगी। पारिवारिक कलह बढ़ेगी। नये कार्य में सामाजिक सदस्यों का योगदान मिलेगा। आमदनी बढ़ेगी। कृषि जन्य कार्य में लाभ अच्छा बनने का योग। ता. 10, 11, 12, 24, 25 अशुभदायक। **अप्रैल**–विद्या पक्ष शुभदायक रहेगा। जन संपर्क भी बढ़ेगा। घर में अतिथियों का आगमन भी शुभदायक बनेगा। मशीन लेन-देन या वाहन मोटर, ट्रैक्टर जैसे क्रय-विक्रय योग अच्छे बनते हैं। गृहस्थी जीवन सुख दायक रहेगा। मांगलिक कार्य, गृह प्रवेश, विवाह जैसा शुभ योग। ता. 17, 18, 19, 23, 24 अशुभ।

**कुम्भ**-गू, गे, गो, सा, सी, सू, से, सो, दा

## कुम्भ



**स्वामी-शनि नग-नीलम शुभ**

**अप्रैल 2015**–नौकरी योग अच्छा रहेगा। रोजगार प्राप्ति का शुभ योग। स्वास्थ्य भी अच्छा बनेगा। कारोबार बढ़ेगा, नवीन कार्य के प्रति सहयोग के लिए स्त्री वर्ग का दायित्व बढ़ेगा, प्रेरणा मिलेगी। लाभ होगा। यश प्राप्ति के शुभ अवसर बनेंगे। मांगलिक विवाह योग। भूमि भवन का शुभ योग। यात्रा योग। ता. 14, 15, 16, 20, 24 अशुभ। **मई**–कृषि कार्य जन्य योग अच्छा बनेगा। घरेलू कार्यों में उलझन। आमदनी का शुभ योग बनेगा। उद्योग स्थापना जैसा कार्य बनेगा। काम काज के लिए विदेश जाने जैसा योग। स्त्री वर्ग का स्वास्थ्य बिगड़ने का योग। पिता का स्वास्थ्य भी खराब हो सकता है। शिर शूल योग भी। ता. 1, 3, 5, 6, 17, 18 अशुभ हैं। **जून**–किसी बहस बाजी में न फंसे। कार्य की गति धीमी चलेगी। गृह सुख में कमी का योग। व्यवसाय में भी हानि दायक योग। शिक्षा का लाभ अच्छा मिलेगा। पुराना विवाद खत्म या

विजय मिलेगी। माता-पिता से पैतृक संपत्ति की प्राप्ति होगी। धार्मिक पद यात्रा का लाभ भी मिलेगा। ता. 10, 11, 12, 21, 22, 23 अशुभ। **जुलाई**-यह माह भाग्योदय मय आर्थिक लाभदायक रहेगा। नए धंधा का शुभ योग। नौकरी में परिवर्तन या पदोन्नति का योग। किसी से विद्रोह नहीं करें हानिदायक रहेगा। माह में भाग दौड़ घरेलू कार्य संबंधी बढ़ेगी। प्रतियोगी परीक्षा में शुभ योग। स्वास्थ्य लाभ भी शुभदायक। ता. 22, 24, 28, 29 अशुभ हैं। **अगस्त**-माह में पारिवारिक आनन्द का अच्छा योग। देश-विदेश से शुभ समाचार प्राप्त होंगे। पुराने विवाद में काफी शत्रुता बढ़ेगी। वाहन से भी सावधानी रखें। हृदय रोग पीड़ा का योग। धनागमन सुख दायक रहेगा। ग्रह चाल से व्यापारिक, आर्थिक स्थिति अच्छी चलेगी। ता. 10, 11, 13, 20, 22 अशुभ हैं। **सितम्बर**-माह में राजनीतिक लाभ मिलेगा। रुका हुआ धन प्राप्ति में अभी सफलता नहीं मिलेगी। संतान पक्ष को बीमारी जैसा योग चिंता दायक भी। जोड़-तोड़ करके कार्य सफलता की गति बढ़ेगी। धार्मिक यात्राएं एवं शुभ कार्य में खर्चा भी बढ़ेगा। ता. 16, 17, 19, 27, 28 अशुभ हैं। **अक्टूबर**-माह आपके लिए खुशियां लेकर आएगा। मित्र वर्ग भी कार्य में मदद करेंगे। दाम्पत्य जीवन संकट मय बन सकता है। तलाक जैसा वातावरण भी, लेकिन पंच पंचायती से शांति बनेगी। नया कार्य योग। ता. 13, 14, 15, 19 अशुभ हैं। **नवम्बर**-उच्च शिक्षा का लाभ छात्रवृति प्राप्ति तक भी बन सकता है। लोकोपवाद से बचें। परिवार में नये सदस्य का आगमन होगा। कानूनी विवाद से बचें। विवाद का निपटारा स्वयं के स्तर पर करना शुभ दायक रहेगा। देश-विदेश में व्यापारिक गतिविधियां बढ़ेंगी। यात्रा भी। ता. 18, 20, 24, 28 अशुभ हैं। **दिसम्बर**-चल-अचल दोनों संपत्ति में वृद्धि का योग। धंधा अच्छा चलेगा। मशीनरी कार्य, राजकीय नौकरी में पदोन्नति के सुखद योग बनेंगे। कुछ संकट लेकिन तुरंत समाधान बनेगा। भाग्य योग अच्छा। बुध ग्रह शुभ दायक। आर्थिक लाभ भी होगा। ता. 14, 17, 19, 24 अशुभ हैं। **जनवरी 2016**-ग्रह चाल अनुकूल होने से अधुरे कार्य में सफलता। रचनात्मक प्रवृति में गति बढ़ेगी। माता-पिता के आशीर्वाद से व्यापार की गति बढ़ेगी। दिनचर्या में परिवर्तन नहीं करें। मित्र वर्ग के साथ यात्रा योग अच्छा बनेगा। न्यायालय संबंधी विवाद में हार बनेगी। ता. 7, 8, 9, 20, 22 अशुभ हैं। **फरवरी**-शारीरिक कार्य में पीड़ा दायक योग। पशुओं से बचकर चलें। बढ़ती जिम्मेदारियों से संकट योग। पशुओं के लेन-देन में सफलता व लाभ बनेगा। वाहन ट्रक, ट्रेक्टर, मोटर, कार में भी अच्छा लाभ बनेगा। मान-सम्मान भी बढ़ेगा। ता. 4, 5, 6, 20, 22, 23 अशुभ हैं। **मार्च**-माह आर्थिक दृष्टि से शुभ दायक रहेगा। खुशी दायक समाचारों की प्राप्ति भी। आमदनी बढ़ेगी। स्वास्थ्य में सुधार होगा। परिवार में नये सदस्य का आगमन। देश-विदेश की यात्रा का अच्छा योग। ता. 3, 4, 7, 8, 20, 22, 24 अशुभ। **अप्रैल**-राजकीय सेवा योग। पारिवारिक जिम्मेदारियां बढ़ेंगी। रुका हुआ कार्य पूरा होगा। विद्यालय या तकनीकी शिक्षा संस्थान खोलने का योग बनेगा। परिवार में काफी कार्य में व्यस्तता बढ़ेगी। जन संपर्क बढ़ने से सभी कार्यों में सहयोग मिलेगा। ता. 7, 8, 9, 13, 14, 30 अशुभ है।

## मीन-दी, दू, थ, झ, ञ, दे, दो, च, ची

# मीन



स्वामी-गुरु नग-पुखराज शुभ

**अप्रैल 2015**-धंधा में वृद्धि होगी। बैंक-बैलेंस बढ़ेगा। मित्र वर्ग का सहयोग सराहनीय रहेगा। परीक्षा में भी अच्छी सफलता का योग। भौतिक सुख बढ़ेगा। परिश्रम का लाभ भी मिलेगा। चारधाम यात्रा जैसा धार्मिक कार्य में खर्चा बनेगा। पुत्र प्राप्ति का शुभ योग। भूमि भवन का भी योग है। ता. 3, 6, 7, 9, 14, 17 अशुभदायक। **मई**-नौकरी पेशा वाले जातकों के लिए तबादला योग बनेगा। रुपयों के हेर-फेर में हानिदायक योग है। भौतिक सुख बढ़ेगा। महिला वर्ग से सुखद वार्ता बनेगी। व्यवसाय की गति बढ़ेगी। यात्रा भी शुभदायक। सत्संग जैसा शोभनीय कार्य बनेगा। ता. 13, 14, 17, 30 अशुभ हैं। **जून**-माह में भाग दौड़ ज्यादा बढ़ेगी। नौकरी पेशा वालों को काफी भय। वाणी पर नियंत्रण रखें। सत कार्यों में, धार्मिक आयोजनों में भाग ज्यादा लेंगे। घर में नया सदस्य का जन्म शुभदायक होगा। ता. 10, 11, 14, 20, 22 अशुभ हैं। **जुलाई**-राजकीय सेवा का योग सुखदायक रहेगा। व्यापार में नई ऐजेंसी का संपर्क बनेगा। संतान पक्ष का भाग्योदय भी बनेगा। विद्या में रुचि बढ़ेगी। घरेलू उलझनों से मानसिक विकृति। कृषि जन्य उपकरणों के विक्रय से अर्थ की अच्छी प्राप्ति। यात्रा भी। ता. 14, 17, 20, 29 अशुभ हैं। **अगस्त**-नौकरी धंधा में तरक्की होगी। भूमि भवन का विवादित मामला में विजय का योग। सुखद कार्य का अवसर विदेशी व्यापार से बनेगी। तीर्थाटनों का दर्शन मंगलमय रहेगा। मित्र लाभ भी। ता. 13, 14, 20, 24 अशुभ हैं। **सितम्बर**-चलते कार्य में अड़चन या स्वास्थ्य में कुछ गड़बड़ी का योग। राजकीय कार्यों में सफलता का योग। साहित्य सेवा में मान-सम्मान प्राप्ति का अवसर। मित्र के विवाद से हानि भी बन सकती है। भाग दौड़ से आर्थिक लाभ की प्राप्ति होगी। ता. 17, 18, 19, 24, 27 अशुभ। **अक्टूबर**-पारिवारिक कार्य गति में तीव्रता से अच्छा योग। समाज में प्रतिष्ठा बढ़ेगी। सर्वत्र मान-सम्मान जैसा शुभ योग। राजनीतिक दृष्टि से भी आपका वर्चस्व बढ़ेगा। यात्रा शुभ। ता. 11, 14, 15, 19, 20 अशुभ हैं। **नवम्बर**-धार्मिक कृत्यों में अग्रगामी रहकर सामाजिक सेवा का लाभ जन-जन तक पहुंचायेंगे। माता-पिता के स्वास्थ्य में बाधा से परेशानी शनि+केतु से बनने का संकेत है। संपादन एवं प्रकाशन संबंधी कार्य का अच्छा योग। नया धंधा में उद्योग, शिक्षण संस्थान, प्लास्टिक उद्योग में लाभ दायक योग। ऐतिहासिक दृश्यों की यात्रा का लाभ भी। ता. 1, 3, 4, 5, 18, 19 अशुभ हैं। **दिसम्बर**-माह में भौतिक सुख बढ़ेगा। उद्यापन, सत्संग या अन्य धार्मिक आयोजनों का अच्छा लाभ मिलेगा। व्यवसाय में सेवा का अच्छा लाभ प्राप्त होगा। विवाद में मौन धारण करना शुभदायक रहेगा। स्त्री वर्ग से कुछ अपमान जनक शब्द भी सुनना पड़ सकता है। कार्यों में गति बढ़ेगी। ता. 5, 7, 9, 12, 15 अशुभ। **जनवरी 2016**-माह में विवाह-सगाई, भवन निर्माण या गृह प्रवेश जैसा शुभ योग। लंबी यात्रा व्यवसाय की दृष्टि से बन सकती है। सामाजिक सेवाओं का लाभ लोग लेंगे। दुर्घटना से कुछ बचाव रखें। पशुओं से भय चोट योग। ता. 12, 14, 17, 29 अशुभ हैं। **फरवरी**-माह में परिवार में पिता-पुत्र में वैमनस्यता योग। पत्नी या मां को शिर पीड़ा की बाधा रहेगी। कृषि जन्य वस्तुओं का नया व्यापार का योग। कुटुम्ब में कोई अशुभ घटना से उदासी बनेगी। गृहस्थ सुख में कमी। प्रतियोगिता परीक्षा में विफलता का योग। ता. 14, 15, 22, 24 अशुभ हैं। **मार्च**-माह में आर्थिक संकट बढ़ेगा। परिवार में कोई अशोभनीय कृत्य से सामाजिक स्तर भी गिरेगा। जुखाम, खांसी जैसी सामान्य बीमारी भी घातक बन सकती है। नौकरी प्राप्ति का योग। पत्नी को भी रक्तचाप योग। लेखन, संपादन, प्रकाशन जैसा शुभ योग। ता. 11, 14, 17, 19 अशुभ। **अप्रैल**-माह में व्यापार कारोबार बढ़ेगा। वकालत पेशा हो तो श्रेष्ठ लाभ बनेगा। दुराचार के अशुभ योग से बचें। कार्य गति बढ़ेगी। राजकीय कर्मियों का स्थान परिवर्तन योग। परामर्श दाता का लाभ मिलेगा। प्रशासन द्वारा सम्मान प्राप्ति योग। शुभ मांगलिक कार्य भी। ता. 14, 15, 19, 22 अशुभ हैं।

# शेयर बाजार तेजी-मन्दी समीक्षा सं. 2072 वि.

प्रमुख ग्रहों में वर्ष 2015 में 14 जुलाई तक वृहस्पति कर्क राशि में उच्च का रहेगा उसके बाद यह सिंह राशि में जायेगा। इसी दौरान वृश्चिक राशि का शनि वक्री चाल से चलना आरंभ करेगा। अप्रैल, मई से फिर एक बार उछाल आने की उम्मीद रहेगी। कुछ हद तक आयेगी भी जून में बाजार तेज रहेगा लेकिन जुलाई में फिर इस पर गाज गिरेगी। अगस्त-सितम्बर तक शेयर बाजार का मौसम खराब जैसा ही रहेगा। उसके बाद अक्टूबर से उद्योगों के अच्छे परिणाम आने से बाजार संभलेगा। सरकार की उदारीकरण और विनिवेश की नीतियों से अक्टूबर, नवम्बर में बाजार तेज रहेगा। दिसम्बर में बाजार में घटबढ़ रहेगी।

बाजार को ठठाने और गिराने वाले कुछ तात्कालिक फैक्टर भी होते हैं जिनका हम अभी से अनुमान नहीं लगा सकते हैं। यह सब देश की राजनीति, सरकार की नीतियां, युद्ध, व्यापार और दुनियाभर की अर्थव्यवस्थाओं में उतार-चढ़ाव, आपसी सांठ-गांठ के चलते समय-समय पर रंग दिखाती रहती हैं।

वर्ष 2015 में ग्रहों की कारगुजारी बहुत विचित्र रहेगी। वर्ष 2015 के जनवरी से मार्च तक प्लवंग नामक संवत्सर के राजा और मंत्री चन्द्रमा की भूमिका बेहतरीन रहेगी। परन्तु इसके बाद कीलक संवत्सर के राजा शनि और मंत्री मंगल युवा वर्ग के लिए ज्यादा उत्साही नहीं रहेंगे। अगर थोड़ी-सी मदद मिलेगी भी तो बुध और शुक्र के संकुचित संचार से मिलेगी। जिसमें बीच-बीच में हफ्ते दस दिन के लिए बाजार उछलते हुए दिखाई देंगे। पूरे साल में जनवरी से लेकर दिसम्बर तक की मोटी-मोटी तेजी-मन्दी का नीचे अवलोकन करें। शेयर बाजार की जैसी स्थिति सर्राफा, तिलहन, दलहन और कमोडिटी मार्किट की भी रहेगी। सभी बस्तुओं की मासिक, त्रैमासिक और वार्षिक तेजी-मन्दी अलग से बनाकर भेजी जायेगी।

महीने वार शेयर बाजार उतार-चढ़ाव इस प्रकार से है :-

**जनवरी 2015**—यह महीना शेयर बाजार के लिए कुल मिलाकर अच्छा ही रहेगा। 1 से 3 जनवरी तक घट-बढ़। 4 से 15 जनवरी तक एक तरफा तेजी। 16 से 18 तक भाव में घट-बढ़। 19 से 22 तक हल्की तेजी। 23 से 25 तक अच्छी तेजी। 26 से 31 तक मन्दी के बीच में एक-दो दिन की तेजी।

**फरवरी**—फरवरी के महीने में बाजार अच्छी तेजी पकड़ सकता है। 1 से 4 फरवरी के बीच में बाजार तेज रहेंगे। 5 से 7 फरवरी तक मन्दी। 8 से 14 फरवरी तक अच्छी तेजी। 15 से 22 तक घट-बढ़। 23 से 25 तक भावों में सुधार। 26 से 30 तक एक तरफा तेजी।

**मार्च**—सरकार की आर्थिक नीतियों और उद्योग धन्धों की आंशिक सफलता के चलते शेयर बाजार सन्तोष जनक रूप से सेंसैक्स को आगे बढ़ायेगा। नये बजट से पहले बाजार स्थिर रहेगा। 1 से 7 मार्च तक बाजार में अच्छी तेजी। 8 मार्च से 14 मार्च के बीच में शेयरों में उल्टा रुख अनेक शेयर धराशायी। 15 मार्च से 19 मार्च तक मामूली घट-बढ़। 20 से 22 मार्च के बीच में शेयरों में फिर तेजी। 23 से 27 मार्च तक अच्छी तेजी। 28 से 31 मार्च तक मन्दी या घट-बढ़।

**अप्रैल**—कई प्रकार के ढांचागत विकास की सरकारी घोषणाओं और अच्छी रवी की फसल की आशा में अप्रैल का महीना शेयर बाजार को अच्छी तेजी दे सकता है। 1-7 अप्रैल तक शेयरों में मन्दी का जोर रहेगा। बीच में एक आधे दिन की ही तेजी। 8-11 अप्रैल तक शेयर तेज होंगे। 12 से 18 अप्रैल तक पुन: मन्दी का दौर चलेगा। 19 से 24 तक शेयरों में मामूली घट-बढ़। 25 से 30 अप्रैल तक अनेक शेयर संभल कर उठेंगे। निफ्टी और बीएससी में धीरे-धीरे सूचकांक आगे बढ़ेंगे।

**मई**—यह महीना बाजार में संशोधन का है। कुछ दिन तक बाजार नीचे गिरकर आगे उठ सकता है। 1 से 10 मई तक शेयरों में मामूली तेजी रहेगी। 10 से 14 मई के बीच में मन्दी या घट-बढ़ का दौर है। 15 से 21 मई तक शेयर बाजार अच्छी तेजी पकड़ेगा। 22 से 26 मई के बीच में उछाल आयेंगे। 27 से 31 मई में पुन: शेयर नीचे गिर सकते हैं।

**जून**—यह महीना भी शेयर बाजार के लिए बहुत अच्छा नहीं है। 1 से 7 तारीख तक सभी शेयर सुस्त रहेंगे । 8 से 11 तक कुछ प्रमुख शेयरों में तेजी आयेगी। 12 से 14 जून के बीच में अच्छी तेजी दर्ज होगी। 15 से 20 जून के बीच में तेजी या घट-बढ़ का दौर रहेगा। 21 से 25 जून के बीच में शेयर पुन: मन्दी। 26 से 31 के बीच में शेयरों में मामूली तेजी दर्ज होगी।

**जुलाई**—यह महीना बाजार को आगे बढ़ाने में मदद करेगा। 1 से 6 जुलाई तक शेयरों में मन्दा रहेगा। 7 से 12 जुलाई के बीच में हल्की तेजी आ सकती है। 13 से 18 जुलाई के बीच में शेयर बाजार पुन: सुस्त रहेगा। बीच-बीच में एक दो दिन की तेजी है। 19 से 22 जुलाई के बीच में शेयरों में कुछ तेजी दिखाई देगी। 23 से 25 जुलाई के बीच में शेयर तेज होंगे। 26 से 30 जुलाई के बीच शेयर फिर घट-बढ़ के शिकार होंगे।

**अगस्त**—यह महीना शेयरों के लिए अधिकांश रूप से मन्दी का ही है। 1 से 10 अगस्त के बीच में शेयर कभी आगे तो कभी पीछे रहेंगे। दो-तीन दिन की तेजी बरकरार रहेगी। 11 से 16 अगस्त के बीच में शेयरों में मामूली तेजी आ सकती है। 17 से 22 अगस्त के बीच में शेयर अच्छे तेज होंगे। 23 से 26 अगस्त के बीच में शेयरों में भारी गिरावट दर्ज होगी। 27 से 31 अगस्त के बीच में शेयरों में हल्की तेजी आयेगी।

**सितम्बर**—अच्छी खरीफ की फसल की उम्मीद में तथा दलहनों के अच्छे उत्पादन से बाजार के सैंटीमैन्ट अच्छे रहेंगे। 1 से 7 सितम्बर तक शेयर बाजार मन्दी और घट-बढ़ के फेर में रहेगा। 8 से 11 तक कुछ प्रमुख शेयर मन्दी से उबर जायेंगे। 12 से 16 के बीच में शेयरों में तेजी होगी। 17 से 24 के बीच में शेयरों में एक तरफा तेजी का रुख रहेगा। 25 से 30 सितम्बर के बीच में शेयर फिर नीचे लुढ़क सकते हैं।

**अक्टूबर**—इस महीने शेयर बाजार में कुछ सुधार। विदेशी धन के आगमन से और महंगाई घटने से 1 से 6 तक शेयर तेज रहेंगे। 7 से 9 के बीच में मन्दी के झटके लगेंगे। 10 से 14 के बीच में फिर तेजी भड़क सकती है। 15 से 19 अक्टूबर के बीच में एक तरफा तेजी का रुख रहेगा। 20 से 24 तक शेयर बाजार घट-बढ़ के दायरे में रहेगा। 25 से 28 के बीच में हल्की तेजी। 29 से 31 तक कुछ ऊंचे स्तर पर शेयर बाजार चलेगा।

**नवम्बर**—यह महीना कुल मिलाकर तेजी का है। 1 से 3 तारीख तक बाजार में तेजी। 4 से 7 तक मन्दी। 8 से 14 तक भाव में घटा-बढ़ी। 15 से 19 तक मजबूती और सुधार। 20 से 22 तक फिर मन्दी। 23 से 28 नवम्बर तक अच्छी तेजी।

**दिसम्बर**—विदेशी धन की आवक और विनिवेश के अन्य उपायों के चलते यह महीना भी बाजार के लिए श्रेष्ठ रहेगा। 1 से 4 दिसम्बर तक बाजार सुस्त रहेगा। 5 से 9 दिसम्बर तक बाजार में तेजी आ सकती है। 10 से 18 तक हल्की मन्दी का दौर चलेगा। 19 से 21 तक अच्छी तेजी। 22 से 25 तक मन्दी का झटका। 26 से 28 तक फिर तेजी।

**विशेष रिपोर्ट**—शेयर बाजार के अलावा सोना, चांदी तथा किसी भी किस्म की कमोडिटी पर या MCX पर सभी जिन्सों की तेजी-मन्दी की मासिक, त्रैमासिक और छमाही तेजी-मन्दी की स्पेशल रिपोर्ट सभी कमोडिटी मार्केट की तैयार करके फैक्स/ई.मेल अथवा कूरीयर से तत्काल भेजी जाती है।

लेखक– **पं. केवल आनन्द जोशी**
D-I/C-33A, Janakpuri, N.Delhi-110058
Ph. : 09868716447, 09810202780
E-mail : kajoshi46@gmail.com

# चन्द्रदर्शन का व्यापार पर प्रभाव संवत् 2072 वि.

**चैत्र**—चैत्र मास का नवीन चन्द्रदर्शन 21 मार्च सन् 2015 ई. शनिवार को हो रहा है। अतः आगे वैशाख में अनाजों में तेजी का संकेत। उदित समय चन्द्रमा की दक्षिण नौंक उच्च होगी जो कि प्रत्येक जिंस के भावों में तेजी को बल प्रदायक है। रुई, सूत, सन, सोना, चांदी, ऊन व ऊनी वस्त्र, तिल, तेल, सरसों, मूंगफली के भावों में तेजी, किसी-किसी जिंस में विशेष तेजी। गुड़, खांड, शक्कर के भावों में घटा-बढ़ी से नर्मी, तुष, धान्य मंहगें।

**वैशाख**—वैशाख मास का नवीन चन्द्रदर्शन 20 अप्रैल सन् 2015 ई. सोमवार को हो रहा है। अतः अनाजों के भावों में तेजी को बल प्रदायक है। चन्द्रदर्शन वृष राशि अंतर्गत कृतिका नक्षत्र में हो रहा है। अतः इसका दक्षिण श्रृंग उच्च होगा। (विशेष यदि चन्द्रमा पर रात को कुंडल/मंडल हो तो अन्न का संग्रह करें आगे लाभ की प्राप्ति) मूंग, मौंठ, तिल, तेल, सरसों के भावों में तेजी। वस्त्र, रुई, सूत, सन, सोना व रंगों के भावों में तेजी। चांदी व अनाज के भावों में घटा-बढ़ी से मंदी, अफीम, सरसों, गुड़, खांड, गेहूं, जौ, चना के भावों में तेजी।

**ज्येष्ठ**—ता. 19 मई सन् 2015 ई. मंगलवार को ज्येष्ठ मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। यह चन्द्रदर्शन 45 मुहूर्ति रोहिणी नक्षत्र अंतर्गत हो रहा है। गेहूं, जौ, चना, ज्वार, बाजरा, मक्का, चावल, लकड़ी, कोयला, चौपाये पशु, रसीले पदार्थ, गुड़, सरसों, मूंगफली, सोयाबीन के भावों में तेजी, मूंग, घी के भावों में अच्छी तेजी का योग। सोना, चांदी, तांबा, शेयर्स के भावों में अच्छी घटा-बढ़ी तो होगी, लेकिन मान तेजी का ही रहेगा।

**प्र. आषाढ़**—ता. 18 जून सन् 2015 ई. गुरुवार को प्रथम आषाढ़ मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। यह चन्द्रदर्शन 45 मुहूर्ति पुनर्वसु नक्षत्र युक्त हो रहा है। अतः इसके दोनों श्रृंग शूल के समान उच्च होंगे। अतः रुई, सूत, सूती, ऊनी, रेशमी वस्त्र, सरसों, घी, तिल तेलों के भावों में तेजी कारक व सोना, चांदी, गुड़, खांड में घटा-बढ़ी से मंदी व गेहूं, चना, जौ, सूत के भावों में घटा-बढ़ी से तेजी व आषाढ़ मल मास अर्थात् पुरुषोत्तम मास का भी आरंभ, बाजार भावों में तेजी।

**द्वि. आषाढ़**—ता. 18 जुलाई सन् 2015 ई. शनिवार को द्वितीय आषाढ़ मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। यह चन्द्रदर्शन 30 मुहूर्ति है। अतः व्यापारिक जिंसों में घटा-बढ़ी की चाल रहेगी। अनाजों के भावों में तेजी का योग। सोना, चांदी के भावों में घटा-बढ़ी से तेजी, कड़ुवे पदार्थ व अफीम के भावों में तेजी सतर्कता से कार्य करें। रुई, सूत वस्त्र, सरसों, मूंगफली तेज, सोना, चांदी शेयर्स घटा-बढ़ी से तेजी।

**श्रावण**—ता. 16 अगस्त सन् 2015 ई. रविवार को श्रावण मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। यह चन्द्रदर्शन सिंह राशि अंतर्गत 30 मुहूर्ति है। अतः प्रत्येक व्यापारिक जिंसों में घटा-बढ़ी का मान होगा व गेहूं, जौ, ज्वार, बाजरा, मक्का, ग्वार में तेजी। उदित समय चन्द्रदर्शन के दोनों श्रृंग समान होंगे। यदि चन्द्रमा पर श्वेत मंडल हो वर्षा व रक्त मंडल से वर्षा की कमी व दो श्वेत कुंडल हों तो वर्षा अधिक, एवरेज के भावों में मंदी, गुड़, तिल, तेल, सोना, चांदी के भावों में तेजी, रुई के भावों में घटा-बढ़ी से मंदी में रहकर तेजी का झटका। रस, कस, घी व किराना के भावों में तेजी प्रधान रहेगी।

**भाद्रपद**—ता. 15 सितंबर सन् 2015 ई. मंगलवार को भाद्रपद मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। यह चन्द्रदर्शन मंगलवासरी व कन्या राशि अंतर्गत है। अतः इसके दोनों श्रृंग शूल के समान होंगे जो कि तेजी को बल प्रदायक हैं। चौपाये पशुओं के व्यापार में हानि व भय हो। रुई, कपास, मूंग, लवण, तिल, तेल, घी के भावों में तेजी। सोना, चांदी, हल्दी, सरसों व शेयर्स के भावों में भी घटा-बढ़ी से अच्छी तेजी, रुई गिर कर तेज, गुड़, सरसों व मूंगफली के भावों में भी तेजी।

**आश्विन**—ता. 14 अक्टूबर सन् 2015 ई. बुधवार को आश्विन मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। यह चन्द्रदर्शन 15 मुहूर्ति व तुला राशि अंतर्गत हो रहा है। अतः इसके दोनों श्रृंग समान होंगे जो कि सोना, चांदी, गेहूं, जौ, चना, सूत, कपास के भावों में घटा-बढ़ी से तेजी को बल देंगे। घी के भावों में नर्मी, रुई, सन, वस्त्र, वारदाना, जूट, गुड़, शक्कर में नर्मी, गेहूं, जौ, चना, दलहन के भावों में तेजी।

**कार्तिक**—ता. 13 नवंबर सन् 2015 ई. शुक्रवार को कार्तिक मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। यह चन्द्रदर्शन 15 मुहूर्ति, वृश्चिक राशि व ज्येष्ठा नक्षत्र अंतर्गत हो रहा है। अतः इसका उत्तरी श्रृंग उच्च हो तो मंदी का अंदेशा व गेहूं, जौ व चना के भावों में मंदी का झटका। सरसों, तिल, तेल, गेहूं, चावल मंदे, रुई, सूत, सोना, चांदी घटा-बढ़ी से गिरकर तेज।

**मार्गशीर्ष**—ता. 12 दिसंबर सन् 2015 ई. शनिवार को मार्गशीर्ष मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। अतः आगे महीने में अनाजों में तेजी का योग, यह चन्द्रदर्शन 30 मुहूर्ति है। अतः रुई, सूत, वस्त्र, सोना, चांदी, सरसों, मूंगफली व शेयर्सों के भावों में अच्छी तेजी का झटका, अफीम, गुड़, खांड के भावों में गिरकर तेजी। रस व रसीले पदार्थों में तेजी, गेहूं, जौ, चना, दलहन में घटा-बढ़ी से मंदी, घी के भावों में तेजी।

**पौष**—ता. 11 जनवरी सन् 2016 ई. सोमवार को पौष मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। चन्द्रदर्शन सोमवासरी व 30 मुहूर्ति मकर राशि अंतर्गत श्रवण नक्षत्र में हो रहा है। अतः उदित समय इसके दोनों श्रृंग बराबर होंगे। प्रत्येक वस्तु में घटा-बढ़ी व आगे महीने में अनाजों में तेजी। वस्त्र, रुई, सोना, सूत के भावों में तेजी, चांदी व अनाज में घटा-बढ़ी से मंदी, तिल, तेल, सरसों, घी, अफीम व नशीले पदार्थों के भावों में तेजी।

**माघ**—ता. 9 फरवरी सन् 2016 ई. मंगलवार को माघ मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। यह चन्द्रदर्शन 15 मुहूर्ति कुंभ राशि अंतर्गत है। सभी तरह के चुनिन्दा अनाज वायदा व्यापार में तेजी, रुई गिर कर तेज। सोना, चांदी में घटा-बढ़ी से तेजी। गुड़, सरसों, मूंगफली, राजमा, मूंग, मौंठ, उड़द, चना, अरहर, मसूड़, जौ, गेहूं के भावों में तेजी। पश्मीना ऊन मंदी, व्यापारी वर्ग सतर्कता से कार्य करें व लाभ लें। शेयर्स सोना, चांदी के व्यापारी तुरंत क्रय-विक्रय कर लाभ लें।

**फाल्गुन**—ता. 10 मार्च 2016 ई. गुरुवार को फाल्गुन मास का नवीन चन्द्रदर्शन हो रहा है। यह चन्द्रदर्शन 30 मुहूर्ति व मीन राशि अंतर्गत रेवती नक्षत्र में हो रहा है। इसका दक्षिणी श्रृंग उच्च हो तो सभी प्रकार की जिंसों में तेजी का संकेत व रुई, सूत, सूती वस्त्र, रेशमी, ऊनी वस्त्र व सरसों, घी, तिल, तेल नारियल के भावों में तेजी, सोना, चांदी, गुड़, खांड के भावों में मंदी कारक।



निर्देशक—डा. बसंत लाल व्यास, लेखक—पं. अनिल कुमार व्यास
श्री अम्बा ज्योतिष पीठ, राया, मथुरा (उ.प्र.)
फोन: 05663-273353, 273492
मो: 09720686322, 09445676654

# ग्रहों का शेयर्स मार्केट पर प्रभाव सन् 2015 ई.

## जनवरी 2015

ता. 3 जन. नक्षत्र वृद्धि से भावों में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 5 जन. तेजी को बल। ता. 11 जन. आयरन, खाद्यान्न, मेडीसन शेयर्सों में तेजी का झटका। ता. 14 जन. भावों में अच्छी घटा-बढ़ी का योग। सतर्कता से कार्य करें। ता. 17 बाजार में एक तरफा तेजी का योग। ता. 20 शनि अमावस्या तेजी को बल देगी। ता. 22 जन. मंदी का योग। ता. 28 जन. एकाएक अफवाहों से बाजार में घटा-बढ़ी।

## फरवरी 2015

ता. 2 फर. भावों में मंदी का योग। ता. 5 फर. बुध उदय से अच्छी घटा-बढ़ी, रुख देखकर कार्य करें। ता. 10 फर. भावों में तेजी। ता. 13 फर. सभी चुनिंदा शेयर्सों में तेजी। ता. 16 मंदी का योग। ता. 18 फर. भावों में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 21 फर. भावों में नर्मी का माहौल बने। ता. 27 घटा-बढ़ी से सायं तक भाव तेज।

## मार्च 2015

ता. 1 मार्च भावों में घटा-बढ़ी से मंदी को बल मिलेगा। ता. 6 मार्च गुरुवारी पूर्णिमा से रसायन, कैमीकल्स, धातुवाना शेयर्सों में तेजी का झटका। ता. 8 मार्च भावों में अच्छी तेजी-मंदी का योग, सतर्कता से कार्य करें। ता. 12 मार्च मेष के शुक्र से भावों में तेजी। ता. 14 मार्च भावों में मंदी का योग। ता. 20 मार्च भावों में गिरकर सुधार। ता. 22 मार्च एक तरफा अच्छी या मंदी लाईन निकल सकती है। ता. 27 मार्च भावों में घटा-बढ़ी।

## अप्रैल 2015

ता. 1 अप्रैल भावों में घटा-बढ़ी से समता। ता. 4 अप्रैल शनिवारी पूर्णिमा एक सप्ताह के अंदर सभी शेयर्सों में तेजी का झटका। ता. 6 अप्रैल भावों में तेजी का झटका। ता. 9 गुरु मार्गी से भावों में मंदी का झटका। ता. 12 अप्रैल मेषे बुध से भावों में मंदी। ता. 14 अप्रैल घटा-बढ़ी से सायं तक भावों में सुधार। ता. 17 अप्रैल तिथि क्षय दो दिन के अंदर तेजी का योग। ता. 20 चन्द्रदर्शन से तेजी। ता. 26 अप्रैल भावों में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 30 भावों में तेजी का योग।

## मई 2015

ता 1 मई भावों में मंदी का योग। ता. 4 सोमवासरी पूर्णिमा भी मंदी कारक है। ता. 5 मई प्रतिपदा भौमवासरी भावों में तेजी ता. 11 मई दो सप्ताह के अंदर आयरन, मेडीसन, बैंकिग व खाद्य पदार्थों से जुड़े शेयर्सों में तेजी। ता. 15 वृष संक्रांति भावों में सायं तक मंदी। ता. 18 मई सोमवती अमावस्या मंदी कारक है। ता. 20 मई तीन दिनों तक तेजी, सतर्कता से कार्य करें। ता. 23 मई तिथि वृद्धि दो दिन के अंदर मंदी। ता. 28 मई गिरे भावों में सुधार।

## जून 2015

ता. 2 जून आज जनरल लाईन में तेजी प्रधान रहेगी। ता. 6 जून भावों में घटा-बढ़ी के साथ मंदी। रुख देखकर कार्य करें। ता. 11 जून दो दिन के अंदर भावों में तेजी। ता. 15 जून भावों में दो दिन तक तेजी। ता. 22 भावों में सर्पमुखी चाल से मंदी। ता. 26 भावों में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 30 भावों में तेजी का योग।

## जुलाई 2015

ता. 2 जुलाई गुरुवासरी पूर्णिमा भावों में घटा-बढ़ी से मंदी को बल मिलेगा। ता. 4 भावों में तेजी। ता. 8 जुलाई भावों में एक तरफा अच्छी तेजी-मंदी की लाईन, रुख देखकर कार्य करें। ता. 10 भावों में घटा-बढ़ी। ता. 16 भावों में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 18 जुलाई भावों में तीन दिन के अंदर मंदी। ता. 24 जुलाई सभी चुनिंदा शेयर्सों में तेजी। ता. 28 जुलाई भावों में तेजी का झटका। ता. 31 जुलाई सभी शेयरों में तेजी को बल मिलेगा।

## अगस्त 2015

ता. 1 अग. आज भावों में मंदी प्रधान रहेगी। ता. 3 अग. तिथि क्षय दो दिन के अंदर तेजी का झटका। ता. 7 अग. बुध उदय मंदी को बल देगा, सतर्कता से कार्य करें। ता. 11 अग. गुरु अस्त सर्पमुखी चाल से शेयर्सों में तेजी का योग। ता. 16 नक्षत्र वृद्धि से तेजी। ता. 19 अग. तिथि वृद्धि रुख देखकर कार्य करें अच्छी मंदी भी आ सकती है। ता. 24 अग. भावो में विशेष घटा-बढ़ी। ता. 28 अग. तिथि क्षय व शनिवासरी पूर्णिमा अच्छी तेजी का योग। ता. 30 भावों में आंशिक मंदी।

## सितम्बर 2015

ता. 3 सितं. तिथि क्षय से दो दिन के अंदर तेजी। ता. 6 सितं. गुरु उदय से सभी चुनिन्दा शेयर्सों में एक तरफा अच्छी तेजी-मंदी की लाईन रुख देखकर कार्य करें। ता. 15 सितं. भावों में घटा-बढ़ी से सुधार। ता. 20 सितं. सभी चुनिंदा शेयर्सों में तेजी का योग। ता. 26 सितं. भावों में सर्पमुखी चाल से तेजी।

## अक्टूबर 2015

ता. 3 अक्टू. आज जनरल लाईन तेज रहेगी। ता. 6 अक्टू. बुध उदय से भावों में अच्छी घटा-बढ़ी। ता. 11 अक्टू. तीन दिन के अंदर सभी चुनिंदा शेयर्सों में मंदी का झटका। ता. 15 अक्टू. भावों में दोपहर बाद सुधार। ता. 17 अक्टू. भावों में घटा-बढ़ी। ता. 23 अक्टू. दो दिन के अंदर भावों में तेजी। ता. 29 अक्टू. तीन दिन के अंदर सभी प्रकार के चुनिंदा शेयर्सों में तेजी का झटका।

## नवम्बर 2015

ता. 1 नवं. भावों में तेजी। ता. 7 दो दिन के अंदर भावों में तेजी। ता. 11 नवं. दीपावली। ता. 3 अक्टू. व ता. 8 नवं. को बाजार भावों में जो लाईन रहेगी वही लाईन दिसंबर मध्य तक रहने का योग। चन्द्रदर्शन गुरुवासरी भावों में तेजी। ता. 16 नवं. भावों में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 20 नवं. भावों में घटा-बढ़ी। ता. 24 नवं. दो दिन के अंदर तेजी। ता. 29 नवं तेजी।

## दिसम्बर 2015

ता. 1 दिसं. भावों में आज नर्मी रहेगी। ता. 6 दिसं. भावों में दोपहर बाद गिरकर तेजी। ता. 10 घटा-बढ़ी से भावों में तेजी। ता. 15 भावों में घटा-बढ़ी के साथ मंदी। ता. 19 दिसं. तिथि क्षय से दो दिन तेजी का रुख रहेगा। ता. 25 दिसं. भावों में तेजी का रुख रहेगा। ता. 29 दिसं. भावों में गिरकर सुधार आयेगा।

विशेष तेजी योग-(i) ता. 16 मार्च तुला राशिगत शनि वक्री हो रहे हैं। अतः 16 मार्च के दो मास पश्चात् शेयरों के भावों में मंदी का योग व दो मास तक तेजी का योग। किसी-किसी में विशेष चमक रहेगी। (ii) जिस दिन ऐन्द्र, व्यतिपात या वैधृति योग हो उस दिन शेयरों में तेजी अवश्य होती है।

निर्देशक-डा. बसंत लाल व्यास, लेखक-पं. अनिल कुमार व्यास
श्री अम्बा ज्योतिष पीठ, राया, मथुरा (उ.प्र.)

# वार्षिक व्यापार भविष्य सन् 2015 ई.

लेखकः
पं. अनिल कुमार व्यास

## जनवरी–2015

यह मास पौष शुक्ल 11 गुरुवार से आरंभ होकर माघ शुक्ला 12 शनिवार तक रहेगा। मकर के बुध से सोना, चांदी, तांबा, धातुवाना व इनसे जुड़े शेयर्सों के भावों में तेजी व गेहूं, जौ, चना, चावल, ज्वार, बाजरा के भाव मध्यम रहेंगे। ता. 4 जन. "यदा भूमि पुत्रो कुंभे" से रुई, चांदी के भावों में अच्छी घटा-बढ़ी, घी, गुड़, शक्कर, सोना के भावों में अच्छी तेजी। अनाजों के भावों में घी तेजी। ता. 6 जन. श्रवणे शुक्र से सोना, चांदी, गुड़, खांड, शक्कर, मूंग, मौठ, उड़द, अनाजों के भावों में मंदी, तिल, तेल, सरसों के भावों में तेजी का झटका, रुई मंदी होकर तेजी ले। ता. 11 जन. उ.षा. के सूर्य योग से दो सप्ताह के अंतर्गत उड़द, मूंग, चावल, चना, गेहूं, गुड़, खांड, शक्कर, कपास, पीपल मूल, चमड़ा, सरसों के भावों में तेजी। ता. 14 जन. मकर संक्रांति बुध वासरी से ऊन, रेशम, मेवाजात, किशमिश, पिस्ता व ऊंट, बैलों के भावों में तेजी, सोना, चांदी, सूत के भाव उठकर गिर जाएंगे। घी, चावल, नारियल, केशर, छार-छवीला, जावत्री, कत्था के भाव गिर कर तेजी बना लेंगे। इस संक्रांति में मंदे घी का संग्रह कर वैशाख में बेच कर लाभ लें। यदि हल्दी मंदी में संग्रह करें आगे फागुन में लाभ। ता. 17 जन. राहु-केतु का नक्षत्र परिवर्तन व धनि. शुक्र से चावल, मूंग, मौठ, उड़द, ज्वार, बाजरा, सोना, चांदी, रुई, कपास में तेजी, गेहूं में मंदी। ता. 20 जन. माघी अमावस्या शनिवारी से प्रत्येक व्यापारिक जिंसों में तेजी का झटका। ता. 22 जन. कुंभ राशौ शुक्रे से रुई, चांदी, गुड़, खांड, गेहूं, जौ, चना, मूंग, ज्वार, बाजरा के भावों में मंदी का झटका। ता. 28 जन. शत. के शुक्र से गेहूं, गुड़, खांड, शक्कर, चावल, घी, सरसों, रुई, चना के भावों में तेजी, सोना, चांदी तेज रहें।

**विशेष–सूर्य देव भृगु नाथ का होय एक राशि पर योग।**
धान्य मंदा, घी तेज फसल, मंहगाई पर संयोग।।
माघी मावस पूर्णिमा जो मंगल शनिवार।
शोक लोक में परस्पर नेताओं में तकरार।।

## फरवरी–2015

यह मास माघ शुक्ला 13 रविवार से आरंभ होकर फाल्गुन शुक्ल 10 शनिवार तक रहेगा। माघ मास में पूर्णिमा व अमावस्या भौमवासरी है। बाजार में तेजी का माहौल रहे। ता. 5 फर. को [illegible] उदय हो रहे हैं। अतः गेहूं, जौ, चना, चावल, ज्वार, बाजार में नर्मी रहेगी। ता. 11 फरवरी मीन के भौम योग से सोना, रुई, तृण, काष्ठ व लकड़ी से बनी हुई वस्तुओं में तेजी का संचार रहेगा। चांदी में अच्छी घटा-बढ़ी के साथ तेजी का योग सतर्कता से कार्य करें। चौपाये पशुओं के भाव में तेजी का झटका। ता. 13 फर. कुंभ संक्रांति शुक्रवासरी योग से ज्वार, बाजरा, मक्का में मंदी का झटका। गेहूं, जौ, चना के भाव गिरकर तेजी लेंगे। सोना, चांदी, जूट, सन, तांबा के भावों में घटा-बढ़ी से समता को बल, अलसी, तिल, तेल, सरसों, रुई, बिनौला, हल्दी, गुड़ खांड, शक्कर के भावों में तेजी। यहां मंदी वस्तुओं का क्रय कर दो मास पश्चात् लाभ लें। ता. 20 फर. चन्द्रदर्शन शुक्रवासरी है अतः सरसों, तिल, तेल, गेहूं, चावल, उड़द, चना, ऊनी वस्त्र व ऊन में मंदी कारक व सोना, चांदी, रुई में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 28 फर. अनाज दाना के भावों में घटा-बढ़ी से सुधार, शेयर्स बाजार में घटा-बढ़ी से सायं तक तेजी का योग।

**विशेष–कुंभ सूर संक्रमणे में सुख समृद्धि साज।**
नमक, तेल महंगा रहे, मंदा रहे अनाज।।
फाल्गुन शुक्ला सप्तमी जो कृतिका नक्षत्र।
भादव मावस के दिना वर्षा हो सर्वत्र।।

## मार्च–2015

यह मास फाल्गुन शुक्ल 11 रविवार से आरंभ होकर चैत्र शुक्ल 11 मंगलवार तक रहेगा। ता. 1 मार्च रेवत्यां भृगो से रुई, कपास, चांदी, चावल, चंदन, कपूर, गुड़, खांड, शक्कर व जवाहरातों के भावों में मंदी का योग। ता. 5 मार्च होली गुरुवासरी है अतः सोना, चांदी, धातुवाना, रसायन, मेडीसन शेयर्सों में तेजी। रस, कस, लवण के भावों में घटा-बढ़ी से समता को बल। चौपाये पशु व वाहनों के भावों में तेजी। ता. 8 फर. कुंभे बुध से अलसी, रुई के भावों में मंदी, चांदी गिरकर तेज, घी, तेल, गुड़, सरसों, रसीले फल व पदार्थों में तेजी। ता. 12 मार्च "यदा मेघ राशौ शुक्रे" से गेहूं, जौ, चना, अन्न व घी के भावों में तेजी। सोना, चांदी घटा-बढ़ी से तेज सतर्कता से कार्य करें। अच्छी तेजी की लाईन भी बन सकती है। गुड़, शक्कर व वारदाना, पाट आदि में घटा-बढ़ी से तेजी, ऊन, तेल, तिल, सरसों, अलसी के भावों में मंदी को बल, ता. 14 मार्च मीन संक्रांति शनिवासरी है। अतः [illegible] सरसों, मेथी, दाख, मजीठ, जीरा, सौंठ, कालीमिर्च, लालमिर्च, हींग के भावों में तेजी। गुड़, शक्कर, खांड, लोबिया, रमास, पोस्त, सन, सूत, रुई के भावों में समता को बल, चांदी, नारियल, जावित्री, जायफल, इलाईची, लौंग मेवाजात में घटा-बढ़ी से मंदी, ता. 15 मार्च को शनिदेव वक्री हो रहे हैं। अतः व्यापारिक जिंसों में घटा-बढ़ी से तेजी। गुड़, खांड, शक्कर, अनाज, रुई, पाट, वारदाना व तिलहनों में तेजी का झटका। ता. 21 मार्च संवत्सर शनिवार को आरंभ हो रहा है। वर्ष के राजा शनि देव हैं अतः धान्य उत्पादन में कमी, वर्षा की कमी, प्राकृतिक प्रकोप से फसल हानि। उड़द, चना, लोहा, कोयला, डीजल, पैट्रोल, ऊन में तेजी श्रावण व मार्गशीर्ष में अन्न की आई तेजी में लाभ लें। ता. 27 मार्च मीन राशि के बुध रुई, गुड़, खांड, शक्कर के भावों में मंदी, सोना, चांदी तेजी लेकर मंदी लें। बिनौला के भावों में तेजी।

**विशेष–खण्डवृष्टि शनि राज में अग्नि भय अरु चोर।**
राजक्षत्र पीड़ित क्षुदित प्रजा भ्रमित चहुं ओर।।
जो शशि उगै सोम, शनि एक अचम्भो जिय जोय।
छत्र भंग दिन तीस में अन्न जू मंहगो होय।।

## अप्रैल–2015

यह मास चैत्र शुक्ला 12 बुधवार से आरंभ होकर वैशाख शुक्ला 12 गुरुवार तक रहेगा। ता. 1 रेवती के सूर्य अर्थात् दो सप्ताह के अंतर्गत अलसी, सरसों, एरण्डा, मूंगफली, लहसुन, मोती, लाख, गेहूं, जौ, चना, चावल के भावों में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 3 कृतिकायां भृगुचार्यः से जौ, चावल, हींग, तिल, तेल, सरसों, रुई, सूत वस्त्र, सोना, चांदी, हीरा, मोती के भावों में मंदी का योग। ता. 4 ग्रस्तोदय चन्द्रग्रहण से रुख देखें। गेहूं, जौ, चना, चावल व चुनिन्दा अनाजों के भावों में छः महीने के अंदर अच्छी तेजी का झटका। ता. 6 वृष राशि स्थितौ शुक्रो से रुई, कपास में नर्मी, सोना, चांदी गिर कर तेज, अनाजों के भाव घटा-बढ़ी से मंदी लेंगे। ता. 12 अप्रैल मेष के बुध से मूंगा, मोती, जवाहारात, सोना, चांदी, तांबा, गेहूं, जौ, चना, तिल, तेल, सरसों, रुई, कपास, घी, गुड़, खांड में घटा-बढ़ी से मंदी। चौपाये पशुओं के भावों में तेजी। ता. 14 अप्रैल मेष संक्रांति भौमवासरी है। अतः रुई, कपास, सूत, घी, तिल, तेल, सरसों, नारियल, सुपारी, बादाम, फल, फूल, गुड़, खांड, शक्कर व सोना, चांदी के भावों में तेजी व गेहूं, चावल, उड़द, मूंग, अरहर, जौ, मटर के भावों में मंदी

कारक रहेगी। ता. 20 अप्रैल चन्द्रदर्शन सोमवासरी है। अतः आगे महीने में अनाजों के भावों में तेजी का योग। गाय, बैल, चौपाये पशुओं के भावों में तेजी व कष्ट। ता. 27 अप्रैल वृष के बुध से रुई प्रथम दो सप्ताह के अंतर्गत भाव गिर कर तेजी लेंगे। गेहूं, जौ, चना, चावल, मटर, रुई, कपास व तिल, तेलों के भावों में तेजी। रुई, सोना, चांदी व शेयर्स के भावों में अच्छी तेजी व मंदी की घटा-बढ़ी।

विशेष–मावस्या वैशाख में यदि रेवती नक्षत्र।
धन, धान्य उत्तम रहे सुख सुर्भिक्ष सर्वत्र।।
जो शशि ठगै सोम शनि एक अचम्भो जिय जोय।
छत्र पड़ै दिन तीस में अन्न जूं महंगो होय।।

## मई–2015

यह मास वैशाख शुक्ला 13 शुक्रवार से आरंभ होकर ज्येष्ठ शुक्ला 13 रविवार तक रहेगा। ता. 2 मई "मिथुने च यदा शुक्रो" से रुई, कपास, सूत, वस्त्र, पाट, बारदाना, अरंडी, तिल, तेल, सरसों, अरहर, ग्वार के भावों में किसी-किसी जिंस में अच्छी मंदी, सतर्कता से कार्य करें। गेहूं, जौ, चना, चावल में तेजी, घी, गुड़ व अलसी के भावों में घटा-बढ़ी। ता. 4 मई सोमी पूर्णिमा वृष के भौम से एक महीने के अंदर लाल वस्त्र व अनाज, चंदन, कपूर, केशर, सोना, तांबा, जस्ता, शेयर्स के भावों में तेजी का झटका। ता. 8 आर्द्रा के शुक्र से अनाजों के भावों में अकस्मात् मंदी का योग। ता. 11 मई कृति. के सूर्य से दो सप्ताह के अंदर घी, रुई, सोना, चांदी, अलसी, एरंडी, गेहूं, जौ, चना, मूंग, मौंठ, चावल, राई, सरसों के भावों में तेजी। किसी-किसी जिंस में विशेष तेजी का योग, वृष संक्रांति शुक्रवासरी है। अतः ता. 15 मई गुड़, घी, रसीले फल व रसदार पदार्थों, रुई, तिल, तेल सरसों के भावों में तेजी, गेहूं, जौ, चना, सुस्त, सोना, चांदी व तांबा, धातुवाना शेयर्स, बादाम, सुपारी के भावों में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 18 सोमवती अमावस्या सभी जिंसों में मंदी का योग, प्रजा में सुख सुर्भिक्ष वर्षा कारक है। ता. 20 पुन. के शुक्र से 10 दिनों के अंदर धान्य व बिनौला के भावों में तेजी। सोना, चांदी, रुई, सूत, कपास के भावों में मंदी का योग। ता. 25 रोहिणास्थां भानुः से तिल, तेल, एरंडा, अलसी, सरसों, गुड़, घी, खांड, गेहूं, जौ, चना, चावल, बाजरा, ऊन, सूत, वस्त्र, सन, राई, सुपारी व मिर्च के भावों में तेजी का झटका, चांदी सुस्त। ता. 30 मई दैत्य गुरु यदा कर्के से वर्षा कहीं तेज व कहीं कम, रसीले पदार्थ, गुड़, खांड, चीनी, घी, तेल, एरंड, सोना, चांदी के भावों में तेजी। रुई गिर कर तेज, चांदी में घटा-बढ़ी व गेहूं, जौ, चना, मटर, अरहर के भावों में मंदी का योग।

विशेष–जेठ अमावस पूर्णिमा बादल छवै आकाश।
वायु प्रबल प्रकोप से होय वर्षा से नाश।।
पड़वा, पांचै, चतुर्दशी शुक्ल पक्ष में तीन।
बढ़ने पर मंदी करें तेजी होय जब क्षीण।।

## जून–2015

यह मास ज्येष्ठ शुक्ला 14 सोमवार से आरंभ होकर आषाढ़ शुक्ला 13 मंगलवार तक रहेगा। ता. 1 जून पुष्ये शुक्र योग से रुई, सूत, सन, रेशम, ऊन व धान्य के भावों में तेजी। लाख, चमड़ा, कूपर, पारा, शिगरफ, हींग, गुड़, खांड, शक्कर के भावों में तेजी ता. 6 जून तिल, तेल, चांदी में तेजी। रुई गिर कर तेज व अन्य व्यापारिक जिंसों में मंदी का मान रहेगा। ता. 8 जून मृगे भानुः से रुई, सूत, रेशम, सन, कपूर, कस्तूरी, चंदन, सोना, चांदी, उड़द, मूंग, मौंठ, बाजरा व अलसी तथा जलीय उत्पन्न पदार्थों व फलों के भावो में तेजी। ता. 15 जून मिथुन संक्रांति सोमवासरी से अन्न, सूत, सन, रेशम के भावों में तेजी व कंद, मूल, फल, पाट, बारदाना, रेशम, सूत, कपास, राई, सरसों व लोहा, तिल, तेल, गुड़, खांड, शक्कर, चीनी, घी, मूंग, उड़द, चना, चावल व प्रत्येक अनाज के जिन्सों में तेजी व सोना, चांदी व शेयर्स के भावों में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 18 चंद्रदर्शन गुरुवासरी से रुई, सूत, सूती व ऊनी रेशमी, ऊनी वस्त्र व सरसों, तेल, घी के भावों में तेजी। सोना, चांदी, गुड़, खांड के भावों में नर्मी का योग। ता. 22 जून आर्द्रा के सूर्य से रुई, सूत, कपास, खल, आलसी, ऐरंड, मोती, गेहूं, चावल, चना, जौ, चांदी के भावों में तेजी। सोने में घटा-बढ़ी। ता. 25 जून रुई, सूत, कपास, अलसी, एंरड, तिल, तेल, नमक तेजी, चांदी में मंदी का योग। ता. 30 मृगे बुधः से एक सप्ताह के अंदर रुई के भावों में तेजी। चांदी उड़द, तिल, तेल, सरसों, गेहूं के भावों में मंदी।

विशेष–आषाढ़ बदी चौदस दिना बनै रोहिणी योग।
करफ्यू और कंट्रोल से दुख पावैं सब लोग।।
पूरनमासी पूर्णिमा मूल नक्षत्र शुभ योग।
सुख, संपति, सुर्भिक्ष हो सुख पावैं सब लोग।।

## जुलाई–2015

यह मास प्रथम आषाढ़ शुक्ला 14 बुधवार से आरंभ होकर द्वि. आषाढ़ शुक्ल 15 शुक्रवार तक रहेगा। ता. 4 सिंहे शुक्र से सोना, तांबा, जौ, चना, लाल चंदन, मजीठ, लालमिर्च, घी व रसीले फल व पदार्थों व सब्जियों के भावों में तेजी। चांदी में पहले चार दिन 2-3 की मंदी व रुई एक सप्ताह में गिर कर तेज। ता. 9 आर्द्रा के बुध से गेहूं, जौ, चना, मूंग, मौंठ, तिल, उड़द के भावों में घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 16 कर्क संक्रांति गुरुवासरी से अन्न के भावों में तेजी। रुई, सूत, बादाम, फल, गुड़ व खांड, शक्कर, तिल, नारियल, सोना, चांदी में तेजी। गेहूं, जौ, चना, मटर, मूंग, उड़द, अरहर व चावलों के भावों में घटा-बढ़ी से मंदी योग है। ता. 20 पुष्ये भानुः दो सप्ताह के अंदर तिल, तेल, मघ, गुड़, खांड, चावल, बाजरा, सुपारी, सौंठ, गूगल, मोम, हींग, हल्दी, लाख, ऊन, ऊनी वस्त्र, सोना, चांदी, शेयर्स के भावों में तेजी, रुई तेजी लेकर गिर जाएगी। ता. 24 राहु, केतु का नक्षत्र परिवर्तन सतर्कता से कार्य करें। लोहा, कागज व कालीमिर्च में भारी तेजी, तेल, तिलहन सुस्त, शीशा, उड़द, चना, घी, गुड़, खांड, चावल के भावो में घटा-बढ़ी। ता. 28 दो सप्ताह के अंतर्गत तिल, तेल, सरसों, गुड़, खांड, उड़द, मूंगफली, मूंग के भावों में तेजी। ता. 30 कर्क राशि स्थितौ भौमः से रुई में 30 की मंदी का योग। सरसों, एरण्ड, अलसी, तेल, तिलहन, सुस्त, चांदी में अच्छी घटा-बढ़ी व चुनिंदा अनाजों के भावों में तेजी।

विशेष–सिंह शुक्र जब होय भवानी।
चले पवन न वर्षै पानी।।
चार पांच ग्रहों का बने एक राशि पर योग।
वर्षा व युद्ध से दुख पावैं सब लोग।।

## अगस्त–2015

यह मास श्रावण कृष्ण 1 शनिवार से आरंभ होकर भाद्रपद कृष्ण 2 सोमवार तक रहेगा। ता. 2 शनि मार्गी हो रहे हैं।। अतः आलू, अदरख, मिर्च के भावों में तेजी, धनियां में मंदी। ता. 3 अग. आश्ले. सूर्य से दो सप्ताह के अंतर्गत सोना, चांदी, बिनौला, गेहूं, उड़द, चावल, चना, गुड़, शक्कर, घी, तिल, तेल, सरसों, एरण्ड, अलसी, मिर्च, मजीठ के भावों में तेजी। ता. 5 शुक्र अस्त से अनाजों में मंदी व ता. 6 को भौम उदय से व ता. 11 अग. गुरु अस्त से लगभग सभी व्यापारिक जिंसों में तेजी। रसीले फल, पदार्थ, घी, किराना तेज। प्राकृतिक प्रकोप से खेतियों में नुकसान। ता. 13 अग. आश्ले. कर्क के शुक्र योग से रुई गिर कर तेज, अलसी, एरण्ड, घी, तिल, तेल, खांड, शक्कर तेज व अरहर, गेहूं, जौ, चना, मूंग, मटर में मंदी। ता. 19 पंचमी तिथि वृद्धि से सोना, चांदी, शेयर्सों के भावों में मंदी। ता. 17 सिंह संक्रांति सोमवासरी है। अतः सोना, चांदी, गुड़, शक्कर के भावों में तेजी। रक्त वर्ण की वस्तुओं व हीरा, जवाहरात में तेजी। ता. 20 अग. शुक्रोदय से अनाजों के भावों में तेजी का झटका। ता. 22 अग. से यदा कन्या राशौ बुधो से रुई, चांदी के भावों में मंदी व गेहूं, जौ, चना, गुड़, खांड, शक्कर, हल्दी के भावों में तेजी का झटका। पूर्णिमा शनिवासरी व चतुर्दशी क्षय से मासांत में लगभग

सभी व्यापारिक जिंसों में तेजी। सोना, चांदी धातुवाना, शेयर्स मेडीसन, रसायन शेयर्सों में भी तेजी।

विशेष–पौष माघ वैशाख या सावन या आषाढ़।
भयकारी बुध का उदय अस्त होय सुख बाढ़॥
पड़वा पांचे चतुर्दशी शुक्ल पक्ष में तीन।
बढ़ने पर मंदी करें तेजी होय जब क्षीण॥

## सितम्बर–2015

यह मास भाद्रपद कृष्ण 3 मंगलवार से आरंभ होकर आश्विन कृष्ण 3 बुधवार तक रहेगा। ता. 1 सित. दो सप्ताह के अंदर जीरा, सोना, गुड़, खांड, तिल, तेल, सरसों, घी, गेहूं, ज्वार, चावल, ऊनी कपड़ा, रुई, सूत में तेजी, चांदी में घटा-बढ़ी। ता. 6 सित. गुरु उदय से अनाजों के भावों में मंदी कारक है व शुक्र मार्गी से चौपाये पशुओं के भावों में मंदी कारक है। ता. 15 सिंह का मंगल सोना, चांदी, गेरू, कॉपर, लालमिर्च के भावों में तेजी। ता. 17 कन्या संक्रांति गुरुवासरी है। अतः कपूर, केशर, चंदन व सुगंधित द्रव पदार्थ व रुई के भावों में तेजी कारक व गेहूं, जौ, चावल, मकई, ज्वार, बाजरा, उड़द, मूंग, मसूड़, सोना, चांदी, तांबा, लोहा व धातुवाना शेयर्सों में मंदी कारक है। बकरी व भैंस के भावों में तेजी प्रदायक है। ता. 25 सित. राहु, केतु का नक्षत्र परिवर्तन से रुई में अच्छी तेजी। लोहा, शीशा, काला वस्त्र, चांदी, घी, गुड़, खांड, चावल, गेहूं के भावों में तेजी। ता. 28 भाद्री पूर्णिमा सोमवासरी व हस्ते सूर्य योग से अन्न उत्पादन उत्तम। दो सप्ताह के अंदर गेहूं, जौ, ज्वार, गुड़, खांड, रुई, सूत, कपास, लकड़ी, नमक, हरड़, हल्दी, धनियां व क्षारीय पदार्थों में तेजी। किसी-किसी जिन्स में विशेष तेजी। ता. 30 सितंबर गुड़, खांड, शक्कर, गेहूं, ज्वार, बाजरा, जौ, चना, दालवाना के भावों में घटा-बढ़ी से मंदी का रुख बन जाएगा।

विशेष–गुरुवासरी संक्रांति जब-जब जग में आय।
प्रजा सुखी धन धान्य से वस्तुएं रहें समभाय॥
मावस्या गुरुवार दिन या गुरु मास नक्षत्र।
ज्योतिष का सिद्धांत है वर्षा होय सर्वत्र॥

## अक्टूबर–2015

यह मास आश्विन कृष्ण 4 गुरुवार से आरंभ होकर कार्तिक कृष्ण 5 शनिवार तक रहेगा। मास में ता. 1 को गुरु देव सिंह राशि में जाकर मंगल से मिलन करेंगे। ता. 6 अक्टू. बुध उदय से अनाजों के भावों में मंदी, वर्षा का प्रकोप व 20 दिनों के अंदर, गुड़, गेहूं, खांड के भावों में मंदी। ता. 12 अक्टू. सोमवती अमावस्या मंदी कारक है। अतः सोना, चांदी व शेयर्सों के भावों में मंदी का झटका। ता. 15 अक्टूबर [illegible] 1437 प्र. से [illegible] दलों से फसल प्रभावित योग। ता. 17 तुला संक्रांति शनिवासरी है। अतः घी, गुड़, खांड, चावल, तेल, चांदी में मंदी कारक, रुई, कपास तेजी लेकर गिर जाएं। गेहूं, जौ, चना घटा-बढ़ी से तेजी। ता. 24 अक्टू. स्वाति के सूर्य से दो सप्ताह के अंतर्गत रुई, सूत, सन, रेशम, कपड़ा, सोना, चांदी, गुड़, शक्कर, बिनौला, सुपारी, मिर्च, अलसी, सरसों, राई, हींग, गूगल के भावों में तेजी का झटका। ता. 27 भौमवासरी पूर्णिमा अनाजों में तेजी कारक व रुई, चांदी में घटा-बढ़ी। ता. 29 अक्टू. सोना, अफीम के भावों में तेजी व चांदी, अलसी, सरसों, एरण्ड, बिनौला व मूंगफली के भावों में मंदी का झटका, सौराष्ट्र में अन्न अधिक तेज।

विशेष–सोमवती मावस पड़े जब-जब आश्विन मास।
तेल, अन्न, गुड़, खांड में तेजी का आभास॥
जेही पखवारे तिथि बढ़े वाही में घट जाय।
सभी वस्तु सस्ती रहें महंगाई हट जाय॥

## नवम्बर–2015

यह मास कार्तिक कृष्ण 6 रविवार से आरंभ होकर मार्गशीर्ष कृष्ण 5 सोमवार तक रहेगा। कार्तिक मास में पंच बुध योग व अमावस्या-पूर्णिमा बुधवासरी है। अतः बाजार की जनरल लाईनों में तेजी रहेगी। ग्रह योगों के अनुसार सोना, चांदी व रुई में अच्छी तेजी-मंदी के झटके। ता. 3 नवं. **"कन्या राशि गतौ भौमे"** से गेहूं, गेरू, लाल मिर्च, चंदन व तांबा, सोना के भावों में तेजी। रुई में 30 व चांदी में 2-3 टका की तेजी। ता. 10 नवं. से दो सप्ताह के अंतर्गत रुई, सूत, सोना, सन, रेशम, वस्त्र, सोना, चांदी, गुड़, शक्कर, बिनौला, सुपाड़ी, मिर्च, अलसी व गूगल, सरसों, राई, हींग के भावों में तेजी का योग। ता. 11 नवं. दीपावली स्वाति नक्षत्र युक्त है। अतः प्राकृतिक प्रकोप से जन-धन की हानि। ता. 13 चन्द्रदर्शन शुक्रवासरी 15 मुहूर्ति है। अतः सरसों, तिल, तेल, गेहूं, चावल, उड़द, चना, ऊन व ऊनी वस्त्र, रुई, सोना, चांदी के भावों में घटा-बढ़ी से तेजी, ता. 16 नवं. वृश्चिक संक्रांति सोमवासरी व 45 मुहूर्ति है अतः गेहूं, जौ, चना, मटर, चांदी, चावल, घी के भावों में मंदी, कोयला, लकड़ी, सन, सूत, ऊन, ऊनी वस्त्रों में नर्मी व तिल, तेल, सोना, तांबा, लोहा व धातुवाना, कैमीकल्स, रसायन व वित्तीय व्यवस्था के शेयर्सों में तेजी। ता. 18 नवं. शनि अस्त से अन्न, घास तृण की न्यूनता व घटा-बढ़ी से तेजी का झटका। ता. 24 नवं. चित्रायां भृगौ से 12 दिनों तक सोना, चांदी व अनाजों के भावों में समता को बल। ता. 27 नवं. राहु, केतु का नक्षत्र परिवर्तन से रुई में अच्छी तेजी, लोहा, शीशा, कालावस्त्र, चांदी, घी, गुड़, चावल, गेहूं में अच्छी तेजी। कागज, कालीमिर्च में विशेष तेजी का योग, तिलहनों में मंदी का योग। ता.

विशेष–कार्तिक मावस के दिना स्वाति नक्षत्र विचार।
गिरे कहीं भूकंप से पर्वत या मीनार॥
जेहि पखवारे तिथि बढ़े वाही में घट जाय।
सभी वस्तु मंदी रहें महंगाई हट जाय॥

## दिसम्बर–2015

यह मास मार्गशीर्ष कृष्ण 6 मंगलवार से आरंभ होकर पौष कृष्ण 6 गुरुवार तक रहेगा, मास में धान्य सस्ता। ता. 3 दिसं. दो सप्ताह के अंदर वस्त्र, सोना, चांदी, चावल, गेहूं, जौ, चना, अलसी, सरसों, अरण्ड, हींग, गुग्गल, पारा, गुड़, खाण्ड के भावों में तेजी, रुई के भावों में गिरकर तेजी। ता. 6 धनु के बुध से रुई, कपास, वस्त्र, चांदी के भावों में नर्मी। ता. 13 दिसं. बुध उदय व ता. 14 दिसं. को शनि उदय से लगभग सभी चुनिन्दा शेयर्स व व्यापारिक सौदों में एकाएक तेजी। गुड़, खांड, शक्कर, अनाज, रुई, पाट, वारदाना, तिल, तेल, सरसों में तेजी। ता. 16 दिसं. धनु संक्रांति बुधवासरी से नारियल, खोपरा, किशमिश, छुहारे, चिरौंजी, जीरा के भाव गिर कर तेजी लें। सूत, सन, ऊंट, जूट में तेजी, उड़द, बाजरा, घास, चारा, गाय, भैंस, बकरी मंदे। ता. 24 दिसं. तुलायां धरती पुत्री से रुई, सूत, सन, पाट, वारदाना, मूंगफली, गुड़, खांड, गेहूं, उड़द, अनाजों में तेजी। ता. 25 वृश्चिके शुक्र से रुई, चांदी, अफीम गिरकर तेज, गुड़ के भावों में घटा-बढ़ी गेहूं, जौ, चना, उड़द, मूंग के भावों में तेजी। ता. 28 दिसं. से 20 दिनों के अंदर गुड़, चावल व नमक के भावों में मंदी का योग व तिल, तेल, सरसों, बिनौला, गुड़, खांड, गूगल, हल्दी, चमड़ा, कपूर, सन, चांदी के भावों में तेजी।

विशेष–मांगसिर में बुध का उदय या भृगु का अस्त।
तृण चारा तेजी में मिलें बेचौ पशु समस्त॥
मंगसिर लागत तीज को पुनर्वसु आर्द्रा आय।
राजा प्रजा सुखी समस्त सस्ता धान्य विकाय॥



निर्देशक–डा. बसंत लाल व्यास, लेखक–पं. अनिल कुमार व्यास
श्री अम्बा ज्योतिष पीठ, राया, मथुरा (उ.प्र.)
फोन: 05663-273353, 273492
मो: 09720686322, 09445676654

# तेजी मंदी समीक्षा सन् 2015 ई.

जनवरी–ता. 3 से 5 दिन में सोना, चांदी, तांबा, लोहा, पीतल, रांगा, जस्ता, निकिल, जिंक, काष्ठ, स्टेशनरी का सामान, रुई, कपास, ऊन, रेशम, जूट, पाट, बारदाने, खल, बिनौला, धूप में तेजी। गेहूं, चना, मटर, उड़द, मूंग, मसूर, मोंठ, रमास, अरहर, सोयाबीन के भावों में साधारण तेजी। ता. 6 से 5 दिन में कोयला, गेहूं, चना, चावल, अरहर, उड़द, मूंग, मसूर में गिरावट। ता. 11 से 5 दिन तक कोयला, गैस, पैट्रोल, डीजल, मिट्टी तेल, दालवाने, धातुवाने में घोर तेजी। भांग, अफीम, गांजा, कपूर, केसर, मखाने, अगर, तगर, ऊन, रुई, रेशम, गुड़, बिनौला, मूंगफली, अखरोट, काजू, पिस्ता, जायफल में एकदम गिरावट। सोना, चांदी, तांबा, जिंक, निकिल में घोर तेजी।

फरवरी–ता. 1 से 7 दिन में सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, रांगा, निकिल, पत्थर, चूना, मकराना, सीमेंट पर घोर तेजी। ता. 6 से 14 दिन में अफीम, गांजा, भांग, सोना, चांदी, लोहा, तांबा, पीतल, जिंक, निकिल, रांगा, चूना, जौ, चावल, उड़द, मूंग, मसूर, मोंठ पर विशेष तेजी। ता. 10 से 8 दिन तक गुड़, चावल, चना, मटर, गेहूं, सरसों, कालीमिर्च, लौंग, सुपारी, सूखे मेवा, अखरोट, काजू, पिस्ता, चिरौंजी में तेजी। चावल, तिल, तेल, घी, सोयाबीन, गुड़, धातु में मंदी। ता. 14 से 15 दिन में मार्केट में घटा-बढ़ी। कपास, रुई, रेशम, ऊन, सोना, चांदी, तांबा, लोहा, शीशा, जूट, पाट, बारदाने में अच्छी तेजी। ता. 23 से 5 दिन में सोना, चांदी, तांबा, सरसों, रसकस पदार्थों, अनाज, धान, रुई, कपास में तेजी।

मार्च– ता. 1 से 22 दिन में आलू, अरहर, गुड़, चीनी, शक्कर, सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, निकिल, स्टील, पीतल, कोयला, गैस, रुई, कपास, ऊन, रेशम, पैट्रोल, डीजल, मिट्टी तेल, सोयाबीन, बिनौला खल पर अच्छी तेजी। ता. 5 से 15 दिन में दाल, घी, तेल, पैट्रोल, डीजल, सोयाबीन तेल में अच्छी तेजी। ता. 15 से 8 दिन में सोना, चांदी, तांबा, पैट्रोल, पीतल, स्टील, रांगा, जिंक, निकिल, हींग, जीरा, हल्दी, सौंठ, कालीमिर्च, लौंग, अगर, तगर, चिरौंजी, काजू, अखरोट, मोटा अनाज, चना, मटर, मूंगा, मोती, पुखराज, पन्ना, नीलम, हीरा में साधारण तेजी। ता. 8 से 7 दिन में रुई, कपास, सूत, ऊन, रेशम, जूट, पाट, बारदाने में घोर तेजी। ता. 10 से 10 दिन में उड़द, मूंग, मसूर, मोंठ, रमास, चना, गेहूं, सरसों, तिली पर अच्छी तेजी। ता. 14 से 14 दिन में ही सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, पीतल, निकिल, रुई, कपास, ऊन में गिरावट। ता. 17 से 15 दिन में सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, रांगा, निकिल, पीतल, कांच का सामान, रुई, कपास, ऊन के भावों गिरावट होकर तेजी। ता. 18 से दूध, दही, घी, शहद, तेल, पनीर, मूंगा, मोती, शंख, सीप, पुखराज, नीलम में घोर तेजी। ता. 30 से दो दिन में सोना, चांदी, पीतल, तांबा, जिंक, रांगा, निकिल, जस्ता, अगर, तगर, कपूर, कचूर, मखाने, दाख, किशमिश, छुहारे पर मंदी हो।

अप्रैल–ता. 5 से 11 दिन में सोना, चांदी, रुई, केशर, गुड़, खाण्ड, शक्कर, चीनी, सोयाबीन, ऊन, अरहर, लोहा, लौंग, हल्दी, इलायची, कालीमिर्च, शहद, दूध, दही, मक्खन, पनीर, घी, तेल में कुछ गिरावट। ता. 16 से 24 दिन में तेल, घी, जूट, पाट, बारदाने, सोना, चांदी, रुई, कपास, ऊन, कपड़ा में साधारण तेजी। कपड़ा, कपास, सोयाबीन, अरहर में कुछ तेजी। ता. 18 से 15 दिन में मोटा अनाज, चना, मटर, मक्का, तिल, तेल, घी, शहद, उड़द, मूंग, मसूर, गुड़, शक्कर, रमास, जूट, पाट, बारदाने में घोर तेजी। ता. 25 से 18 दिन में घी, तेल, तीसी, प्रियंगु, सोना, चांदी, रुई, कपास, ऊन, रेशम, जस्ता, निकिल में गिरावट। ता. 27 से 12 दिन में चावल, गेहूं, मक्का, चना, मटर, उड़द, मूंग, मसूर, अंगूर, अंजीर, गुलाल, मेंहदी, दाख, किशमिश, छुहारे, घी, तेल, सोना, चांदी, तांबा, स्टील, पीतल, जस्ता, रांगा, जिंक में तेजी।

मई– ता. 1 से 7 दिन में रुई, कपास, ऊन, रेशम, लौंग, चंदन, कालीमिर्च, बड़ी इलायची, जीरा, दाख, किशमिश में गिरावट। चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, निकिल, पीतल, रांगा, स्टील में गिरावट। चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, पीतल, रांगा, निकिल पर सप्ताह के मध्य तेजी होकर मंदी। ता. 7 से 15 दिन में गेहूं, चना, जौ, मटर, भूसा, कोयला, गैस, काष्ठ, कपास, रुई में गिरावट। ता. 11 से 8 दिन में अफीम, गांजा, शराब, अगर, तगर, मूंगफली, सुपारी, कत्था में तेजी। ता. 17 से 7 दिन में सोना, चांदी, तांबा, लोहा, पीतल, गेहूं, चना, घी, जौ, चावल, उड़द पर घोर तेजी। ता. 25 से 10 दिन में जिंक, निकिल, लोहा, जस्ता, रांगा, पैट्रोल, डीजल, मिट्टी के तेल में तेजी।

जून– ता. 1 से 7 दिन में सोना, चांदी, लोहा, जिंक, पीतल, स्टील, रांगा, निकिल में गिरावट। ता. 8 से 15 दिन में गेहूं, चना, जौ, मटर, मक्का, रुई, ऊन, कपास, चांदी, सोना, तांबा, लोहा, जिंक, निकिल, रांगा, पीतल में घटा-बढ़ी चलकर अकस्मात् तेजी हो। ता. 25 से 15 दिन में गेहूं, चना, जौ, मटर, रुई, ऊन, कपास, मूंग, मसूर, मोंठ, उड़द, सौंठ, लौंग, काजू, कालीमिर्च, पिश्ता, चिरौंजी, गूग्गल, अगर, तगर, बड़ी इलायची, गोला, नारियल, दाख, किशमिश, अखरोट, मखाने, छुहारे, जीरा, धनियां, सोयाबीन में तेजी।

जुलाई–ता. 1 से रुई, कपास, ऊन, रेशम, जूट, पाट, बारदाना, सोना, चांदी, तांबा, जिंक, निकिल, जस्ता, रांगा, स्टील, पीतल, कांसा में घटा-बढ़ी। ता. 10 से 8 दिन में लोहा, स्टील, सोना, चांदी, तांबा, पारा, लौंग, कालीमिर्च, इलायची, गुड़, चंदन, केशर, अगर, तगर में घोर तेजी। ता. 20 से 15 दिन में गेहूं, चना, जौ, चावल, मटर, मक्का, मूंग, मसूर, मोंठ, उड़द, सरसों, घी, सोयाबीन, जूट, पाट, बारदाने में तेजी। ता. 25 से 31 तक घटा-बढ़ी के साथ मार्केट गिर सकता है। पहले साधारण तेजी बनकर मंदी का रुख बन सकता है। इस समय में व्यापारी माल खरीद कर लाभ उठा सकते हैं।

अगस्त–ता. 2 से 8 दिन में गेहूं, चना, मक्का, मटर, उड़द, चावल, तिल, तेल, घी, सोयाबीन, सरसों, वनस्पति, घी, सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जस्ता, रांगा, जिंक, निकिल, मूंग, मसूर, मोंठ, गुलाल, मेंहदी, सिंदूर, अगर, तगर, काजू, पिश्ता, हींग, हल्दी, जीरा, मखाने, दाख, किशमिश में साधारण तेजी। ता. 15 से 18 दिन में चावल, धान्य, मक्का, दालवाने, सोना, चांदी, तांबा, लोहा, स्टील, जिंक, निकिल, शीशा, कोयला, कागज, स्याही, भूसा, तृण, काष्ठ के सामान, कांच, प्लास्टिक के सामान में तेजी।

सितंबर–ता. 3 से 8 दिन में सोना, चांदी, तांबा, लोहा, उड़द, मूंग, मसूर, रमास, मोंठ, हल्दी, हींग, जीरा, मखाने, दाख, किशमिश, केशर, फूल, फल, दूध, दही, शहद में तेजी। इलायची, चिरौंजी, बड़ी इला., लौंग, कालीमिर्च, गूग्गल, घी, तेल, वनस्पति, डीजल, पैट्रोल, मिट्टी तेल, ग्रीस में तेजी। ता. 16 से 10 दिन में गूग्गल, धूप, छार-छबीला, अगर, तगर, चावल, चना, मटर, लौंग, कपूर, हल्दी, मेंहदी, सुपारी, लाख, किशमिश, जायफल, मैनफल, गोला, चन्दन चूरा, चूना, बेलगिरी तेजी। ता. 25 से 30 दिन में भांग, गांजा, अफीम, शराब, सूखे मेवा, जूट, पाट, बारदाना, ऊन, रेशम, सूती कपड़े, कपास, रुई, धनियां, जीरा, सोना, चांदी, तांबा, निकिल में मंदी।

अक्टूबर– ता. 1 से 7 दिन में गेहूं, जौ, चना, मटर, मक्का, चावल, उड़द, मूंग, मसूर, मोंठ में तेजी। ता. 10 से 8 दिन में हल्दी, सुपारी, कत्था, चूना, मेंहदी पर मंदी। ता. 14 से 20 दिन में गेहूं, रुई, कपास, बिनौला, ऊन, जूट, पाट, बारदाने, सूत, रेशम, सोना, चांदी, तांबा, लोहा, पीतल, स्टील, जिंक, निकिल में भी मंदी। ता. 21 से 14 दिन में गेहूं, चना, चावल, सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जस्ता, रांगा, पीतल, जिंक, निकिल में मंदी। अफीम, भांग, गांजा, हल्दी, हींग, कालीमिर्च, लौंग में तेजी। ता. 25 से 10 दिन में ऊन, रेशम, जूट, पाट, बारदाने, रुई, कपास, धनियां, जीरा में मंदी का रुख रहे।

नवंबर–ता. 2 से 6 दिन में गेहूं, चना, जौ, चावल, मटर, सोयाबीन, उड़द, रमास, मूंग, मोंठ, मसूर, हल्दी, मक्का, चिरौंजी, काजू, पिश्ता में तेजी। ता. 14 से 15 दिन में रुई, कपास, ऊन, हल्दी, मक्का, चिरौंजी, काजू, पिश्ता, दाख में घोर तेजी। ता. 19 से 10 दिन में रुई, कपास, ऊन, रेशम, सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, निकिल में मंदी का रुख होकर तेजी। ता. 26 से 25 दिन में सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, निकिल, दाख, किशमिश, हल्दी, जीरा, धनियां, चिरौंजी, लौंग, सुपारी में तेजी।

दिसंबर–ता. 1 से 10 दिन में सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, निकिल, जस्ता, रांगा, पीतल, चूना, सीमेंट, जौ, चना, चावल, मक्का, उड़द, मूंग, मसूर, सौंठ, कालीमिर्च, लौंग, सुपारी, कमलगट्टा, जायफल, मैनफल, अरहर, चिरौंजी में तेजी। ता. 17 से 8 दिन में सोना, चांदी, तांबा, लोहा, स्टील, कांच, मूंगा, मोती, हीरा, पुखराज पर मंदापन। ता. 24 से 1 मास में गेहूं, चना, जौ, मटर, मक्का, चावल, सोयाबीन, सरसों, ज्वार, बाजरा, मोंठ, अरहर, घी, तेल, ऊन, रुई, कपास, रेशम, वनस्पति तेल पर तेजी।

लेखक - पं. शंकरलाल गौड़, दूरा, आगरा (उ.प्र.)

# चन्द्र शृंगोन्नतः विचार सन् 2015 ई.

**जनवरी 2015** — उत्तर शृंग मुहूर्त्त 30

जनवरी–ता. 23 जनवरी, 2015 को उत्तर शृंग पीत वर्ण से दिखाई देने वाला चन्द्रमा का व्यापार पर विलक्षण प्रभाव होगा। इस मास में रुई, कपास, रेशम, लकड़ी, कोयला, पैट्रोल, डीजल, दाख, किशमिश, लौंग, इलायची, मखाने, सूखी पीत वर्ण मेवा पर तेजी होगी। सोना, चांदी, तांबा, जूट, पाट, वारदाने के भाव गिर सकते हैं।

**फरवरी 2015** — सम शृंग मुहूर्त्त 30

फरवरी–ता. 29 फरवरी, 2015 को सम शृंग श्याम वर्ण से दिखाई देने वाला यह चन्द्रमा गेहूं, चना, मटर, प्रियंगू, चावल, सरसों, उड़द, मूंग, मसूर, मौठ पर तेजी का सूचक है। अरहर, सरसों, रमास, सोना, चांदी, तांबा, लोहा, कपूर के भाव मंदे होकर एकदम तेजी पर भी जा सकते हैं संग्रह कर लाभ उठायें।

**मार्च 2015** — दक्षिण शृंग मुहूर्त्त 30

मार्च–ता. 22 मार्च, 2015 को दक्षिण शृंग पीत वर्ण से दृष्टिगोचर होने वाला चन्द्र घी, तेल, पैट्रोल, डीजल, गेहूं, चना, मटर, उड़द, मूंग, मसूर, मोंठ, रमास, सरसों, सोना, चांदी, तांबा, लोहा, निकल, जिंक पर तेजी के बाद मंदी का ही सूचक है। हींग, हल्दी, कालीमिर्च, इलायची, चिरौंजी, कत्था, चूना, मेंहदी के भावों में विशेष तेजी आ सकती है। जूट, पाट, वारदाने के भाव गिर जाते हैं।

**अप्रैल 2015** — दक्षिण शृंग मुहूर्त्त 30

अप्रैल–ता. 20 अप्रैल, 2015 को दक्षिण शृंग रक्त वर्ण से दिखाई देने वाला चन्द्र गेहूं, चना, जौ, मटर, चावल, मसूर, उड़द, मूंग, अरहर, चावल पर तेजी कारक है। कपूर, फूल, फल, सब्जी, चंदन, इत्र, केवड़ा, गूगल आदि में गिरावट आ सकती है। जूट, पाट, वारदाने, रेशम, ऊन के भाव भी गिर जाते हैं। सोना, चांदी, तांबा, जिंक, निकिल, लोहा पर विशेष तेजी हो।

**मई 2015** — सम शृंग मुहूर्त्त 45

मई–ता. 19 मई, 2015 का चन्द्र दर्शन सम शृंग रक्त वर्ण से होगा। मंगलवार का दृश्य चन्द्रमा मार्केट में उथल-पुथल मचा सकता है। संसार में विग्रह, अशांति का वातावरण भी बन सकता है। सरसों, तिली के तेल, सोयाबीन, घी, गेहूं, चना, मटर, रमास, चावल, उड़द, मूंग, मसूर में तेजी हो। सोना, चांदी, तांबा, लोहा, पीतल के भावों में तेजी हो सकती है। जिंक, निकिल, जूट, पाट, वारदाने के भाव गिर जाते हैं।

**जून 2015** — उत्तर शृंग मुहूर्त्त 45

जून–ता. 18 जून, 2015 को उत्तर शृंग, पीत वर्ण से चन्द्रदर्शन होगा। धातुवाने, सोना, चांदी, तांबा, जिंक, निकिल, चावल, चना, मटर, उड़द, मूंग, मसूर, मोंठ में अच्छी तेजी हो सकती है। जूट, पाट, वारदाने, हींग, जीरा, धनिया, कालीमिर्च, लौंग, जायफल, कागज, स्याही, मक्का, दाख, किशमिश आदि पर गिरावट भी हो सकती है।

**जुलाई 2015** — उत्तर शृंग मुहूर्त्त 30

जुलाई–ता. 18 जुलाई, 2015 को चन्द्रमा उत्तर शृंग रक्त वर्ण करके दिखाई देगा। इस मास में लौंग, इलायची, कालीमिर्च, कपूर, दाख, किशमिश, गुड़, खाण्ड, शक्कर, आंवला, कचूर, अरहर, सरसों, चना, मटर, गेहूं, चावल, कमलगट्टा, गूग्गल, अगर-तगर पर तेजी होगी। सोना, चांदी, तांबा, लोहा के भाव गिर भी सकते हैं। जूट, पाट, वारदाने पर अच्छी तेजी हो सकती है।

**अगस्त 2015** — उत्तर शृंग मुहूर्त्त 30

अगस्त–ता. 16 अगस्त, 2015 को चन्द्रदर्शन उत्तर शृंग रक्त वर्ण से आकाश में दृष्टि गोचार होगा। मोटा अनाज, चना, मटर, मक्का, देवदारु, कत्था, अगर-तगर, सोना, चांदी, चंदन, इत्र, केवड़ा, शाल, चीड़ की लकड़ी, कालीमिर्च, दाख, किशमिश, कपूर, सरसों, रेशम, जिंक, निकिल पर अच्छी तेजी होगी। घी, तेल, पैट्रोल, डीजल, रस पदार्थ में मंदा पन भी आ सकता है। सौंफ, सुपारी, लौंग, कालीमिर्च, गुग्गल, मखाने, सूखे मेवा आदि में भी साधारण तेजी जानें।

**सितंबर 2015** — उत्तर शृंग मुहूर्त्त 30

सितंबर–ता. 15 सितम्बर, 2015 को चन्द्रदर्शन उत्तर शृंग पीत वर्ण से होगा। रुई, कपास, ऊन, रेशम, सोना, चांदी, तांबा, लोहा, पीतल, जिंक, निकिल के भावों में बढ़ोतरी हो सकती है। कालीमिर्च, हरड़, बहेड़ा, आंवला, अगर, तगर के भाव में तेजी आ सकती है। प्लास्टिक का सामान, काष्ठ के समान पर भी तेजी आ सकती है। गेहूं, जौ, चना, मटर, तीसी, सरसों, उड़द, कालीमिर्च, हींग, लौंग, बड़ी इलायची, छोटी इलायची पर भी तेजी हो सकती है।

**अक्टूबर 2015** — उत्तर शृंग मुहूर्त्त 15

अक्टूबर–ता. 14 अक्टूबर, 2015 को चन्द्रदर्शन उत्तर शृंग श्वेत वर्ण से होगा। सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, निकिल, रांगा, पीतल, स्टील, कांच का सामान, लकड़ी, फर्नीचर आदि में गिरावट भी आ सकती है। रुई, कपास, ऊन, रेशम, किराना वस्तुओं के भाव हींग, जीरा, धनियां, सिंदूर, गुलाल, मेंहदी, लौंग, सुपारी, कत्था, चूना, अगर, तगर, छार छवीला के भावों में तेजी आ सकती है।

**नवंबर 2015** — उत्तर शृंग मुहूर्त्त 15

नवम्बर–ता. 13 नवम्बर, 2015 को चन्द्रदर्शन उत्तर शृंग पीत वर्ण से होगा। रुई, कपास, ऊन, रेशम, खल, बिनौला, लौंग, कालीमिर्च, हरड़, वहेड़ा, आंवला, अमचूर, अगर, तगर, सुपारी, कत्था, चूना, दाख, किशमिश, जायफल, मैनफल, दूध, दही, घी, शहद, तेल पर अच्छी तेजी होगी। सोना, चांदी, तांबा, लोहा, जिंक, निकिल, जस्ता, रांगा पर जोरदार तेजी हो सकती है।

**दिसंबर 2015** — उत्तर शृंग मुहूर्त्त 30

दिसम्बर–ता. 12 दिसम्बर, 2015 को उत्तर शृंग पीत वर्ण वाला यह चन्द्रमा रुई, कपास, ऊन, रेशम, काष्ठ, कोयला, डीजल, पैट्रोल, मिट्टी के तेल पर जोरदार तेजी ला सकता है। कत्था, चूना, दाख, किशमिश, लौंग, सुपारी, छुहारे, मखाने सूखे मेवा पर भी घोर तेजी आ सकती है। घी, तेल, स्याही, कपूर, रांगा, पीतल, सोना, चांदी, तांबा, लोहा के भावों पर गिरावट हो।

विशेष–चन्द्र शृंगोन्नतः विचार द्वारा तेजी-मंदी लेख पूर्णतया शोधपूर्ण व मौलिक है। व्यापार में नफा-नुकसान की जिम्मेदारी लेखक की नहीं होगी। अतः जो भी करें सोच समझकर करें। खगोलवेत्ता विश्व विख्यात ज्योतिर्विज्ञान के पारंगत आचार्य ब्रह्मर्षि ज्योतिषाचार्य पं. शंकर लाल गौड़ से तेजी-मंदी रिपोर्ट फीस–वार्षिक 4000/-, षट्मासिक 2000/-, त्रैमासिक 1000/-, डाक व्यय 100/- पृथक। हाजिर, वायदा की फीस समान है। जन्मपत्र फीस–अति श्रेष्ठ 2000/-, श्रेष्ठ 1000/-, मध्यम 500/-, डाक व्यय 100/- पृथक।

लेखक- पं. शंकरलाल गौड़ (ज्योतिषाचार्य पंचांगकर्ता)
दूरा, फतेहपुर सीकरी, आगरा (उ.प्र.) पिन कोड–283110
फोन न. 05613–243333, मो. 09411837282, 09756121052

# नूतन वर्ष में शेयर्स बाजार की दशा-दिशा एवं धारणा क्या होगी?

लेखकः पं. टुनटुन शास्त्री

**जनवरी**—मासारंभ में मंगल कुंभ में, केतु मीन में, गुरु कर्क में, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में, सूर्य धनु में, शुक्र, बुध मकर में विचरण करेंगे। ता. 1 को बुध मकर में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। ता. 4 को मंगल कुंभ राशि में। प्रवेश करेगा। ता. 14 को सूर्य, बुध-शुक्र के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 22 को शुक्र, मंगल के साथ युति करेगा। ता. 25 को बुध पश्चिम में अस्त होगा 27 घंटा 13 मिनट पर फलतः मासारंभ में सकारात्मक स्थितियां बाजार को समर्थन कर सकती हैं। ता. 1 से 2 तक बैंक, सोफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, रियल एस्टेट, पावर, विद्युत, धातुओं के शेयरों में समर्थन मिल सकता है। ता. 5 से 9 तक दूर संचार मीडिया, सूचना प्रौद्योगिकी क्षेत्र की कंपनियों, साफ्टवेयर, बैंक, विद्युत, आटोमोबाइल, सीमेंट, ईस्पात, शुगर, टेक्सटाइल कंपनियों के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिलने से सूचकांक में सुधार संभावित है। अगामी सप्ताह बाजार में घट-बढ़ चलकर कुछ सुधार होता रहेगा। ता. 12 से 14 तक नई पुरानी अर्थ-व्यवस्थाओं के शेयरों में समर्थन संभावित है। ता. 15 से 16 तक गलत अफवाह अथवा अन्य कारणों से बाजार में नकारात्मक स्थिति बन सकती है। अतः दशा-दिशा देखकर काम करें। ता. 19 से 20 तक मिड कैप, स्माल कैप श्रेणी के शेयरों में समर्थन मिल सकता है। ता. 21 से 23 तक विभिन्न सेक्टरों के ब्लूचिप कंपनियों में अचानक बिकवाली से बाजार आंधी के आम की तरह गिर सकता है। अगामी सप्ताह भी अस्थिरता बनी रह सकती है। ता. 26 से 28 तक बिकवाली की आशंका अधिक हालांकि ता. 28 को 11:15 के बाद कुछ सकारात्मक स्थिति बाजार के अनुरूप चलकर ता. 30 तक बाजार में ईस्पात, विद्युत, सीमेन्ट, रियल एस्टेट, धातुओं, आटोमोबाइल कंपनियों के शेयरों में समर्थन मिल सकता है।

**फरवरी**—मासारंभ में सूर्य-बुध मकर में, शुक्र-मंगल कुंभ में, केतु-मीन में, शुक्र कर्क में, राहु कन्या में तथा शनि वृश्चिक राशि में भ्रमण शील रहेगा। ता. 4 को बुध पूरब में उदय होगा 8 बजकर 15 मिनट पर। ता. 11 को बुध मार्गी होगा। ता. 12 को मंगल केतु के साथ युति करेगा। ता. 13 को सूर्य शुक्र के साथ युति करेगा। ता. 15 को शुक्र, मंगल-केतु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे राष्ट्रीय अंतर्राष्ट्रीय स्थितियों में अशांति, प्राकृतिक उत्पात, आर्थिक अस्थिरता व्यापक हो सकती है। अतः बाजार की दिशा देखते हुए काम करना बुद्धिमानी होगी। अन्यथा अधिकतर सौदे गलत हो सकते हैं। मासारंभ में ता. 2 से 3 तक सामान्य सुधार जबकि ता. 4 को कुछ बिकवाली बन सकती है। ता. 5 से 6 तक स्थिति सामान्य रही तो आटोमोबाईल, सीमेन्ट, पॉवर, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों में कुछ समर्थन मिल सकता है। ता. 9 से 11 तक सॉफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, बैंक, विद्युत, पॉवर, आटोमोबाईल, सीमेंट, रियल एस्टेट कंपनियों के शेयरों में कुछ समर्थन मिल सकता है। ता. 12 से 13 तक व्यापक घट-बढ़। ता. 16 से 17 तक 12|20 तक ईस्पात, सीमेंट, पॉवर, शुगर, धातुओं, विद्युत तथा अर्थ व्यवस्था के शेयरों में कुछ समर्थन। ता. 18 से 19 तक भारी बिकवाली की आशंका है। ता. 20 को घट-बढ़ चलकर कुछ स्थिरता। ता. 23 से 24 तक अस्थिरता। ता. 25 से 27 तक बजट की अफवाह से साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, बैंक, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों में अच्छा समर्थन मिल सकता है।

**मार्च**—मासारंभ में शनि वृश्चिक में, बुध मकर में, सूर्य कुंभ में, मंगल-केतु-शुक्र मीन में, गुरु कर्क में, राहु कन्या राशि में भ्रमण शील रहेंगे। ता. 9 को बुध कुंभ राशि में प्रवेश कर सूर्य के साथ युति करेगा। ता. 12 को शुक्र मेष में, ता. 14 को सूर्य मीन राशि में प्रवेश कर केतु के साथ युति करेगा। ता. 22 को बुध अस्त होगा। ता. 23 को मंगल शुक्र के साथ युति करेगा। ता. 27 को बुध सूर्य-केतु के साथ प्रतियुति करेगा। बजट पेश होने के समय हालांकि ग्रहीय चाल कुछ अनुकूल होगी। जिससे सॉफ्टवेयर, रियल एस्टेट, विद्युत, पावर तथा धातुओं के शेयरों में कुछ अनुकूलता बन सकती है। वित्तीय संस्थाओं, इलेक्ट्रोनिक कम्पनियों, तेल, गैस के शेयर में कुछ कमजोरी बन सकती है। मासारंभ में कुछ घट-बढ़ चलकर धारणा सुधार की ओर रहेगी। ता. 2 से 6 तक ब्लूचिप, विभिन्न सेक्टरों के शेयरों में कुछ समर्थन संभावित है। ता. 9 से 10 तक सुधार। ता. 11 को मंदी। ता. 12 से 13 तक घट-बढ़ चलकर बाद स्थिरता। बाजार का झुकाव मंदी की ओर रहना चाहिए। वित्तीय संस्थाओं, म्युचुअल फंड, पावर, तेल एवं गैस, सभी शेयरों के भाव नीचे जा सकते हैं। ता. 16 को सामान्य सुधार जबकि ता. 17 से 19 तक भारी बिकवाली से बाजार आंधी के आम की तरह गिर भी सकता है। ता. 20 को घट-बढ़ अगामी सप्ताह भी। विशेष कर सॉफ्टवेयर, मीडिया, सूचना प्रौद्योगिकी क्षेत्र की कंपनियां, फार्मा, बैंकों के शेयरों में विशेष बिकवाली की आशंका है। जबकि अन्य सेक्टरों में कुछ समर्थन मिलता रहेगा। ता. 23 को व्यापक मंदी। ता. 24 से 26 तक कुछ सुधार, ता. 27 को भारी बिकवाली। ता. 30 तक घट-बढ़ अधिक चलेगी। घाटे की भरपाई के लिए बार-बार जोखिम लेना तथा अपनी औकात से ज्यादा जोखिम लेना भारी हानि का कारण बना सकता है।

**अप्रैल**—मासारंभ में बुध, सूर्य, केतु मीन में, शुक्र, मंगल, मेष में, गुरु कर्क में, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में भ्रमण शील रहेंगे। ता. 6 को शुक्र वृष में प्रवेश करेगा। ता. 9 को गुरु मार्गी होगा। ता. 12 को बुध, मंगल के साथ युति करेगा। ता. 14 को सूर्य बुध, मंगल के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 17 को मंगल अस्त होगा। ता. 20 को बुध उदय होगा 7 बजकर 23 मिनट पर। ता. 27 को बुध , शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे ता. 1 से 3 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो ब्लूचिप, विभिन्न सेक्टरों के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिलने से अच्छा सुधार। आगामी सप्ताह कुछ घट-बढ़। ता. 6 को सामान्य सुधार। ता. 7 को भारी बिकवाली की आशंका अधिक है। ता. 8 से 10 तक स्थिति सामान्य रही तो ईस्पात, आटोमोबाईल, सीमेंट, पावर, विद्युत, रियल एस्टेट तथा धातुओं के शेयरों में कुछ समर्थन संभावित है। आगामी सप्ताह अस्थिरता बनी रह सकती है। ता. 13 से 15 तक भारी बिकवाली की आशंका अधिक है। ता. 16 से 17 तक नई-पुरानी अर्थव्यवस्थाओं के शेयरों में कुछ समर्थन संभावित है। आगामी सप्ताह बाजार में सकारात्मक स्थिति बन सकती है। ता. 20 को घट-बढ़ चलकर 01|30 के बाद धीरे-धीरे स्थिरता बन सकती है। ता. 21 से 24 तक सॉफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, बैंक, विद्युत, रियल एस्टेट, पावर, गैस तथा पेट्रो रसायन कंपनियों के शेयरों मे समर्थन मिल सकता है। आगामी सप्ताह भी बाजार में स्थिरता बनी रह सकती है। यदि राष्ट्रीय-अंतर्राष्ट्रीय हालात सब कुछ सामान्य रहे तो ता. 27 को घट-बढ़। ता. 28 से 30 तक वित्तीय संस्थाओं, म्युचुअल फंड, विद्युत, फार्मा, आटोमोबाईल, शुगर, ईस्पात, पेट्रो रसायन, गैस, टेक्सटाइल्स कंपनियों के शेयरों में समर्थन से सूचकांक में आश्चर्यजनक तारीकों से ग्राफ ऊपर उठना चाहिए।

**मई**—मासारंभ में मंगल, सूर्य, मेष में, शुक्र, बुध वृष में, गुरु कर्क में, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में, केतु मीन में भ्रमण शील रहेंगे। ता. 2 को शुक्र मिथुन में, ता. 3 को मंगल, बुध के साथ युति करेगा। ता. 15 को सूर्य-बुध, मंगल के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 19 को बुध वक्री होगा। ता. 22 को बुध अस्त होगा 20 घंटा 27 मिनट पर। ता. 30 को शुक्र, गुरु के साथ युति करेगा। जिससे मासारंभ में सुधार जारी रहेगा। आगामी सप्ताह घट-बढ़ चल सकती है। ता. 4 को घट-बढ़। ता. 5 को भारी बिकवाली की आशंका ता. 6 से 8 तक नई पुरानी अर्थव्यवस्थाओं के शेयरों में कुछ समर्थन संभावित है। ता. 11 से 13 तक भारी बिकवाली की आशंका अधिक है। ता. 14 को घट-बढ़। ता. 15 को भारी

बिकवाली से बाजार आंधी के आम की तरह गिर सकता है। आगामी सप्ताह कुछ सुधार संभावित है। परंतु ता. 18 से 22 तक स्थिति सामान्य रही तो बैंक, फार्मा, साफ्टवेयर, मीडिया, दूर संचार, विद्युत, धातुओं तथा पैट्रो रसायन कंपनियों के शेयरों में अच्छा समर्थन भी मिल सकता है। आगामी सप्ताह भी बाजार में स्थिरता बनी रह सकती है। हालांकि साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में बिकवाली दबाव बना रह सकता है। बाकी सेक्टरों में सुधार संभावित है। ता. 25 से 29 तक संस्थागत तथा विदेशी निवेशकों के समर्थन से सुधार संभावित है।

**जून**—मासारंभ में मंगल, सूर्य, बुध वृष में, गुरु, शुक्र कर्क में, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में, केतु मीन में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 12 को बुध उदय होगा 8 बजकर 26 मिनट पर। इसी ता. को बुध उदित होकर मार्गी हो जाएगा। ता. 15 को सूर्य मिथुन राशि में प्रवेश करेगा। इसी ता. को मंगल सूर्य के साथ युति करेगा। 2 ग्रहों का आपसी ताल-मेल अचानक राष्ट्रीय अंतर्राष्ट्रीय हालात में कड़वाहट पैदा करेगा। मुद्रा, डॉलर की स्थितियों में अस्थिरता पैदा कर सकता है। जिसका कु-प्रभाव छोटे-बड़े विकाशशील राष्ट्रों की अर्थ व्यवस्था पर सकता है। ता. 1 को व्यापक अस्थिरता। ता. 2 से 5 तक घट-बढ़ अधिक चलेगी। आगामी सप्ताह भी अस्थिरता रह सकती है। ता. 8 से 9 तक भारी बिकवाली से बाजार आंधी के आम की तरह गिर सकता है। ता. 12 तक घट-बढ़ जारी रहेगी। ता. 15 से 19 तक स्थितियां सामान्य रहीं तो साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, बैंक, आटोमोबाईल, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों में समर्थन संभावित है। आगामी सप्ताह स्थिरता बन सकती है। ता. 22 से 26 तक विभिन्न सेक्टरों के ब्लूचिप कंपनियों के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिल सकता है। ता. 29 से 30 तक घट-बढ़ चलकर सुधार हो सकता है।

**जुलाई**—मासारंभ में सूर्य, मंगल मिथुन में, शुक्र, गुरु कर्क में, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में, केतु मीन में, बुध वृष में विचरण करेंगे। ता. 4 को शुक्र सिंह में, ता. 5 को बुध, मंगल सूर्य के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 13 को बुध अस्त होगा 21 घंटा 29 मिनट पर। ता. 14 को गुरु, शुक्र के साथ युति। ता. 16 को सूर्य कर्क में प्रवेश करेगा। ता. 20 को बुध सूर्य के साथ युति करेगा। ता. 25 को शुक्र वक्री होगा। ता. 30 को मंगल जलीय राशि कर्क में, सूर्य बुध के साथ प्रतियुति करेगा। फलतः मासारंभ में ता. 1 से 3 तक स्थिति सामान्य रही तो सुधार संभावित है। ता. 6 को भारी बिकवाली की आशंका। ता. 7 से 8 तक सामान्य सुधार जबकि ता. 9 से 10 तक बाजार आंधी के आम की तरह गिर सकता है। ता. 13 से 17 तक स्थिति सामान्य रही तो ईस्पात, आटोमोबाईल

सीमेन्ट, पावर, विद्युत, धातुओं, शुगर आदि कंपनियों के शेयरों में समर्थन संभावित है। ता. 20 से 24 तक ब्लूचिप विभिन्न सेक्टरों के शेयरों में बारी-बारी से समर्थन मिल सकता है। जिससे सूचकांक में अच्छा सुधार। ता. 27 से 31 तक सब कुछ सामान्य रहा तो नई-पुरानी अर्थ व्यवस्थाओं अथवा मिड कैप श्रेणी के शेयरों में रुक-रुककर समर्थन मिल सकता है।

**अगस्त**—मासारंभ में मंगल, सूर्य कर्क में, गुरु, बुध सिंह में, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में, शुक्र भी सिंह में, केतु मीन में भ्रमणशील रहेगा। मासारंभ में शनि मार्गी होगा। ता. 4 को बुध सिंह राशि में प्रवेश कर गुरु, शुक्र के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 5 को शुक्र अस्त होगा। ता. 6 को मंगल उदय होगा। ता. 7 को बुध भी उदय होगा। ता. 11 को गुरु अस्त होगा। ता. 13 को शुक्र कर्क राशि में प्रवेश कर मंगल-सूर्य के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 17 को सूर्य सिंह में प्रवेश करेगा। ता. 20 को शुक्र उदय होगा तथा ता. 23 को बुध राहु के साथ युति करेगा। ता. 3 से 4 तक सामान्य सुधार। ता. 5 से 7 तक ब्लूचिप कंपनियों के शेयरों में भारी बिकवाली बन सकती है। आगामी सप्ताह कुछ स्थिरता बन सकती है। ता. 10 से 13 तक नई-पुरानी अर्थ व्यवस्थाओं के शेयरों में सामर्थन से अच्छा सुधार संभावित है। ता. 14 को घट-बढ़। आगामी सप्ताह स्थिरता बन सकती है। ता. 17 से 21 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, बैंक, रियल एस्टेट, पावर, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों में समर्थन मिल सकता है। आगामी सप्ताह भी स्थिरता बनी रह सकती है। ता. 24 से 27 तक आटोमोबाईल, सीमेंट, ईस्पात, भारी इंजीनियरिंग, पावर, विद्युत, पेट्रो रसायन, गैस, फार्मा, बैंकों के शेयरों में समर्थन मिल सकता है। जबकि ता. 28 को भारी बिकवाली बन सकती है। ता. 31 को सामान्य सुधार।

**सितम्बर**—मासारंभ में गुरु, सिंह सूर्य में, राहु, बुध कन्या में, शनि वृश्चिक में, केतु-मीन में, शुक्र, मंगल कर्क में भ्रमणशील रहेगा। ता. 6 को शुक्र मार्गी तथा गुरु उदय होगा। ता. 15 को मंगल, गुरु, सूर्य के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 16 को बुध अस्त होगा 21 घंटा 58 मिनट पर। ता. 17 को सूर्य बुध-राहु के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 18 को बुध वक्री होगा। फलतः मासारंभ में ता. 1 से 3 तक बाजार में भारी अस्थिरता। ता. 4 को सामान्य सुधार। आगामी सप्ताह कुछ स्थिरता। ता. 7 को घटा-बढ़ी। ता. 8 से 11 तक साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में समर्थन मिल सकता है। आगामी सप्ताह बाजार में कुछ स्थिरता बनी रह सकती है। फिर भी बैंक, साफ्टवेयर, फार्मा, दूरसंचार कंपनियों के शेयरों में दबाव बना रह सकता है। ता. 14 [illegible]

रही है। आगामी सप्ताह अस्थिरता बन सकती है। ता. 21 से 23 तक नई पुरानी अर्थव्यवस्थाओं के साथ साफ्टवेयर, फार्मा, विद्युत तथा धातुओं के शेयरों में कुछ समर्थन मिल सकता है। ता. 24 से 25 तक भारी बिकवाली की आशंका। ता. 28 को सामान्य सुधार।

**अक्टूबर**—मासारंभ में बुध, सूर्य, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में, केतु मीन में, शुक्र कर्क में, गुरु, मंगल सिंह में विचरण करेंगे। ता. 1 को शुक्र गुरु, मंगल के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 6 को बुध उदय होगा 16 घंटा 1 मिनट पर। ता. 17 को सूर्य तुला में, ता. 25 को बुध सूर्य के साथ युति करेगा। ता. 31 को बुध अस्त होगा 17 घंटा 38 मिनट पर। फलतः मासारंभ में कुछ अस्थिरता बनी रहेगी ता. 2 तक। आगामी सप्ताह कुछ स्थिति सुधर सकती है। ता. 5 से 9 तक दूरसंचार, मीडिया, सूचना प्रौद्योगिकी क्षेत्र की कंपनियां, साफ्टवेयर, फार्मा तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में समर्थन मिल सकता है। आगामी सप्ताह भी बाजार में कुछ स्थिरता बनी रह सकती है। ता. 12 से 15 तक ईस्पात, पावर, विद्युत, धातुओं, रियल एस्टेट, फार्मा, साफ्टवेयर तथा वित्तीय संस्थाओं के शेयरों में समर्थन मिल सकता है। ता. 16 को अचानक बिकवाली बन सकती है। ता. 19 से 21 तक सामान्य सुधार जबकि ता. 22 से 23 तक भारी बिकवाली से बाजार आंधी के आम की तरह गिर सकता है। ता. 26 से 28 तक ब्लूचिप, विभिन्न सेक्टरों के शेयरों में बारी-बारी से भारी बिकवाली से सूचकांक में आश्चर्य जनक गिरावट बन सकती है। ता. 29 से 30 तक कुछ सुधार संभावित है।

**नवम्बर**—मासारंभ में बुध, सूर्य तुला में, शनि वृश्चिक में, केतु मीन में, गुरु सिंह में, राहु, शुक्र, मंगल कन्या में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 3 को मंगल कन्या में, शुक्र, राहु के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 12 को शनि अस्त होगा। ता. 16 को सूर्य, वृश्चिक राशि में, ता. 17 को बुध-सूर्य के साथ युति करेगा। ता. 30 को शुक्र अपनी राशि तुला में प्रवेश करेगा। फलतः मासारंभ में सुधार जारी रहेगा। ता. 2 से 6 तक विशेष कर ईस्पात, पैट्रोरसायन, विद्युत, शुगर, आटोमोबाईल, सीमेंट तथा धातुओं के शेयरों में समर्थन संभावित है। ता. 9 से 11 तक अच्छा सुधार जबकि ता. 12 से 13 तक बिकवाली की आशंका अधिक। ता. 16 से 17 तक सामान्य सुधार जबकि ता. 18 से 20 तक भारी बिकवाली से सूचकांक में भारी गिरावट बन सकती है। विशेषकर गिरावट साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा तथा बैंकों के शेयरों में हो सकती है। आगामी सप्ताह भी अस्थिरता बनी रह सकती है। ता. 23 से 25 तक बिकवाली का सिलसिला जारी रह सकता है। जबकि ता. 26 से 27 तक शुगर, टेक्सटाईल, पावर, विद्युत, गैस, पैट्रोरसायन, [illegible] के शेयरों में ता. 30 तक सुधार जारी रह सकता है।

**दिसम्बर**—मासारंभ में बुध, सूर्य, शनि, वृश्चिक में, केतु मीन में, गुरु, चंद्रमा सिंह में, राहु, मंगल कन्या में, शुक्र तुला राशि में भ्रमणशील रहेगा। ता. 6 को बुध धनु में। ता. 13 को बुध उदय होगा 12 बजकर 43 मिनट पर। ता. 14 को शनि उदय होगा। ता. 16 को सूर्य धनु राशि में प्रवेश कर बुध के साथ युति करेगा। ता. 23 को मंगल तुला राशि में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। ता. 25 को शुक्र, वृश्चिक राशि में प्रवेश कर शनि के साथ युति करेगा। ता. 26 को बुध मकर राशि में प्रवेश करेगा। जिसका कु-प्रभाव शेयर बाजार में भी प्रलक्षित हो सकता है। मासारंभ में अस्थिरता परंतु ता. 2 से 4 दिसम्बर तक स्थिति सामान्य रही तो टेक्सटाइल्स, शुगर, रियल एस्टेट, पावर, विद्युत, पैट्रो रसायन, गैस के शेयरों में कुछ समर्थन संभावित है। आगामी सप्ताह बाजार में घट-बढ़ जारी रहेगी। ता. 7 से 8 तक सामान्य सुधार। ता. 9 से 11 तक घट-बढ़ अधिक बाद में सुधार भी हो सकता है। आगामी सप्ताह बाजार में नकारात्मक स्थिति बन सकती है। ता. 14 को सामान्य घटा-बढ़ी। ता. 15 से 17 तक भारी बिकवाली से बाजार आंधी के आम की तरह गिर भी सकता है। ता. 18 को घट-बढ़ चलकर कुछ सुधार। आगामी सप्ताह भी घट-बढ़ जारी रहेगी। ता. 21 से 22 तक बिकवाली आशंका जबकि ता. 23 से 25 तक स्थिति सामान्य रही तो साफ्टवेयर, मीडिया, फार्मा, ईस्पात, भारी इंजीनियरिंग, आटोमोबाईल, सीमेंट तथा अर्थव्यवस्थाओं के शेयरों में समर्थन संभावित है। ता. 28 से 31 तक उपरोक्त सेक्टरों में समर्थन जारी रह सकता है। उपरोक्त बिवेचना ग्रहीय चाल पर अधारित है। कभी-कभी इसमें जोखिम भी हो सकता है। अतः व्यापार में नफा-नुकशान के लिए लेखक, सम्पादक किसी प्रकार से जिम्मेदार नहीं होगा।



लेखक-पं. टुनटुन शास्त्री
(शेयर बाजार भविष्य एवं कमोडिटी ट्रेडिंग समीक्षाकार)
ग्राम-करौन्दी, पोस्ट-सराँव (नटवार)
जिला-रोहतास (बिहार)-802218

# सोना, चांदी तथा डॉलर, इस्पात, कॉपर की दशा-दिशा सन् 2015 ई.

लेखक-पं. टुनटुन शास्त्री

## सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड, इस्पात आदि की तेजी-मंदी

**जनवरी**—मासारंभ में बुध मकर राशि में 11।44 पर प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे सोना, कॉपर, जिंक, लैड में कुछ सुधार। ता. 4 को मंगल कुंभ राशि में 25।55 पर प्रवेश करने से सिल्वर, ईस्पात, जिंक, लैड में अस्थिरता तथा सोना में कुछ सुधार ता. 13 तक। ता. 14 को सूर्य बुध-शुक्र के साथ प्रतियुति करेगा 19 घंटा 28 मिनट पर। जिससे धातुओं में प्रायः खामोशी बन सकती है ता. 20 तक। ता. 21 को बुध वक्री होने से धातुओं में अस्थिरता। ता. 22 को शुक्र 26 घंटा 19 मिनट पर मंगल के साथ युति करेगा। जिससे सिल्वर, ईस्पात, जिंक, लैड में मंदी बन सकती है। जबकि ता. 24 को सोना, कॉपर में घट-बढ़ जारी रहेगी। ता. 25 को बुध अस्त होने से सोना, कॉपर में कुछ सुधार हो सकता है। अन्य धातुओं में अस्थिरता।

**फरवरी**—मासारंभ में शुक्र-मंगल की युति जारी रहेगी। जिससे धातुओं में ता. 10 तक अस्थिरता बनी रहेगी। ता. 11 को बुध मार्गी होने से सिल्वर, ईस्पात में घटा-बढ़ी परंतु सोना में सुधार। ता. 12 को मंगल मीन राशि में 13 घंटा 13 मिनट पर प्रवेश कर केतु के साथ युति करेगा। जिससे सोना, कॉपर में सुधार जबकि सिल्वर, ईस्पात, जिंक, लैड में घट-बढ़ चलकर सुधार हो सकता है। ता. 13 को सूर्य कुंभ राशि में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे धातुओं में कुछ खामोशी रह सकती है। ता. 15 को शुक्र मीन राशि में 30 घंटा 11 मिनट पर प्रवेश कर मंगल-केतु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे सिल्वर में विशेष तेजी परंतु अन्य धातुओं में घट-बढ़ जारी रहेगी। सरकारी बजट धातुओं को अस्थिर बना सकता है।

**मार्च**—विदेशी व्यापार में कमी होगी। जिससे दैनिक कारोबार में क्रय शक्ति कम होगी तथा बिकवाली दबाव बना रह सकता है। ता. 5 को बुध 6 बजकर 31 मिनट पर कुंभ राशि में प्रवेश कर सूर्य के साथ युति करेगा। जिससे सिल्वर में घट-बढ़, अन्य धातुओं में अस्थिरता। ता. 11 को शुक्र मेष राशि में 18 घंटा 8 मिनट पर प्रवेश करने से सभी धातुओं में विशेषकर सोना, कॉपर, सिल्वर में अच्छी तेजी बन सकती है। ता. 14 को सूर्य 29 घंटा 19 मिनट पर मीन राशि में प्रवेश कर मंगल-केतु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे सोना, कॉपर में विशेष तेजी जबकि सिल्वर में ता. 21 तक कुछ मंदी बन सकती है। ता. 22 को बुध अस्त होने से सभी धातुओं में अस्थिरता बन सकती है। ता. 23 को मंगल 22 घंटा 47 मिनट पर शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे सोना, चांदी आदि धातुओं में ता. 26 तक तेजी। ता. 27 को बुध मीन राशि में प्रवेश कर सूर्य-केतु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे धातुओं में घट-बढ़ चलकर सुधार हो।

**अप्रैल**—मासारंभ बुध-सूर्य-केतु की प्रतियुति जारी रहने से धातुओं में सुधार जारी रह सकता है। ता. 6 को शुक्र वृष राशि में प्रवेश करने से धातुओं में व्यापक घटा-बढ़ी चलकर कुछ सुधार। ता. 9 को गुरु मार्गी होगा 7 बजकर 30 मिनट पर जिससे सिल्वर, जिंक में मंदी अन्य धातुओं में ता. 11 तक समभाव। ता. 12 को बुध मंगल के साथ युति करेगा 8 घंटा 13 मिनट पर तथा ता. 14 को सूर्य इसी राशि में बुध-मंगल के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे धातुओं में घट-बढ़ चलकर ता. 16 तक सुधार। ता. 17 को मंगल 14 घंटा 22 मिनट पर अस्त होने से ता. 19 तक बाजार में कुछ अस्थिरता। ता. 20 उदय होने से कुछ सुधार संभावित है। परंतु ता. 27 को बुध, शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे मासांत तक दैनिक कारोबार में खामोशी। इस माह की तेजी-मंदी जो भी चलेगी। ता. 16 तक ध्यान रखें।

**मई**—मासारंभ में ग्रहों की स्थिति विचित्र होने से बाजार की धारणा अस्थिर तथा अशांत रहेगी। ता. 2 को शुक्र-मिथुन राशि में प्रवेश करेगा।16 घंटा 20 मिनट पर जिससे धातुओं में खामोशी। ता. 30 मंगल वृष राशि में 22 घंटा 26 मिनट पर प्रवेश कर बुध के साथ युति करेगा। जिससे सोना, चांदी आदि धातुओं में ता. 14 तक धीरे-धीरे सुधार जारी रहेगा। ता. 15 को सूर्य 9 बजकर 55 मिनट पर मंगल-बुध के साथ युति करेगा। जिससे सोना, चांदी आदि धातुओं में अच्छा सुधार। ता. 19 को बुध वक्री होने से शाम 4:12 पर अचानक रुखों में परिवर्तन हो सकता है। ता. 22 को बुध अस्त होने से अस्थिरता। ता. 30 को शुक्र कर्क राशि में प्रवेश कर गुरु के साथ युति करेगा। जिससे सिल्वर में मंदी अन्य धातुओं में घटा-बढ़ी रहेगी।

**जून**—यह मास सोमवार विशाखा नक्षत्र वृश्चिक राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में सूर्य-बुध-मंगल की प्रतियुति तथा गुरु-शुक्र की युति जारी रहने से सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड, ईस्पात, सरिया में दैनिक कारोबार के अन्तर्गत ता. 11 तक सुधार। ता. 12 को बुध उदय होकर पुनः मार्गी हो जाएगा 24 घंटा 53 मिनट पर जिससे सुधार जारी रहेगा। ता. 15 को सूर्य मिथुन राशि में तथा मंगल भी मिथुन राशि में प्रवेश करने से मासांत तक सब कुछ सामान्य रहा तो विदेशी निवेशकों के समर्थन से अधिकांश दिनों धातुओं में तेजी बनी रह सकती है। देश तथा अंतर्राष्ट्रीय हालातों को देखते हुए तेजी का सौदा किया जा सकता है।

**जुलाई**—यह मास बुधवार मूल नक्षत्र धनु राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में मंगल-सूर्य तथा गुरु-शुक्र की युति जारी रहेगी। जिससे धातुओं में समर्थन मिलते रहने की संभावना अधिक है। ता. 4 को शुक्र, सिंह राशि में 24 घंटा 56 मिनट पर प्रवेश करने से सोना, कॉपर में विशेष तेजी तथा सिल्वर में अस्थिरता। ता. 5 को बुध, मिथुन राशि में प्रवेश कर सूर्य-मंगल के साथ प्रतियुति करेगा जिससे 2 सप्ताह के अंदर धातुओं में अचानक मंदी। ता. 2 को बुध पूरब में अस्त होने से एक माह के अंदर सोना में सुधार हो सकता है। ता. 16 को सूर्य कर्क राशि में प्रवेश करने से धातुओं में कुछ सुधार जारी रहेगा। ता. 20 को बुध, सूर्य के साथ युति करेगा। जिससे धातुओं में अस्थिरता बन सकती है। ता. 25 को शुक्र वक्री होगा 26 घंटा 16 मिनट पर जिससे सभी धातुओं में सुधार। ता. 30 को मंगल कर्क राशि में प्रवेश कर सूर्य-बुध के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे धातुओं में अस्थिरता बन सकती है।

**अगस्त**—यह मास शनिवार श्रवण नक्षत्र कुंभ राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में बुध-सूर्य-मंगल की प्रतियुति रहेगी। शुक्र-गुरु की युति रहेगी। मासारंभ में धातुओं में अस्थिरता बनी रहेगी। ता. 2 को शनि मार्गी होने से धातुओं में परिवर्तन मंदी की ओर हो सकता है। ता. 4 को बुध, सिंह राशि में प्रवेश कर गुरु-शुक्र के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे धातुओं में अच्छा सुधार हो सकता है। ता. 5 को शुक्र अस्त होने से सोना, चांदी आदि धातुओं में कुछ मंदी। ता. 6 को मंगल उदय होने से घट-बढ़ अधिक चलेगी। ता. 7 को बुध उदय होने से रुखों में परिवर्तन हो सकता है। ता. 11 को गुरु पश्चिम में अस्त होने से अचानक कुछ मंदी। ता. 13 को शुक्र कर्क राशि में प्रवेश करने से सिल्वर में मंदी तथा अन्य धातुओं में घट-बढ़ जारी रहेगी। ता. 17 को सूर्य, सिंह राशि में प्रवेश करने से सभी धातुओं में सुधार। ता. 20 को शुक्र उदय होने से धातुओं में सुधार। ता. 23 को बुध कन्या राशि में प्रवेश कर राहु के साथ युति करने से मासांत तक सिल्वर, जिंक में मंदी की लंबी लाईन तथा सोना में कुछ सुधार संभावित है।

**सितंबर**—यह मास मंगलवार उत्तराभाद्रपद नक्षत्र मीन राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में गुरु, सूर्य, राहु, बुध तथा शुक्र, मंगल की युति जारी रहेगी। जिससे धातुओं में दैनिक कारोबार के अंतर्गत सिल्वर, जिंक में मंदी तथा सोना, कॉपर में घट-बढ़ चलकर स्थिरता बन सकती है। ता. 6 को शुक्र मार्गी होने से तथा इसी तारीख को गुरु उदय होने से सभी धातुओं में अच्छा सुधार। ता. 15 को मंगल सिंह राशि में प्रवेश कर सूर्य-गुरु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे धातुओं में तेजी बनी रह सकती है। वर्तमान स्तर पर तेजी का सौदा जोखिम रहित प्रतीत हो रहा है। ता. 16 बुध अस्त होने से कुछ अस्थिरता बन सकती है। ता. 17 को सूर्य कन्या राशि में प्रवेश कर बुध-राहु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे सिल्वर में मंदी बाकी धातुओं में सुधार। ता. 18 को बुध वक्री होने से मासान्त तक कुछ स्थिरता रह सकती है। परंतु सिल्वर में अस्थिरता रह सकती है।

**अक्टूबर**—यह मास गुरुवार भरणी नक्षत्र वृष राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में बुध-सूर्य-राहु की प्रतियुति जारी रहेगी। जिससे धातुओं में कुछ समर्थन मिलता रहेगा। ता. 1 को शुक्र सिंह राशि में मंगल-गुरु के साथ प्रतियुति से सोना, कॉपर में विशेष तेजी तथा सिल्वर में कुछ मंदी की धारणा। ता. 6 को बुध उदय होने से सभी धातुओं में कुछ अस्थिरता। ता. 10 को बुध मार्गी होने से सोना, कॉपर में सुधार, सिल्वर में घट-बढ़ जारी रहेगी। ता. 17 सूर्य अपनी नीच राशि तुला में प्रवेश करने से सोना, कॉपर में सुधार जबकि सिल्वर में अस्थिरता रह सकती है। लंबी लाईन में ता. 29 को बुध सूर्य के साथ युति करेगा। जिससे सोना, कॉपर में सुधार, सिल्वर में मंदी। ता. 21 को बुध अस्त होने से धातुओं में अस्थिरता बन सकती है। सोना, कॉपर में इस माह स्थिरता बनकर रुक-रुककर, तेजी आ सकती है।

**नवंबर**—यह मास रविवार आर्द्रा नक्षत्र मिथुन राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में बुध-सूर्य की युति तथा शुक्र-मंगल-राहु की प्रतियुति जारी रहेगी। फलतः मासारंभ में लगभग सभी धातुओं में स्थिरता बनी रह सकती है। ता. 3 को मंगल कन्या राशि में शुक्र राहु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे सभी धातुओं में ता. 11 तक तेजी। ता. 12 को शनि अस्त होने से एक सप्ताह के अंदर ईस्पात, जिंक, लैड, सोना, चांदी में अस्थिरता बन सकती है। ता. 16 को सूर्य, ता. 17 को बुध वृश्चिक राशि में प्रवेश कर शनि के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे घट-बढ़ चलकर सुधार हो सकता है। शनि-सूर्य-बुध की युति अंतर्राष्ट्रीय बाजार में अनहोनी घटनाओं तथा अर्थव्यवस्था में तबाही उत्पन्न कर सकता है। जिसका कु-प्रभाव धातुओं के बाजार पर कर सकता है। ता. 30 को शुक्र तुला राशि में प्रवेश करने से सोना, कॉपर में सुधार जबकि सिल्वर में घट-बढ़ जारी रहेगी।

**दिसंबर**—यह मास मंगलवार अश्लेषा नक्षत्र कर्क राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में बुध-सूर्य-शनि की प्रतियुति जारी रहेगी। फलतः ता. 5 तक सोना, कॉपर में सुधार तथा सिल्वर में कुछ स्थिरता बन सकती है। ता. 6 को बुध, धनु राशि में 10 घंटा 52 मिनट पर प्रवेश करने से सिल्वर में मंदी तथा अन्य धातुओं में घट-बढ़ जारी रहेगी। ता. 13 को बुध उदय होने से रुखों में कुछ परिवर्तन होगा, जबकि ता. 14 को शनि उदय होने से सभी धातुओं में कुछ सुधार संभावित है। ता. 16 को सूर्य-बुध के साथ 14 घंटा 21 मिनट पर युति होगी। जिससे सभी धातुओं में सुधार। ता. 23 को मंगल तुला में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे बाजारों में खामोशी बन सकती है। ता. 25 को शुक्र शनि के साथ युति करेगा, जिससे सिल्वर में घट-बढ़ी चलकर सुधार, अन्य धातुओं में अस्थिरता बन सकती है। ता. 23 को बुध मकर राशि में 26 घंटा 29 मिनट पर प्रवेश करने से सभी धातुओं में अच्छा सुधार संभावित है।

## सोयाबीन, सरसों, अरण्ड, मूंगफली, अलसी, तेल, तेलवाना में तेजी-मंदी विचार

**जनवरी**—मासारंभ में तेल-तेलवाना में अस्थिरता ता. 3 तक जारी रहेगी। ता. 4 को मंगल कुंभ राशि में प्रवेश करने से ता. 13 तक कुछ सुधार। ता. 14 को सूर्य-बुध की युति होगी। जिससे ता. 20 तक सुधार तेज हो सकती है। ता. 21 को बुध वक्री होने से कुछ सुधार संभावित है। ता. 22 को मंगल-शुक्र की युति होने से कुछ सुधार मासांत तक रह सकता है।

**फरवरी**—मासारंभ में घट-बढ़ ता. 10 तक जारी रहेगी। ता. 11 को बुध मार्गी होने से अचानक मंदी की धारणा बन सकती है। ता. 12 को मंगल मीन में तथा ता. 13 को सूर्य कुंभ राशि में प्रवेश करने से कुछ तेलों में सुधार संभावित है। ता. 15 को शुक्र मंगल-केतु के साथ जिससे मंदी की लंबी लाईन बन सकती है।

**मार्च**—मासारंभ में सभी तेलों में अस्थिरता जारी रहेगी। ता. 9 को बुध-सूर्य की युति से कुछ तेलों में ता. 11 तक सुधार। ता. 12 को शुक्र मेष राशि में, ता. 14 को सूर्य मीन राशि में प्रवेश करने से घट-बढ़ जारी रहेगी। बाजार की धारणा ता. 21 तक पकड़ में नहीं आ पाएगी। ता. 22 को रुखों में परिवर्तन। ता. 23 को मंगल, शुक्र के साथ युति से कुछ मंदी की धारणा ता. 26 तक बनी रह सकती है। ता. 27 बुध सूर्य-केतु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे बाजार अस्थिरता की ओर ही रहना चाहिए।

**अप्रैल**—मासारंभ में बुध-सूर्य-केतु की प्रतियुति जारी रहने से तेलों में अस्थिरता ता. 5 तक जारी रहेगी। ता. 6 से 8 तक संभावित जबकि ता. 9 को गुरु मार्गी होने से तेलों में सुधार ता.

11 तक हो सकती है। ता. 12 को बुध ता. 14 को सूर्य, मंगल के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे घटा-बढ़ी चलकर कुछ सुधार ता. 16 तक संभावित है। ता. 17 को मंगल अस्त होने से सुधार ता. 26 तक जारी रह सकता है। ता. 27 को बुध, वृष राशि में प्रवेश करने से मासांत तक सुधार जारी रह सकता है।

**मई**—मासारंभ में सुधार जारी रहेगा। ता. 2 को शुक्र, मिथुन राशि में प्रवेश करने से बाजार में मंदी की लंबी लाईन बन सकती है। ता. 15 को सूर्य-मंगल की युति तथा बुध से प्रतियुति होने से ता. 21 तक सुधार जारी रहेगा। ता. 22 को रुखों में परिवर्तन होगा यह परिवर्तन तेजी की ओर ता. 29 तक रहना चाहिए। ता. 30 को शुक्र कर्क राशि में प्रवेश कर गुरु के साथ युति करेगा। जिससे तेजी की गंभीर लाईन बन सकती है।

**जून**—मासारंभ में सुधार ता. 11 तक। ता. 12 को बुध मार्गी होने से अचानक मंदी की धारणा। ता. 15 को सूर्य, मिथुन राशि में तथा मंगल भी इसी राशि में स्थित रहने से सुधार जारी रहेगा। बाद सभी तेलों में अच्छा सुधार।

**जुलाई**—मासारंभ में मंगल-सूर्य की युति जारी रहने से सुधार ता. 3 तक। ता. 4 को शुक्र सिंह राशि में प्रवेश करने से कुछ सुधार जारी रहेगा। ता. 5 को बुध सूर्य-मंगल के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे घट-बढ़ जारी रहेगी ता. 13 तक। ता. 14 को गुरु 11 बजकर 28 मिनट पर सिंह राशि में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे कुछ तेल-तेलवाना में अस्थिरता। ता. 16 को सूर्य ता. 20 को बुध कर्क राशि में युति होने से ता. 24 तक घट-बढ़ चलकर कुछ सुधार। ता. 25 को शुक्र वक्री होने से अच्छा सुधार ता. 29 तक चल सकता है। ता. 30 को मंगल कर्क राशि में सूर्य, बुध के साथ युति होने से अचानक मंदी बन सकती है। मंदी गंभीर भी हो सकती है।

**अगस्त**—मासारंभ में मंदी का सिलसिला। ता. 2 को शनि मार्गी होने से 2 मास के अंदर तिल अन्य तेल-तेलवाना में तेजी की गंभीर लाईन। ता. 4 को बुध सिंह राशि में प्रवेश करने से अस्थिरता। परंतु ता. 5 को शुक्र अस्त ता. 6 को मंगल उदय होने से मंदी ता. 10 तक। ता. 11 को गुरु अस्त होने से समभाव। ता. 13 को शुक्र कर्क राशि में विचरण करने से सुधार ता. 16 तक। ता. 17 से 22 तक सुधार। ता. 23 को बुध कन्या राशि में प्रवेश कर राहु के साथ युति होने से घट-बढ़ चलकर सुधार। बाजार बुध के कारण अस्थिर दिशाहीन भी हो सकता है।

**सितंबर**—मासारंभ में घट-बढ़ जारी रहेगी ता. 5 तक। ता. 6 को शुक्र मार्गी हाने से तथा गुरु उदय होने से कुछ सुधार संभावित है ता. 14तक। ता. 15 को मंगल, सिंह राशि में प्रवेश कर गुरु के साथ युति से सुधार जारी रह सकता है। ता. 17 को सूर्य कन्या राशि में प्रवेश कर राहु के साथ युति करेगा। जिससे तेजी की लंबी लाईन मासांत तक जारी रह सकती है।

**अक्टूबर**—मासारंभ में शुक्र-मंगल-गुरु की प्रतियुति जारी रहने से सुधार जारी रह सकता है ता. 9 तक। ता. 10 बुध मार्गी होने से अचानक बाजार की धारणा मंदी की ओर जा सकती है ता. 16 तक। ता. 17 को सूर्य तुला राशि में प्रवेश करने से ता. 28 तक कुछ सुधार जारी रहेगा। ता. 29 को बुध, सूर्य की युति होने से अचानक मंदी की धारणा बन सकती है।

**नवंबर**—मासारंभ में कुछ सुधार ता. 11 तक। ता. 12 को शनि अस्त होने से सुधार की गति तेज। ता. 16 से 20 तक सूर्य-बुध-शनि की प्रतियुति होगी। जिससे तेजी जारी रहेगी ता. 29 तक। ता. 30 को शुक्र तुला में प्रवेश करने से रुखों में परिवर्तन हो सकता है।

**दिसंबर**—मासारंभ में सुधार जारी रहेगा ता. 13 तक। ता. 14 को शनि उदय होने से मंदी की धारणा बन सकती है। ता. 16 से मासांत तक सुधार गंभीर हो सकता है।

## धनियां, अजवायन, जीरा, हल्दी, लालमिर्च, कालीमिर्च, ईलायची, लौंग में तेजी-मंदी विचार

**जनवरी**—मासारंभ में मंगल की युति कुंभ राशि में तथा शुक्र, बुध की युति मकर में जारी रहने से हल्दी, जीरा, धनिया, लालमिर्च, कालीमिर्च में सुधार। जबकि अन्य जिंसों में घट-बढ़। ता. 14 को बुध-सूर्य की युति होने से सभी जिसों में सुधार संभावित है ता. 20 तक। ता. 21 को बुध वक्री होने से रुखों में परिवर्तन होगा। ता. 22 से 31 तक घट-बढ़ जारी रहेगी। हल्दी, धनिया में विशेष सुधार संभावित है।

**फरवरी**—मासारंभ में सभी जिंसों में कुछ सुधार ता. 3 तक। ता. 4 से 10 तक अस्थिरता, ता. 11 को बुध मार्गी होने से लालमिर्च, कालीमिर्च में सुधार, अन्य जिंसों में घट-बढ़ जारी रहेगी। ता. 12 से मासांत तक सभी जिंसों में घट-बढ़ चलकर कुछ सुधार संभावित है। ऐसे तो किराना जिंसों के बकाया स्टॉक, अगला उत्पादन, खपत, मांग, आयात-निर्यात सरकार की दिशा-निर्देश, प्राकृतिक कारणों के कारण कभी भी किसी समय रुखों में परिवर्तन हो जाए तो आश्चर्य नहीं।

**मार्च**—मासारंभ में सभी जिंसों में अस्थिरता बन सकती है ता. 8 तक। ता. 9 से 11 तक धनिया, जीरा में मंदी अन्य जिंसों में सुधार। ता. 12 को शुक्र, मेष राशि में प्रवेश करने से सभी किराना जिंसों में सुधार संभावित है ता. 22 तक। ता. 23 को मंगल-शुक्र की युति होने से मासांत तक कुछ जिंसों में सुधार। फिर भी सावधानी अपेक्षित है।

**अप्रैल**—मासारंभ में घट-बढ़ जारी रहेगी ता. 5 तक। ता. 6 से 8 तक अस्थिरता। ता. 9 को गुरु मार्गी होने से सभी जिंसों में सुधार जारी रह सकता है। ता. 12 से 26 तक सभी जिंसों में व्यापक सुधार संभावित है। ता. 27 को बुध, शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे तेजी ता. 30 तक।

**मई**—मासारंभ में शुक्र, मिथुन राशि में प्रवेश करने से हल्दी छोड़कर सभी में मंदी। ता. 3 से 14 तक लालमिर्च, कालीमिर्च, लौंग, मेथी में सुधार बाकी जिंसों में घट-बढ़ जारी। ता. 15 को सूर्य, मंगल के साथ युति करेगा। जिससे मंदी की धारणा। ता. 21 तक। ता. 22 से 29 तक अस्थिरता। ता. 30 को शुक्र-गुरु के साथ युति करेगा। जिससे सभी जिंसों में सुधार हो सकता है।

**जून**—मासारंभ में सुधार ता. 11 तक। ता. 12 को बुध उदय होने से, बुध मार्गी होने से रुखों में परिवर्तन। ता. 15 को सूर्य-मंगल की युति होने से मासांत तक सभी जिंसों में सुधार।

**जुलाई**—मासारंभ में सुधार जारी रहेगा। ता. 4 को शुक्र सिंह राशि में प्रवेश करने से ता. 13 तक लौंग, ईलायची, हल्दी, जीरा में सुधार। ता. 14 को गुरु शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे सभी जिंसों में कुछ सुधार संभावित है ता. 24 तक। 25 को शुक्र वक्री होने से सभी जिंसों में अस्थिरता मासांत तक बनी रह सकती है।

**अगस्त**—मासारंभ में शनि मार्गी होने से सभी किराना जिंसों में सुधार जारी रह सकता है ता. 10 तक। ता. 11 से 16 तक अस्थिरता, ता. 17 से 22 तक सुधार जबकि ता. 23 को बुध-राहु की युति होने से सभी जिंसों में व्यापक सुधार संभावित है।

**सितंबर**—मासारंभ में हल्दी, जीरा, धनिया, अजवाईन, लौंग, ईलायची में सुधार जारी रहेगा ता. 5 तक। ता. 6 शुक्र मार्गी होने से रुखों में परिवर्तन हो सकता है। यह परिवर्तन ता. 14 तक चल सकता है। ता. 15 से 17 तक सभी जिंसों में सुधार संभावित है। परंतु ता. 18 को बुध वक्री होने से जीरा, धनिया में मंदी की धारणा लंबी बन सकती है। हल्दी, लालमिर्च, लौंग, ईलायची, कालीमिर्च में सुधार।

**अक्टूबर**—मासारंभ में मंगल-शुक्र की युति जारी रहने से सभी किराना जिंसों में सुधार ता. 9 तक। ता. 10 को बुध मार्गी होने से घट-बढ़ ता. 16 तक। ता. 17 को सूर्य अपनी नीच राशि में प्रवेश करने से कुछ किराना जिंसो में व्यापक सुधार ता. 28 तक। ता. 29 को बुध, सूर्य की युति होने से कुछ मंदी की धारणा।

**नवंबर**—ता. 2 तक अस्थिरता बनी रहेगी। ता. 3 मंगल-राहु के साथ युति करेगा। शुक्र के साथ प्रतियुति होगी। जिससे ता. 11 तक अच्छा सुधार हो सकता है। ता. 12 को शनि अस्त होने से कुछ किराना जिंसों में व्यापक मंदी। ता. 16 से 17 के बीच-सूर्य-बुध-शनि की प्रतियुति होगी। जिससे मंदी का संचार हो सकता है ता. 29 तक। ता. 30 को रुखो में परिवर्तन हो सकता है।

**दिसंबर**—मासारंभ में मंदी ता. 5 तक। ता. 6 से 13 तक घट-बढ़ अधिक चलेगी। ता. 14 को शनि उदय होने से कुछ जिंसों में ता. 16 से 22 तक सुधार। ता. 23 से मासांत तक अस्थिरता बनी रह सकती है। यह आंकलन ग्रहीय चाल पर अधारित है। अत: इसमें कभी-कभी जोखिम भी हो सकता है।

## गुड़, घृत, गेहूं, चना, जौ, मूगं, मोठ, तुवर, उड़द, ग्वार तेजी-मंदी विचार

**जनवरी**—मासारंभ में सभी अनाजों में समभाव बना रह सकता है। गुड़, खांड, ग्वार, घृत में घट-बढ़ जारी रहेगी ता. 3 तक। ता. 4 से 13 तक सभी अनाजों, गुड़, खांड, चीनी, मेथी, घृत, ग्वार में सुधार। ता. 14 को सूर्य, बुध की युति होने से घृत, गुड़, खांड में सुधार, गेहूं आदि अनाजों में कुछ मंदी की धारणा। यह सिलसिला ता 20 तक चल सकता है। ता. 21 को बुध वक्री होने से घृत, गुड़, खांड में सुधार अनाजों में गेहूं, जौ, चना, ग्वार में मंदी। ता. 22 से 31 तक शुक्र-मंगल की युति होने से गुड़, खांड, गेहूं, जौ, चना, मूंग, मोठ, ज्वार-बाजरा, ग्वार में कुछ मंदी। ऐसे आयात-निर्यात, उत्पादन की दृष्टि से ग्वार में लंबी लाईन।

**फरवरी**—मासारंभ में सभी जिंसों में अस्थिरता बनी रह सकती है ता. 10 तक। ता. 11 को बुध मार्गी होने से गेहूं, जौ, चना, तुवर, ग्वार में सुधार हो सकता है। ता. 12 को मंगल मीन में तथा ता. 13 को सूर्य-कुंभ में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति से गुड़, खांड, अनाजों में मंदी परंतु ग्वार, घृत में सुधार। ता. 15 को शुक्र-मंगल के साथ युति करेगा। जिससे मासांत तक गुड़, खांड में मंदी, ग्वार, दालवाना में भी सुधार संभावित है।

**मार्च**—मासारंभ में सभी जिंसों में अस्थिरता ता. 8 तक। ता. 9 से 11 तक घृत, गुड़, खांड, ग्वार में सुधार, अनाजों में घट-बढ़। ता. 12 को शुक्र मेष राशि में प्रवेश करने से सभी अनाजों में मंदी ता. 22 तक। ता. 23 से 30 तक सभी जिंसों में सुधार संभावित है।

**अप्रैल**—मासारंभ में सुधार जारी रहेगा ता. 8 तक। ता. 9 को गुरु मार्गी होने से सभी जिंसों में सुधार। ता. 12 को बुध, ता. 14 को सूर्य मेष राशि में युति करने से अनाजों में मंदी तथा गुड़, खांड, घृत, ग्वार में सुधार हो सकता है ता. 16 तक। ता. 17 को मंगल अस्त होने से ग्वार तथा अनाजों में व्यापक तेजी, गुड़, खांड में भी सुधार ता. 26 तक। ता. 27 को शुक्र बुध की युति जिससे सभी जिंसों में सुधार जारी रह सकता है मासांत तक।

**मई**—मासारंभ में शुक्र, मिथुन राशि में प्रवेश करने से तथा ता. 3 को मंगल वृष राशि में बुध के साथ युति करेगा। जिससे घृत, गुड़, गेहूं, चना में सुधार, ग्वार में मंदी की धारणा बन सकती है ता. 14 तक। ता. 15 से 18 गुड़, खांड में सुधार, चना, गेहूं, तुवर, मूंग, मोठ, चावल, ग्वार में मंदी। ता. 19 को बुध वक्री होने से मंदी और व्यापक हो सकती है ता. 31 तक।

**जून**—मासारंभ में घृत, गुड़, खांड में सुधार, बाकी जिंसों में मंदी जारी रहेगी ता. 11 तक। ता. 12 से धीरे-धीरे सुधार। ता. 15 को सूर्य, मंगल, मिथुन राशि में प्रवेश करने से सभी जिंसों में मासांत तक सुधार।

**जुलाई**—मासारंभ में सुधार जारी रहेगा ता. 3 तक। ता. 4 को सभी जिंसों में सुधार ता. 5 से 13 तक सभी जिंसों में व्यापक मंदी। ता. 14 को गुरु सिंह राशि में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे सभी जिंसों में सुधार। ता. 16 से अनाजों में कुछ मंदी ता. 24 तक। ता. 25 से रुखों में परिवर्तन होगा।

**अगस्त**—मासारंभ में शनि मार्गी होने से सभी जिंसों में अस्थिरता बन सकती है ता. 3 तक। ता. 4 से 10 तक सभी जिंसों में सुधार। ता. 11 को गुरु अस्त होने से अचानक मंदी ता. 16 तक। ता. 17 से 22 तक गुड़, खांड, ग्वार, घृत में सुधार, अनाजों में मंदी। ता. 23 को बुध राहु के साथ युति करेगा। जिससे सभी जिंसों में अच्छी तेजी मासांत तक।

**सितंबर**—मासारंभ में सुधार जारी रहेगा। ता. 6 को शुक्र मार्गी होने से सभी जिंसों में मंदी की धारणा ता. 14 तक। ता. 15 को मंगल-सूर्य के साथ युति करेगा। जिससे सभी जिंसों में सुधार। ता. 17 को सूर्य, कन्या राशि में विचरण करने से मासांत तक मंदी।

**अक्टूबर**—मासारंभ में शुक्र, मंगल के साथ युति करेगा। जिससे सभी जिंसों में सुधार ता. 9 तक। ता. 10 को बुध मार्गी होने से रुखों में परिवर्तन ता. 16 तक। ता. 17 को सूर्य तुला में प्रवेश करने से गेहूं, जौ, चना, तुवर, उड़द, ग्वार में सुधार ता. 28 तक। ता. 29 को बुध-सूर्य की युति होने से गुड़, खांड में सुधार बाकी जिंसों में घट-बढ़ रहेगी। मासांत तक हालांकि ग्वार, घृत, दाल, दलवाना में खामोशी हो सकती है।

**नवंबर**—मासारंभ में सभी जिंसों में अस्थिरता रह सकती है ता. 2 तक। ता. 3 को मंगल कन्या में प्रवेश कर राहु के साथ युति से ग्वार, चना, गेहूं, तुवर में सुधार जारी रहेगा। गुड़, खांड, घृत में भी सुधार ता. 11 तक। ता. 12 को शनि अस्त होने से सभी जिंसों में अस्थिरता ता. 16 तक। ता. 29 तक सभी जिंसों में अस्थिरता। ता. 30 को शुक्र तुला में प्रवेश करने से अस्थिरता।

**दिसंबर**—मासारंभ में ग्वार छोड़कर सभी जिंसों में अस्थिरता ता. 5 तक। ता. 6 से 13 तक सभी जिंसों में घट-बढ़ जारी। ता. 14 को शनि उदय से सभी जिंसों में कुछ सुधार। ता. 16 से 22 तक अस्थिरता, ता. 23 को मंगल तुला में प्रवेश करने से ग्वार छोड़कर सभी जिंसों में सुधार। ता. 25 से 31 तक शुक्र वृश्चिक राशि में विचरण से सभी जिंसों में सुधार। परंतु ग्वार, घृत, दूध पाउडर में अस्थिरता। मंगल शत्रु की राशि में विचरण करने से ग्वार में खमोशी की लंबी लाईन।

• लेखक—पं. टुनटुन शास्त्री

# क्रमोडिटी बाजार का दशा-दिशा एवं व्यापार भविष्य का चढ़ता उतरता ग्राफ

**जनवरी**—मासारंभ में बुध मकर राशि में प्रवेश करेगा तथा सूर्य पूर्वाषाढ़ नक्षत्र में प्रवेश करेगा। शुक्र उत्तराषाढ़ नक्षत्र में प्रवेश करेगा एवं बुध भी उत्तराषाढ़ नक्षत्र में प्रवेश करेगा। जिससे सोना, चांदी आदि धातुओं, रुई, कपास में कुछ सुधार परंतु अनाजों तथा किराना जिंसों मे कुछ अस्थिरता बनी रह सकती है ता. 3 तक। ता. 4 को मंगल कुंभ राशि में प्रवेश करने से रुई, कपास, सिल्वर, पोस्ता, मखाना, चावल, चीनी अन्य सफेद जिंसों में घटा-बढ़ी, गेहूं आदि अनाजों, सोना में सुधार हो सकता है। ता. 14 को सूर्य बुध के साथ युति करेगा। जिससे घी, तेल, तेलवाना, गुड़, चीनी, रुई में सुधार तथा कुछ अनाजों, दालवाना, किराना जिंसों में सुधार हो सकता है ता. 20 तक। ता. 21 को बुध वक्री। ता. 22 को शुक्र कुंभ राशि में प्रवेश कर मंगल के साथ युति करेगा। जिससे रुई, कपास, सिल्वर, गुड़ खांड, गेहूं, चना, जौ, मूंग, मोठ, ज्वार, बाजरा तथा स्वेत वस्तुओं में मंदी बन सकती है। जबकि जीरा, धनियां, अजवाइन, हल्दी, कालीमिर्च, लालमिर्च तथा ग्वार में कुछ सुधार संभावित है। ता. 1, 4, 7, 10 को तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, जीरा, धनियां, हल्दी, पाट, पटसन, सिल्वर में सुधार। ता. 11, 14, 17, 21, 23 को उड़द, मूंग, मोठ, चना, चावल, गुड़, खांड, लालमिर्च, ग्वार, कपास, कुछ तेल-तेलवाना में सुधार। ता. 24, 27, 30 को गेहूं, जौ, चावल, रुई, सोना, चांदी, गुड़, खांड, सुपारी, लौंग, जीरा, धनियां, कालीमिर्च, लालमिर्च में सुधार। कुल मिलाकर धातुओं के बाजार में अस्थिरता बनी रह सकती है।

**फरवरी**—मासारंभ में लालमिर्च, कालीमिर्च, धनियां, जीरा, हल्दी, गेहूं, चना, ज्वार, बाजरा, लौंग, ईलाइची, गम-ग्वार, डिब्बा बंद तेल में घट-बढ़ तथा धातुओं में कुछ स्थिरता संभावित है। ता. 4 को बुध उदय होने से अस्थिरता। ता. 11 को बुध मार्गी होने से एक सप्ताह के अंदर गेहूं, जौ, चना आदि अनाजों में सुधार। तेल, तेलवाना, गुड़, खांड में मंदी, ग्वार, सोना, लालमिर्च, कॉपर में सुधार हो सकता है। ता. 12 को मंगल, मीन राशि में प्रवेश कर केतु के साथ युति करेगा। जिससे सोना, कॉपर, रूई, कपास में

सुधार, सिल्वर में घटा-बढ़ी, ग्वार, लालमिर्च में अच्छा सुधार भी हो सकता है। ता. 13 को सूर्य कुंभ राशि में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे घी, तेल, तेलवाना में सुधार। रुई, गेहूं आदि अनाज, गुड़, खांड, हल्दी, धनियां, जीरा, लालमिर्च, कालीमिर्च में मंदी बन सकती है। ता. 15 को शुक्र मीन राशि में प्रवेश कर केतु-मंगल के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे अनाज, तेल-तेलवाना, गुड़, खांड में मंदी, रुई में सुधार तथा सिल्वर में अच्छी तेजी बन सकती है। ता. 3, 5 को गेहूं, जौ, चना, तुवर, चावल, रुई, सोना, चांदी, गुड़, सुपारी, लौंग, इलाइची, लालमिर्च, कालीमिर्च, धनियां, जीरा में सुधार जबकि ता. 6, 9, 13, 16, 18 को सोना, चांदी, कॉपर, दाल-दालवाना आदि अनाज में सुधार हो सकता है। ता. 19, 23, 26 को सोना, चांदी, कॉपर, पाट-पटसन, तिल अन्य तेल-तेलवाना, किशमिस, छुहारा, सोंठ, हल्दी, जीरा, धनियां, ग्वार, लालमिर्च, गेहूं, चना, गुड़ में सुधार हो सकता है।

**मार्च**—मासारंभ में केतु, मंगल, शुक्र की प्रतियुति मीन राशि में जारी रहेगी फिर मंगल, सूर्य, केतु की प्रतियुति होगी। जिससे मासारंभ में किराना जिंसों, तेल-तेलवाना, दालवाना में घट-बढ़ जारी रहेगी। जबकि धातुओं में सोना, कॉपर में कुछ स्थिरता तथा ग्वार, ईमली, आमचूर में अस्थिर सुधार जारी रहेगा ता. 8 तक। ता. 9 को बुध कुंभ राशि में प्रवेश करने से रुई, सिल्वर में घटा-बढ़ी चलकर कुछ सुधार परंतु घृत, तेल-तेलवाना, गुड़, खांड में कुछ सुधार। किराना जिंसों में खामोशी बनी रह सकती है। ता. 12 को शुक्र मेष राशि में प्रवेश करने से एक सप्ताह के अंदर गुड़, खांड, सोना, चांदी, तेल-तेलवाना, रुई, सोठ, लहसुन, जौ, चना, गेहूं, अरहर, मूंग, मोठ, ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, हल्दी, जीरा, धनियां में मंदी बन सकती है। धातुओं में सोना-चांदी में अच्छा सुधार हो सकता है। ता. 14 को सूर्य मीन राशि में प्रवेश कर मंगल, केतु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, रुई, सोना, कॉपर में सुधार, सिल्वर में मंदी तथा किराना जिंसों, अनाजों में भी कुछ मंदी का रुख बन सकता है। ता. 22 को बुध अस्त होने से रुखों में परिवर्तन हो सकता है। ता. 23 को मंगल शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे प्रत्येक जाति के अनाजों में मंदी। सोना, चांदी आदि धातुओं, रुई, कपास, पाट, बारदाना, गुड़, खांड में सुधार हो सकता है। यह फल प्रायः 2 सप्ताह के अंदर भी हो सकता है। ता. 27 को बुध मीन राशि में प्रवेश कर सूर्य-केतु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे रुई, गुड़, खांड में मंदी, सोना, चांदी में घटा-बढ़ी चलकर कुछ मंदी की धारणा बन सकती है। ता. 1 को सोना, चांदी, पाट-पटसन, तेल-तेलवाना, जायफल, किशमिस, छुहारा, सोठ, हल्दी, धनियां, जीरा, गुड़ में सुधार। ता. 4, 8, 11, 14, 17 को सोना, चांदी, गेहूं, चना, चावल, उड़द, ज्वार-बाजरा, घृत, तेल-तेलवाना, रुई, गुड़, खांड में सुधार। ता. 18, 22, 25, 28, 30 को चावल, गुड़, खांड, गेहूं, तेल-तेलवाना, हल्दी, जीरा, धनियां, ग्वार में सुधार हो सकता है। ता. 31 को तेल-तेलवाना, लहसुन, प्याज, अदरख, गेहूं, जौ, चना में सुधार।

**अप्रैल**—मासारंभ में बुध-सूर्य-केतु की प्रतियुति तथा शुक्र, मंगल की युति जारी रहेगी। मासारंभ में सोना, कॉपर, जिंक, ईस्पात, ग्वार, लालमिर्च, हल्दी, जीरा, धनियां, लौंग, इलाइची, जायफल, पोस्ता में सुधार जारी रहेगा। ता. 6 को शुक्र वृष में प्रवेश करने से रुई, कपास में अच्छी मंदी। ता. 9 को गुरु मार्गी होने से 3 दिन के अंदर रुई में घटा-बढ़ी चलकर सुधार हो सकता है। सिल्वर में भी मंदी तथा एक सप्ताह के अंदर तेल-तेलवाना, चावल, गुड़, खांड, सोना में कुछ सुधार संभावित है। किराना की जिंसों में भी सुधार हो सकता है। ता. 12 को बुध मेष राशि में प्रवेश कर केतु-मंगल के साथ प्रतियुति करेगा। ता. 14 को सूर्य के साथ चतुर्थ ग्रही योग बनाएगा। अनाजों एवं लाल रंग की जिंस धातुओं में विशेष तेजी तथा रुई, कपास, घृत, तेल-तेलवाना, नारियल, सुपारी, अखरोट, गुड़, खांड, सोना, चांदी आदि धातुओं में सुधार। गेहूं, चना, चावल, मटर, जौ में व्यापक मंदी। ता. 17 को मंगल अस्त होने से रुई में मंदी, गेहूं, चना, गुड़, खाण्ड, ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, जीरा, धनियां, हल्दी में सुधार। ता. 20 को बुध उदय होने से रुखों में परिवर्तन हो सकता है। ता. 27 को बुध वृष राशि में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। जिससे 2 सप्ताह के अंदर रुई, पाट-पटसन में मंदी होकर सुधार। किराना, जिंसों में घटा-बढ़ी तथा गेहूं, जौ, चना, चावल, मटर, तिल-तेल, तेलवाना में कुछ सुधार। ता. 4, 7, 10, 13 को अलसी, सरसों, सोयाबीन, अरण्ड, मूंगफली, लहसुन, आलू, प्याज, अदरख, रुई, गेहूं, जौ, चना, चावल में कुछ सुधार। ता. 14, 17, 21, 24, 26 को तेल, तेलवाना, सोना, चांदी, कॉपर, नारियल, सुपारी, मेथी, ग्वार, लौंग, इलाइची, धनियां, हल्दी में सुधार हो सकता है। ता. 27, 30 को रुई में मंदी, सोना, चांदी, कॉपर, गेहूं, जौ, चना, चावल, मूंग, मोठ, तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, घृत में सुधार हो सकता है।

**मई**—मासारंभ में सूर्य मेष राशि में, मंगल-बुध वृष राशि में विचरण करेंगे। मूंग, मोठ, घृत, दूध पॉवडर, पोस्ता, काजू, बादाम, मखाना, चावल में अच्छा सुधार हो सकता है तथा धातुओं में सोना, चांदी, कॉपर में भी सुधार जारी रहेगा। ता. 2 को शुक्र मिथुन राशि में प्रवेश करने से रुई, कपास, कॉटन, बारदाना, तिल अन्य तेल-तेलवाना, तुवर, ग्वार में व्यापक मंदी बन सकती है। गुड़, घी में घाटा तथा गेहूं, चना, चावल में सुधार हो सकता है। ता. 3 को मंगल वृष राशि में प्रवेश कर बुध के साथ युति करेगा। जिससे सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड में सुधार हो सकता है। किराना जिंसों में भी सुधार संभावित है। ता. 15 को सूर्य मंगल-बुध के साथ प्रतियुति करेगा जिससे सोना, चांदी, गुड़, खांड, बादाम, सुपारी, नारियल, तेल-तेलवाना में सुधार। गेहूं, जौ, चना, मटर, मूंग, चावल तथा कुछ किराना जिंसों में मंदी बन सकती है। ता. 19 को बुध वक्री होने से 3 सप्ताह के अंदर, घृत, दूध पावडर, पोस्ता, चीनी, चावल, सिंघाड़ा, मखाना, चाय, कॉफी, गुड़, खांड में सुधार तथा गेहूं, जौ, चना आदि अनाजों में कुछ मंदी बन सकती है। ता. 22 को बुध अस्त होने से रुई में मंदी, सिल्वर में सुधार हो सकता है। ता. 30 को शुक्र जलीय राशि कर्क में प्रवेश करने से रुई में घटा-बढ़ी, अलसी, अरण्ड, अन्य तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, घृत, धनियां, जीरा, हल्दी में सुधार जबकि सिल्वर, गेहूं, जौ, चना, मटर, अरहर में अच्छी मंदी। सोना, कॉपर में सुधार जारी रह सकता है। ता. 1, 4, 8, 10 को रुई में मंदी, सोना, चांदी, कॉपर गेहूं, जौ, चना, चावल, मूंग, मोठ, अलसी, सरसों, गुड़, खांड, घृत में सुधार। ता. 11, 15, 18, 21, 24 को घृत, रुई, सोना, चांदी, अलसी, अरण्ड, गेहूं, जौ, चना, मूंग, मोठ, हल्दी, धनिया, उड़द में सुधार। ता. 25, 29, 30 को तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, गेहूं, जौ, चना, घृत, सुपारी, मिर्च, हल्दी, सोना में सुधार जबकि सिल्वर, मखाना, पोस्ता में कुछ मंदी बन सकती है।

**जून**—मासारंभ में सूर्य-बुध की प्रतियुति तथा गुरु, शुक्र की युति जारी रहेगी। जिससे किराना जिंसों, ग्वार, सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड, सोयाबीन, मूंगफली, सरसों, डिब्बा बंद तेल, दूध पावडर, घृत में सुधार। जबकि अनाजों में भड़कती तेजी, ग्वार में मंदी बन सकती है ता. 11 तक। ता. 12 को बुध पूरब में उदय होने से एक माह के अंदर अनाज, घृत में मंदी, रुई में घटा-बढ़ी, सोना में अस्थिरता के बावजूद मंदी बन सकती है। हल्दी, धनियां में भी मंदी बन सकती है। इसी ता. को बुध मार्गी होने से पहले जिसमें तेजी चल रही हो उसमें मंदी तथा जिसमें मंदी चल रही हो उसमें तेजी बन सकती है। ता. 15 को सूर्य मिथुन राशि में तथा मंगल भी इसी राशि में युति करेगा। जिससे रुई, कपास, तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, घृत, मूंग, उड़द, चना, गेहूं, जौ, चावल, ग्वार, लालमिर्च, ईमली, हल्दी तथा सोना, चांदी, कॉपर में अच्छा सुधार हो सकता है। तथा सिल्वर में मंदी बन सकती है। ता. 8, 11, 15, 18, 21 को रुई, कपास, कपूर, कस्तूरी, सोना, चांदी, उड़द, मूंग, मोठ, ज्वार, बाजरा, चना, मखाना, सिंघाड़ा, नारियल में सुधार। ता. 22, 25, 29, 30 को रुई, कपास, अलसी, अरण्ड, गेहूं, चना, चावल, सिल्वर, सोना, ग्वार में सुधार, लालमिर्च, कालीमिर्च, जीरा, धनियां, आमचूर, ईमली में घट-बढ़।

**जुलाई**—मासारंभ में मंगल-सूर्य की युति, शुक्र, गुरु की युति जारी रहेगी। जिससे ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, हल्दी, धनियां, लौंग, इलाइची, डिब्बा बंद तेल, रसकस पदार्थ में सुधार ता. 3 तक। ता. 5 को बुध मंगल-सूर्य के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे 2 सप्ताह के अंदर सोना, चांदी, रुई में मंदी बन सकती है। जबकि

तेल-तेलवाना, किराना जिंसों में अस्थिरता बन सकती है। ता. 13 को बुध पूरब में अस्त होने से एक माह के अंदर अनाज, घृत में मंदी, सोना, हल्दी में सुधार हो सकता है। ता. 14 को गुरु सिंह राशि में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। सोना, कॉपर, सिल्वर, ईस्पात में मंदी, रुई में 8 मास तक घटा-बढ़ी चलकर कुछ सुधार। लालमिर्च, ग्वार के संग्रह से 4 मास बाद अच्छा सुधार, घृत, गेहूं में भी सुधार संभावित है। ता. 16 को सूर्य, कर्क राशि में प्रवेश करने से रुई, कपास, बादाम, सुपारी, तिल, नारियल, तेल-तेलवाना, सोना, चांदी में सुधार, गेहूं, चना, मूंग, चावल में कुछ मंदी बन सकती है। ता. 20 को बुध, सूर्य के साथ युति करेगा। जिससे रुई में मंदी, सिल्वर में कुछ सुधार। घृत, गुड़ तेल-तेलवाना में घटा-बढ़ी चलकर मंदी बन सकती है। ता. 25 को शुक्र वक्री होने से चतुस्पद, सोना, चांदी, पीतल में सुधार। ता. 30 को मंगल, सूर्य, बुध की प्रतियुति से रुई, तेल-तेलवाना, ग्वार में मंदी, किराना जिंसों में भी अस्थिरता। धातुओं में घट-बढ़ चलकर धारणा मंदी की ओर जा सकती है। ता. 9, 10, 13, 16, 19 को सोना-चांदी, गुड़, खांड, रुई, कपास, तेल-तेलवाना, मूंग, मोठ, चावल, सुपारी, उड़द, लालमिर्च में सुधार। ता. 23, 27, 30 को तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, चावल, गेहूं, सुपारी, हल्दी, धनियां, जीरा, सोना, चांदी में सुधार हो सकता है।

**अगस्त**—मासारंभ में मंगल, सूर्य जलीय राशि कर्क में तथा गुरु, बुध, शुक्र सिंह राशि में प्रतियुति करेंगे। मासारंभ में शनि मार्गी होने से एक सप्ताह के अंदर रुई, कपास में घटा-बढ़ी चलकर सुधार। 2 मास के अंदर, तिल-तेल, तेलवाना, लालमिर्च, कालीमिर्च, ग्वार, लहसुन, प्याज, आलू, अदरख में सुधार हो सकता है। अन्य जिंस धातुओं में व्यापक अस्थिरता। ता. 4 को बुध, सिंह राशि में प्रवेश करने से सोना, चांदी आदि धातुओं में अच्छा सुधार, रुई, काटन, ईमली, आमचूर में भी सुधार, गुड़, खांड में मंदी बन सकती है। ता. 5 को शुक्र अस्त होने से घृत, गुड़, खांड में सुधार, रुई काटन, सोना, चांदी, तिल, तेलवाना, चावल में मंदी बन सकती है। ता. 6 को मंगल उदय होने से रुई में सुधार, गेहूं में मंदी, चना, गुड़ में भी मंदी, ग्वार, सोना, कॉपर में घटा-बढ़ी चल सकती है। बुध पश्चिम में उदय होने से रुई में सुधार, सिल्वर में मंदी बन सकती है। ता. 11 को गुरु पश्चिम में अस्त होने से रुई में सुधार, सोना, चांदी, धनियां, जीरा, हल्दी, अनाज में मंदी बन सकती है। ता. 13 को शुक्र, कर्क राशि में प्रवेश करने से रुई में मंदी, तेल-तेलवाना, घृत, गुड़, खांड में सुधार तथा सिल्वर, गेहूं, चावल, मटर, जौ, अरहर, ग्वार में मंदी बन सकती है। ता. 17को सूर्य, सिंह राशि में प्रवेश करने से रुई, कपास, तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, लालमिर्च, ग्वार, कॉपर में सुधार हो सकता है। ता. 20 को शुक्र उदय होने से रुई में सुधार, सिल्वर में घटा-बढ़ी चलकर मंदी, अनाज एक मास के अंदर मंदा होकर सुधार। सोना, कॉपर, जिंक, लेड में मंदी। ता. 23 को बुध कन्या राशि में प्रवेश कर राहु के साथ युति से सफेद, जिंस धातुओं में मंदी, अनाजों तथा धनियां, जीरा में सुधार हो सकता है। ता. 3, 6, 10, 13, 16 को सोना, चांदी, रुई, गेहूं, चावल, चना, उड़द, गुड़, खांड, घृत, तेल-तेलवाना, मिर्च में सुधार।

**सितंबर**—मासारंभ में गुरु-सूर्य की युति, राहु-बुध की युति, जलीय राशि कर्क में शुक्र-मंगल की युति जारी रहेगी। मासारंभ में किराना जिंसों दाल दालवाना बाजार में अस्थिरता बनी रहेगी। धातुओं में कुछ सुधार संभावित है। ता. 6 को शुक्र मार्गी होने से तथा गुरु उदय होने से 4 दिन पीछे रुई में मंदी और 5 दिन बाद सोना, कॉपर, सिल्वर, ग्वार में सुधार हो सकता है। जबकि चावल, गुड़, घृत का संग्रह अल्पकालिक लाभप्रद हो सकता है। ता. 15 को मंगल सिंह राशि में प्रवेश कर सूर्य-गुरु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे सोना, चांदी, कॉपर, ईस्पात, जिंक, लैड, गुड़, खांड, गेहूं, रुई, लालमिर्च में अच्छा सुधार हो सकता है। ग्वार, ईमली में भी सुधार संभावित है। ता. 16 को बुध पश्चिम में अस्त होने से रुई में मंदी, सिल्वर में सुधार। ता. 17 को सूर्य, बुध-राहु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे रुई, नारियल, सुपारी, तेल-तेलवाना, लालमिर्च, कालीमिर्च में सुधार। सोना में भी कुछ सुधार जबकि सिल्वर में मंदी की धारणा बन सकती है। किराना जिंसों जीरा, धनियां, हल्दी में सुधार। ता. 18 को बुध वक्री होने से 3 सप्ताह के अंदर गुड़, खांड, घृत में सुधार तथा गेहूं, जौ, चना, हल्दी, जीरा, धनियां में मंदी की धारणा। ता. 3, 6, 10, 12 को जीरा, धनिया, हल्दी, सोना, गुड़, खांड, घृत, गेहूं, ज्वार, बाजरा, रुई, काटन में सुधार, सिल्वर में घट-बढ़ जारी रहेगी। ता. 13, 17, 20, 24, 26 को रुई, कपास, सोना, चांदी, ईस्पात, घृत तेल-तेलवाना, चावल, उड़द, सुपारी, नारियल में सुधार। ता. 27, 30 को अनाज, गुड़, खांड, रुई, धनियां, जीरा, हल्दी में सुधार हो सकता है।

**अक्टूबर**—मासारंभ में बुध, सूर्य, राहु की प्रतियुति तथा मंगल, गुरु की युति जारी रहेगी। ता. 1 को शुक्र, सिंह राशि में प्रवेश कर मंगल, गुरु के साथ प्रतियुति करेगा। जिससे सोना, कॉपर, जौ, चना, गेहूं, लालमिर्च, ग्वार, लाल रंग की जिंस धातुओं घृत में अच्छा सुधार हो सकता है। ता. 6 को बुध उदय होने से रुखों में कुछ परिवर्तन होगा। जबकि ता. 10 को बुध मार्गी होने से रुई में सुधार, सिल्वर में घटा-बढ़ी तथा एक सप्ताह के अंदर गेहूं, जौ, चना, ग्वार, सोना में सुधार हो सकता है। किराना जिंसों में अचानक अस्थिरता बन सकती है। ता. 17 को सूर्य अपनी नीच राशि तुला में प्रवेश करने से रुई, सिल्वर में मंदी, गेहूं, जौ, चना, सोना, कॉपर में विशेष तेजी तथा लालमिर्च, सुपारी, लौंग, ईलाइची में भी कुछ सुधार हो सकता है। ता. 29 को बुध, सूर्य के साथ युति करेगा। जिससे रुई, गुड़, खांड, अफीम में तेजी। तेल-तेलवाना तथा जीरा, धनियां, हल्दी में कुछ मंदी। ता. 4, 7, 9 को गेहूं, जौ, ज्वार, बाजरा, गुड़, खांड, रुई, पशुचारा, धनियां, जीरा, हल्दी में सुधार हो सकता है। ता. 10, 14, 18, 21, 23 को रुई, कॉटन, सोना, चांदी, गुड़, खांड, गेहूं, चना, तिल, नारियल, लालमिर्च में सुधार। ता. 24, 27, 31 को रुई, कॉटन, सोना, चांदी, गुड़, खांड, बिनौला, मिर्च, तेल-तेलवाना में कुछ सुधार संभावित है।

**नवंबर**—मासारंभ में बुध-सूर्य तुला में, राहु-शुक्र-मंगल की प्रतियुति कन्या राशि में जारी रहेगी। जिससे मासारंभ में सोना, कॉपर, लालमिर्च, हल्दी, जीरा, धनियां, डिब्बा बंद तेलों में कुछ सुधार संभावित है। ता. 3 को मंगल कन्या में, शुक्र के साथ प्रवेश करेगा। जिससे सिल्वर, रुई में सुधार, सोना, ग्वार, लालमिर्च, गेहूं, चना, तुवर में सुधार जारी रहेगा। चावल में भी अच्छा सुधार हो सकता है। ता. 12 को शनि अस्त होने से एक सप्ताह के अंदर अलसी, सरसों, अरण्ड, बिनौला, मूंगफली, सोयाबीन में सुधार तथा इस्पात, जिंक, लैड, कालीमिर्च, पशुचारा, लहसुन, प्याज, आलू, अदरख, गुड़, खांड में मंदी की धारणा बन सकती है। ता. 16 को सूर्य, वृश्चिक राशि में प्रवेश कर शनि के साथ तथा ता. 17 को बुध के साथ प्रतियुति से सोना, कॉपर, सिल्वर, रुई में सुधार। लालमिर्च, ग्वार, लालवर्ण की जिंसों में कुछ मंदी। घृत, तेल, तेलवाना में कुछ सुधार। ता. 30 को शुक्र तुला राशि में प्रवेश करने से एक मास के अंदर रुई, सिल्वर में घटा-बढ़ी चलकर मंदी, सोना में सुधार, गुड़, खांड में कुछ सुधार। ता. 3 को किराना जिंसों में सुधार, धातुओं में स्थिरता। ता. 6, 10, 13, 16 को जौ, चावल, गेहूं, मसूर, गुड़, खांड, रुई, कॉटन, तेल-तेलवाना में सुधार तथा धातुओं में अस्थिर सुधार हो सकता है। ता. 20, 23, 26, 30 को गेहूं, जौ, चना, चावल में सुधार। गेहूं, मिर्च, हल्दी, जीरा, धनियां में घटा-बढ़ी, सोना, चांदी में मंदी की धारणा।

**दिसंबर**—मासारंभ में बुध-सूर्य-शनि की प्रतियुति जारी रहेगी तथा मंगल, राहु की युति जारी रहने से सोना, कॉपर, हल्दी, जीरा, धनियां, लालमिर्च, कालीमिर्च, हल्दी, डिब्बा बंद तेलों में कुछ सुधार। ता. 6 को बुध, धनु राशि में प्रवेश करने से रुई, कपास, कॉटन, सिल्वर में मंदी तथा बिनौला, तेल-तेलवाना, घृत, अनाजों में कुछ सुधार। ता. 14 को शनि उदय होने से एक सप्ताह के अंदर रुई, कपास, अलसी, अन्य तेल-तेलवाना में मंदी। इस्पात, जिंक, लैड, कालीमिर्च, पशुचारा, लहसुन, प्याज, अदरख, चावल, गुड़, खांड, हल्दी, धनियां, जीरा, जायफल, लौंग, इलाइची, चावल, गुड़, खांड में सुधार हो सकता है। जबकि सभी प्रकार के अनाजों में कुछ मंदी की धारणा है। ता. 23 को मंगल तुला राशि में प्रवेश करने से रुई, कपास, गुड़, खांड, गेहूं, मूंग आदि अनाजों में सुधार। ता. 25 को शुक्र, वृश्चिक राशि में प्रवेश करने से रुई, सिल्वर में घटा-बढ़ी, अनाजों में सुधार। ता. 26 को बुध, मकर राशि में प्रवेश करने से धातुओं सोना, कॉपर में सुधार।

● लेखक: आचार्य टुनटुन शास्त्री, जिला-रोहतास (बिहार)

# जिंस धातुओं, कमोडिटी ट्रेडिंग एवं हाजिर बाजार तेजी-मंदी समीक्षा 2015 ई.

लेखक: पं. टुनटुन शास्त्री

## जनवरी 2015

यह मास गुरुवार पौष शुक्ल पक्ष 11 कृतिका नक्षत्र वृष राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में मंगल कुंभ में, केतु मीन में, चन्द्रमा वृष में, गुरु अपनी उच्च राशि कर्क में, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में, सूर्य धनु में तथा शुक्र, बुध, मकर राशि में विचरण करेंगे। मास के शुरू में बुध, मकर राशि में 11।45 घं. मि. पर प्रवेश कर शुक्र के साथ युति करेगा। ग्रह योग के कारण रुई, कपास, पाट-पटसन, बारदाना, हैसीयन, बिनौला, खल, सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड आदि धातुओं में सुधार जबकि चावल, गेहूं, ज्वार, बाजरा, चना, तुवर, मूंग, मोंठ, मटर, लालमिर्च, कालीमिर्च, ग्वार, धनिया, जीरा आदि में घट-बढ़। समस्त तेल-तेलवाना में अस्थिरता। ता. 4 को मंगल, कुंभ राशि में प्रवेश करने से प्रायः रुई, सिल्वर, बारदाना, मखाना, काजू, पोस्ता, साबूदाना, चीनी, कपूर, सिंघाड़ा में घटा-बढ़ी। विशेषकर सोना, कॉपर, लालमिर्च, मजीठ, ग्वार, किशमिश, छुहारा, गेहूं, चना, तुवर, उड़द, गुड़, खांड में तेजी। जीरा, धनिया, कालीमिर्च, लौंग, इलायची, डिब्बा बंद तेल, घृत में कुछ अस्थिरता। ता. 14 को सूर्य, मकर राशि में 19।28 घं.मि. पर प्रवेश कर बुध, शुक्र के साथ प्रतियुति से दूध पाउडर, घी, वनस्पति घी, डिब्बा बंद तेल, अन्य तेल, तेलवाना, धनिया, जीरा, अजवाइन, मगज तरबूज, गुड़, खांड, रुई, कपास में कुछ सुधार तो गेहूं, चना, तुवर, चावल, उड़द, बारदाना, पोस्ता, काजू, साबुदाना, ग्वार, लालमिर्च, हल्दी में कुछ मंदी। धातुओं में अधिक घट-बढ़। ता. 21 को बुध वक्री 21।20 घं.मि. पर होने से 3 सप्ताह के अंदर घृत, गुड़ खांड, मुनक्का, चीनी, चाय, कॉफी में सुधार, ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, हल्दी, धनिया, जीरा, गेहूं, जौ, चना आदि अनाजों में मंदी। ता. 22 को शुक्र, कुंभ राशि में 26।19 घं. मि. पर प्रवेश से रुई, कपास, सिल्वर, गुड़, खांड, गेहूं, चना आदि अनाजों, स्वेत जिंसों में मंदी। सोना, कॉपर, जीरा, धनियां, हल्दी, आमचूर में सुधार।

## फरवरी 2015

यह मास रविवार माघ शुक्ल पक्ष त्रयोदशी आर्द्रा नक्षत्र मिथुन राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में सूर्य, बुध मकर में, शुक्र, मंगल कुंभ में, केतु मीन में, चन्द्रमा मिथुन में, गुरु कर्क में, राहु कन्या में तथा शनि वृश्चिक राशि में विचरण करेंगे। मासारंभ में सोना, कॉपर, जिंक, लैड, ईस्पात में विशेष तेजी। कभी-कभी इस ग्रह योग से तेल-तेलवाना में तेजी की लंबी लाईन भी बन जाया करती है। किराना जिंसों में अस्थिरता। जबकि सफेद जिंस, धातुओं में मंदी की धारणा। कमोडिटी ट्रेडिंग के कारण वास्तविकता परिधि को बिना नजर-अंदाज किए तेजी की जगह मंदी और मंदी की जगह तेजी भी बन जाया करती है। ता. 4 को बुध पूरब में उदय होने से 4 सप्ताह के अंदर अनाज, घृत, रुई, कपास, पोस्ता, काजू, चावल में घटा-बढ़ी, सोना, कॉपर में कुछ सुधार जबकि किराना जिंसों में अस्थिरता। ता. 11 को बुध मार्गी होगा 20।35 घं.मि. पर फलतः रुई, सिल्वर, ग्वार, लालमिर्च में सुधार एवं सप्ताह के अंदर गेहूं, जौ, चना, हल्दी, धनियां, जीरा में सुधार। तेल-तेलवाना, गुड़, खांड में मंदी। ता. 12 को मंगल, मीन राशि में प्रवेश करेगा 13।13 घं.मि. पर। मंगल इस राशि में केतु के साथ युति करेगा। सोना, कॉपर, रुई, कपास, ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, जीरा, धनियां, हल्दी में सुधार जबकि सिल्वर, चना, गेहूं, तुवर आदि में भी सुधार। तेल-तेलवाना में अस्थिरता। ता. 13 को सूर्य, कुंभ राशि में 8।27 मिनट पर प्रवेश से तेल, लवण में सुधार तथा रुई, कपास, अनाज, गुड़, खांड में मंदी। ता. 15 को शुक्र मीन राशि में 30।11 घं.मि. पर प्रवेश कर केतु, मंगल के साथ युति से तेल-तेलवाना, गुड़, खांड में मंदी तथा रुई, सिल्वर में विशेष तेजी। सोना, ग्वार, हल्दी, जीरा, धनियां में अस्थिरता।

## मार्च 2015

यह मास रविवार फाल्गुन शुक्ल पक्ष 11 पुनर्वसु नक्षत्र कर्क राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में शनि वृश्चिक में, बुध मकर में, सूर्य कुंभ में, केतु, मंगल, शुक्र, मीन में, गुरु, चंद्रमा, कर्क में, राहु कन्या में विचरण करेंगे। फलतः मीन राशि के अन्तर्गत केतु, शुक्र, मंगल की प्रतियुति होने से सोना, कॉपर, ज्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, हल्दी, धनिया, जीरा में अच्छा सुधार। जबकि सरसों, सोयाबीन, अन्य तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, चीनी, चाय में अच्छी मंदी। कभी-कभी रुई, कपास, पोस्ता, काजू, मखाना तथा सिल्वर में धमाके की तेजी। ता. 9 को बुध, कुंभ राशि में 6।31 घं.मि. पर प्रवेश करने से रुई, सिल्वर, पोस्ता, काजू, सिंघाड़ा, मखाना में घटा-बढ़ी तथा घृत, तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, सोना-चांदी आदि धातुओं में सुधार संभावित है। ता. 12 को शुक्र, मेष राशि में 18।18 घं.मि. पर प्रवेश करने से गेहूं, जौ, चना, तुवर, मसूर, ज्वार-बाजरा, मूंग, मोंठ, घी में सुधार, सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड में विशेष तेजी तथा गुड़, खांड, बारदाना, ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, हल्दी में घट-बढ़ एवं तेल-तेलवाना में कुछ मंदी। ता. 14 को सूर्य मीन राशि में प्रवेश करेगा 29।30 घं.मि. पर इस राशि में सूर्य, मंगल, केतु के साथ प्रतियुति से चावल, गेहूं, चना, तुवर आदि अनाज-लवण, तिल, अन्य तेल-तेलवाना, डिब्बा बंद तेल, सोना, कॉपर में सुधार संभावित है। किराना जिंसों में अस्थिरता। ता. 22 को बुध अस्त होगा 12।06 घं.मि. पर जिससे रुखों में परिवर्तन। ता. 23 को मंगल, मेष राशि में प्रवेश कर शुक्र के साथ युति से अनाजों में मंदी, सोना, चांदी, कॉपर, सिल्वर, रुई, कपास, गुड़, खांड, ग्वार, लालमिर्च में सुधार जबकि ता. 27 को बुध, मीन राशि में प्रवेश कर सूर्य, केतु के साथ युति से रुई, गुड़, खांड में मंदी, सोना, चांदी, कॉपर, ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, जीरा, हल्दी, धनिया में सुधार संभावित है।

## अप्रैल 2015

यह मास बुधवार चैत्र शुक्ल पक्ष 11 मघा नक्षत्र सिंह राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में केतु-सूर्य-बुध मीन राशि में, शुक्र-मंगल मेष में, गुरु कर्क में, चन्द्रमा सिंह में, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में विचरण करेंगे। मासारंभ में सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड, ईस्पात, सरिया, सीमेंट, ग्वार, किशमिश, छुहारा, बदाम, अखरोट, चिरौंजी, पोस्ता, मखाना तथा अनाज में कुछ घट-बढ़ चलकर सुधार। ता. 6 को शुक्र वृष राशि में 17।10 घं. मि. पर प्रवेश करेंगे। रुई, कपास, कॉटन में व्यापक मंदी जबकि सोना, चांदी में घटा-बढ़ी चलकर सुधार तथा अनाज, किराना जिंसों में अस्थिरता। ता. 9 को गुरु मार्गी 7।30 घं.मि. पर होने से 3 दिन आगे-पीछे रुई, सिल्वर में घटा-बढ़ी। एक सप्ताह के अंदर चावल, अलसी, अन्य तेल-तेलवाना, सोना, कॉपर, ग्वार, हल्दी, लालमिर्च, धनियां, जीरा में कुछ स्थिरता। ता. 12 को बुध, मेष राशि में 8।13 घं.मि. पर प्रवेश करेगा। बुध, मंगल के साथ युति से सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड आदि धातु, गेहूं, चना, जौ, तुवर तथा तिल, अन्य तेल-तेलवाना, रुई, कपास, घृत, गुड़, खांड में मंदी। लहसुन, प्याज, आलू, अदरक, धनियां, जीरा, ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, उड़द में घट-बढ़ जारी। ता. 14 को सूर्य, 13।02 घं.मि. पर मेष राशि में प्रवेश कर मंगल, बुध के साथ प्रतियुति से रुई, कपास, कॉटन, घृत, तेल-तेलवाना, नारियल, सुपारी, बादाम, गुड़, खांड, सोना, चांदी, कॉपर में अच्छा सुधार। गेहूं, चावल, उड़द, मूंग, मोंठ, चावल, तुवर में कुछ मंदी। ता. 17 को मंगल, पश्चिम में अस्त होगा 14।22 घं.मि. पर। रुई, कपास में मंदी, गेहूं आदि अनाजों में व्यापक तेजी। ता. 20 को बुध पश्चिम में उदय होने से रुई में सुधार, चांदी में मंदी। ता. 27 को बुध वृष राशि में 10।09 घं.मि. पर प्रवेश कर शुक्र के साथ युति से 2 सप्ताह में सब जिंस धातुओं में घटा-बढ़ी। परंतु अचानक ही अनाज, रुई, कपास, तेल, तेलवाना में सुधार भी संभावित है।

## मई 2015

यह मास शुक्रवार बैशाख शुक्ल पक्ष 13 हस्त नक्षत्र कन्या राशि में प्रारंभ होगा। मासारंभ में मंगल-सूर्य मेष में, शुक्र बुध में, गुरु कर्क में, राहु, चन्द्रमा, कन्या में, शनि वृश्चिक में, केतु मीन राशि में विचरण करेंगे। मासारंभ में शुक्र, मिथुन राशि में 16।20 घं.मि. पर प्रवेश करेगा। ता. 2 को इस राशि में प्रवेश करने से प्रायः रुई, कपास, कॉटन, पाट-पटसन, बारदाना, अरंडी, तिल, अन्य तेल-तेलवाना, तुवर, ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च आदि में कुछ मंदी और गुड़, खांड, घी, दूध पॉवडर, मखाना, सिंघाड़ा, काजू में अच्छी घटा-बढ़ी। जबकि गेहूं, चना, जौ, चावल में सुधार, सोना, चांदी आदि धातुओं में अस्थिरता। ता. 3 को मंगल वृष राशि में 22।26 घं.मि. पर प्रवेश करेगा। मंगल, बुध के साथ युति से एक मास के अंदर लाल रंग की जिंसों एवं सब प्रकार के अनाजों, रुई, कपास, कॉटन, कुसुंभ, चंदन, कपूर, केशर, कुछ तेल-तेलवाना, सोना, चांदी, कॉपर आदि धातुओं में तेजी। धनिया, जीरा, अजवाईन अन्य किराना जिंसों में अस्थिरता। ता. 15 को सूर्य, वृष राशि में 9।56 घं.मि. पर प्रवेश करेगा। सूर्य, बुध-मंगल के साथ प्रतियुति से सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड, ईस्पात, सरिया, सिमेंट, गुड़, चीनी, चाय, कॉफी, रुई, कपास, कॉटन, बादाम, अखरोट, सुपाड़ी, नारियल, पोस्ता, तिल-तेल-तेलवाना आदि में सुधार। गेहूं, चना, तुवर, मूंग, मोंठ, चावल तथा किराना जिंसों में कुछ मंदी। ता. 19 को बुध वक्री से 3 सप्ताह के अंदर घृत, दूध पाउडर, मखाना, काजू, साबूदाना, पोस्ता, गुड़, खांड, चीनी, चाय में सुधार और गेहूं, जौ, चना, तुवर आदि अनाजों तथा धनियां, जीरा, हल्दी, ग्वार, लालमिर्च में कुछ मंदी। ता. 22 को बुध 20।27 घं.मि. पर अस्त होने से रुई, कपास, पाट-पटसन, बारदाना में मंदी जबकि सिल्वर में सुधार। ता. 30 को शुक्र कर्क राशि में 15।26 घं.मि. पर प्रवेश करेंगे। इस राशि में शुक्र, गुरु के साथ युति से रुई में घटा-बढ़ी, अलसी, अरण्ड, तेल, तेलवाना, घी, गुड़, खांड, चीनी, चाय में तेजी तथा सिल्वर, गेहूं, जौ, चना, मटर, अरहर, ग्वार आदि में व्यापक मंदी की धारणा।

## जून 2015

यह मास सोमवार ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष 14 विशाखा नक्षत्र वृश्चिक राशि में प्रारंभ होगा। मासारंभ में मंगल-सूर्य-बुध वृष में, गुरु-शुक्र कर्क में, राहु कन्या में, शनि-चन्द्रमा वृश्चिक में, केतु मीन राशि में विचरण करेंगे। मासारंभ में मंगल, सूर्य, बुध की प्रतियुति होने से ता. 12 को बुध उदय होने से 4 सप्ताह के अंदर अनाज, घी में सुधार। रुई में घटा-बढ़ी चलकर मंदी। सोना, कॉपर, ग्वार, लालमिर्च, मजीठ आदि में कुछ मंदी। जीरा, धनिया आदि में अस्थिरता। इसी ता. को बुध भी मार्गी होने से ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, सोना, कॉपर, धनिया, जीरा, अजवाइन, इमली, आमचूर, किशमिश, छुहारा, बादाम, अखरोट में कुछ सुधार। ता. 15 को सूर्य, मिथुन राशि में 16।07 घं.मि. पर प्रवेश करेंगे। इसी दिन मंगल भी इसी राशि में प्रवेश करेगा 23।38 घं. मि. पर। रुई, कपास, गुड़, खांड, सोना, कॉपर, लालमिर्च, कालीमिर्च, ग्वार, लालवर्ण की अन्य वस्तुओं में अफवाहों पर आधारित धारणा गंभीर हो सकती है।

## जुलाई 2015

यह मास बुधवार प्रथम आषाढ़ शुक्ल पक्ष 14 मूल नक्षत्र धनु राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में मंगल-सूर्य मिथुन में, गुरु-शुक्र कर्क में, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में, चन्द्रमा धनु में, केतु मीन में तथा बुध, वृष राशि में विचरण करेंगे। मासारंभ में सोना, चांदी, कॉपर, जिंक, लैड, ईस्पात, रुई, कपास, कॉटन, पाट-पटसन, बारदाना तथा किराना की जिंसों में अस्थिरता। मंगल-सूर्य की युति मिथुन राशिगत होने से अनेक राष्ट्रों की मुद्राएं कमजोर तथा भारत का रुपया भी नीचे के भाव दिख सकता है। शेयर बाजार से लेकर कमोडिटी ट्रेडिंग अथवा हाजिर बाजार में मंदी। ता. 4 को शुक्र, कर्क राशि को छोड़कर 24।56 घं.मि पर सिंह राशि में प्रवेश से सोना, कॉपर, जौ, चना, गेहूं, लालचन्दन, मजीठ, लालमिर्च, कालीमिर्च, ग्वार, घी, दूध पॉवडर, रस-कस पदार्थ तथा चतुष्पद में तेजी । सिल्वर, रुई में घट-बढ़। ता. 5 को बुध, मिथुन राशि में प्रवेश करेगा 11।40 घं.मि. पर। इस राशि में बुध, सूर्य-मंगल के साथ प्रतियुति से 2 सप्ताह के अंदर, रुई, कपास, सोना, चांदी, ग्वार, धनियां, जीरा, लालमिर्च, हल्दी में मंदी, जबकि तेल-तेलवाना, दालवाना में घट-बढ़। ता. 13 को बुध, पूरब में अस्त होगा 21।29 घं.मि. पर। जिससे 5 सप्ताह के अंदर अनाज, घी, रुई, कपास में घट-बढ़ चलकर मंदी, परंतु सोना, कॉपर में कुछ सुधार। ता. 14 को गुरु मघा नक्षत्र प्रथम चरण सिंह राशि में प्रवेश करेगा 11।28 घं.मि. पर। घी, गेहूं, जौ, चना में सुधार। सोना, चांदी, कॉपर में मंदी। ता. 16 को सूर्य कर्क राशि में प्रवेश करने से रुई, कॉटन, बादाम, सुपारी, गुड़, खांड, तेल-तेलवाना तथा धातुओं में सुधार। ता. 25 को शुक्र वक्री होने से पशु तथा धातुओं में व्यापक तेजी। ता. 30 को मंगल, कर्क राशि में प्रवेश करने से तेल-तेलवाना, रुई में मंदी तथा सोना, अनाज, गुड़, खांड में सुधार।

## अगस्त 2015

यह मास शनिवार श्रावण कृष्ण पक्ष प्रतिपदा श्रवण नक्षत्र कुंभ राशि तथा पंचक प्रारंभ से हो रहा है। मासारंभ में बुध-सूर्य-मंगल कर्क में, गुरु सिंह में, राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में, शुक्र सिंह में, केतु मीन में भ्रमणशील रहेंगे। ता. 2 को शनि मार्गी होगा 25।58 घं.मि. पर। जिससे जो वस्तुएं तथा जिंस धातुएं शनि वक्री के समय तेज थी वह संभवतः मंदी बन सकती हैं। 2 मास के अंदर हींग, मिर्च, तेल-तेलवाना में व्यापक तेजी। रुई, सिल्वर, अनाजों में धारणा मंदी की है। जबकि धनिया, अजवाइन, मगज तरबूज, जीरा में मंदी, ग्वार, लालमिर्च, हल्दी में कुछ सुधार। ता. 4 को बुध, सिंह राशि में 17।36 घं.मि. पर प्रवेश करेगा। इस राशि में बुध, गुरु-शुक्र के साथ प्रतियुति से सोना, कॉपर में विशेष तेजी की लंबी लाईन। जबकि सिल्वर, रुई, कपास, कॉटन, देवदारु, आमचूर, ईमली तथा किराने की कुछ जिंसों में सुधार जबकि कपूर, गुड़, खांड, चीनी, चाय, रसकस पदार्थों में मंदी। डिब्बा बंद तेलों में भी अस्थिरता। ता. 5 को शुक्र पश्चिम में अस्त होगा 17।14 घं.मि. पर जिससे घृत, गुड़, खांड में तेजी। रुई, कॉटन, पाट-पटसन, सोना, चांदी, कुछ तेल-तेलवाना, चावल, चीनी, काजू, पोस्ता, मखाना, सिंघाड़ा में सुधार। ता. 6 को मंगल, पूरब में उदय होगा 12।26 घं. मि. पर। जिससे अनाजों में मंदी, गुड़, खांड, तेल-तेलवाना, रुई, कपास, ग्वार, लालमिर्च, ईमली में कुछ सुधार। ता. 7 को बुध पश्चिम में उदय होने से रुई में सुधार, सिल्वर में मंदी, पाट-पटसन तथा सोना में कुछ सुधार। लहसुन, सोंठ, आलू, प्याज, धनियां, जीरा, हल्दी, जायफल, लौंग, इलायची, कालीमिर्च, उड़द, तुवर, चना में घट-बढ़ चलकर सुधार। ता. 11 को बुध 27।10 घं.मि. पर पश्चिम में अस्त से हल्दी, जीरा, धनियां, सोना, चांदी तथा अनाजों में मंदी। ता. 13 को शुक्र, कर्क राशि में 19।21 घं.मि. पर प्रवेश से तेल-तेलवाना, घृत, गुड़, खांड, चीनी, चाय में सुधार, सिल्वर, गेहूं आदि अनाजों में मंदी। ता. 17 को सूर्य, सिंह राशि में प्रवेश से सोना, चांदी आदि धातुओं, गुड़, खांड, तेल-तेलवाना, लालमिर्च, ग्वार में सुधार। ता. 20 को शुक्र उदय होगा। ता. 23 को बुध, कन्या में प्रवेश से रुई, सिल्वर में मंदी, अनाज, गुड़, खांड, हल्दी, जीरा, धनिया में सुधार।

## सितंबर 2015

यह मास मंगलवार भाद्रपद कृष्ण पक्ष तीज उत्तराभाद्र पद नक्षत्र का अंतिम चरण मेष राशि में प्रारंभ तथा पंचक समाप्ति से होगा 28।50 घं.मि. पर। मासारंभ में गुरु-सूर्य सिंह में, राहु-बुध कन्या में, शनि-वृश्चिक-केतु मीन में, शुक्र-मंगल कर्क राशि में विचरण करेंगे। मासारंभ में सोना, कॉपर, सरसों, सोयाबीन, अन्य तेल-तेलवाना, दालवाना तथा किराना जिंसों में स्थिरता। सिंह राशिगत गुरु-सूर्य तथा कन्या राशि में राहु-बुध की एवं कर्क राशि में शुक्र-मंगल की युति होने से यह ग्रह योग बाजार के लिए ठीक नहीं है। यह ग्रह योग अनाज, किराना जिंसों में अपना असर विशेष डालेगा। इससे हर बढ़े भाव के साथ मंदी का झटका गंभीर होता रहेगा। ता. 6 को शुक्र मार्गी तथा गुरु उदय होने से

सोना, सिल्वर, ग्वार में सुधार, दाल-दालवाना, घृत में मंदी बने तो इसका संग्रह लाभकारी हो सकता है। हल्दी में भी सुधार। ता. 15 को मंगल, सिंह राशि में प्रवेश करेगा 20।09 घं.मि. पर। इस राशि में मंगल, सूर्य-गुरु के साथ प्रतियुति से सोना, कॉपर, सिल्वर, जिंक, लैड, ईस्पात आदि धातुओं, गुड़, खांड, चीनी, चाय, कॉफी, गेहूं, अलसी, रुई, कपास, लालवस्त्र, लालमिर्च, हल्दी, ग्वार, धनिया, जीरा, ईमली, आमचूर, किशमिश, छुहारा, चना, तुवर, मूंग, मोंठ, चावल, गेहू आदि में अच्छा सुधार। भूमिगत जिंसों में अच्छी तेजी। ता. 16 को बुध पश्चिम में अस्त होगा। 21।58 घं.मि. पर जिससे रुई, पाट-पटसन, बारदाना, हैसियन, पोस्ता, मखाना, चावल, चीनी, सिंघाड़ा, दूध पावडर, घी, मैंथोल, काजू में मंदी जबकि सिल्वर में सुधार। धनिया, जीरा, हल्दी, सोना, कालीमिर्च, ग्वार, लालमिर्च में घट-बढ़ जारी रहेगी। ता. 17 को सूर्य कन्या, राशि में 12।14 घं.मि. पर प्रवेश करेंगे। इस राशि में सूर्य, बुध-राहु के साथ प्रतियुति से रुई, कपास, पाट-पटसन, नारियल, सुपारी, तिल, अन्य तेल-तेलवाना, मजीठ, ग्वार, लालमिर्च, किशमिश, छुहारा, धनिया, जीरा, हल्दी में सुधार जबकि सिल्वर, पोस्ता, मखाना, काजू, बादाम, अखरोट, चिरौंजी, मैंथोल में मंदी, सोना, कॉपर में कुछ सुधार। ता. 18 को 08।13 घं.मि. पर बुध वक्री होगा। जिससे रुई में घटा-बढ़ी तथा गुड़, चीनी, तेल-तेलवाना, अरण्डी, बिनौला, लहसुन, प्याज, आलू, अखरोट में सुधार।

## अक्टूबर 2015

यह मास गुरुवार आश्विन कृष्ण पक्ष 4 भरणी नक्षत्र वृष राशि में प्रारंभ हो रहा है। मासारंभ में बुध-सूर्य-राहु कन्या में, शनि वृश्चिक में, केतु मीन में, शुक्र कर्क में, गुरु-मंगल सिंह राशि में विचरण करेंगे। ता. 1 को शुक्र सिंह राशि में 13।01 घं. मि. पर प्रवेश कर गुरु-मंगल के साथ प्रतियुति करेगा। सोना, कॉपर में विशेष तेजी जबकि गेहूं, जौ, चना, तुवर, मसूर, मटर, लाल चंदन, मजीठ, लालमिर्च, कालीमिर्च, ग्वार, घी, रसकस पदार्थ, मेथी, लौंग, ईलाइची, हल्दी, जीरा, धनिया आदि में सुधार। सिल्वर, रुई, कपास में अस्थिरता। कमोडिटी ट्रेडिंग में सोना, कॉपर आदि धातुओं के वर्तमान स्तर में तेजी का सौदा अल्पकाल में लाभकारी हो सकता है। ता. 6 को बुध पूरब में उदय होगा 16।00 घं.मि. पर जिससे 1 माह के अंदर अनाज, घृत में सुधार, रुई में घटा-बढ़ी, सोना, ग्वार, लालमिर्च, कालीमिर्च, हल्दी, जीरा, धनियां, मगज तरबूज, कमर कंद आदि में अस्थिरता। ता. 10 को बुध मार्गी होगा। 11।13 घं.मि. पर जिससे रुई में कुछ सुधार। सिल्वर, ग्वार, लालमिर्च में घटा-बढ़ी चलकर कुछ सुधार। एक सप्ताह के अंदर गेहूं, जौ, चना आदि अनाजों में सुधार। सोयाबीन, सरसों, अलसी अरण्ड, गुड़, खांड, बिनौला, कपूर, चंदन, धनियां, जीरा में मंदी, जबकि सोना आदि धातुओं में कुछ स्थिरता। नोट-बहुत-सी जिंस धातुओं में मंदी चल रही हो तो मार्गी होते ही उन जिंस धातुओं में सुधार और जिनमे सुधार पहले से चल रहा हो उनमें मंदी। ता. 17 को सूर्य अपनी नीच राशि में 24।00 घं.मि. पर प्रवेश करने से रुई, सिल्वर, काजू, चावल, चीनी, मखाना, में मंदी, सोना, कॉपर में विशेष तेजी जबकि ग्वार, मजीठ, लालमिर्च, सुपारी में सुधार। ता. 25 को बुध तुला में 22।29 घं.मि. पर प्रवेश कर सूर्य के साथ युति करेगा। जिससे रुई, गुड़, खांड, सोना, कॉपर में तेजी जबकि सिल्वर, तेल-तेलवाना, अरण्ड, लहसुन, आलू, अदरक में अस्थिरता। ता. 31 को बुध पूरब में अस्त से एक माह के अंदर घृत में मंदी, रुई में घटा-बढ़ी जबकि सोना में तेजी की लंबी लाईन बन सकती है।

## नवंबर 2015

यह मास रविवार कार्तिक कृष्ण पक्ष 6 आर्द्रा नक्षत्र मिथुन राशि में प्रारंभ होगा। मासारंभ में बुध-सूर्य तुला में, शनि वृश्चिक में, केतु मीन में, चन्द्रमा मिथुन में, गुरु सिंह में, राहु-शुक्र-मंगल कन्या में विचरण करेंगे। मासारंभ में राहु, शुक्र, मंगल की प्रतियुति किराना जिंसों, धातुओं में सिल्वर, दाल-दालवाना, तेलवाना के लिए शुभकारक नहीं है। जबकि सोना, ग्वार, लालमिर्च, कॉपर, हल्दी में समर्थन कारक ग्रह है। ता. 3 को मंगल-शुक्र कन्या राशि में राहु के साथ प्रतियुति से रुई, सिल्वर में सामान्य सुधार। सोना, लालमिर्च, ग्वार, गेहूं, जौ, चना, तुवर में व्यापक सुधार। चावल, गुड़, खांड, पशुचारा, जलावन, चावल, पोस्ता में विशेष तेजी। धनियां, जीरा, कालीमिर्च, हल्दी में घट-बढ़। ता. 12 को शनि अस्त से रुई, अलसी, सरसों, सोयाबीन, अरंड, बिनौला, मूंगफली में सुधार। लोहा, जस्ता, शीशा, कालीमिर्च, उड़द, तिल, पशुचारा, लहसुन, प्याज, अदरक, आलू, चावल, गुड़, खांड, हल्दी में मंदी। ता. 16 को सूर्य, वृश्चिक राशि में 23।47 घं.मि. पर प्रवेश कर सूर्य, शनि के साथ युति से सोना, कॉपर, सिल्वर, रुई, कपास, ऊनी वस्त्र में सुधार। ग्वार, लालमिर्च, मेथी, गेहूं, चना, तुवर, रक्त वर्ण की जिंसों में कुछ मंदी। ता. 17 को बुध इस राशि में 7।11 घं.मि. पर। सूर्य, शनि, बुध की प्रतियुति से तेल-तेलवाना, घृत, दूध पाउडर, रुई, सिल्वर, मैंथौल, पोस्ता, चिरौंजी, मखाना में सुधार, सोना में घट-बढ़। ता. 30 को शुक्र तुला राशि में 10।44 घं.मि. पर प्रवेश से रुई, सिल्वर में मंदी, सोना, कॉपर में सुधार।

## दिसंबर 2015

यह मास मंगलवार मार्गशीर्ष कृष्ण पक्ष षष्ठी अश्ले. नक्षत्र सिंह राशि में प्रारंभ होगा। मासारंभ में बुध-सूर्य-शनि वृश्चिक में, केतु मीन में, चंद्रमा-गुरु-सिंह-मंगल-राहु कन्या में, शुक्र तुला राशि में विचरण करेंगे। ता. 6 को बुध, धनु राशि में 10।52 घं. मि. पर प्रवेश से रुई, कपास, कॉटन, सिल्वर में मंदी। ता. 13 को बुध पश्चिम में उदय होने से रुई में कुछ सुधार जबकि सिल्वर में मंदी, पाट-पटसन बारदाना, पोस्ता, काजू, सिंघाड़ा में सुधार। शनि उदय होने से रुई, अलसी, सरसों, अरंड, बिनौला, मूंगफली में मंदी, ईस्पात, जस्ता, शीशा, कालीमिर्च, उड़द, पशुचारा, लहसुन, प्याज, आलू, अदरक, चावल, हल्दी, गुड़, खांड में सुधार। ता. 16 को सूर्य, बुध के साथ युति से रुई, कपास, कॉटन, तिल, अन्य तेल-तेलवाना, सोना, चांदी में सुधार। ता. 23 को मंगल तुला में प्रवेश से रुई, कपास, कॉटन, तेल-तेलवाना, गुड़, खांड, उड़द, मूंग, मोंठ, चना आदि में सुधार। ता. 25 को शुक्र, वृश्चिक राशि में प्रवेश से सिल्वर, रुई में घटा-बढ़ी, गेहूं, जौ, चना, उड़द, मूंग, मोंठ, ज्वार, बाजरा में अच्छा सुधार। ता. 26 को बुध, मकर राशि में प्रवेश से रुई, सोना, कॉपर, सिल्वर, जिंक, लैड, ईस्पात में सुधार तथा दाल-दालवाना, अनाजों में घट-बढ़। यह आंकलन ग्रहस्थितियों पर आधारित है। इसमें जोखिम भी हो सकते हैं। अतः अपने विवेक से तेजी-मंदी का विचार करना चाहिए। यह फला-फल अति संक्षिप्त है। एक ही टर्मिनल के अंदर सभी जिंस धातुओं की तेजी-मंदी विस्तार से विवेचित नहीं किया जा सकता है। आप चाहे तो प्रत्येक जिंस धातुओं के साथ ही किराना जिंसों, तेल-तेलवाना, दालवाना, सोना, चांदी, कॉपर आदि का अलग-अलग रिपोर्ट विस्तार से प्राप्त कर सकते हैं।

दैनिक तेजी-मंदी अचूक चांसों की जानकारी चाहें तो मेरे यहां से प्राप्त कर सकते हैं। लिखित सभी जिन्स धातुओं की दैनिक, साप्ताहिक, मासिक रिपोर्ट अलग-अलग प्राप्त कर सकते हैं। अचूक चांसों की ताजा जानकारी सिर्फ मो.-09431486216 या 09801873719 पर ली जा सकती है। जिसका सेवा शुल्क है-वार्षिक साधारण 15500/-, मध्यम 20500/-, स्पेशल 25500/-, सर्वोत्कृष्ट 30500/-तथा रियायत दर सर्वोत्कृष्ट रिपोर्ट तथा शेयर्स बाजार दैनिक रिपोर्ट एक साथ सेवा शुल्क 50500/-निर्धारित है। 2 या 4 या 6 माह की रिपोर्ट नहीं भेजी जाती। ट्रायल के रूप में कुछ भी संभव नहीं है। सिर्फ उपरोक्त शुल्क ही स्वीकार किये जाते हैं। ट्रायल की अपेक्षा न करें अन्यथा निराशा हो सकती है। अचूक चांसों की जानकारी उपरोक्त मो.-09431486216 पर ही संभावित है। व्यापार में किसी प्रकार के लाभ-हानि की जिम्मेदारी प्रकाशक, लेखक, सम्पादक की नहीं होगी। यह विवेचना पूरी तरह ग्रह-चाल पर आधारित है। अतः इसमें कई कारणों से फला-फल किसी भी समय परिवर्तित हो जाय, तो आश्चर्य नहीं मानना चाहिए।

लेखक-पं. टुनटुन शास्त्री
(शेयर बाजार भविष्य एवं कमोडिटी ट्रेडिंग समीक्षकार)
ग्राम-करौन्दी, पोस्ट-सरौंव (नटवार)
जिला-रोहतास (बिहार)-802218

# व्यापार दिग्दर्शन (तेजी-मंदी योग) सं. 2072 वि.

लेखक:
पं. नारायण शर्मा कौशिक

नोट-यह फलादेश ग्रह स्थिति पर आधारित है। इसका उद्देश्य पाठकों को केवल मार्गदर्शन कराना है। सट्टा खेलने वाले व्यापारी किसी भी समय नुकसान उठा सकते हैं। हानि-लाभ का दायित्व प्रकाशक, संपादक या लेखक पर नहीं होगा।

## अप्रैल 2015

यह माह चैत्र शुक्ल पक्ष 12 बुधवार, मघा नक्षत्र से प्रारंभ हो कर बैशाख शुक्ल 12 गुरुवार उ.फा. नक्षत्र तक रहेगा। इस माह में व्यापारिक तेजी-मंदी गणना ग्रह योग से तुष, धान्य महंगे होंगे। तिलहन का अभाव, सरसों में तेजी बनेगी। कृतिका नक्षत्र का शुक्र भेदन से अति वृष्टि का योग। माह में मेष संक्रांति के कारण तेजी।

**यदा मेषे स्थितो भानू फल तुलादिकम्।**
**रक्षादि तिल तेलादेस्तादा चैव महर्घता॥**
**चैत्री पूर्णिमा हस्त नक्षत्र युक्ता यदा भवेत।**
**खाद्यान्न तेजी बने तेन उत्पादन न्यूनता॥**
**प्रस्तोदय खग्रास चन्द्रग्रहणम् यदा हस्ते नक्षत्र जायते।**
**धातु स्वर्ण रजत बहुनि महर्घता॥**

इन योगों के आधार पर माह में रुई, गन्ना, तिल, तेल, सर्वफल, फूल, कपास, मूंगफली, बिनौला, सरसों आदि में तेजी रहेगी। गुड़, शक्कर, खांड, सोना, चांदी में घटा-बढ़ी रहेगी। गुवार, लौंग, काली मिर्च, तिलहन, दलहनों में तेजी। भौमवारी मेष संक्रांति बैशाख कृष्ण 10 को होने से भूमि भवन महंगे होंगे। लाल रंग की वस्तुओं में अस्थिरता का योग बनता है। **ता. 1 से 7 तक** सोना, चांदी में तेजी आकर मंदी का झटका लगेगा। रुई, कपास, बिनौला, खल, चना में मंदी। गुड़, शक्कर, खांड, कपड़ा बाजार में तेजी। लोहा में विशेष तेजी। **ता. 8 से 13 तक**-गेहूं, चना, चावल, पीतल, तांबा में तेजी बनकर मंदी का झटका चलेगा। शृंगार सामग्री विशेष तेजी। तेल, तिलहन, पेट्रौल के भावों में तेजी। सोना, चांदी में मंदी के झटके। **ता. 14 से 23 तक**-चना, मटर, जौ, अरंडा, तिल, ज्वार, ग्वार, बाजरा में तेजी। सोयाबीन, तांबा, लोहा, सीमेंट में विशेष तेजी। सरकारी नियंत्रण का योग भी। **ता. 24 से 30 तक**-सोना, चांदी, जस्ता, स्टील, खोपरा, नारियल, चावल, चना, गेहूं, रुई, कपास, लहसुन, कपड़ा बाजार, किराना बाजार तेजी का रहेगा।

इस माह में 42% मंदी, 52% तेजी तथा 8% स्थिरता का योग बनेगा। व्यापारी वर्ग स्टॉक करते समय ध्यान रखें। सामाजिक क्रांति हो तो बाजार अस्थिर भी हो सकता है।

## मई 2015

यह माह वैशाख शुक्ला 13 प्रथम (वृद्धि तिथि), हस्त नक्षत्र वृद्धि, वार शुक्रवार से प्रारंभ होकर ज्येष्ठ शुक्ल 13 रविवार स्वाती नक्षत्र तक रहेगा। माह में ज्येष्ठ कृष्ण 12 शुक्रवार को वृषभ संक्रांति लगेगी। कृतिका में भौम दिनांक 1 मई को, मिथुन में शुक्र दिनांक 2 मई को, वृषभ में भौम दिनांक 3 मई को, रोहिणी में बुध दि. 4 मई को, आर्द्रा में शुक्र दिनांक 8 मई को। कृतिका में रवि दिनांक 11 मई को, वृषे रवि 15 मई को, सोमवति अमावस्या 18 मई को, चन्द्रदर्शन 19 मई को 45 मु.। वक्री बुध ता. 22 को बुधास्त पश्चिम। ता. 25 को रोहिणी रवि संक्रमण के योग से व्यापार जगत में तेजी-मंदी का योग इस प्रकार रहेगा।

**वृष राशौ यवा सूर्य कनकान्न महर्घता।**
**वातं बहते च दीर्य कर्पासादि विनाशनम्॥**
**वृषे संक्रमति सूर्य मीने चैव चन्द्रमा।**
**संग्रह सर्वधान्यानां षष्ठ मासे फलम् शुभम॥**

इन ग्रहाचार के योग तेजी-मंदी की गणना निम्न प्रकार से प्रस्तुत है। **ता. 1 से 8 तक**-मसूर, मटर, रस पदार्थ में घटा-बढ़ी चलेगी। घृत, गुड़, शक्कर में तेजी। खनिजों में तेजी बनेगी। तांबा में विशेष तेजी, कांसा में मंदी होगी। अलसी, मूंग, बाजरा भी महंगा होगा। **ता. 9 से 15 तक**-सोना, चांदी, पीतल, लोहा, चना, चावल, जौ, गेहूं में तेजी का अच्छा योग बनेगा। कपास में तेजी के साथ घटा-बढ़ी चलेगी। हल्दी की तेजी-मंदी अस्थिर, सरसों में तेजी अच्छी रहेगी। **ता. 16 से 23 तक**-सरसों, मोठ, मूंग, लाल मिर्च, तिल, तेल, खांड में तेजी कारक योग। सोना, चांदी, तांबा, अरहर, सोयाबीन में घट-बढ़ अस्थिर भाव चलेंगे। आयल, कपास, डोडा में मंदी का योग। **ता. 24 से 31 तक**-किराना बाजार विशेष तेजी में। सोमवती अमावस्या मंदी कारक योग करेगी। रसकस, चना, मलका मसूर, मूंगफली में तेजी का शुभ योग रहेगा। वायु तेज से घास, घी, तेल में तेजी। चौपाया दुधारू पशुओं में तेजी। दूध, दही, सब्जी भी तेजी में।

## जून 2015

यह माह ज्येष्ठ शुक्ला 14 सोमवार विशाखा नक्षत्र से प्रारंभ होकर प्रथम आषाढ़ सुदी 13 मंगलवार ज्येष्ठ नक्षत्र तक रहेगा। इस माह में पुष्ये शुक्र ता. 2 को, मृगे भौम ता. 6 को, आश्ले. 3 गुरु। अनु. 1 शनि ता. 6 को प्रवेश करेंगे। ता. 12 को बुधोदय पूर्व में तेजी कारक रहेगा। दिनांक 15 को मिथुन संक्रांति सोमवार। मंगल भी मिथुन में, ता. 17 को आश्ले. में शुक्र, ता. 18 को चन्द्रदर्शन मु. 45, ता. 19 को रमजान। रोजा प्रारंभ मुस्लिम, ता. 22 को रवि आर्द्रा में प्रवेश, वर्षा योग प्रारंभ। ता. 25 को भौम आर्द्रा में, ता. 26 को आश्लेषा में गुरु 4 चरण। ता. 30 को मृगे बुध संचरण करेगा। इन ग्रहाचार योग से इस माह में तेजी-मंदी योग इस प्रकार रहेगा।

**कृष्ण पक्ष में तिथि घटै किंतु सुदी बढ़ जाए।**
**होय सुभिक्ष सुकाल सुख महंगाई हट जाए॥**
**वृहस्पति यदा कर्के स्वल्पम् मेघः प्रवर्तते।**
**राजर्षि विग्रहश्चैव दुर्भिक्षं तत्र जायते॥**

इन योग एवं ग्रहाचार से वस्तुओं की तेजी-मंदी की विशेष गणना। इस प्रकार रहेगी।

**ता. 1 से 8 तक**-अरंडा, सूत, मोती, चावल, चांदी, चना में तेजी का योग बनेगा। सोना, तांबा के भावों में उतार-चढ़ाव चलेगा। सरसों, जौ, गेहूं, गन्ना, ईख, रसकस, शक्कर, उड़द के भावों में तेजी होगी। **ता. 9 से 16 तक**-सुपारी, नारियण, बादाम, तिल, तेल में मंदी का योग बनेगा। अरहर, सोयाबीन, मटर, तांबा, सोना, चांदी में तेजी। लालमिर्च, जीरा, सरसों, तारामीरा, शेयर्स बाजार में उतार चढ़ाव चलेगा। इमारती सामान भी तेजी में चलेंगे। शेष में विशेष तेजी योग। **ता. 17 से 23 तक**-सभी वस्तुओं में एक बार तेजी बनेगी। सोना, चांदी, बारदाना, इमारती सामान, सीमेंट में उतार-चढ़ाव खाद्यानों में तेजी विशेष। **ता. 24 से 30 तक**-जूट, जायफल, ईलायची, काली मिर्च, गर्म मसाला में तेजी अच्छी बनेगी। सोना स्थिर चांदी तेजी में रहेगी। कपास, बाजरा, मोठ, ज्वार, ग्वार, हल्दी, पाट, बारदाना में तेजी का अच्छा योग बनेगा। फिर भी व्यापारी रुख देखकर काम करें।

इस माह में तेजी 54%, मंदी 30% तथा समरूपता 16% का योग बना है। मौका एवं बाजार भाव देखकर सौदा करें।

# जुलाई 2015

यह माह प्रथम आषाढ़ सुदी 14 बुधवार मूल नक्षत्र से प्रारंभ होकर द्वितीय आषाढ़ सुदी पूर्णिमा शुक्रवार उ.षा. नक्षत्र तक रहेगा। माह में मघा सिंह शुक्र 4 को, आर्द्रा में बुध 9 को बुधास्त पूर्व में 13 को, पुनर्वसु में भौम 15 को, कर्क संक्रांति अमावस्या गुरुवार ता. 16 को, पुनर्वसु में बुध 16 को। चन्द्रदर्शन मु. 30 ता. 18 को, पुष्यं रवि 20 को, वक्री शुक्र 25 को। आश्लेषा बुध 28 को। कर्क भौम 29 को ग्रह चार चलेगा। कृष्ण पक्ष में द्वितीय क्षय। मंहगाई का कारक भी बनेगी।

**वक्रचाल चलते हुए शनि की चाल का भान।**
**चालू रुख बाजार में अस्थिरता को जान॥**
**यदा कन्या स्थिति राहुर्धात्री फलं च पिप्पली।**
**मास मेकं द्रव चैव महर्घ त्रिगुणा भवेत्॥**

इन योगों से दो मास में आंवला, पिपली, चंदन, कपूर, कस्तूरी आदि सुगंधित पदार्थों में तेजी का योग तिगुना बढ़ सकता है। सर्राफा में मंदी बनेगी।

**ता. 1 से 7 तक**–रुई, सोना, चांदी, मूंगफली, सरसों, पाट, सूत, गुड़, खांड, गेहूं तथा अन्य प्रमुख वस्तुओं में गिरावट का योग बनेगा। अनाजों में तेजी बनेगी। मशीनरी में भी तेजी का योग है। **ता. 8 से 16 तक**–तेलों, दालों एवं धातुओं में तेजी का योग, गेहूं, चना, ज्वार, ग्वार, खांड, चीनी, अरहर, खल, कपास, बिनौला आदि में तेजी चलेगी। सर्राफा में उठा पटक योग। **ता. 17 से 24 तक**–अरंडा, मूंगफली, अलसी, जीरा, हींग, हल्दी उड़द, सरसों, चावल, शक्कर, मोठ, चंवला में तेजी। भाव यथावत् अन्यथा सभी वस्तुओं में भारी तेजी बनेगी। **ता. 25 से 31 तक**–सोना, चांदी, तांबा में मंदी। खनिज पदार्थों में तेजी। नारियल, तिलहन, दलहन, खांड, मिश्री, चीनी में तेजी का योग। मटर, डोडा पोस्त, तम्बाकू, गुटखों में भी तेजी कारक योग।

**देत्यागुरुर्यदा कर्के रसानां वै महर्घता।**
**सर्व धान्य समर्घत्सव मेघाश्च प्रबला भुवि॥**

अर्थात्–पृथ्वी पर मेघ प्रबल होवे। रुई, सोना, चांदी, घी, सूत, अलसी, अरंडा, गुड़ खांड आदि रस पदार्थों में तेजी कारक योग। यानि किराना सामग्री में तेजी रहेगी।

माह में 48% तेजी, 40% मंदी ,12% एक तरफा भाव या सम स्थिर भाव चलेंगे। स्टॉक का समय मंदी के दौरान शुभ रहेगा।

# अगस्त 2015

यह माह श्रावण बदी प्रतिपदा शनिवार श्रवण नक्षत्र से प्रारंभ होकर भाद्रपद बदी द्वितीया सोमवार तक रहेगा। माह में ता. 2 को शनि मार्गी, ता. 3 को आश्लेषा में रवि, ता. 4 को पुष्य भौम, मघा सिंहे बुध, ता. 5 को शुक्रास्त पश्चिम में, ता. 6 को भौमोदय पूर्व। ता. 7 को बुधोदय पश्चिम में। ता. 11 को गुरु अस्त पश्चिम में, ता. 12 को पू.फा. में बुध, ता. 13 को कर्के आश्लेषा शुक्र (वक्री), ता. 15 को मघा 3 गुरु, ता. 16 को चन्द्रदर्शन मु. 30, सिंहेदर्क मघा ता. 17 को। ता. 20 को शुक्रोदय पूर्व में। ता. 30 को मघा 4 गुरु, ता. 31 को हस्ते बुध प्रवेश, माह में पांच शनिवार का योग से–**"दुर्भिक्षं पंच पदेषु शेषावारा शुभ प्रदाः॥"** मंहगाई बढ़ेगी, दुर्भिक्ष कारक योग। लेकिन मार्गी होना शुभ कारक भी रहेगा। सोना में गड़बड़।

**पड़वा पांचै चतुर्दशी शुक्ल पक्ष में तीन।**
**बढ़ने पर मंदी करे क्षय होय तेजी जान॥**

धान्यादि भावों में मंदी बनेगी। रस, घृत, किराणा की वस्तुओं में तेजी बनेगी। वर्षा योग्य होगी। कहीं मध्यम तो कहीं तेजी में। उत्तरी भारत में बाढ़ भी। **श्रावण शुक्ल पक्ष में कभी कोई तिथि का नाश। छत्र भंग का योग है, आगे कार्तिक मास॥**

ता. 1 से 8 तक–गुड़, सोना, घी, चावल, तिलहन, नमक, लाख, चमड़ा, कपूर, पारा, कालीमिर्च, चांदी में मंदी कारक योग बनेगा। वर्षा कारक योग तथा अनाज तेज होगा। चना में विशेष तेजी। ता. 9 से 17 तक–उड़द, गेहूं, सरसों, मटर, चावल, मक्का, रुई, हींग, मसूर, मूंग आदि में घट-बढ़ योग चलेगा। किराना की अन्य शेष सामग्रियों मे तेजी के झटके लगेंगे। ता. 18 से 25 तक– रुई, कपास, सोना, चांदी गुड़, खांड, तिलहन, कागज, मूंगफली, ग्वार, ज्वार में मंदी झटका।

**बुधादित्य योग से विश्व व्यापार का तेजी योग होय।**
**धातु बाजार में शेयर्स एवं वायदा में मंदी बने दोय॥**

ता. 26 से 31 तक–इस सप्ताह औषधि बाजार में विशेष तेजी। पाट, बारदाना, कच्चा सूत, धनिया, हल्दी में भी तेजी। इत्र, सुपारी, प्याज, लहसुन में भी तेजी-मंदी उठा पटक चलेगी।

**शनिवारा यदा पंच मासे पाताले कम्पते फणी।**
**ईशानवेश भंगश्च वह्निदाहो महर्घता ॥**

इससे तेजी का विशेष योग भी बनेगा। विद्रोह, युद्ध आदि योग भी बनते हैं। माह में 47% तेजी, 28% मंदी तथा 25% समभाव या उठा पटक चिंतादायक व्यापार गति चलेगी। सावधान।

# सितंबर 2015

यह माह भाद्रपद बदी तीज मंगलवार उ.भा. नक्षत्र से प्रारंभ होकर आश्विन बदी तीज बुधवार तक रहेगा। नक्षत्र आश्विनी तक योग। माह में गुरु उदय पूर्व में ता. 6 का, मार्गी शुक्र ता. 6 को। रविवारीय अमावस्या ता. 13 को। पू.फा. में गुरु 14 को। चन्द्रदर्शन ता. 15 को 30 मु., सिंह मघा भौम ता. 15 को, ता. 16 को बुधास्त पश्चिम में, ता. 18 को वक्री बुध। ता. 17 को कन्या में भुवन भास्कर सूर्यदेव चतुर्थी में गुरुवार।। धान्य भावों में तेजी कारक योग। अनुराधा 2 में शनि ता. 26 को, हस्ते रवि 27 को, पू.फा. 2 में गुरु ता. 30 को संचरण करेंगे। इस माह में पांच मंगलवार होने से–**"यत्र मासे महीसूनोर्जायन्ते पंच वासरा। रक्तेन पूरिता पृथ्वी छत्र भंगस्तदा भवेत्॥"** पांच मंगल से विश्व में रक्तपूरित पृथ्वी यानि युद्ध तथा राजा-मंत्री अध्यक्ष आदि का देहावसान फलतः मंहगाई का योग बनेगा। यह घटना विश्व में तेजी का कारक बनाता है। शत्रुता का योग सर्वत्र देशों में परस्पर बनने का योग भी बनता है। **"कन्या राशि गते ज्ञेहि कांचन शुद्ध शर्करा। मासे षष्ठे ददेल्लाभं पुनः शस्तो भविष्यति॥"**

यानि कन्या राशि गत बुध हो तो सोना, चांदी आदि धातु, गुड़, खांड, शक्कर, हल्दी, गेहूं, जौ, चना में तेजी। रुई में मंदी।

ता. 1 से 7 तक–गुड़, खांड में घटा-बढ़ी, वर्षा का अभाव या वृष्टि से व्यापार में गड़बड़ी। चांदी, सोना में घटा-बढ़ी भी चलेगी। घी का भाव मंदा होगा। मूंग, उड़द, मोंठ का उत्पादन अच्छा मंदी का योग। **ता. 8 से 15 तक**–तिल, तेल, सरसों, रायडा, अलसी, अरंडा, सोयाबीन, पीपरमैंट, शहद, ईख, तारामीरा के भावों में तेजी 3 से 5% तक मंदी का भी झटका आएगा। पाट, बारदाना, कन्द, मूल में मंदी बनेगी। **ता. 16 से 24 तक**–रुई, सूत, कपास, सरसों, बिनौला, चावल, गुड़, घी, तांबा, सोना, चांदी आदि में मंदी कारक योग। **ता. 25 से 30 तक**–सोना, लोहा, स्टील, कांसा, पारा, सिगौड़ा, गेहूं, चना, चावल, कागज, चमड़ा, प्लास्टिक एवं शेयर्स बाजार में तेजी बनेगी।

**शुक्र मंगल योग सुक्ति कर्क राशि द्वादश भाव।**
**स्त्री शृंगार सामग्री तेजी बने मन मानी के भाव॥**

माह में 48% तेजी, 37% मंदी तथा 15% समभाव या अस्थिरता का योग बनेगा। अतः बाजार रुख का विशेष ध्यान रखें।

# अक्टूबर 2015

यह माह आश्विन बदी चतुर्थी गुरुवार भरणी नक्षत्र से प्रारंभ होकर कार्तिक बदी पंचमी मृगशिरा नक्षत्र तक रहेगा। माह में पांच बुधवार शुभ कारक। ता. 3 को उ.फा. में बुध (वक्री), ता. 6 को पू.फा. में भौम पूर्व में बुधोदय। ता. 10 को चित्रा में रवि। नवरात्रा शारदीय ता. 13 को प्रारंभ। चन्द्रदर्शन ता. 14 को, मुहूर्ती 15, ता. 15 को मुस्लिम वर्ष 1437 मोहर्रम प्रथम मास प्रा.। ता. 17 को तुला संक्रांति। पू.फा. 3 गुरु व पू.फा. में शुक्र। ता. 24 को तुला

स्वाती नक्षत्र में सूर्य। ता. 25 को चित्रा में बुध। ता. 28 को भौम उ.फा. में। ता. 29 को तुला में बुध। ता. 31 को बुध अस्त पूर्व में। इन ग्रहों के संचार से व्यापार द्विग्दर्शन परामर्श जन सेवार्थ व्यापारियों की सेवा में प्रस्तुत है।

**तुला संक्रांति शनिवार अनुराधा नक्षत्र में जब-जब होय।**
**सर्व वस्तु मंहगी युद्ध बवंडर का योग होय।**
**माह में पांच मंगलवार होने से बड़े व्यक्ति का अभाव होय।**
**व्यापारी भी संकट में रहें वस्तुओं में घटा-बढ़ी होय।।**

सोमवती अमावस्या सुभिक्ष का कारक बनेगी। धन-धान्य की उत्पत्ति अच्छी। घी, धान्य के भावों में मंदी का योग बनेगा।

**वक्रचाल चलते हुए शनि मार्गी हो जाए।**
**चालू रुख बाजार का एक दम पलटा खाये।।**

यानि तेजी मंदी में, मंदी तेजी में बदलकर चिंता दायक योग बनाएगा। **ता. 1 से 8 तक**–दूध, घी, इलायची, जौ, गेहूं, चावल, रुई, जूट, कपूर, बिनौला आदि में एकाएक मंदी का योग बनेगा तथा तिलहन, दलहन, आलू, प्याज, लालमिर्च, उड़द में तेजी होगी। **ता. 9 से 16 तक**–रेशम, पाट, बारदाना, कालीमिर्च, तुअर, मटर, सोना, चांदी मूंगफली में अस्थिरता का योग चलेगा। घी, तिलहन में भी घटा-बढ़ी। सूत वस्त्र बिनौला, कपास, तिलहन किराना में तेजी होगी।

**एक जगह गुरु-शुक्र हो बने युद्ध आसार।**
**अनावृष्टि अति वृष्टि से दुख पावे संसार।।**

भारी वर्षा से फसलें नष्ट। वस्तुओं में तेजी।

**ता. 17 से 25 तक**–चावल, सुपारी, हींग, उड़द, राई, अरंडा, चना, मक्का में मंदी बनेगी। शेयर्स बाजार उछलेगा। चांदी में घटा-बढ़ी सोना स्थिर रहेगा। चौपाये जानवर जो दुधारू होंगे, तेजी में बिकेंगे। **ता. 26 से 31 तक**–अनाजों में काफी उतार-चढ़ाव। सावधानी से स्टॉक करें। जुवार, बाजार, गुवार, मूंग, मोठ भी मंदा चलेगा। किराना बाजार, रसकस संबंधी वस्तुओं में तेजी बनेगी।

माह में मंदी 45%, तेजी 45% तथा 10% स्थिरता के भाव रहेंगे। बाजार रुख से सौदा करें।

## नवंबर 2015

यह माह कार्तिक बदी षष्ठी रविवार आर्द्रा नक्षत्र से प्रारंभ होकर मार्गशीर्ष बदी पंचमी सोमवार पुष्य नक्षत्र तक रहेगा। माह में पांच रविवार होंगे। **"यत्र मासे रवेर्वारा जायन्ते पंच सन्ततम्। दुर्भिक्ष छत्र भंगश्च तदास्ते च महद्भयम्।।"** के अनुसार मास में दुर्भिक्ष (अकाल) छत्र भंग तथा जनता में भय उपस्थित रहेगा। माह में ता. 2 को स्वाती में बुध। ता. 3 को कन्या में भौम, शुक्र, ता. 4 को पू.फा. 4 में गुरु, ता. 6 को विशाखा में सूर्य, ता. 10 को विशाखा में बुध, बुधवारी अमावस्या ता. 11 को, ता. 13 को चन्द्रदर्शन 15 मु., ता. 16 को वृश्चिके सूर्य सोमवार, मु. 45 मंहगाई एवं भय कारक, ता. 19 को हस्ते भौम। ता. 20 को अनुराधा रवि, ता. 24 को चित्रा में शुक्र, ता. 27 को ज्येष्ठा में बुध, ता. 28 को उ.फा. 1 में गुरु, ता. 30 को तुला में शुक्र संक्रमण करेंगे। **कन्या राशि गते शुक्रे सर्वस्य विनश्यती। तत्र धान्य महर्घाणी शालिश्च विशेषता।।** एक मास में चावलों में अच्छी तेजी बनेगी। रुई, रेशम, पाट, काली मिर्च, चांदी, घी, सोना में मंदी करेगा। गुड़, खांड में मंदी का झटका चलेगा। सोमवारी संक्रांति अनाजों में समता गेहूं, चना, घी, मंदे होंगे। सर्वत्र व्यापार में स्टॉक क्रय संबंधी चर्चा का योग बनेगा।

**"बुध गुरु की आय दीवाली। जीवे रंक मरे भड़साली।।"** यानि वस्तुओं की मंदी के दौर से व्यापारी जो बड़े स्टॉक कर्त्ता हैं रोयेंगे। **ता. 1 से 7 तक**–सोना, चांदी, तांबा, लोहा, इस्पात सभी धातुओं में मंदी का झटका चलेगा। रुई, पाट, बारदाना के भाव भी मंदे होंगे। गुड़, खांड, शक्कर, ईख, मसाला, ऊनी वस्त्र तेजी में चलेंगे। **ता. 8 से 15 तक**–सोना, रुई, गेहूं, बाजरा, मूंग, खांड, सरसों, अलसी, मूंगफली के भावों में अस्थिरता (घट-बढ़) चलेगी। रेशम, कालीमिर्च, लौंग, ईलाइची के भावों में तेजी चलेगी। शेयर्स बाजार उठा-पटक वाला रहेगा। सुपारी तेजी में रहेगी। **ता. 16 से 25 तक**–रुई, पाट, बारदाना, अलसी, रबड़, कागज, सोना, चांदी, गुड़, खांड, शक्कर, वस्त्रों के भावों में तेजी योग।। अरहर, अलसी, धनियां, सोयाबीन, पीपरमेंट में तेजी का योग रहेगा। किराना की सामग्री में तेजी का योग भी। **ता. 26 से 30 तक**–खाद्यानों में मंदी। रसकस में तेजी तथा सोना, चांदी, चना, गेहूं, चावल, धनिया, मिर्च, हल्दी में अच्छी तेजी का योग बनेगा। पुराना स्टॉक कर्त्ता लाभ प्राप्त करेंगे।

माह में तेजी 42%, मंदी 38% तथा एक तरफा भाव या स्थिरता 20% बनेगी। सावधानी से सोदा करें।

## दिसंबर 2015

यह माह मार्गशीर्ष बदी षष्ठी मंगलवार अश्लेषा नक्षत्र से प्रारंभ होकर पौष बदी षष्ठी गुरुवार तक रहेगा। माह में ता. 3 को ज्येष्ठा में रवि। ता. 5 को शुक्र स्वाती में। ता. 6 को मूल धनु राशि में बुध। ता. 12 को चन्द्रदर्शन 30 मु., चित्रा में भौम, ता 14 को शुक्रोदय पूर्व में। ता. 13 बुधोदय पश्चिम में, ता. 16 को सूर्य धनु राशि में प्रवेश बुधवार को, ता. 17 को विशाखा में शुक्र, ता. 23 को तुलायां भौम, ता. 24 को उ.षा. में बुध, ता. 25 वृश्चिक शुक्र, ता. 26 को मकरे बुध, ता. 27 को ज्येष्ठा 1 शनि। ता. 28 को अनु. में शुक्र, ता. 29 को पू.षाढ़ में सूर्य। ग्रह चार योग चलेंगे। बुधवारी संक्रांति के कारण उड़द, मूंग, दहलन, पशुओं का चारा सूखे मेवे व गर्म मसाले आदि मंदे होंगे। तेलों में समता योग। **"यदा वृश्चिक राशि में दिनी दुख संयुक्ता। वर्ष मात्र मथे चोहर्वमिन्दुप्रस्थों विनश्यति।।"** वृश्चिक राशि का शनि लग्न में तथा सूर्य के साथ में होने से गेहूं, चावल, चना, अजवायन, मैथी, मसूर, रुई, चांदी, तिलहन पदार्थों में तेजी कारक योग रहेगा।

**मंगसिर में बुध का उदय अथवा भृगु का अस्त।**
**तृण चारा कमती मिलें बेचो पशु समस्त।।**

**ता. 1 से 8 तक**–सोना, चांदी, अनाज, तिलहन, दालें आदि में घटाबढ़ी चलेगी। रुख मंदी का रहेगा। सूत, सण, कपास, सरसों आदि में तेजी का योग बनेगा। गुड़, खांड, चीनी, तिलहन, दलहन, मूंग, लहसुन में अस्थिरता योग। रुख तेजी का रहेगा। **ता. 9 से 16 तक**–घी, गुड़, खांड, रसकस, चावल तेजी का योग रहेगा। रुई, कपूर, ईलायची, चीनी, बिनौला, गेहूं, जौ में तेजी के झटके आएंगे। धातु बाजार स्थिर रहेगा। बारदाना, पाट, केसर, कपास, धागा, अरहर, सोयाबीन में मंदी का योग। **ता. 17 से 25 तक**–चंदन, कपूर, इत्र, तैल, औषधि, कालीमिर्च, लौंग, ईलायची, धागा, हल्दी, राई, सरसों, दालों में तेजी। घी, गुड़, तेल, रस पदार्थों में अस्थिरता का योग। वस्त्र बाजार, ऊनी कपड़ा बाजार में तेजी का रुख। **ता. 26 से 31 तक**–दूध, घी, सूत, गेहूं, जौ, चावल, रुई, कपूर, ईलायची, बिनौला, चीनी, बादाम, काजू, पिस्ता, किशमिश आदि सूखा मेवा में अच्छी तेजी। मेथी दाणा में घट-बढ़ योग चलेगा। प्लास्टिक वस्तुओं में भी तेजी बनेगी।

**शनि बुध सूरज साथ एक राशि इक सेज।**
**जौ, गेहूं, चावल, चना, ज्वार, बाजरा तेज।।**

माह में 52% तेजी, 38% मंदी तथा 10% समभाव या एक तरफा भाव चलेंगे। व्यापारी रुख देखकर ही सौदा करें।

## जनवरी 2016

यह मास पौष बदी सप्तमी शुक्रवार उ.फा. नक्षत्र से प्रारंभ होकर माघ बदी सप्तमी रविवार चित्रा तक रहेगा। माह में ता. 4 को स्वाती में भौम, ता. 6 को वक्री बुध, ता. 8 को वक्री गुरु तथा ज्येष्ठा में शुक्र, ता. 11 को चन्द्रदर्शन 30 मु., उषायां रवि प्रवेश, ता. 14 को मकरेऽर्क मकर संक्रांति गुरुवार, धनुषि बुध, ता. 19 को बुधोदय पूर्व में। धनुषि मूले शुक्र, ता. 21 को अभिजित में रवि, ता. 24 का श्रवणे रवि, ता. 26 को बुध मार्गी, ता. 29 को पू.षा. में शुक्र, ज्येष्ठा 2 शनि, सिंहे उ.फा. 1 राहु, कुंभे पू.भा. केतु ग्रहादि चार एवं अन्य योगानुसार व्यापारिक तेजी-मंदी गणना।

ता. 10 जनवरी 2016-को राहु+केतु की राशि परिवर्तन सिंह+कुंभ होना राजनीतिक हलचल से व्यापार जगत विशेष प्रभावित होगा।

पौषी मावस के दिना भौम सूर शनिवार।
भय उपजे महंगे बिकें ज्वार, बाजरा, ग्वार॥
पौषी अमावस को पड़ै शनि रवि, मंगलवार।
धान्य भाव महंगा रहे भय उप जावन हार॥

गुरुवारी संक्रांति के कारण गेहूं, अनाजों में मंदी का योग करेगा। सोना, चांदी व किराना में उतार-चढ़ाव अधिक रहेगा। राहु के कारण गेहूं आदि अनाजों में मंदा लेकिन किराना व पंसारी के सामान में तेजी बनेगी। शनि के कारण मिर्च गर्म मसालों में तेजी। धनिया में मंदी का योग। माह में पांच शनिवार के योग से तेजी का रुख ज्यादा रहेगा।

ता. 1 से 8 तक-सोना, तांबा, मजीठ, सभी प्रमुख शेयर्स, सरसों, काली वर्ण की वस्तुओं में तेजी, लौंग, सुपारी, मूंग, लालमिर्च तेजी के झटकों से व्यापार चलेगा। लकड़ी ईंधन में तेजी का योग। ता. 9 से 16 तक-अमावस्या क्षय योग से तेजी का झटका लगेगा। सोना, चांदी, रुई, सूत, पाट बारदाना तेज, गुड़, घी, गेहूं, तेलों में तेजी, गल्ला, ईख बाजार भी तेजी में रहेगा। मिर्च, किराना सामान में तेजी बनेगी। स्टॉक नहीं करें। ता. 17 से 25 तक-गुड़, खांड, चीनी, अंजीर, खजूर, ज्वार, बाजरा, मक्का, मूंग, मोठ, उड़द आदि दालों में मंदी कारक योग। सोना, चांदी, तांबा में तेजी। चारा, घास में तेजी बनेगी। ता. 26 से 31 तक-गुड़, सरसों, मूंगफली में तेजी। राई, सरसों में अस्थिरता योग। किराना बाजार तेजी में चलेगा। वृश्चिक का शुक्र स्त्री श्रृंगार संबंधी सामग्री में तेजी कारक रहेगा।

मकर च स्थितो भानुर्घृत तैल महर्घता।
सुभिक्षं सर्वधान्यानां लोकानां दुख पीड़नम्॥

तेलों के भावों में वृद्धि योग। सुभिक्ष होने के बाद भी जनता पीड़ित रहेगी। माह में 54% तेजी, 36% मंदी का योग 10% स्थिरता या एक तरफा या उतार-चढ़ाव भाव चलेंगे। सावधान!

## फरवरी 2016

यह माह माघ बदी अष्टमी सोमवार स्वाती नक्षत्र से प्रारंभ होकर फाल्गुन बदी षष्ठी सोमवार विशाखा नक्षत्र तक रहेगा। माह में ता. 6 को धनिष्ठा में रवि, ता. 8 को मौनी अमावस्या, मकरे, बुध, ता. 9 को चन्द्रदर्शन मु. 15, उ.षा. में शुक्र, ता. 12 को मकरे बुध, ता. 13 को कुंभ संक्रांति शनिवार, ता. 17 को श्रवणे बुध (वक्री), पू.षा. 4 गुरु, ता. 20 को वृश्चिके भौम, श्रवणे शुक्र, ता. 26 को धनिष्ठा बुध, ता. 28 को बुध अस्त पूर्व में, ग्रह संचार योग बनेंगे। तेजी-मंदी में प्रभाव गणना बोध।

भूमिपुत्रस्तते जातः सर्वधान्य महर्घता।
माषा मुद्रास्तथा सुत्रं कर्पासादि विशेषतः॥

तुला मंगल के योग से अलसी, गेहूं, ज्वार, ग्वार, मटर, नारियल, रुई, सूत, सरसों, चावल, पाट, बारदाना, उड़द, अनाजों में तेजी योग।

माघ सुदी साते दिना भरणी नखत विचार।
रोग नाश हो धरा पर उत्तम हो पैदावार॥
माघ सुदी आठे दिना कृतिका नक्षत्र आव।
के फाल्गुन रोली लगे के सावन महंगा भाव॥

भरणी सप्तमी के योग फसलों में रोग नहीं लगेगा। कृतिका नक्षत्र अष्टमी का होने से जौ, गेहूं, फसल को रोली (लाल रंग) का कीड़ा लगेगा या श्रावण में वर्षा का अभाव से भावों में तेजी।

"कुंभ राशौ यदा भानु-समृद्धि तत्र जायते।
लवण च तथा तैल स्वल्पार्घ चैव दापयेत॥" के अनुसार लौंग, ईलायची, जीरा, काली मिर्च, अनारदाना, गेहूं, जौ, चना, मटर, रुई, बाजार मंदा रहेगा। मक्का, ज्वार, बाजरा, सूत आदि में तेजी बनकर एकाएक मंदी भी आएगी या घटबढ़ योग।

ता. 1 से 7 तक-अरहर, सोयाबीन, चना, तिलहन, सोना, चांदी, तांबा, पीपली, पीतल, सूखा मेवा, दूध, पनीर, प्लास्टिक सामग्री, लोहा में तेजी का योग बनेगा। शेयर्स बाजार लुढ़केगा। ता. 8 से 14 तक-रुई में तेजी, कपास, चावल, बाजरा, गुवार, जुवार, मक्का, बारदाना, कुमकुम, सिंदूर, चंदन, धूप, घी, सौंफ, जीरा, हल्दी, समस्त किराना सामग्री में घटा-बढ़ी योग चलेगा। ता. 15 से 22 तक-गुड़, खांड, कपास, तैल, घी, चना, जौ, गेहूं, कपास, चांदी, बिनौला में तेजी। पटसन, बारदाना में मंदी, पत्थर, लोहा, जिपसम, कोयला में घटा-बढ़ी योग। ता. 23 से 29 तक-उड़द, गेहूं, जौ, बाजरा, मूंग, मोठ, तिलहन, नारियल, सरसों, सतावर, हींग, मसूर, मक्का, सुपारी, अरंडा में घट-बढ़ योग तथा धातु बाजार सोना, चांदी, पीतल, तांबा, में तेजी बनेगी। दूध, घी, तेल में एक तरफा भाव चलेंगे।

माह में 47% तेजी, 43% मंदी तथा 10% एक तरफा भाव या घटा-बढ़ी चलेगी। सावधान!

## मार्च 2016

यह माह फाल्गुन बदी सप्तमी मंगलवार अनुराधा नक्षत्र से प्रारंभ होकर चैत्र बदी सप्तमी गुरुवार मूला नक्षत्र तक रहेगा। माह अप्रैल चैत्र बदी अष्टमी पू.षा. से चैत्री अमावस्या रेवती दिनांक 7 अप्रैल, 2016 तक वि. स. 2072 की समाप्ति तक गणना बोध। ता. 1 मार्च कुंभे बुध, ता. 2 धनि शुक्र, ता. 4 पू.भा. रवि, ता. 5 शत. बुध, ता. 7 कुंभे शुक्र, ता. 10 को चन्द्रदर्शन मु. 30, ता. 13 को शत. शुक, ता. 14 को मीन संक्रांति सोमवार, ता. 20 को उ. मा. बुध, ता. 18 को मीने बुध, ता. 23 को पू.भा. शुक्र, ता. 25 को वक्री शनि, ता. 27 को रेवती बुध, ता. 30 को रेवती रवि, ता. 31 को मीने शुक्र, माह अप्रैल 2016 दि. 1 से 7 तक गणना, पू.फा. 4 राहु पू.भा. 2 केतु ता. 1 को। ता. 2 को मेष अश्वि. बुध, ता. 3 को उ.भा. शुक्र, गणना गोचर ग्रहादि बोध से तेजी-मंदी योग।

गुरुवारी अमावस्या वृष्टि शुभदायक।
जन कल्याण योग शुभ मंगल दायक॥

मकरे च यदा शुक्र सर्वसस्य विनाश कृत। जायतेऽत्र महर्घाणि नात्र कार्या विचारणा॥ के कारण एक मास में फसलें नष्ट प्राकृतिक कारणों से बनता है। फलतः खाद्यान्न महंगा होगा।

फाल्गुन अथवा चैत्र में मंगल या शनि वक्र।
मंदी रह करके चलै फिर तेजी का चक्र॥

मार्च-ता. 1 से 8 तक-सोना, चांदी, रुई, मूंगफली, अरंडा, बिनौला, अनाज, लाल वर्ण की वस्तुओं में तेजी। मक्का, हींग, राई, नमक, लसण मे मंदी। ता. 9 से 16 तक-गुड़, खांड, चावल, कपास, पाट, बारदाना में मंदी या घट-बढ़ योग। नमक, आलू, तेल, जुवार, गुवार, चना, हल्दी, जीरा में तेजी। ता. 17 से 25 तक-सूत, पाट, बारदाना, कालीमिर्च, लौंग, इलायची, तेल, तिल, अन्न, चांदी, सोना में घट-बढ़ के साथ तेजी का रुख चलेगा या एक तरफा लाईन चलेगी। ता. 26 से 31 तक-दलहन, तिलहन, रुई, कपास, चांदी, सोयाबीन, घी, मूंग, मशीनरी, पत्थर, तांबा, सोना में तेजी। बिनौला, अनाज, मक्का, राई, सरसों में घट-बढ़ योग बनता है।

अप्रैल-ता. 1 से 7 तक-इस सप्ताह में योगानुसार "मीन राशि गते भानो सर्व धान्य महर्घता। लवण तिल, तैल च महर्घ समाजायते" इस सप्ताह में गेहूं, चावल, चना, जौ, गुड़, खांड, नमक, मिर्च, लौंग, इलायची, राई, सरसों, अलसी, मैथी, सोना, चांदी के भावों में तेजी। घी, दूध, तेल के भाव स्थिर रहेंगे। सवा माह में 47% तेजी 43% मंदी 10% एक तरफा भाव चलेंगे।

तेजी-मंदी की धारणा ग्रह गोचर आधार।
कौशिक नारायण मानो रुख आधार॥

लेखक-नारायण शर्मा कौशिक
बेदांग ज्योति संस्थान-सारडा बाजार, मेड़ता सिटी,
जिला-नागौर (राजस्थान) पिन- 341510
फोन-01590-220792, 220900, 09413930247, 09799011197

# सामूहिक व्यापार भविष्य संवत् 2072 वि.

लेखकः
विश्वबन्धु शर्मा एवं जयवर्द्धन शर्मा

## चैत्र शुक्ल पक्ष

इस माह का प्रारंभ 21 मार्च शनिवार से होकर ता. 4 अप्रैल शनिवार सन् 2015 को समाप्ती हो रही है। प्रतिपदा को शनिवारी चन्द्र दर्शन के प्रभाव से ता. 23 मार्च से पिछली चाल बहुधा वस्तुओं में पलटेगी। गेहूं, जौ, चना, मूंग, मोंठ, बाजरा में नरमी का रुख रहेगा। सरसों, तिल, सोयाबीन, अरंडा, सींगदाना में तेजी होगी। ता. 23 मार्च की शाम को मेष राशि पर मंगल देव का प्रवेश जोरदार मंदी कारक लाल रंग की वस्तुओं पर करेगा। यह मंदी रिलायंस व वस्त्र उद्योग के शेयरों में भी होगी। निफ्टी में रुख अच्छी नरमी का रहने की धारणा है।

ता. 27 मार्च को मीन राशि में बुध देव का प्रवेश गेहूं, गुड़, खांड के भावों में मंदी कारक होगा। सोना, चांदी में चली आ रही मंदी समाप्त होकर तेजी का रुख बनेगा। हाजिर मार्केटों में ता. 28 मार्च से चाल चलेगी। वायदा मार्केटों में ता. 30 मार्च से यह चाल बनेगी। आज ही बुधास्त भी हो रहा है। जो ता. 30 मार्च से जोरदार चाल अवश्य ही देगा। यह चाल मंदी की चलेगी। गेहूं, जौ, चना में नरमी होगी। वायदा मार्केटों में धमाकेदार मंदी का दौर चलेगा। यहां की चालू चाल लंबी भी खिंच सकती है।

चैत्र शुक्ल पूर्णिमा को खग्रास चन्द्रग्रहण का होना खेती की समृद्धि करेगा। ब्राह्मणों व पशुओं को सुख होगा। जगत में क्षेम, कल्याणर आरोग्य आदि शुभ धन व धर्म की वृद्धि कारक होगा। सोना, चांदी, तांबा, जिंक, लेड के भावों में विशेष तेजी होगी। धान्य के भावों में विशेष तेजी होगी। ज्वार, अफीम, कालीमिर्च व काली वस्तु के संग्रह से दो माह में ही मोटा लाभ मिल सकेगा। पीले रंग की वस्तुओं का संग्रह भी लाभकारी रहेगा। चावल व औषधी के भाव विशेष तेजी पकड़ेंगे।

## बैशाख मास

बैशाख माह में ता. 5 अप्रैल रविवार की रात्रि में मार्गी गुरु के प्रभाव से सोना आदि धातुओं में ता. 6 अप्रैल से जोरदार तेजी होगी। हल्दी, केसर, मेथी दाना, गुड़, चीनी के भाव विशेष तेजी पर जाएंगे। तब भी इनमें से जिस वस्तु के भाव ता. 6 अप्रैल को ता. 4 अप्रैल के बने नीचे भाव से टूट जाएं। तब मंदी उसी वस्तु में आगे जानना।

ता. 6 अप्रैल की शाम को वृष में शुक्र देव का प्रवेश सफेद रंग की वस्तुओं व लाल रंग की वस्तुओं में विशेष मंदी की चाल देने वाला होगा। यहां पर निफ्टी व शेयर मार्केटों में तेजी का दौर चलने की धारणा ता. 7 अप्रैल से है।

ता. 9 अप्रैल की रात्रि में मंगल देव का अस्त होने से संगमरमर, ग्रेनाइट, पत्थर तथा पत्थर से बनी वस्तुओं के भावों में विशेष तेजी बनेगी।

ता. 12 अप्रैल की प्रातः मेष राशि में बुध देव का प्रवेश। ता. 13 अप्रैल से सोना, चांदी, मूंग, मोती, हीरा, पन्ना, गेहूं, जौ, चना में तेजी का रुख बनेगा। गुड़, खांड, तिल, तेल, सरसों, सोयाबीन, घी, रुई, कपास में मंदी का चांस संपन्न होगा।

ता. 14 अप्रैल को 17 घटी 16 पल पर मेष संक्रांति का प्रभाव लाल रंग की वस्तुओं के भावों में विशेष उछाला आएगा। वायदा मार्केटों में लाल मिर्च, तांबा, रीठा, बादाम, घी, सरसों, गुड़ में विशेष तेजी होगी। नारियल, कपास, रुई, सूत, सुपारी, चांदी, सोना में घट-बढ़ के साथ तेजी होगी। गेहूं, जौ, चना, मटर, उड़द, अरहर, मूंग, मोठ, चावल में भाव तेजी पर जाएंगे। यहां पर वायदा मार्केटों में विशेष चाल फलवती होगी। विशेष रूप से ऊपर लिखी वस्तुएं। ता. 15 अप्रैल से जोरदार चाल पकड़ेगी। यहां की चालू चाल ता. 17 अप्रैल तक ही विशेष होगी।

**नोट**–जिस वायदा वस्तुओं में ता. 15 अप्रैल को ता. 14 अप्रैल के बने नीचे भाव टूटेंगे उसी वस्तु में जोरदार मंदी की चाल तीन दिन चलेगी।

वैशाख शुक्ल पक्ष में सोमवारी चन्द्रदर्शन मंदी कारक है। बाद ता. 27 अप्रैल को वृष राशि पर बुध के प्रवेश का प्रभाव जीरा, धनियां, हरी सब्जी, अजवायन, सौफ आदि हरे रंग की वस्तुओं में मंदी होगी। तिल, सरसों, सोयाबीन, गुड़, खांड, घी, रुई, कपास, गेहूं, जौ, चना के भावों में तेजी होगी। जिन वस्तुओं में ता. 27 अप्रैल को ता. 25 अप्रैल के बने नीचे भाव से मार्केट टूटेगा और नीचे ही मार्केट बंद होगा उनमें तूफानी मंदी का दौर ता. 4 मई तक होगी।

ता. 3 मई रविवार को रात्रि में वृष राशि में मंगल देव का प्रवेश लाल रंग की वस्तुएं जूट, पाट, वारदाना, कपास, रुई, सूत, सभी अनाज, केसर, तिल, कपूर, सोना, चांदी, तांबा, जस्ता व शेयरों में तेजी की चाल देगा। जोकि अगले माह में प्रविष्ट हो जाएगी।

**लक्ष्मी चांस**– ता. 6 अप्रैल की शाम को ता. 7 अप्रैल के लिए दुतर्फा गली लगाना। ता. 14 अप्रैल 1 बजे लगभग दुतर्फा गली लगाना। ता. 21 अप्रैल की बंद घंटी से पहले 22 के लिए दुतर्फा गली लगाना।

## ज्येष्ठ मास

ज्येष्ठ माह पांच मंगलवारों से युक्त होने के प्रभाव से सफेद व लाल रंग की वस्तुओं के भावों में भारी उथल-पुथल होगी। रुख तेजी कारक प्रायः रहेगा।

ज्येष्ठ बदी सप्तमी का क्षय भी जिन वस्तुओं में तेजी चल रही होगी उनमें आगे भी तेजी जारी रहेगी। अगले दिन ता. 11 मई को कृतिका में सूर्य का प्रवेश रात्रि में होगा। यह प्रवेश सोना, चांदी, रुई, अलसी, अरंडी, गेहूं, जौ, चना, चावल, सरसों, मूंग, मोंठ के भावों में एक पाक्षिक तेजी कारक होगा।

ता. 15 मई की प्रातः वृष संक्रांति के प्रभाव से अन्नादि के भावों में साधारण तेजी होगी। सोना, चांदी, रुई, सूत, कपास के भावों में तेजी का रुख रहेगा।

ता. 19 मई को मंगलवारी चन्द्रदर्शन होने से तेजी विशेष ता. 20 मई से बनेगी। ता. 21 मई को बुधास्त दोपहर बाद होने से जोरदार व तूफानी तेजी का चांस बहुधा वस्तुओं में संपन्न होगा। यहां पर सोना, चांदी, तांबा, खल, बिनौला, कपास, जीरा, धनियां, गेहूं, गुड़, चीनी के हाजिर व वायदा मार्केटों में हर घटे भाव खरीदते हुए और उछाले में बेचते हुए ता. 2 जून तक व्यापार करते हुए लाभ उठा सकते हैं। क्रूड आयल, शेसर मार्केट, निफ्टी के मार्केट मंदी में रहेंगे।

**नोट**– जिस वस्तु में ता. 22 मई को 21 के बने नीचे भाव से मार्केट टूटेगा। उसी में मंदी की चाल चलेगी।

ता. 30 मई शाम को कर्क राशि में शुक्र देव का प्रवेश करना चांदी में मंदी कारक है। तब भी अगर ता. 31 मई को ता. 30 के बने ऊंचे भाव से मार्केट बढ़ें तब तेजी ही जारी रहेगी। गुड़, खांड, शक्कर, घी, तेल के भाव वृद्धि को प्राप्त करेंगे। गेहूं, जौ, चना, अरहर, मटर में मंदी होगी।

**लक्ष्मी चांस**–ता. 8 मई को ता. 11 मई की दुतर्फा गली लगाएं। ता. 15 मई को 11 बजे दुतर्फा गली लगाएं। ता. 21 मई की शाम को ता. 22 मई की दुतर्फा गली लगाएं।

## प्र. आषाढ़ मास

यह माह पांच बुधवार तथा पांच ही गुरुवारों से युक्त होने से प्रायः नरमी का रुख मार्केटों में रहेगा। ता. 3 से 8 जून तक पिछले माह की चालू चाल चलकर ता. 9 जून को प्रातः बुध देव के पूर्व दिशा में उदय होने के प्रभाव से एक तेजी का झटका देकर ता. 13 जून तक घट-बढ़ होगी। बाद मार्गी बुध के प्रभाव से 15 जून तक नरमी होगी। बाद ता. 15 जून की रात्रि में मिथुन संक्रांति के प्रभाव से जूट, पाट, वारदाना, रुई, सूत, कपास, रेशम, सरसों, लोहा, तिल, तेल, गुड़, चीनी, घी, उड़द, मूंग, चावल, गेहूं, चना, अरहर के भावों में तेजी बनेगी। आज ही रात्रि में मिथुन में मंगल का प्रभाव धीरे-धीरे मंदी को बल देने वाला होगा। अतः धारणा मंदी की ज्यादा बन रही है।

**नोट**– जिस वस्तु में ता. 16 जून को 15 के बने नीचे भाव से मार्केट टूटेगा तब उसी वस्तु में मंदी जोरदार होगी। कुल मिलाकर मंदी के चांस 80% और तेजी के 20% लगते हैं।

ता. 27 जून को नवमी तिथि की वृद्धि मंदी को बल देगी।

**लक्ष्मी चांस**– ता. 9 मई को प्रातः 10 मई की दुतर्फा गली लगायें। ता. 15 मई को 16 की दुतर्फा गली लगायें। ता. 25 मई को 26 की भी दुतर्फा गली लगायें।

## द्वि. आषाढ़ मास

द्वितीय आषाढ़ माह का प्रारंभ प्रतिपदा क्षय से होगा। इस माह में पांच शुक्रवारों का प्रभाव विशेष मंदी कारक होगा। ता. 5 जुलाई को रात्रि में मिथुन में बुध का प्रभाव रुई, कपास, सोना, चांदी, तांबा, निकिल के भावों में मंदी कारक होगा। लाल मिर्च, लाल चंदन, गेहूं, जौ, चना, गुड़, चीनी, खांडसारी में आज दोपहर में सिंह राशि शुक्रदेव के प्रभाव से तेजी होगी।

ता. 12 जुलाई को पूर्व दिशा में बुधास्त के प्रभाव से ता. 13 जुलाई से गुड़, खांड, चीनी, गेहूं, जौ, चना, जूट, पाट, सोना, चांदी में मंदी होगी। यह मंदी एक सप्ताह की वायदा मार्केटों में व हाजिर मार्केटों में चलेगी।

ता. 17 जुलाई की शाम को कर्क संक्रांति के प्रभाव से तिलहनों में ता. 24 जुलाई तक तेजी होकर ता. 25 जुलाई से चाल पलटेगी। नारियल, मजिष्ठ के भाव मंदे होंगे। धान्य के भाव तेज होंगे।

**वायदा विचार**–अगर ता. 20 जुलाई को ता. 17 जुलाई के बने लोएस्ट भाव से मार्केट टूटे तब मंदी ता. 21 जुलाई तक जोरदार होगी। ऊंचे बने भाव के क्रास होने पर तेजी की चाल चलेगी।

**कर्क राशि स्थितो भानुः श्लेषायाम् तत्र वर्षति।**
**धान्यानि तत्र सर्वाणि क्वचित्क्वापि महर्घता॥**

ता. 21 जुलाई शनिवार की रात्रि में कर्क राशि में बुध देव के प्रवेश के प्रभाव से गुड़, खांड, चीनी, दूध, दही, तेल, मूंगफली, सोना, जीरा, धनियां में 24 जुलाई तक तेजी के बाद चाल पलटने की धारणा है। बाद ता. 25 जुलाई की रात्रि में शुक्र देव के वक्री होने से मंदी का प्रभाव चावल, चांदी, कपूर, साबूदाना, गोलाकस के भावों पर पड़ेगा।

ता. 30 जुलाई गुरुवार की रात्रि में कर्क राशि में मंगल देव का प्रवेश गुड़, खांड, शक्कर, रुई, घी, तेल, सरसों, अलसी, अरंडी, अनाजों के भावों में तेजी होगी। चांदी में घटा-बढ़ी होगी। नोट–जिस वायदा वस्तु में ता. 31 जुलाई को ता. 30 के बने नीचे भाव से मार्केट ऊपर लिखित वस्तुओं में टूटेगा। तब उसी वस्तु में मंदी की चाल से बेचकर लाभ उठाना।

लक्ष्मी चांस–ता. 6 जुलाई को प्रातः ता. 7 के लिए दुतर्फा गली लगाना। ता. 10 जुलाई की शाम को ता. 13 जुलाई हेतु दुतर्फा गली लगाएं। ता. 30 जुलाई की शाम को 31 के लिए भी दुतर्फा गली लगायें।

## श्रावण मास

श्रावण माह के प्रारंभ में ही बदी प्रतिपदा को मार्गी शनि के प्रभाव से सोंठ, अदरक, कालीमिर्च के भाव तेज होंगे। धनियां जीरा, सौंफ में मंदी होगी।

ता. 3 अगस्त की शाम को आश्लेषा में सूर्य के प्रभाव से सोना, चांदी, रुई, कपास, खल, बिनौला, गेहूं, चावल, गुड़, सोयाबीन, सरसों, तिल, चना, उड़द के भावों में तेजी होगी। वायदा मार्केटों में ता. 2 अगस्त तक चली आ रही चाल पलटने की धारणा ता. 3 अगस्त से है। जोकि ता. 7 अगस्त तक चलेगी।

ता. 7 अगस्त की शाम को शुक्रास्त होने से ता. 8 अगस्त से लाल व सफेद रंग की वस्तुओं के भावों में मंदी होगी।

ता. 14 अगस्त को शाम को गुरु देव का अस्त होना विशेष मंदी कारक 15 दिन तक है। नोट–जिस पीली या लाल वस्तु के भावों में ता. 17 अगस्त को ता. 14 के बने ऊंचे भाव से मार्केट बढ़ेगा। तब उसी में तेजी की चाल ता. 28 अगस्त तक चलेगी।

ता. 17 अगस्त को सिंह संक्रांति 15 घटी 17 पल पर लगेगी। चांदी, शेयर्स मार्केट, गुड़, खांड, रुई, तिल, तेल रत्नों में तेजी होगी। हल्दी, लाल रंग की वस्तुएं, सोना व अनाजों में मंदी की चाल चलेगी।

ता. 22 अगस्त को रात्रि में कन्या राशि में बुध देव का प्रवेश रुई, कपास में मंदी कारक होगा। जीरा, धनियां में विशेष तूफानी तेजी करेगा। गुड़, खांड, शक्कर, हल्दी, गेहूं, जौ, चना में तेजी कारक होगा। यहां पर यह ध्यान रखें कि जिन वस्तुओं में तेजी लिखी है। उनमें से जिस वस्तु के भाव ता. 24 अगस्त को ता. 21 के बने नीचे भाव से मार्केट टूटेगा उसी में मंदी का चांस आगे एक सप्ताह अवश्य चलेगा।

लक्ष्मी चांस–ता. 3 अगस्त को प्रातः 4 के लिए दुतर्फा गली लगाना। ता. 11 अगस्त की शाम को दुतर्फा गली लगाना। ता. 17 अगस्त को 11 बजकर 30 मि. पर 18 के लिए दुतर्फा गली लगाना।

## भाद्रपद मास

भाद्रपद माह का प्रारंभ ता. 30 अगस्त रविवार से होकर ता. 28 सित. सोमवार को समाप्त होगा। पांच रविवार तेजी को बल देंगे और पांच ही सोमवार मंदी कारक भी हैं। भाद्रपद कृष्ण पक्ष में पष्ठी तिथि का क्षय होने के बाद त्रयोदशी तिथि की वृद्धि होने से तेजी को बल मिलेगा। प्रथम तो ता. 3 सितंबर तक पिछले माह की चालू चाल ही चलेगी। बाद में ता. 4 सितं. से तेजी का चांस ता. 8 सितं. तक प्रायः सभी वस्तुओं में चलेगा।

ता. 8 सितंबर की रात्रि में गुरु देव के उदय के प्रभाव से सोना, चांदी, तांबा, पीतल, गुड़, हल्दी, जूट, गेहूं, जौ, चना के भाव तेजी कारक होगा। शुक्र, मंगल का योग तेजी कारक होगा। वायदा वस्तुओं में विशेष धमाकेदार चांस है कि ता. 1 सितं. तक जिस सफेद व लाल रंग की वस्तु में मंदी चलकर तेजी चालू हो और ता. 2 सितंबर को ता. 1 सितं. के बने ऊंचे भाव से भी मार्केट बढ़ जाए। तब उसी वायदा वस्तु में तूफानी व धमाकेदार तेजी का चांस ता. 8 सितं. तक संपन्न होगा। यहां पर चांदी ता. 1 सितं. को घटे भाव खरीद करें और ता. 8 तक ही मोटा लाभ उठा लेवें।

भाद्रपद सुदी दोज की रात्रि में सिंह राशि पर मंगल देव का प्रवेश व मंगलवारी चन्द्रदर्शन के प्रभाव से हल्दी, सोना, तांबा, मक्का, जई, जौ, नारियल, सुपारी, छुआरा के भावों में अच्छी तेजी की चाल चलेगी।

ता. 17 सितं. को दोपहर में कन्या संक्रांति के प्रभाव से रुई, कपास, नारियल, सुपारी, बादाम, काजू, छुआरा, लाल रंग की वस्तुएं, तिल, तेल, सरसों, अरंडी के भावों में मंदी की चाल चलेगी। निफ्टी व शेयर्स में व धातुओं में भी घट-बढ़ साथ मंदी की चाल चलेगी। ता. 24 सितं. को दोपहर बाद पश्चिम दिशा में बुधास्त के प्रभाव से तूफानी तेजी की चाल रुई, कपास, सोना, चांदी, जूट, पाट, गुड़, शक्कर में चलेगी। जो ता. 28 सितं. तक ही जोरदार होगी।

**लक्ष्मी चांस**–ता. 3 सितं. को 4 के लिए दुतर्फा गली लगाना। ता. 8 की शाम को 9 सितं. के लिए दुतर्फा गली लगाना। ता. 15 सितं. की शाम को 16 के लिए तेजी लगाना।

## आश्विन मास

आश्विन माह में प्रतिपदा का क्षय तेजी कारक है। इस माह में पांच मंगलवार भी तेजी को बल देने वाले सिद्ध होंगे। मंगल, गुरु योग सोना, हल्दी, गर्म मसाला, ग्वार, चना, लालमिर्च, मसूर, लाल व पीले रंग की वस्तुओं के भावों में विशेष तेजी ता. 17 अक्टूबर तक चलेगी। वायदा मार्केटों में ता. 30 सितं. की चालू चाल ता. 1 अक्टूबर तक चलकर ता. 3 अक्टूबर से पिछली चाल के पलटकर चलने की धारणा है। बाद ता. 6 अक्टूबर तक या अधिकतम ता. 7 अक्टू. के मार्केट खुलने के 15 मिनट बाद तक वही चाल चलने की धारणा है।

ता. 8 अक्टूबर को बुध उदय के प्रभाव से धान्य, चावल के भावों में नरमी का रुख बनेगा। जो ता. 24 अक्टू. तक चलेगा।

ता. 17 अक्टूबर शनिवार की रात्रि में तुला संक्रांति के प्रभाव से दस दिवसीय मंदी की चाल चलेगी। रुई व चांदी में विशेष मंदी होगी। नारियल, सुपारी, लाल चंदन, मजीठ, गेहूं, जौ, चना में साधारण तेजी होगी।

ता. 24 अक्टूबर शनिवार की शाम को स्वाति नक्षत्र में सूर्य देव का प्रवेश सोना, चांदी के भावों में ता. 26 अक्टू. से पिछली चाल पलटकर चलने की धारणा है। **नोट**–अगर ता. 26 अक्टू. को ता. 23 अक्टूबर के बने नीचे भाव से मार्केट टूटे तब मंदी का चांस। ता. 27 अक्टू. तक संपन्न होगा। रुई, सूत, वस्त्र, गुड़, खांड, खल बिनौला, सुपारी, मिर्च, सरसों, राई, हींग के भाव तेजी पर जाएंगे।

**लक्ष्मी चांस**– ता. 7 अक्टू. को ता. 8 के लिए दुतर्फा गली लगाना। ता. 16 अक्टू. की शाम को ता. 19 के लिए दुतर्फा गली लगाना। ता. 24 अक्टू. को शाम को ता. 26 अक्टू. के लिए दुतर्फा गली लगाएं।

## कार्तिक मास

कार्तिक का महीना बुधवार ता. 28 अक्टूबर से प्रारंभ होकर ता. 25 नव. बुधवार को समाप्त होगा। पांच बुधवार घटा-बढ़ी कारक है। रुझान मार्केटों का नरमी की ओर रहेगा। बदी प्रतिपदा ता. 28 अक्टूबर को प्रातः बुधास्त के प्रभाव से जोरदार मंदी ता. 30 अक्टू. तक होगी। बाद ता. 31 अक्टू. से उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र में शुक्र के प्रभाव से जोरदार तेजी, रुई, कपास, धान्यों के भावों में होगी। धातुओं के भावों में घटा-बढ़ी होगी। शेयर्स मार्केट में अच्छी तेजी चलने की धारणा है। तिलहनों में अगर पहले से तेजी चली आ रही होगी। तब 17 नवंबर तक चलती रहेगी।

आगे ता. 3 नवंबर की प्रातः कन्या में शुक्र और उसके कुछ समय बाद कन्या राशि में ही मंगल देव प्रवेश करेंगे। यह स्थिति मंदी को बल देने वाली होगी। यहां पर सफेद व लाल रंग की वस्तुएं जोरदार मंदी में चलेंगी। **नोट**–अगर किसी वस्तु के भाव ता. 4 नव. को ता. 3 के बने नीचे भाव से टूटेंगे तब उसी वस्तु में अवश्य मंदी ता. 11 नवं. तक चलती रहेगी। विपरीत दिशा के भाव क्रास होने पर विपरीत चाल ही चलती रहेगी।

कार्तिक सुदी प्रतिपदा ता. 12 नवं. की शाम को हस्त में शुक्र के प्रवेश का प्रभाव चावल, रुई, चांदी के भावों में मंदी कारक होगा। सोना के भावों में साधारण तेजी होगी। बाद ता. 13 नवं. को 12 घटी पर शनि देव का अस्त होने से अनाजों के भावों में तेजी का रुख बनेगा।

ता. 16 नवं. की रात्रि में वृश्चिक संक्रांति के प्रवेश के प्रभाव से तूफानी तेजी का योग बनेगा। सरसों, तिल, तेल, सोयाबीन, अरंडी, रुई, कपास, खल, बिनौला, ऊन, सोना, चांदी में श्रेष्ठ तेजी होगी। लालमिर्च व लाल वर्ण की वस्तुओं के भाव नरमी में रहेंगे। **नोट**– जिस वायदा व हाजिर वस्तु में ता. 17 नवं. को 16 के बने नीचे भाव से मार्केट टूटेगा तब उसी में मंदी लंबी चलेगी।

**लक्ष्मी चांस**–ता. 30 अक्टू. की शाम को अगले दिन की दुतर्फा गली लगाना। ता. 3 नवं. को 10 घं. 30 मि. पर भी दुतर्फा गली लगाएं। ता. 25 नवं. की प्रातः भी दुतर्फा गली लगाएं।

## मार्गशीर्ष मास

मार्गशीर्ष माह पांच गुरुवार व पांच ही शुक्रवारों से युक्त है। जो नरमी की चाल को बल देने वाले होंगे। प्रारंभ में ता. 29 नवं. तक पिछली चाल चलकर ता. 30 नवं. से तुला राशि में शुक्र के प्रभाव से सोना, गुड़, चीनी में साधारण तेजी होगी। रुई में पिछली चाल पलटेगी। धान्यों में तेजी होगी। सुपीरियर लाईन के प्रभाव से सरसों, तिल, तेल, अरंडी, सोयाबीन के भावों में मंदी जारी रहेगी।

ता. 6 दिसं. को 11 घटी 36 पल पर धनु राशि में बुध देव के प्रवेश के प्रभाव से सोना, चांदी, रुई, कपास, खल बिनौला, सूत के भावों में तेजी होगी। यह चाल ता. 7 दिसं. से 19 दिसं. तक होगी। **नोट**–अगर वायदा मार्केटों में जिंक, लेड, कॉपर, निकिल, कालीमिर्च, लोहा, लालमिर्च, निफ्टी, शेयर मार्केटों में ता. 2 दिसं. को ता. 1 दिसं. के बने नीचे भाव से मार्किट टूट जाए। तब मंदी की अवश्य चाल ता. 4 दिसं. तक जोरदार चलेगी। बाद नोट है कि ता. 7 दिसं. को 10 घं. 45 मि. के बाद ता. 5 दिसं. के बनें नीचे भाव से जिस हाजिर या वायदा वस्तु के भाव टूटेंगे तब उसी वस्तु में मंदी की चाल ता. 11 दिसं. तक चलेगी। बाद ता. 14 दिसं. को ता. 11 के बने नीचे भाव से मार्केट के जिस वस्तु के भाव टूट जाएं, तब मंदी ता. 16 दिसं. के 11 घं. 50 मि. तक चलेगी।

ता. 16 दिसं. को 17 घटी 54 पल पर धनु संक्रांति के प्रभाव से अनाजों में श्रेष्ठ मंदी होगी। रुई, तिल, तेल, कपास, सोना, चांदी के भावों में अच्छी तेजी होगी। ता. 16 दिसं. की रात्रि में शनि देव के उदय होने के प्रभाव से मंदी की चाल घट-बढ़ के साथ गेहूं, जौ, चना में चलेगी। रुई, कपास, जूट, पाट, वारदाना, गुड़, खांड, शक्कर व तेल, तिलहनों में तेजी होगी। यहां पर तूफानी तेजी भी बन सकती है। **नोट**– अगर ता. 16 दिसं. को 2 बजे बाद ता. 15 से 16 दिसं. के 2 बजे तक बने लोएस्ट भाव से मार्केट टूट जाए, तब मंदी का चांस ता. 18 दिसं. तक उसी वायदा वस्तु में जोरदार संपन्न होगा।

ता. 24 दिसं. को 12 घं. 41 मि. पर तुला राशि पर मंगल के प्रभाव से जोरदार तेजी जूट, पाट, वारदाना, गुड़, खांड, मूंगफली, गेहूं, रुई, कपास, उड़द, मूंग व सोना, चांदी, तांबा, निकिल के भावों में होगी।

**लक्ष्मी चांस**– ता. 30 नवं. की प्रातः 1 दिसं. के लिए दुतर्फा गली लगाना। ता. 10 दिसं. की शाम को 11 के लिए दुतर्फा गली लगाएं। ता. 16 दिसं. को दोपहर दो बजे पीली व लाल रंग की वायदा वस्तुओं में दुतर्फा गली लगाना।

## पौष मास

इस माह में पांच शनिवार व पांच ही रविवार होने से प्रातः तेजी की चाल सभी वस्तुओं में रहेगी। पौष बदी प्रतिपदा की प्रातः मकर राशि में बुध के प्रवेश के प्रभाव से मंगल से चतुर्थ दशम् योग दृष्टि संबंध बनेगा। जोकि हरे रंग की वस्तुओं में विशेष कर जीरा, धनियां, सौंफ के भावों में जोरदार तेजी बनाएंगा। यहां पर किए गए स्टाक पर 20 जनवरी तक भी अच्छी तेजी आ लेने पर लाभ भी उठा सकते हैं। वायदा मार्केटों में भी मोटा लाभ होगा। **नोट**–जिस वस्तु में ता. 28 दिसं. को ता. 25 दिसं. के बने नीचे भाव से मार्किट टूटेगा। तब उसी वस्तु में मंदी होगी।

ता. 5 जनवरी की शाम को बुध देव वक्री होकर ता. 9 जनवरी की रात्रि में बुध देव पश्चिम में अस्त हो जाएंगे। यहां पर व्यापारी बंधु इस चांस से मोटा लाभ प्राप्त कर सकते हैं। यहां पर ता. 6 से 9 जनवरी तक साधारण तेजी चलकर बाद ता. 11

जनवरी से जोरदार तेजी सोना, चांदी, गुड़, चीनी, रुई, कपास, खल बिनौला में 20 जनवरी तक चलने की धारणा है। यहां पर नोट है कि ता. 6 को 5 जन. के बने नीचे भाव से जिस वस्तु के भाव टूट जाएं। उसी में मंदी ता. 9 जन. तक होगी। बाद नोट है कि ता. 11 जन. को ता. 8 से 9 जनवरी के बीच बने लोएस्ट भाव से जिस ऊपर लिखित वस्तु के भाव टूटेंगे, उसी में मंदी ता. 14 जनवरी तक होगी। बाद 15 जनवरी को 14 के बने नीचे भाव के टूटने पर मंदी ता. 20 जनवरी तक होगी।

**लक्ष्मी चांस**– ता. 5 जनवरी की शाम को 6 के लिए दुतर्फा गली लगाएं। ता. 8 जनवरी की शाम को 11 के लिए दुतर्फा गली लगाएं।

## माघ मास

माघ माह में पांच चन्द्रवार हैं जो प्रायः नरमी को प्रोत्साहन देंगे। ता. 26 जनवरी की शाम मार्गी बुध होने से पिछली तेजी की चाल एक तेजी का झटका देकर मंदी में बदलेगी।

ता. 29 जनवरी को सिंह राशि में राहु के प्रभाव से लालमिर्च, धनियां, हल्दी, नमक, सौंठ, नारियल को मंदी में स्टाक करके उछाले में बेचकर अच्छा लाभ कमाया जा सकता है। गेहूं, जौ, चना आदि अनाजों के भावों में मंदी चलेगी।

ता. 6 फरवरी शनिवार की रात्रि में धनिष्ठा नक्षत्र में सूर्य देव के प्रभाव से सोना, चांदी आदि धातु, अनाजों में तथा रुई, अरंडी, अलसी, सोयाबीन के भावों में तेजी होगी।

ता. 8 फरवरी की शाम को मकर राशि में बुध देव का प्रवेश रुई, कपास में विशेष जारेदार तेजी होगी। सोना, चांदी में भी तेजी होगी। गेहूं, जौ, चना के भाव पड़े रहेंगे।

माघ सुदी पक्ष में ता. 12 फरवरी को मकर राशि में शुक्र देव का प्रवेश जीरा, धनियां, सौफ, अजवायन, हरी सब्जी, मूंग, मोठ, गेहूं, जौ, चना में मंदी चलेगी। ता. 13 फर. को षष्ठी तिथि का क्षय होने से जोरदार तेजी सरसों, अलसी, सोयाबीन, अरंडी, राई व नमक में होगी। अनाज, रुई, जूट, पाट, गुड़, खांड, शक्कर के भावों में मंदी चलेगी। खास तौर से ये चाल ता. 13 फर. को डेढ़ बजे बाद से कुंभ राशि में सूर्य संक्रांति के लगने के बाद होगी।

ता. 20 फर. की रात्रि में वृश्चिक राशि में मंगल के प्रवेश का प्रभाव शनि-मंगल योग बनाएगा। जो आगे विशेष तेजी कारक होगा। सोना, चांदी, रुई के भावों के साथ काली व लाल रंग की व्यापारिक वस्तुओं के भावों में जोरदार तेजी की चाल चलेगी।

**लक्ष्मी चांस**–ता. 25 जन. को 27 की दुतर्फा गली लगाना। ता. 08 फरवरी की शाम को हरे रंग की वस्तुओं में दुतर्फा गली लगाएं। ता. 13 फर. को डेढ़ बजे लगभग दुतर्फा गली लगाना।

## फाल्गुन मास

फाल्गुन माह का प्रारंभ ता. 23 फरवरी मंगलवार से होकर ता. 23 मार्च बुधवार तक समाप्ती होगी। इस माह में पांच भौमवार व पांच ही बुधवार का वर्चस्व होने से तेजी का विशेष प्रभाव व्यापारिक वस्तुओं के भावों पर रहेगा। प्रारंभ में ता. 1 मार्च तक पिछली चाल ही चलने की धारणा है। ता. 1 मार्च की रात्रि में कुंभ राशि में बुध देव के प्रवेश के प्रभाव से सोना, चांदी, धान, चावल, जौ, जई में मंदी चलेगी। रुई, गुड़, खांड, घी, तेल भी नरमी में रहेंगे। वायदा वस्तुओं में 1 चाल मोटी पकड़ सकते हैं कि ता. 26 फर. के बने ऊंचे या नीचे भाव ता. 29 फरवरी को जिस ओर भी क्रास हो जाएंगे। तब उसी ओर की चाल पकड़कर ता. 8 मार्च तक व्यापार करके लाभ उठा सकते हैं।

माघ बदी 14 मंगलवार ता. 8 मार्च की रात्रि को बुधास्त पूर्व दिशा में विशेष मंदी की ओर इशारा कर रहा है। यहां पर अनाज, धान्य, हरे रंग की दालें, हरे रंग के समस्त पदार्थ, जीरा, धनियां, सौंफ, अजवायन के भावों में विशेष मंदी होगी जोकि 2 दिन चलेगी। नोट–जिस वस्तु के भाव ता. 9 मार्च को ता. 8 के बने ऊंचे भाव से बढ़ जाएंगे। तब उसी में तेजी की चाल बन जाएगी। माह के शुरू से अंत तक इंफीरियर लाईन तिलहन तेज करेगी।

ता. 9 मार्च को सूर्य ग्रहण है इसका स्वामी चन्द्रमा होने से किराना व औषधि पदार्थ व जड़ी-बूटियों के भावों में जोरदार चाल चलेगो। धान्यों, चावल, जई, जौ के भावों में धमाकेदार तेजी देखने में आयेगी। इन वस्तुओं के स्टॉकिस्ट मोटा लाभ आने वाले समय में प्राप्त करेंगे। बुधवारी ग्रहण होने से सोना, चांदी, धातु व सुपारी को स्टाकिस्ट भी श्रेष्ठ लाभ प्राप्त करेंगे। वस्त्रद्योग में रुई, कपास आदि के भावों में भी श्रेष्ठ तेजी बनेगी।

फाल्गुन सुदी प्रतिपदा क्षय होना पक्ष में तेजी का बिगुल बजाएगा। फुलहरिया दोज को चन्द्रदर्शन का होना कुछ मंदी का झटका देगा। बाद ता. 14 मार्च की प्रातः मीन संक्रांति के प्रभाव से सोना, चांदी, गुड़, चीनी, खांडसारी, अलसी, सरसों, सोयाबीन के भावों में तेजी होगी। अनाजों में पहले तेजी बाद मंदी का रुख बनेगा। वायदा मार्केटों में ऊपर लिखी वस्तुओं में जोरदार तेजी ता. 22 मार्च तक चलेगी। नोट– जिस वस्तु के भाव ता. 14 मार्च को ता. 11 मार्च के बने नीचे भाव से टूटेंगे। उसी में अगामी 2 दिन मंदी होगी।

**लक्ष्मी चांस**–ता. 1 मार्च की शाम को काले रंग की वस्तुओं में मंदी लगाना। ता. 8 मार्च की शाम को ता. 9 मार्च के लिए मंदी लगाना। ता. 14 मार्च की प्रातः सभी वस्तुओं में दुतर्फा गली लगाएं।

## चैत्र कृष्ण पक्ष

चैत्र माह के प्रथम पक्ष में बुध अस्तावस्था में चल रहे हैं। जो नरमी की चाल देने वाले सिद्ध होंगे। ता. 26 मार्च से इंफीरियर लाईन सुपीरियर लाईन में पलट जाएंगी। जो सोयाबीन, सरसों, तेल, अरंडी, सी.पी.ओ., अलसी, सूरजमुखी के भावों में अब तक अगर तेजी चली आ रही होगी। तब मंदी की ओर मार्केटों का रुख बन जाएगा। क्रूड आयल में ता. 25 मार्च की शाम को शनि देव के वक्रावस्था में चलने से तूफानी तेजी आगे बनेगी। इस पक्ष में प्रथम तिथि वृद्धि होकर एकादशी क्षय मंदी का रुख करेगा।

ता. 30 मार्च की रात्रि में रेवती में सूर्य देव का प्रवेश रुई, चावल, चांदी, नमक, सरसों, सूरजमुखी, गेहूं, जौ, चना के भाव तेजी पर जाएंगे। बदी त्रयोदशी को बुधोदय चलती मंदी में ब्रेक लगाकर तेजी का आगाज देंगे।

**लक्ष्मी चांस**–ता. 25 मार्च की शाम को 26 की दुतर्फा गली लगाएं। ता. 5 अप्रैल को 12 बजे दुतर्फा गली लगाना।




**पता-विश्वबन्धु शर्मा** (एम.काम, एल.एल.बी)
**एवं जयवर्द्धन शर्मा** (बी.टेक)
श्री ओंकार ज्योतिष भवन,
21/22, ब्रह्मनान, पोस्ट-हापुड़-245101(उ.प्र.)
मो-09837279823, 09412573895, 09219122159
ई-मेलः vishwaastro_999@yahoo.co.in
वेबः omkarjyotishbhawan.blogspot.com

# व्यापार भविष्य फल सन् 2015 ई.

लेखकः
रामअवतार गुप्ता "व्यापार भूषण"

## जनवरी 2015

ता. 1 जनवरी पौष सुदी 11 कृतिका युक्त है। **पौष सुदी एकादशी जो कृतिका नक्षत्र। लाल वस्तुओं में रहे। खूब लाभ सर्वत्र॥** लाल रंग की वस्तुओं, लाल मिर्च, लौंग, सुपारी, किराना, गुड़, खाण्ड आदि में तेजी आयेगी। सोना होली तक तेज रहेगा। तुअर-मसूर, तिलहन, तिलहन तेल, अनाज, किराना आदि का स्टॉक मन्दी में करके आगे आषाढ़ में बेचने से लाभ होगा। ता. 4 जन. कुंभ में मंगल एक मास में रुई, चांदी में भारी उतार-चढ़ाव। अनाज, गुड़, धातुएं, हल्दी, दालों में तेजी लायेगी।

**माघ मास कृष्ण पक्ष**–माघ में पांच मंगलवार अनाजों में अच्छी तेजी का संकेत देते हैं। बदी पक्ष में तिलहन, खल, बिनौला, घी, आलू, प्याज, सब्जियां धातुएं, मसाले आदि में भारी तेजी के योग हैं। परन्तु मंगल अतिचारी चलने से उतार-चढ़ाव अथवा कोई एक तरफा लाईन चलेगी। ता. 8 जनवरी बदी 3 गुरुवारी से व्यापारिक वस्तुओं में मन्दी का प्रभाव पड़ सकता है। यथा-**माघ बदी दोयज या तीज वृहस्पतिवार, उत्तम वर्षा शति सुख बढ़ै मंगलाचार॥**

ता. 11 जनवरी छट रविवारी तीन दिन में अनाजों में तेजी के झटके लायेगी। आज मकर संक्रांति एक मास के अन्दर जहां भी घी मंदा हो खरीदकर वैशाख में बेचने से अच्छा लाभ। ऐसे ही हल्दी मंदी होने पर खरीदकर फाल्गुन में बेचने से लाभ होगा। बुधवारी संक्रांति गुड़ स्याक करने को राय देती है। 20 जनवरी मंगलवारी मावस व्यापारिक वस्तुओं में तेजी का संचार होगा।

**माघ शुक्ल पक्ष**–पक्ष में प्रमुख वस्तुओं में प्रथम तेजी आकर फिर मंदा आयेगा। सुदी 4 का क्षय- **किसी मास में तीज या सुदी चौथ घट जाये। ग्राहक मागे मूंग, घी विक्रेता नट जाये॥**

पक्ष में दालें, तिलहन तेल आदि में जनरल लाईन तेज रहेगी। ता. 26 जनवरी सुदी सप्तमी सोमवारी गुड़, खांड में अच्छी तेजी तो अष्टमी मंगलवारी चना में अच्छी तेजी के झटके लायेगी।

## फरवरी 2015

इस मास में तेजी की ता. 18, 19, 22 फरवरी। सामान्य तो 11 फरवरी विशेष है तथा माल बेचने की ता. 4, 6, 20, 24, 25। सामान्य 12 एवं 16 विशेष तारीख हैं।

ता. 3 फरवरी मंगलवार पूनम रुई, तिलहन, दालें में अच्छी तेजी के झटके लायेगी।

फागुन कृष्ण पक्ष–इस पक्ष में आलू, प्याज आदि मूल पदार्थ, अनाज, दाल, घी, तेज। मसालों में जनरल लाईन तेज रहेगी। इस पक्ष में जिन वस्तुओं में अच्छी तेजी चले, बेचना चाहिए। अच्छी मंदी हो चुकी खरीदें, लाभदायक रहेगा। ता. 10 फरवरी बदी छट मंगलवारी चित्रा युक्त है-**षष्ठी फाल्गुन बदी में चित्रा करै सुर्भिक्ष।** तीसरे मास में सभी खाद्य वस्तुओं में अच्छी मंदी आने की सूचना देती है।

ता. 12 फरवरी **मीने मंगल** अनाज, लाल वर्ण की वस्तुओं में तेजी कारक है। अरहर, सरसों में अचानक अच्छी तेजी भी ला सकती है। यहां शनि से पांचवे मंगल दुर्भिक्ष तथा तेजी को भी समर्थन करेगा। ता. 13 फरवरी कुंभ संक्रांति अनाज मंदा, तो दालें तेज करेगी। इस संक्रांति काल में जिन वस्तुओं में तेजी हो बेचना लाभदायक रहेगा। जिन वस्तुओं में अच्छा मंदा आये तो खरीदकर दो मास बाद बेचने से अच्छा लाभ होगा। ता. 18 फरवरी **श्रवणे बुध** एक सप्ताह के अन्तर्गत तिलहन, चावल, गुड़, खाण्ड तेज करेगा। मावस का क्षय काली मिर्च, रुई में तेजी के झटके। चांदी, प्रमुख शेयर्स आगे मंदे होने पर खरीदें, लाभ होगा।

**फाल्गुन शुक्ल पक्ष**–ता. 19 फरवरी सुदी एकम शतभिषा युक्त से सोना-चांदी में मंदी कारक, तो रुई तेज करेगी। अष्टमी रोहिणी युक्त है। आगे वृष संक्रांति काल में अनाज, खाद्य पदार्थों में अच्छी तेजी ला सकती है। ता. 28 फरवरी दशमी शनिवारी आर्द्रा युक्त है। दुर्भिक्षकारी तथा उपज में कमी का संकेत देती है।

## मार्च 2015

माल खरीदने की ता. 9, 19 हैं तथा 22 विशेष है। माल बेचने की ता. 3, 6, 11, 23, 24, 31 हैं।

ता. 2 मार्च से 2 दिन के अन्दर गेहूं, अनाजों में तेजी के झटके तो ता. 5 मार्च गुरुवार पूनम पू.फा. युक्त है। आगे प्रमुख व्यापारिक वस्तुओं में अच्छा मंदा आ सकता है। रेवती का मंगल से तीन सप्ताह के अन्दर अनाज, दालों में घट-बढ़ से मंदी चलेगी।

**चैत्र कृष्ण पक्ष**–पक्ष में तिथि वृद्धि होकर क्षय हुआ है। अतः प्रथम वस्तुओं में तेजी आकर पक्ष के अन्त में मंदी आयेगी। ता. 8 मार्च कुंभ का बुध तीन सप्ताह के अन्दर रुई, कपास, खल, बिनौला, घी, तेल, गुवार आदि में मंदी कारक है। सोना, चांदी मंदा होकर तेज। ता. 11 मार्च बदी पंचमी बुधवारी-चैत्र **बदी पांचै दिना मगल या बुधवार। गेहू; अरु, घी में तेजी चले बाजार॥** सर्व अनाज, दाल, तिलहन, तेलों में धीरे-धीरे भाव बढ़कर अच्छी तेजी आयेगी। यदि आकाश में बादल छा जाये। तो दो मास तक सर्व वस्तुओं में मंदी होगी। चैत्र बदी सप्तमी को घटा-घोप बादल हो तो लाल वर्ण की वस्तुएं, अनाज, तिलहन, गुड़, खांड, लाख, चपड़ा दो मास के अन्दर तेज हो जायेंगे। 15 मार्च शनि वक्री होगा। तिलहन, दालें, अनाज, खल बिनौला, गुड़, खाण्ड, गुवार आदि में अच्छी तेजी कारक है। यहां गुरु भी वक्री चल रहा है। ता. 8 अप्रैल तक दोनों साथ-साथ वक्री चलेंगे। **साथ-साथ गुरु शनैश्चर दोनों वक्रचार। जौ, गेहूं, मकई, मटर तेज बाजरा, गुवार।** चैत्र में शनि वक्री फल-फाल्गुन **अथवा चैत में मंगल या शनि वक्र, मन्दी रह रहकर चले फिर तेजी का चक्र।** स्थूल रूप से प्रथम बाजारों में कुछ दिन मन्दी चलकर फिर तेजी का चक्र चलेगा।

**चैत्र शुक्ल पक्ष**–पक्ष में तीन शनिवार रुई, पाट, वारदाना, काली मिर्च, सभी प्रमुख शेयर्स आदि में तेजी भी आयेगी। 21 मार्च सुदी एकम शनिवार आज संवत् 2072 विक्रमी का शुभारंभ होगा। राजा शनि एवं मंगल मंत्री है संवत् में चार स्तंभ जल, अन्न, तृण और वायु का अभाव है। अतः संवत् में अनाज, घास, चारा, अन्य प्रमुख वस्तुओं का भाव दुर्भिक्षकारी स्थिति तथा संवत् तेजी प्रधान रह सकता है। ता. 23 मार्च सुदी 3 का क्षय पक्ष में तिलहन, तेल, घी, दालों में तेजी लायेगा। मेष का मंगल + शुक्र का राशि योग फल–

**शुक्र भौम शशि जब मंगल के घर आव। मुक्ता मोती शंख पशु इनका महंगा भाव॥**

उपरोक्त वस्तुएं तेज होंगी। ता. 31 मार्च आज गेहूं में अच्छी मंदी के झटके। तीन सप्ताह के अन्दर हल्दी, गुवार, खल, बिनौला, तिलहन, सोना, चांदी में घट-बढ़ से अच्छी तेजी संभव है। तो तीन दिन के अन्दर रुई, शेयर्स, काली मिर्च में भारी मंदी के झटके आ सकते हैं।

## अप्रैल 2015

ता. 4 अप्रैल हनुमान जयंती शनिवारी पूनम हस्त युक्त है। आज ग्रस्तोदय खग्रास चन्द्रग्रहण होगा। सर्व धातु, मूल पदार्थ में भारी घटा-बढ़ी। अलसी, ज्वार, अरहर, मूंग, मोठ, गेहूं, कपास, ज्वार, राई, धनियां, पिस्ता, उड़द, खांड आदि पर विशेष प्रभाव दो तीन

मास के अन्दर अच्छी तेजी होगी। चैत्र पूनम ग्रहण नभ अथवा बादल बिजली गाज। सोना, चांदी बेचकर संग्रह करो अनाज।

**वैशाख कृष्ण पक्ष**–मास में पांच रविवार तथा पांच सोमवार होने से प्रथम वस्तुओं में मिले-जुले फल होंगे। तेज बेचें, मंदी खरीदें। 6 अप्रैल वृषे शुक्र तीन सप्ताह के अन्दर अनाज में तेजी आने का संकेत देता है। रुई, चावल, चांदी, आलू, प्याज, सब्जियां, खल बिनौला आदि में विशेष तेजी-मंदी चल सकती है। तीज मंगलवारी विशाखा युक्त है। फसल पर खरीदी हुई वस्तुओं में आसोज मास तक अच्छा लाभ होने की आशा रहेगी। ता. 9 अप्रैल को गुरु मार्गी होगा। पांच दिन पूर्व से सोना, चांदी, तिलहन, रुई, कपास, बिनौला में तेजी लाकर बाद में मंदा लायेगा। घी तेज, तो रुई, कपास, प्रमुख शेयर्स, चांदी में अच्छी मंदी ला सकता है। अच्छी मंदी आने पर खरीदने की राय देता है। ता. 11 अप्रैल शनिवारी सप्तमी-शनि सातै बैशाख बदी में भरणी से **मृगसिर मंगल। तांबा कांसी तेज नारियल लाल वस्त्र अरु पुंगी फल।।** उपरोक्त वस्तुओं में तेजी समर्थक है।

ता. 14 अप्रैल मेष संक्रांति विपरीत खर्पर योग युक्त होने से दुर्भिक्ष तथा हानि कारक है। व्यापारिक वस्तुओं में तेजी की लाईन बनायेगी। ता. 18 अप्रैल शनिवारी मावस अनाज, गल्ला, माल स्टॉक करने की राय देती है। आगे सावन-भादव तक अच्छा लाभ। पक्ष में बुध का उदय मंदी समर्थक है। तो अक्षय तृतीया मंगलवारी तेजी समर्थक है। पक्ष में सोना, चांदी, रुई में मंदी चल सकती है। ता. 26 अप्रैल मृगे शुक्र अनाज, गुंवार, मटर, चना, रुई के भावों में गिरावट, तो गुड़, खांड में आगे तेजी के झटके लायेगा।

## मई 2015

माल खरीदने की ता. 3, 4, 13, 15 एवं 31 हैं। माल बेचने की ता. 5, 9, 24 तथा 14 एवं 18 मई विशेष हैं।

ता. 2 मई त्रयोदशी की वृद्धि मंदी वस्तु खरीदने की राय देती है। 3 मई वृष का मंगल, मंगल+मेष सूर्य फल-मेष राशि पर हो सूर्य **वृष पर मंगल शनि। भय व्याकुलता लोक में राजाओं में जंग।।** यहां मंगल-शनि का अपोजिशन योग तिलहन, अरण्डा, अनाज, धातुएं, रुई, पाट, वारदाना, काली मिर्च आदि में तेजी कारक है। 45 दिन के अन्दर कहीं भारी तेजी भी संभव है। ता. 4 मई सोमवारी पूनम हल्दी, अनाज, धातुएं मंदी समर्थक है। गुड़, खांड में अच्छी तेजी के झटके लायेगी।

**बैसाख मास के शकुन**–1. बैसाख बदी एकादशी को यदि प्रबल मेघों से ढका रहे तो अनाज बेचना चाहिए।

2. बैसाख सुदी पंचमी को दिन भर पूर्व की वायु चले तो अनाज का स्टॉक करना चाहिए। आगे काफी लाभ होगा।

3. बैसाख बदी एकम को सूर्य का उदय बादलों में से होता हुआ दिखाई दे तो समझना चाहिए कि यह संवत् उत्तम होगा।

**ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष**–इस मास में पांच मंगलवार लाल वर्ण की वस्तुओं में तेजी कारक है। पक्ष में गेहूं, अनाज, काली मिर्च, प्रमुख शेयर्स, गुड़, खाण्ड, चांदी में मंदी चलने की आशा रहेगी। तो आलू, प्याज, खांड, तेलों, दालों में घटा-बढ़ी से बाजार तेज रहने की आशा है। ता. 9 मई आर्द्रा का शुक्र एक सप्ताह में रुई, चांदी में अच्छी मंदी कारक तो अन्य प्रमुख वस्तुओं में मंदी का संचार होगा। 15 मई वृष संक्रांति गुड़, खांड, घी, लाल मिर्च, गुवार, दाल, धातुओं में तेजी कारक है। रुई, काली मिर्च मंदी कारक है। ता. 18 मई सोमवती मावस मंदी कारक है। सभी प्रमुख वस्तुओं में एक बार आगे अच्छा मंदा आ सकता है। आगे छः मास के अन्दर तिलहन, दाल, अनाज, गुड़, खांड आदि अन्य प्रमुख वस्तुओं में भयंकर मंदा ला सकती है।

**ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष**–पक्ष में तीन मंगलवार पूनम चन्द्रदर्शन मंगलवार से पक्ष में धातुएं, रुई, कपास, काली मिर्च, घी, गुवार, तेल, तिलहन, दाल, अनाज, गुड़, खांड आदि में घट-बढ़ से तेजी की लाईन चलने की आशा है। पक्ष में शनि अंगारक योग होने से व्यापार की सभी वस्तुओं में जोरदार तेजी/मंदी व्यापारियों को हैरान करेगी। घी, तेल, मूंग आदि दालों में तेजी तो सोना, चांदी, रुई, कपास में मंदी लायेगा।

## जून 2015

माल खरीदने की ता. 7, 12, 26, 28 हैं। माल बेचने की ता. 1, 5, 10, 15, 21, 23 हैं।

**ज्येष्ठ मास के शकुन–चित्रा स्वाती विशाखा जो ज्येष्ठ मास बरसाय। अन्न भाव महंगा रहे सावन वर्षा नाय।। ज्येष्ठ बदी पंचमी चले जो दक्षिण बाय। तेल, तिलहन लाभ दे आसोज मास बिताय।**

**प्र. आषाढ़ कृष्ण पक्ष**– इस संवत् में दो आषाढ़ मास हैं। **दो आश्विन, दो भादव, दो आषाढ़ के माह। सोना, चांदी बेचकर नाज वे साहो साह।।** सोना, चांदी बेचकर अनाज का स्टॉक करना भी लाभदायक है। मास में तिलहन, तेल, घी, गुड़, खांड, आलू, प्याज आदि मूल पदार्थ, अनाज, दाल, मिर्च, मसाला आदि में घट-बढ़ से जनरल लाईन तेज रहेगी। बदी पंचमी रविवारी उपरोक्त वस्तुओं में तेजी समर्थक है। ता. 12 जून पूर्व में बुध का उदय होगा। आषाढ़ में बुध का उदय तेजी तथा अवर्षण कारक माना गया है। अतः प्रमुख वस्तुओं में तेजी को बढ़ावा मिलेगा। ता. 15 जून बदी 14 सोमवारी रोहिणी युक्त-**साढ़ बदी चौदश दिना होय रोहिणी योग। करफ्यू अरु कंट्रोल से दुख पावें सब लोग।।** मिथुन संक्रांति का प्रवेश, साथ में कन्या में राहु से-कन्या गत राहु तथा मिथुन राशि गत सूर। खेती सूखे जल बिना महंगाई भरपूर।। यह योग एक मास के अंदर वर्षा की कमी तथा प्रमुख व्यापारिक वस्तुओं में तेजी का संचार करेगा।

मंगलवारी मावस चना खरीदने की राय देती है। आगे तेजी से लाभ होगा तथा एक सप्ताह के अंदर चांदी में कहीं जोरदार मंदा आ सकता है। शेयर्स मार्किट में कोई जोरदार चाल निकलेगी।

**प्र. आषाढ़ शुक्ल पक्ष**–ता. 18 जून सुदी 2 गुरुवारी अनाजों में मंदी का संचार करेगी। दोयज **नौमी षाढ़ सुदी, सोम गुरु भृगुवार। उत्तम वर्षा अन्न का, मंदा रहे बाजार।।**

ता. 25 जून आर्द्रा में सूर्य, मंगल योग एक मास बाजार अनाजों में तेज रहकर फिर मंदा आयेगा तथा तिलहन, तेल तेज होकर अच्छी तेजी आ सकती है। ता. 30 जून सुदी 13 ज्येष्ठा युक्त है। **शुक्ल त्रयोदशी षाढ़ की ज्येष्ठा संग जो आय। वायु वेग अधिक रहे घटा श्याम हो जाय।।**

## जुलाई 2015

ता. 2 जुलाई गुरुवार पूनम एक सप्ताह के अन्दर दूर-दूर तक व्यापक अच्छी वर्षा ला सकती है। तिलहन, तेलों में अच्छी तेजी समर्थक है।

**आषाढ़ मास के शकुन**– 1.) ता. 3 जूलाई को जिस क्षेत्र में भारी गर्मी रहेगी। उस क्षेत्र में आगे वर्षाकाल में भारी वर्षा होगी।

2.) जुलाई प्रथम सप्ताह में हिन्दव्यापी भारी वर्षा के योग है।

**द्वि. आषाढ़ कृष्ण पक्ष**–ता. 4 जुलाई बदी 3 श्रवण युक्त है। **पड़वा दोयज तीज तक प्रथम पक्ष आषाढ़। श्रवण धनिष्ठा होय तो अन्न संग्रहों गाढ़।।**

यह योग अनाज संग्रह करने की राय देता है। बदी 4 रविवारी धनिष्ठा युक्त है। पांच दिन के अन्दर रुई, पाट, वारदाना, काली मिर्च में एकदम तेजी का वातावरण बनेगा। सोना, चांदी, खाद्य वस्तुओं में अच्छा मंदा आ सकता है। ता. 13 जुलाई रविवार+बदी 12 रोहिणी युक्त होने से दुर्भिक्षकारी है। पूर्व में बुधास्त से एक सप्ताह पूर्व से बाद तक गुड़, खांड, चीनी, चना, जीरा, धानियां में अच्छी तेजी तो शेयर मार्किट में भारी तेजी-मंदी की कोई चाल निकलेगी। रुई, सोना, चांदी में घट-बढ़ से अच्छी तेजी। अनाज, घी के भाव मंदी की तरफ झुक जायेंगे। ता. 16 जुलाई गुरुवार मावस है। कर्क की संक्रांति खर्पर योग युक्त है। परन्तु शुभवार होने से फल कम रहेगा। अनाज का भाव मंदा होगा। संक्रांति समय चन्द्रमा जल राशि में होने से तन्दुल नामक योग से अच्छी वर्षा। सूर्य-मंगल का नक्षत्र योग सोना, चांदी, रुई, बिनौला में आगे एक सप्ताह के अन्दर भारी उतार-चढ़ाव होगा।

**द्वि. आषाढ़ शुक्ल पक्ष**–सुदी 2 शनिवारा चन्द्रदर्शन एक मास के अन्दर अनाज तेज करेगा। चांदी में विशेष घटा-बढ़ी तो

खल, बिनौला, मूंगफली, तिलहन, तेलों में कोई भारी एक तरफा लाईन चलने की आशा रहेगी। ता. 22 जुलाई पुष्ये बुध एक सप्ताह के अन्दर वर्षा कारक तथा संसद में कोई नया कानून आ जाने से सोना, चांदी तथा अन्य प्रमुख वस्तुओं में अच्छा मंदा। तेज वस्तुएं बेचें। अच्छी मन्दी वाली वस्तुएं खरीदें। ता. 25 जुलाई भड्डली नोमी है। यदि आज आठो प्रहर बादल रहें। तभी आगे मंदी की आशा करनी चाहिए। ऐसा हो तो सर्व वस्तुओं में घोर तेजी का वातावरण बना देगी। शुक्र वक्री होगा। अपने वक्र काल में अनाज गुड़, घी, सोना, चांदी, पीतल धातुएं, घी, रुई, जीरा, शेयर्स में घट-बढ़ से अच्छी तेजी। पीपरमेंट में भारी मंदी लायेगा। ता. 28 जुलाई श्लेषा का बुध आलू, प्याज, सब्जियां तेज करेगा। 31 जुलाई शुक्रवारी पूनम एक सप्ताह के अन्दर सरसों तेलों, अरहर, चांदी में कहीं जोरदार मंदी के झटके ला सकती है।

**आषाढ़ के शकुन–आषाढ़ सुदी में चौथ को बिजली वर्षा गाजा। उत्तम वर्षा समझिये उपजे खूब अनाज॥ आषाढ़ी पूनम बिना गाज बीज बरसन्त। नासे लक्षण काल का आंनद मानो सन्त॥**

## अगस्त 2015

**श्रावण कृष्ण पक्ष**–मास में 5 शनिवार दुर्भिक्षकारी हैं। मास में गुरु-शुक्र का अस्त, तो मंगल का उदय तथा शनि मार्गी होगा। अतः प्रमुख वस्तुओं में भारी तेजी-मंदी चलेगी। अनावृष्टि-अतिवृष्टि से फसलों को नुकसान तथा जन हानि की आशंका रहेगी। **पुष्ये भौम** 21 दिन के अन्दर घी, तेल, सरसों, तिलहन, चावल, सोना में तेजी। चांदी में मंदी लायेगा। ता. 7 अगस्त बुध का उदय पश्चिम में होगा। पहले शुक्र का अस्त हो चुका है।

**श्रावण में हो बुध उदय शुक्र अस्त के बाद। भादव में वर्षे नहीं पशु विनाश के नाग॥ सावन अथवा चैत्र में बुध उदय भृगु अस्त। अनावृष्टि दुष्काल से सभी जन त्रस्त॥**

भादव में वर्षा न होने से घास, चारा, पशु आहार न मिलने से से पशुधन नष्ट तथा गेहूं आदि अनाजों में अच्छी तेजी आने की संभावना रहेगी। ता. 9 से 16 अगस्त तक बुध के पीछे गुरु चलेगा। यह योग किसी क्षेत्र आदि में अत्यधिक वर्षा से जन हानि कर सकता है। बदी 11 को मृगसिर व्यापारिक वस्तुओं में घोर तेजी लाने वाला योग है। ता. 13 अगस्त को शुक्र कर्क में प्रवेश करके सूर्य-मंगल के साथ राशि योग बनाऐगा। **एक राशि पर होय जब मंगल भृगुवर सुर। भय होय महंगे बिके घी, तिल, तेल, मसूर॥** घी, तिल, तेल, तिलहन, पदार्थ, मसूर, चना आदि दालों में तेजी की लाईन बनाएगा। शुक्रवार मावस चांदी, प्रमुख शेयर्स में तेजी। तो रुई में मंदी के झटके लायेगी।

**श्रावण शुक्ल पक्ष**–पक्ष में तीन शनिवार रुई, पाट, वारदाना, तिलहन में मंदी कारक है। कभी-कभी अच्छा मंदा भी आता है। अतः उपज खपत का ध्यान रखें। 17 अगस्त सिंह संक्रांति-**ईख शर्करा मिष्ट रस, गुड़, हल्दी, तिल, तेल। सोना, तांबा तेज हो, सूर्य सिंह के मेल॥** उपरोक्त वस्तुएं तेज होंगी। 29 अगस्त शनिवारी पूनम+रक्षा बंधन सुदी 14 का क्षय होगा-**शुक्ल पक्ष सावन कभी कोई तिथी का नाश। छत्रभंग का योग है आगे कार्तिक मास॥** शनिवारी पूनम एक सप्ताह के अन्दर चावल, रुई में मंदी। अन्य प्रमुख वस्तुओं में अच्छी तेजी के झटके लायेगी।

**श्रावण के शकुन**–सावन सुदी 8 के दिन प्रातःकाल सूर्य मेघों से ढका रहे तो उस क्षेत्र में अनाज की पैदावार अच्छी होगी। ता. 11 अग. को अच्छी वर्षा हो तो भाद्रपद मास में गेहूं तेज बिकेगा।

**भाद्रपद कृष्ण पक्ष**–इस मास में पांच रविवार तथा पांच ही सोमवार हैं। प्रमुख वस्तुओं में अच्छी घटा-बढ़ी चलकर मिला-जुला रुख रहेगा। अच्छी तेजी के साथ-साथ अच्छी मंदी का वातावरण भी बनेगा। ता. 31 अगस्त बदी 2 सोमवार सुर्भिक्षकारी है। इस योग के अनुसार खेती की उपज उत्तम होगी।

## सितम्बर 2015

ता. 5 सितं. जन्माष्टमी रोहिणी युक्त है-**रोहिणी युक्त जन्माष्टमी शनि रवि भृगुवार। जौ, गेहूं अरु बाजरा मंहगा मटर, गुवार॥ महंगा मटर, गुवार, सोंठ, जीरा किराना। सोना, सीसा आदि धातु सब तेज बखाना॥ कस्तूरी, तिल, तेल, हींग, गुड़, संग्रह कर लो। तीन मास पश्चात् नफा ले घर में धर लो॥** उपरोक्त वस्तुएं तेज होंगी तथा आगे मंदी में स्टॉक करके तीन मास पश्चात् बेचने से अच्छा लाभ हो।

ता. 6 सितं. गुरु का उदय तथा शुक्र मार्गी होगा। 5 दिन के अन्दर बाजारों में भारी घटा-बढ़ी चलकर फिर धीरे-धीरे बाजार तेज होंगे। ता. 11 सितं. सूर्य, गुरु, चन्द्रमा का राशि योग फल-**सूर्य गुरु चन्दमा तीन का एक राशि पर बास। कपड़ा जौ अरु मूंग में लाभ सातवें मास॥** तीन दिन के अन्दर अथवा अच्छी मन्दी में उपरोक्त वस्तुएं स्टॉक करके 6 मास पश्चात् बेचने से लाभ होगा। रविवारी मावस घी में तेजी लायेगी।

**भाद्रपद शुक्ल पक्ष**–ता. 15 सितं. **सिंहे मंगल** 45 दिन में सोना, चांदी, तांबा, लाल मिर्च, मसूर, लाल वर्ण की वस्तुएं, गुड़, खाण्ड, रुई, पाट, गेहूं, अनाज, प्रमुख किराना में अच्छी तेजी लाने वाला है। परीक्षित योग है। यदा अंगारमयी महि वर्षा श्रेष्ठ हो जाने पर मंदा। अन्यथा यह योग घोर तेजी ही लाता है। यहां गुरु के साथ राशि योग बनाएगा। वर्षा में कमी करेगा। **वर्षा ऋतु में भौम गुरु आन बसै इक गेह। साथ रहे जब तक न हो वर्षा ऋतु में मेह॥** अतः वर्षा न होने पर घोर तेजी की लाईन बन सकती है। ता. 18 सितं. बुध वक्री होगा। मोटे अनाजों मकई, गुवार आदि में मंदी कारक है। यहां कन्या में सूर्य-बुध-राहु योग मंदी समर्थक है। तथा सुदी छट को अनुराधा का संयोग भी सुख सुर्भिक्षकारी है। इसके बारे में कहा गया है कि यदि कोई दोष भी हो तो वह भी मिट जाता है। **षष्टी भादव सुदी में अनुराधा नक्षत्र। अन्य दोष मिट जाए, सब हो सुर्भिक्ष सर्वत्र॥**

ता. 21 सितं. सुदी 8 मूल युक्त है। अनाज, चना, रुई, पाट, काली मिर्च, रेशम, बिनौला खल, सोना, चांदी, घी, गुड़, खाण्ड आदि में 5 मास के अन्तर्गत घोर तेजी लाने वाला परीक्षित योग है। चावल घट-बढ़ से एक मास तेज रहेगा। ता. 28 सितं. सोमवारी पूनम उ.भा. युक्त मंदी कारक है। तीन दिन के अन्दर सर्व वस्तुओं में एक बार फिर मंदी के झटके आयेंगे।

**भाद्रपद के शकुन–चित्रा स्वाती विशाखा ना वर्षो भादव मास। वर्षा काल समाप्त है रखो न आगे आस॥ भादव शुक्ला पूर्णिमा बादल बिजली गाजा। बादल में चन्दा उदय बेचो शीघ्र अनाज।**

**आश्विन कृष्ण पक्ष**– श्राद्ध पक्ष वस्तुओं में उपज की कमी अधिकतर अच्छी तेजी-मंदी का दौर प्रायः हर वर्ष चल सकता है। अतः बाजार का रुख भी देखिये। ता. 30 सितं. पू.फा. 2 गुरु सोना, चांदी, रुई, अनाज, दाल, गुड़, खाण्ड, तांबा, जुवार, गुवार आदि में मंदी कारक है। दस दिन के अन्दर कहीं भी भारी मंदी।

## अक्टूबर 2015

ता. 1 अक्टू. सिंहे शुक्र का प्रवेश मंगल गुरु के साथ एक राशि पर मीटिंग करेगा। अनाजों में मंदी के बिल पास होंगे। **भौम भार्गव गुरु बसै एक राशि पर तीन। अन्न भाव मन्दा रहे। संग्रह करो प्रवीन।**

एक मास यह योग है। मंदी में खरीदकर तीसरे मास बेचने से लाभ। ता. 6 अक्टू. पूर्व में बुध का उदय कपास, रुई तेज करता है। **आश्विन में बुध का उदय महंगी विके कपास।** ता. 7 अक्टू. को यदि गेहूं तेज चले तो आगे 5 दिन के अन्दर भारी मंदा आयेगा। स्टॉक करें। ता. 13 अक्टू. बदी 13 शनिवारी-दो मास के अन्दर अनाजों में अच्छी तेजी लाने वाला परीक्षित योग है। बदी 14 रविवार को यदि उत्तरी-पश्चिमी एवं मध्य हिन्द में जहां भी वायु जोरों की चलेगी। तो 10 दिन के अन्दर गेहूं में भारी तेजी आ जायेगी। ता. 12 अक्टू. सोमवती मावस-**सोमवती मावस पड़ै कभी भी आश्विन मास। अन्न खाण्ड गुड़ तेल में मंदी का आभाष।** एक सप्ताह के अन्तर्गत उपरोक्त सभी वस्तुओं में तथा धातुओं में अच्छी मंदी के झटके लायेगी।

आश्विन सुदी पक्ष–इस पक्ष में अथवा आश्विन मास में जो वस्तुएं मंदी स्तर की मिलें, खरीदें। अगले दो मास के अन्दर उन्हीं वस्तुओं में अच्छी तेजी आने का लाभ होगा। घी मंदा हो तो जरूर खरीदें। ता. 17 अक्टू. तुला संक्रांति रिक्ता तिथि 15 मुहूर्ती

शनिवारी प्रमुख वस्तुओं में तेजी का प्रभाव रखती है। हानि हाथी हेम की तुला राशि गत सूर। सभी तरह के धान्यों में तेजी हो भरपूर।। ता. 19 अक्टू. सुदी छट मूल युक्त है। यह योग मंदे स्तर की वस्तुओं को खरीदने की राय देती है। बुधवारी अष्टमी धान, घी आदि स्टॉक करने की राय देती है। ता. 25 अक्टू. चित्रा बुध 10 दिन में धातुएं, दालें, मोटे अनाज, काली मिर्च आदि के भावों मे गिरावट लायेगा। ता. 27 अक्टू. पूनम अश्विनी युक्त है। एक सप्ताह में सावणी फसल के मालों में मंदी के झटके लायेगी।

**आश्विन के शकुन–दसमी द्वादश ग्यारस लागत आश्विन मास। बिजली बादल गाज हो, जौ गेहूं का नाश। बादल वर्षा बिजली विजया दशमी देख। मूंग, उर्द, तिल, तेल में तेजी रहे विशेष।**

**कार्तिक कृष्ण पक्ष**–ता. 28 अक्टू. बदी एकम बुधवारी से पक्ष में आलू, प्याज, सब्जियां, दालें, मसालें, अनाज, सावणी फसल का माल आदि से घट-बढ़ से जनरल लाईन तेज रहेगी। उ.फा. में मंगल-राहु का योग–**मंगल, राहु साथ में एक नक्षत्र इक रास। अनावृष्टि दुर्भिक्ष दुख हो खेती का नाश।।**

व्यापारीक वस्तुओं में तेजी का संचार होगा। ता. 31 अक्टू. बदी 5 शनि आर्द्रा युक्त से घास, चारा, पशु आहार आदि में तेजी लायेगी। बुधास्त पूर्व सप्ताह दस दिन में रुई, सोना, चांदी, काली मिर्च में तेजी कारक तो शेयर्स मार्किट में भारी मन्दी आ सकती है। मास में घी तेज बिकेगा।

## नवम्बर 2015

ता. 3 नवं. कन्या मंगल तिलहन पदार्थ, घी, तेलों, रुई, गुवार, रेशम, गुड़, लाल मिर्च, प्रमुख किराना सामान में तेजी लायेगा। यहां मंगल, राहु, शुक्र का राशि योग बनेगा। बाजारों में आगे अच्छी तेजी भी ला सकता है। ता. 29 नवं. तक यह योग है। **मंगल राहु शुक्र जब एक राशि आधार। राजाओं में युद्ध हो बहे रक्त की धार।**

ता. 5 नवं. स्वाती बुध+सिंहे चन्द्र दो दिन के अन्दर गेहूं आदि अनाज खरीदने की राय देता है। आगे लाभ होगा। ता. 10 नवं. विशाखा बुध एक सप्ताह में रुई, पाट, बारदाना, काली मिर्च आदि में अच्छी मंदी, तो अनाजों में घट-बढ़ अधिक रहे। ता. 11 नवं. बुधवारी दीपावली है। **बुध गुरु की आय दीवाली, जीवे रंक मरे भड़साली।** स्टॉकिस्टों को हानि कारक। साधारण जनता सुखी रहे। दीपावली स्वाती युक्त है। **कातिक मावस के दिना स्वाती नक्षत्र विचार। गिरे कहीं भूकंप से पर्वत या मीनार।।** बुधवारी दीपावली लहसुन में तेजी लायेगी। कुछ महीने पहले से मंदी में खरीदकर दीपावली से 2 मास के अन्दर बेचें, लाभ होगा। **यह एक चांस है।**

**कार्तिक सुदी पक्ष**–ता. 12 नवं. हस्ते शुक्र 13 दिन के अन्दर जो भी वस्तुएं मंदे स्तर पर हों, खरीदे एवं तेज चल रही वस्तुएं बेचें। ता. 16 नवं. पंचमी सोमवारी होली तक रस पदार्थों, दालें, अनाज, तिलहन आदि खाद्य पदार्थों में धीरे-धीरे मंदी लाकर भयंकर मंदी का वातावरण बना देगी। आज वृश्चिक संक्रांति का प्रवेश घी, चावल में मंदी कारक है। लाल वर्ण वस्तुएं स्टॉक करने की राय देती है। पांच मास बाद बेचने से लाभ। यहां सूर्य, बुध, शनि के साथ राशि योग फल।

**शनि बुध सूरज साथ जब इक राशि इक सेज। जौ, गेहूं, चावल, चना, गुवार, जुवार, बाजरा, तेज।।** उपरोक्त वस्तुओं में आगे तेजी का वातावरण बनेगा। ता. 25 नवं. पूनम का क्षय होगा। तीन दिन पूर्व से रुई में अच्छी तेजी के झटके लायेगी। अनाज सावणी फसल का माल तेज करेगी।

**मार्गशीर्ष कृष्ण पक्ष**–मास में ग्रह योगों के अनुसार पक्ष में व्यापारिक वस्तुओं में अच्छा मंदा आ सकता है। बदी 2 आर्द्रा युक्त-**मंगसिर लागत तीज को पुनर्वसु आर्द्रा आय। राजा प्रजा सुखी रहे। मन्दा धान्य बिकाय।।**

उ.फा. गुरु चांदी, मोती में अच्छा मंदा लायेगा। ता. 30 नवं. कन्या में राहु, मंगल के योग से फसलों को नुकशान। प्रमुख वस्तुओं में सरकार द्वारा प्रतिबंध। 23 दिसं. तक यह योग है। रुई, कपास में तेजी की लंबी लाईन निकल सकती है।

## दिसम्बर 2015

ता. 3 दिसं. ज्येष्ठा सूर्य खल बिनौला, चावल, चना, तिलहन, पदार्थों में तेजी लायेगा। ता. 6 दिसं. रविवार तिथि वृद्धि–**मंगसिर पहले पाख में कोई तिथि बढ़ जाए। कहीं जगत में युद्ध का भारी बादल छाये।**

बदी 14 एवं मावस को यदि सूर्य, चन्द्रमा बादलों से घिरे रहें तो आने वाली फसलें बम्पर पैदा होंगी। तथा चार मास बाद भयंकर मंदी का सूत्रपात होगा। मावस को ज्येष्ठा नक्षत्र दुर्भिक्षकारी। बाजार में अफवाह से दो सप्ताह में अच्छी तेजी-मंदी अस्थाई तौर पर चलेगी। चांदी, रुई में भारी मन्दी के झटके आयेंगे।

**मार्गशीर्ष शुक्ल पक्ष**– ता. 12 दिसं. शनिवारा चन्द्रदर्शन एक मास में अनाज तेज। सुदी 2 का बुध उदय पश्चिम में पशु आहार घास चारा तेज करेगा। **मंगसिर में बुध उदय अथवा भृगु का अस्त। तृण चारा कमती मिले बेचो पशु समस्त।।** तथा तीन मास के अन्दर रुई में भारी तेजी ला सकता है। सुदी 4 मंगलवारी तथा सुदी 7 शुक्रवारी से पक्ष में दालों में जनरल लाईन तेज चलने की आशा है। ता. 16 सित. धनु संक्रांति का प्रवेश वस्तुएं तेज करेगी। अनाज मंदा रहे। **धनु राशि के भानु में मंदा रहे अनाज। तिलहन, तेल, कपास में महंगाई का राज।।**

इस संक्रांति काल में कोई भी स्टॉक न करें। वरन् खरीदते-बेचते रहें, लाभ होगा। मंगसिर में धनु संक्रांति आना शुभप्रद नहीं है। सोना, चांदी में अच्छी मंदी, बिनौला में तेजी। ता. 20 दिसं. नवमी का क्षय रुई, पाट, बारदाना, घी, देशी घी में तेजी। ता. 24 दिसं. तुला में मंगल का प्रवेश 15 दिन के अन्दर सावणी फसल का माल, रुई, सूत, बिनौला, उर्द, दालें, तिलहन, लाल मिर्च आदि में तेजी अथवा अच्छी तेजी। ता. 25 दिसं. शुक्रवारी पूनम मृगे युक्त से एक सप्ताह के अन्दर सर्व वस्तुओं में अस्थाई तौर पर मन्दी।

**मंगसिर के शकुन–मंगसिर लागत सप्तमी को नभ निर्मल दिन रात। अन्न मन्दा बैशाख में महंगा बादल बात।। मंगसिर पूनम निर्मला अथवा ग्रहण मयंक। लाभ मिले आगे करो संग्रह अनाज निशंक।।**

**पौष कृष्ण पक्ष**–ता. 26 दिसं. एकम शनिवारी गुड़, सोना, चांदी में तेजी के झटके लायेगी। ता. 28 दिसं. अनुराधा शुक्र 10 दिन में दूध, घी, चावल, हल्दी, नमक, गुड़, लाल मिर्च आदि वस्तुओं में अच्छी मंदी के झटके लायेगा। ता. 29 दिसं. दो दिन के अन्दर गेहूं, अनाजों में अच्छी तेजी के झटके आ सकते हैं।

## आवश्यक सूचना

यह लेख ग्रहों की विभिन्न पोजीशनों को आधार बनाकर लिखा गया है। होना या न होना ईश्वराधीन है। लाभ-हानि में हमारी कोई जिम्मेवारी नहीं होगी। लेख सूक्ष्म रूप से लिखा गया है। सम्पूर्ण डिटेल सिलसिले वार जानने के लिए हमारे द्वारा प्रकाशित पुस्तक **भविष्य फल प्रकाश सन् 2015** ई. को पढ़ें। पुस्तक में गुवार, गेहूं, चना, जौ, मक्का, उड़द, बारदाना, पाट, जूट, मूंग, मटर, अरहर, लाल मिर्च, इलायची, अजवायन आदि किराना सामान, शेयर्स आदि की दैनिक लाईनें, माल खरीदने-बेचने की तारीखें, स्टॉक करने के उचित मौके, मासिक विश्लेषण, लाभकारी चांस लिखे गये हैं। एक प्रति का मूल्य 300 रु. हैं। डाक खर्च 25 रुपये हैं। 325 रु. का मनीआर्डर भेजकर मंगा सकते हैं। पुस्तक का पंचवर्षीय शुल्क 1200 रु. हैं। कार्यालय द्वारा उपरोक्त सभी वस्तुओं की एक वर्ष की फीस 3000 रु., 6 मास की 1800 रु. हैं। सोना, चांदी, इन्दौर तेल, वायदा सहित बनाई जाती है। एक वर्ष का चार्ज 2500 रु., मासिक 900 रु. हैं। शेयर्स मार्काट दैनिक टाईम सहित रिपोर्ट बनाई जाती है। एक वर्ष का चार्ज 7000 रु. हैं। मंगाकर लाभ उठाएं। पुस्तक मंगाने या मनीआर्डर भेजने का पता –

लेखक: **राम अवतार गुप्ता व्यापार भूषण**
राव उमराव सिंह मार्किट, आर्य समाज रोड
नई सब्जी मन्डी, रेवाड़ी-123401 (हरि.)
मो. :-09416110996, 09996692224

# व्यापारिक भविष्य फल सन् 2015-16 ई.

लेखकः
श्री प्रवीन कुमार जैन

गत अनेक वर्षों से ज्योतिष जगत के सर्वश्रेष्ठ पंचांग 'आर्यभट्ट' तथा अनेकानेक पंचांगों में प्रकाशित हमारा कमोडिटी बाजार का ग्रह गोचर आधारित आकलन सर्वथा सत्य होकर पूर्वाचार्यों के सिद्धांतों की सत्यता एवं सफलता को प्रतिष्ठित कर रहा है। वास्तव में तो हमारा प्रयास मात्र ज्योतिष की प्रतिष्ठिता को पुनर्स्थापित करना भर रहा। इस वर्ष इन्ही पृष्ठों के माध्यम से हम कमोडिटी बाजार की वर्ष 2015-16 की संभावित गतिविधियों का आकलन प्रस्तुत कर रहे हैं। यह आकलन पूर्णतया वैदिक ज्योतिष पर आधारित है। हमें वैदिक ज्योतिष में पूर्ण आस्था एवं विश्वास है। इस माध्यम से सदैव ही अत्यन्त सटीक परिणाम हमें प्राप्त हुए हैं। अतः समन्वय के नाम पर अन्य ज्योतिष विधाओं के साथ वैदिक ज्योतिष का घालमेल हमने नहीं किया है।

## मार्च मास

**मार्च 2015**–मार्च मास का प्रारम्भ फाल्गुन शुक्ल एकादशी से होकर समापन चैत्र शुक्ल एकादशी में हुआ है। मास पांच शुक्र एवं पांच शनिवार युक्त है। मास में अमावस्या का घट्यादि मान-दिवस नक्षत्र से अधिक होने से तेजी का रुख रहेगा। पूर्णिमा में मास नक्षत्र का अभाव तथा मास में वक्री हुआ शनि सभी प्रकार के अन्नों में तेजी बनायेगा। अन्न का संग्रह करने वाले चार गुना तक लाभ प्राप्त करेंगे। फाल्गुन शुक्ल पक्ष की गुरुवारी अष्टमी से अन्न तथा अन्न पदार्थों में घटा-बढ़ी करेगी।

**शकुन**–चैत्र कृष्ण पक्ष में तृतीया की वृद्धि, शुक्ल पक्ष में तृतीया का क्षय तथा शनिवारी मीन संक्रांति से चैत्र मास में राजनैतिक सरगर्मियां बढ़ेंगी। अनावृष्टि से हानि होगी। चैत्री संक्रांति के दिन की वर्षा से वैशाख अथवा ज्येष्ठ मास में भूसा महंगा रहेगा। 26 मार्च चैत्र शुक्ल सप्तमी के दिन आकाश निर्मल रहा तो गेहूं का संग्रह करने से श्रावण मास में तीन गुना लाभ होगा।

**मास व्यापार फल**–21 मार्च–चैत्र शुक्ल शनिवारी प्रतिपदा से भूसा तथा अन्य पशु आहारों की कमी रहेगी। 22 मार्च–चैत्र शुक्ल पक्ष तृतीया का क्षय अशुभफलकारक रहेगा। बुध पू.भा. में प्रातः 07।12 पर अन्न पदार्थों की उपलब्धता में कमी आयेगी। सोना, चांदी, लोहा, तांबा तथा धान्यों के मूल्यों में गिरावट रहेगी। रुई, सूत में घटा-बढ़ी चलेगी।

23 मार्च– रात्रि 19।22 पर भरणी के शुक्र में तथा रात्रि 22।47 पर मंगल के मेष राशि अश्विनी नक्षत्र के गोचर में रुई, मूंग, मोठ, अरहर, मटर, चना तथा मोठ में गिरावट आयेगी। गुड़, शक्कर, खांड में घटा-बढ़ी के बाद मंदा रहेगा। सोना, मूंगा, सूत, कपास, मक्का, गेहूं, जौ, चना, ज्वार, बाजरा तथा भूसा में साधारण तेजी बनेगी। 12 दिनों में लाल रंग की वस्तुओं, नारियल तथा चांदी में मंदा आयेगा। 24 मार्च–आज के कृतिका नक्षत्र में रुई, भूसी वाले धान्य, मिर्च, ज्वार, बाजरा आदि मोटे अनाज तथा सभी प्रकार की औषधियों में गिरावट आयेगी।

25 मार्च– चावल, चारा-घास, भूसा, जूट, भार वाहक पशु, ऊंट, घी, धान्यों, वस्त्र आदि में तेजी रहेगी। 27 मार्च–औषधियों, किराने के माल, धातु, तांबा, पीतल, चांदी, धान्य आदि में दक्षिण प्रान्तों में तेजी चलेगी। 28 मार्च–फाल्गुन शुक्ल पक्ष की शनिवारी दशमी से रुई में तेजी बनेगी। बुध, मीन में रात्रि 01।35 पर रुई, कपास, बिनौला में तेजी बनेगी। गेहूं, चना, गुड़, शक्कर में मंदा रहेगा। सोना, चांदी तेज होकर मंदे होंगे। दक्षिणी क्षेत्रों में धान्यों, औषधियां, प्रियंगु, जावित्री, देवदारु, किराने की वस्तुओं, धातु तांबा, पीतल, चांदी में गिरावट चलेगी। रात्रि 23।35 से 31 मार्च प्रातः 11।15 तक मेष राशि के मंगल तथा कर्क के चन्द्रमा में अफीम आदि मादक पदार्थों में 15-20 रु. की तेजी आयेगी।

29 मार्च–बुध उ.भा. में रात्रि 21।36 पर चांदी में घट-बढ़ चलेगी। खाद्यान्नों के भावों में अधिक फेर-बदल नहीं होने से गुड़, खांड, रुई, धान्य एवं चावलों के भावों में समता रहेगी। 30 मार्च–चैत्र शुक्ल एकादशी की वृद्धि शुभफल देगी। कृषि उत्पादों तथा अन्न की आमद बढ़ने से भावों में गिरावट आयेगी। 31 मार्चः शुक्ल पक्ष में एकादशी तिथि की वृद्धि सभी प्रकार से शुभ एवं सुखद फल देगी। भूसी वाले धान्य, मिर्च, ज्वार, बाजरा आदि मोटे अनाज, सभी प्रकार की औषधियों में गिरावट आयेगी।

## अप्रैल मास

**अप्रैल 2015**–अप्रैल मास का प्रारम्भ चैत्र शुक्ल द्वादशी से समापन बैशाख शुक्ल द्वादशी में हुआ है। पांच रविवार तथा सोमवार युत मास में सोना, अलसी, गुड़ में तेजी बनेगी। मैदा, घी, तेल तथा धान्यों में मंदा आयेगा। शुक्ल पक्ष में त्रयोदशी तिथि की वृद्धि शुभ एवं सुखद फलप्रद रहेगी।

**शकुन**–2 अप्रैल की चैत्र शुक्ल त्रयोदशी के दिन की वर्षा से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। 23 अप्रैल में यदि वर्षा हुई तो घास-भूसा आदि पशु आहरों तथा सभी प्रकार के ईंधनों में तेजी बनेगी।

**मास व्यापारिक फल**– 1 अप्रैल सूर्य रेवती में रात्रि 0।23 पर जलीय उत्पादों मोती, रत्न, नमक, फल, फूल तथा सुगन्धित पदार्थों आदि की हानि होगी। रुई, चावल, चांदी, सरसों, अलसी, लाख, गेहूं, जौ, चना, अरहर, मूंग, उड़द, तूअर, लहसुन, सब्जी, चावल, चारा-घास, भूसा, जूट, भार वाहक पशु, ऊंट, घी, धान्यों तथा वस्त्रों आदि में तेजी रहेगी। इसके बाद मीन राशि उ.भाद्रपद नक्षत्र में 18।40 पर पूर्व दिशा में अस्त बुध अन्न तथा धान्यों की हानि करेगा। रुई, चांदी में घटा-बढ़ी चलेगी रुख गिरावट का रहेगा। रुई पहले तेज बीच में मंदी तथा बाद में तेज होगी। सोना, गेहूं, अलसी में तेजी रहेगी। घी, धान्यों में 30 दिनों में मंदा आयेगा। 3 दिनों बाद अफीम में एक बार मंदा आयेगा।

2 अप्रैल–जलीय उत्पादों, सुगन्धित पदार्थों, फल-फूल, नमक, रत्न, शंख, मोती में तेजी बनेगी। 3 अप्रैल–शुक्र कृतिका में रात्रि 23।57 पर-11 दिनों में चांदी, कपास, रुई, सूत, सरसों, अरंडी, तिल, तैल, हींग, खजूर, घी में तेजी। 5 अप्रैल बुध रेवती में रात्रि 20।37 पर चांदी, गुड़, खांड, घी, तैल, सरसों, तिल तथा तिलहनों में मंदा। लौंग, मजीठ, लाल चन्दन, लाल मिर्च तथा लाल रंग की अन्य वस्तुओं, गेहूं, गेरू, कुंकुंम, कपूर, केसर में तेजी बनेगी।

6 अप्रैल–शुक्र वृष में रात्रि 19।43 पर रुई तथा चांदी में गिरावट के बाद 15 दिनों में तेजी बनेगी। शेयर्स में गिरावट आयेगी। परन्तु आगे चलकर तेजी बनेगी। जौ, गेहूं, चना, मटर आदि अनाजों तथा मादक पदार्थों में तेजी बनेगी। 7 अप्रैल–आज के विशाखा नक्षत्र से रुई में तेजी बनेगी। चावल, गेहूं, जौ, मटर आदि अनाजों, श्वेत पुष्प, सोना, चांदी आदि धातुओं, मणि, हीरा, पन्ना, पुखराज आदि रत्नों, तिल, तेल, आदि तिलहनों में दक्षिणी प्रान्तों में आठ मास के अन्तर्गत गिरावट आयेगी।

8 अप्रैल– रात्रि 22।26 पर कर्क राशि में मार्गी गुरु के गोचर में बाजारों में घटा-बढ़ी रहेगी, रुख गिरावट का बनेगा। 3-4 दिनों में रुई में मंदा होकर तेजी बनेगी। गेहूं, चना, चांदी, अलसी, सरसों में तेजी आयेगी। तम्बाकू, गुड़, शक्कर, खांड तथा समुद्री उत्पादों में गिरावट आयेगी। 09 अप्रैल– चावल, चारा-घास, भूसा, जूट, भार वाहक पशु, ऊंट, घी, धान्यों, वस्त्र आदि में तेजी रहेगी। 10 अप्रैल– मंगल भरणी में रात्रि 23।02 पर धान्य महंगा होगा। जलीय उत्पादों, सुगन्धित पदार्थों, फल, फूल, नमक, रत्न, शंख, मोती में घट-बढ़ के बाद तेजी का रुख रहेगा। गेहूं, जौ, चना, ज्वार, बाजरा, ग्वार, मोठ, मूंग, सोना, चांदी में तेजी बनेगी। ईख, गुड़, खाण्ड, शक्कर में गिरावट चलेगी।

12 अप्रैल–बुध मेष राशि अश्विनी नक्षत्र में प्रातः 08।40 पर जौ एवं गेहूं की फसलों को रोग तथा कीटों से हानि होने से गेहूं, जौ, चना, ज्वार, बाजरा, मोंठ, मूंग आदि कृषि उत्पादों तथा चौपायों में तेजी आयेगी। रुई, सूत, सन, चांदी, ईख, गुड़, खांड, शक्कर, गोला, घी, तेल, तिल, सरसों तथा अन्य तिलहनों में मंदा रहेगा। तेलों में बाद में तेजी। दुग्ध एवं दुग्ध पदार्थों में घट-बढ़ चलेगी। सोना के मूल्यों में समता रहेगी। 13 अप्रैल– चावल, गेहूं, जौ, मटर आदि अनाजों, श्वेत पुष्प, सोना, चांदी आदि धातुओं, हीरा, पन्ना, पुखराज, मणि आदि रत्नों, तिल, तेल आदि तिलहनों में दक्षिणी प्रान्तों में आठ मास के अन्तर्गत गिरावट बनेगी।

14 अप्रैल–सूर्य मेष राशि अश्विनी नक्षत्र में दोपहर 13।46 पर मंगलवारी संक्रांति से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। गेहूं, चना आदि अन्न, घी, रस, कपूर, लाल वस्तुओं आदि में तेजी आयेगी। संग्रह करने से दूसरे महीने में लाभ होगा। 13 दिनों के अन्दर सोना, चांदी, अलसी, अरण्डा, तिल, तेल, मेथी, अनाज, सभी प्रकार के रसकस, ईख, लोहा, तांबा, सूत, कपड़ा, सुपारी, नारियल, शिंगरफ, कपूर, लाल चन्दन, मेथी, लौंग, इलायची, हींग, अरण्डा, ऊनी वस्त्रों में तेजी बनेगी। रुई में मंदा होकर तेजी।

15 अप्रैल–शुक्र रोहिणी में प्रातः 08।46 पर खारी, मुनक्का तथा सुपारी में गिरावट आयेगी। 12 दिनो में अफीम में तेजी बनेगी। 17 अप्रैल– बैशाख कृ. चतुर्दशी का क्षय शुभ फल देगा। शुक्रवारी चतुर्दशी में उत्तम कृषि उत्पादन से खाद्य पदार्थों की मंहगाई दर में कमी आयेगी। मादक पदार्थों में तीन दिनों में पहले कुछ तेजी आकर बाद में मंदा होगा। बुध पश्चिमोदय मेष राशि अश्विनी नक्षत्र में 23।08 पर रुई, कपास, कपड़ा, धान्यों तथा चांदी में 15 दिनों में मंदा होगा। गेहूं, जौ, चना, घी, तैल, अरण्डी, सरसों तथा धान्यों में तेजी बनेगी। अलसी घटा-बढ़ी में रहेगी।

18 अप्रैल–मंगल पश्चिमास्त मेष राशि भरणी नक्षत्र में 11।23 पर, बुध भरणी में रात्रि 17।27 पर अन्न में घटा-बढ़ी चलेगी रुख तेजी का रहेगा। चावलों में तेजी रहेगी। सभी प्रकार के धान्यों, सभी प्रकार के रसों, सभी प्रकार की धातुओं, ऊनी वस्त्रों, गाय, बैल, जलीय उत्पाद, कास्मेटिक्स, ट्रान्सपोर्ट व्यवसाय में पूर्व दिशा में सात दिनों के अन्तर्गत तेजी आकर गिरावट आयेगी। वैशाखी अमावस्या में रेवती नक्षत्र के योग से कृषि उत्पादन उत्तम रहेगा।

19 अप्रैल–आज भरणी नक्षत्र में रुई में मंदा रहेगा। 20 अप्रैल–सोमवारी द्वितीया तथा कृतिका नक्षत्र से रुई एवं चांदी में मंदा रहेगा। भूसी वाले धान्य, मिर्च, ज्वार, बाजरा आदि मोटे अनाज, सभी प्रकार की औषधियों में घट-बढ़ आयेगी। 21 अप्रैल–वैशाख शुक्ल मंगलवारी तृतीया का कृतिका नक्षत्र रुई एवं चांदी में तेजी रहेगी। चावल, चारा-घास, भूसा, जूट, भार वाहक पशु, ऊंट, घी, धान्यों, वस्त्र आदि में तेजी चलेगी। 22 अप्रैल–जलीय उत्पादों, सुगन्धित पदार्थों, फल, फूल, नमक, रत्न, शंख, मोती में तेजी बनेगी।

23 अप्रैल–गुरुवारी वैशाख शुक्ल पंचमी मेष राशि भरणी नक्षत्र में 09।23 पर पश्चिम दिशा में उदित बुध से रुई, कपास तथा चांदी में 15 दिनों में मंदा आयेगा। घी, तेल, अरण्डी, सरसों, गेहूं, जौ, चना आदि धान्यों में तेजी बनेगी। अलसी घटा-बढ़ी में रहेगी। 24 अप्रैल–शुक्रवारी षष्ठी दो मास में सभी व्यापारिक वस्तुओं में तेजी बनायेगी।

25 अप्रैल–मध्याह्न 13।55 पर कृतिका के बुध में अन्न उत्पादन विपरीत रूप से प्रभावित होगा। अन्न भंडार में कमी होगी तथापि प्रतिपदा की वृद्धि से अन्न आपूर्ति में सुधार होगा। रुई, सभी प्रकार के धान्य एवं भूसी वाले धान्यों, मिर्च, ज्वार, बाजरा आदि मोटे अनाज तथा सभी प्रकार की औषधियों में तेजी आयेगी। चांदी में गिरावट रहेगी। 26 अप्रैल–रात्रि 22।53 पर मृगशिरा में शुक्र के गोचर से धान्यों की हानि होगी। मीठा तथा रसकसों में तेजी। 12 दिनों में चना, धान, भूसा में गिरावट आयेगी।

27 अप्रैल–दोपहर 12।01 पर वृष के बुध से रुई में मंदा आकर 15 दिनों बाद तेजी बनेगी। गेहूं, चना, जौ, तेल, तिल, सूत, कपास, मटर, भूसी वाले धान्य, मिर्च, ज्वार, बाजरा आदि मोटे अनाज तथा सभी प्रकार की औषधियों में तेजी आयेगी। अन्य व्यापारिक वस्तुओं में घटा-बढ़ी चलेगी।

28 अप्रैल–प्रातः 5।31 पर भरणी के सूर्य से कृषि उत्पादन उत्तम रहेगा। गेहूं, सरसों, राई, खांड, भूसी वाले धान्य, मिर्च, ज्वार, बाजरा आदि मोटे अनाज तथा सभी प्रकार की औषधियों में तेजी आयेगी। 15 दिनों के अन्दर चना, जौ, चावल, मोंठ, अलसी, तुअर, गुड़, घी, अफीम, सोना, चांदी, तांबा, पीतल आदि धातुओं में तेजी बनेगी। रुई में मंदा रहेगा।

29 अप्रैल–प्रातः 8।07 पर कृतिका के मंगल में गेहूं, जौ, चावल, मसूर, मोंठ, चना, तिल, तेल, घी, अरण्डी, राई, सरसों, अलसी, चांदी, चावल, रुई, सूत, कपड़ा में तेजी बनेगी। रुई में मंदा रहेगा। 30 अप्रैल–जलीय उत्पादों, सुगन्धित पदार्थों, फल, फूल, नमक, रत्न, शंख, मोती में तेजी बनेगी।

## मई मास

**मई 2015**–मई मास का प्रारम्भ बैशाख शुक्ल त्रयोदशी से होकर समापन ज्येष्ठ शुक्ल त्रयोदशी में हुआ है।

**शकुनः** ज्येष्ठ कृ. अमावस्या में दिन अथवा रात्रि में बादल दिखाई पड़े अथवा वर्षा हुई, तो आगे चौमासे में वर्षा का अभाव रहेगा। और यदि अमावस्या एवं पूर्णिमा दोनों में ही आकाश में घटा बादल न दिखाई दिए, तो आगे चौमासे में अच्छी वर्षा होगी। 11 मई की वर्षा से आगे चलकर उत्तम अन्न उत्पादन होकर सुभिक्ष रहेगा। 25 मई ज्येष्ठ सुदी सप्तमी में यदि बादल छाए अथवा गर्जे तो दक्षिणी वायु चलेगी। इस समय तिल का संग्रह करने से कार्तिक मास में लाभ होगा।

**मास व्यापारिक फल**– 2 मई 9 दिनों में मादक पदार्थों में तेजी बनेगी। शुक्र मिथुन में रात्रि 20।33 पर रुई, वारदाना, मूंगफली, कपास, सूत, कपड़ा, सरसों, अरण्डी, तिल, तेल में मंदा चलेगा। गुड़ तेज होकर मंदा होगा। चांदी घट-बढ़ में रहेगी। जौ, गेहूं, चना, अफीम में सामान्य तेजी आयेगी। 3 मई–किन्हीं स्थानों पर झगड़े-झंझट होंगे। मंगल वृष में रात्रि 23।54 पर शुक्र की राशि का मंगल दो मास तक सभी वस्तुओं में तेजी देगा। जौ, गेहूं, चना, उड़द, मूंग, मोठ, सरसों, अरण्डी, तिल, तेल, अलसी, तोरया, कुमकुम, केशर, चन्दन, कपास, वस्त्र, जूट, वारदाना, गेरू, मजीठ, कपूर तथा लाल रंग की वस्तुओं में तेजी आयेगी। धान्यों में तेजी के बाद गिरावट आयेगी।

04 मई–बुध रोहिणी में प्रातः 09।48 पर रुई, सूत, कपास, सोना, चांदी, तिल, तेल, सरसों, चावल, गुड़, खांड, शक्कर में तेजी के बाद मंदे का रुख बनेगा। अरहर, सन, ऊनी तथा रेशमी वस्त्रों में गिरावट आयेगी। 05 मई–मंगलवारी ज्येष्ठ कृष्ण प्रतिपदा विशाखा नक्षत्र में रुई में तेजी बनेगी।

10 मई–ज्येष्ठ कृष्ण सप्तमी का क्षय शुभफल कारक रहेगा। पांच दिनों में मादक पदार्थों में घटा-बढ़ी बनेगी। धान्यों में मंदा आयेगा। घी में तेजी चलेगी। 11 मई-सूर्य कृतिका में रात्रि 23।45 पर सोना, चांदी, अलसी, चना, मोंठ तथा चावल में तेजी आयेगी। जौ, गेहूं, मूंग, सरसों, राई में 15 दिनों के अन्दर तेजी बनेगी।

15 मई– सूर्य वृष में प्रातः 10।37 पर मंगलवारी संक्रांति से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। मजीठ, जायफल, सुपारी, कपूर, कपास, शक्कर, गेहूं, जौ, चना, मसूर, रस, तेल, घी, नमक, कपूर, किराना, सोना, कपड़ा, मादक पदार्थों, अस्त्र-शस्त्रों तथा लाल वस्तुओं में तेजी आयेगी। संग्रह करने से दूसरे महीने में लाभ होगा। दोपहर 11।33 पर मंगल-शनि की प्रतियुति से अनेक स्थानों पर खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। 17 मईः आज के भरणी नक्षत्र में रुई में मंदा रहेगा।

18 मई–रुई में घट-बढ़ चलेगी। मंगल रोहिणी में रात्रि 02।48 पर शेयर मार्केट, सूत, कपास, कपड़ा, रेशम, सन, गुड़, खांड, शक्कर, हींग, मिर्च, राई, छुआरा, सरसों तथा तेलों में तेजी चलेगी। 19 मई प्रातः 07।19 पर वृष राशि रोहिणी नक्षत्र में वक्री हुआ बुध सभी व्यापारिक वस्तुओं में घट-बढ़ देगा। चांदी में घट-बढ़ के बाद तेजी आयेगी। रुई में तेजी आकर मंदा होगा। ईख, गुड़, खांड, शक्कर, घी, तेल, सरसों, अलसी, अरण्डी, बिनौला अन्य तिलहनों तथा कपूर में तेजी बनेगी।

21 मई–शुक्र पुनर्वसु में रात्रि 04।27 पर अन्नों की अनुपलब्धता बढ़ने से गेहूं, जौ, चना, मटर, अरहर में तेजी बनेगी। रुई, सूत, कपास, सोना, चांदी में मंदा रहेगा। रुई, चांदी में तेजी होकर मंदा आयेगा। शेयर्स, हैसियन, वारादाना में गिरावट चलेगी। 15 दिनों में रुई में लगभग 10 से 15 रु. की गिरावट आयेगी। 24 मई– ज्येष्ठ शुक्ल रविवारी षष्ठी में रुई, कपास, सूत, चावल, घी तथा धान्यों में तेजी बनेगी।

25 मई–सूर्य रोहिणी में रात्रि 19।53 पर गेहूं, जौ, चावल, चना, सूत, सन, सुपारी, द्राक्ष, गुड़, खांड, घी, ज्वार, बाजरा, सरसों, राई, तिल, तेल, अरण्डा तथा अलसी में तेजी आयेगी। रुई में साधारण तेजी बनेगी। चांदी में मंदा आयेगा। 29 मई: ज्येष्ठ शुक्ल पक्ष की शुक्रवारी एकादशी में प्रातः 07।30 से व्यतिपात का संयोग रुई तथा चांदी में गिरावट देगा। 30 मई– शुक्र कर्क में रात्रि 20।55 पर कृषि उत्पादन उत्तम रहेगा। सूत, सन, वारदाना, घी, तेल, गोला, गुड़, खांड, शक्कर सभी रसकसों में तेजी बनेगी। रुई में मंदा आकर तेजी आयेगी। जौ, गेहूं, चना में गिरावट रहेगी। परन्तु बाद में तेजी आयेगी।

## जून मास

जून 2015–जून मास का प्रारंभ ज्येष्ठ शुक्ल चतुर्दशी से होकर समापन आषाढ़ शुक्ल त्रयोदशी में हुआ है। प्रथम आषाढ़ मास के पांच बुधवारों से रुई, चांदी में घट-बढ़ होकर तेजी बनेगी। घी, गुड़, खांड, घी आदि रसों में तेजी रहेगी। पांच गुरुवार होने से सोना, पीतल, सूत, कपड़ा, शक्कर, चावलों में गिरावट आयेगी।

**वर्षा को प्रभावित कर रहे शकुन**–2 जून ज्येष्ठी पूर्णिमा में दिन अथवा रात्रि में बादल दिखाई पड़ने से वर्षा का अभाव रहेगा। 10 जून में यदि रात्रि में आकाश में बादल छाये रहे तो चौमासे में अच्छी वर्षा होगी। 21 जून की आषाढ़ी पंचमी के योग से वर्षा में कमी रहेगी। इस दिन वर्षा होने, इन्द्र धनुष दिखाई पड़ने अथवा पछुआ हवा चलने से अन्न तथा भूसा आदि का संग्रह कर कार्तिक मास में बेचने से लाभ मिलेगा। 26 जून आषाढ़ सुदी नवमी के दिन प्रातः, मध्याह्न अथवा सांय काल में सूर्य के आस-पास बादलों का दिखाई देना अशुभ शकुन सिद्ध होगा। 27 जून के स्वाति नक्षत्र में गर्जदार वर्षा से चातुर्मास में उत्तम वर्षा होगी। कृषि उत्पादन उत्तम रहेगा।

**मास व्यापारिक फल**–1 जून आज के विशाखा नक्षत्र में रुई में तेजी बनेगी। 3 जून बुधवारी प्रतिपदा से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। शुक्र पुष्य नक्षत्र में प्रातः 05।13 पर उत्तम वर्षा होगी। शिंगरफ, पारा, कपूर, लाख, चपड़ा, हींग, गुड़ में तेजी आयेगी।

06 जून–मंगल मृगशिरा में प्रातः 07।16 पर वर्षा की अधिकता से कपास की खेती में हानि होगी। रुई में मंदा आकर तेजी बनेगी। चांदी तेजी में रहेगी। अन्य वस्तुओं में मंदा रहेगा। 08 जून–सूर्य मृगशिरा में 17।50 पर, वक्री बुध पूर्वोदय वृष राशि रोहिणी नक्षत्र में 19।14 पर तेज हवाएं चलेंगी। नारियल, सभी प्रकार के फलों, धान्य, रुई, सन, कपास, सन, कस्तूरी, उड़द, मूंग, मोंठ, गेहूं, जौ, बाजरा, अलसी, अरण्डी, तिल, तेल, सरसों, लाल मिर्च में तेजी आयेगी। चना, भूसा, जलीय उत्पादों, चन्दन, कपूर आदि सुगन्धित वस्तुओं, सूत, कपड़ा, रेशम तथा धातुओं में 14 दिनों के अन्दर तेजी आयेगी। चांदी में घटा-बढ़ी के बाद तेजी आयेगी। सोना में मंदा बनेगा।

12 जून–बुध मार्गी वृष राशि रोहिणी नक्षत्र में 4।03 पर रुई, चांदी, सूत, सन में घटा-बढ़ी के बाद गिरावट का रुख बनेगा। अलसी, कपड़ा, गेहूं, रुई, शक्कर गिरावट में रहेगी। धान्यों में घट-बढ़ के बाद तेजी आयेगी। 14 जून–आज के भरणी नक्षत्र में रुई में मंदा रहेगा। 15 जून–सामान्यतया सुख, चैन तथा शांति बनी रहेगी। रुई में घट-बढ़ रहेगी। सूर्य, मिथुन में सायं 17।11 पर सोमवारी मिथुन संक्रांति के समय कन्या के राहु से कृषि की हानि होगी। कंद-मूल, कपास, तिल, तेल, जौ, सूत तथा पीले रंग की वस्तुओं में तेजी बनेगी। धान्यों में साधारण मंदा रहेगा। मोती सस्ते होंगे। रसकस, घी, तेल का संग्रह करने से आगे तीसरे महीने में लाभ होगा।

16 जून–मंगल मिथुन में रात्रि 1।09 पर अधिक मास में मंगल के राशि परिवर्तन से वर्षा की अधिकता रहेगी। 17 जून–बुधवारी प्रतिपदा से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। शुक्र आश्लेषा में दोपहर 13।19 पर 12 दिनों में तूअर, मोठ, चावल, चना, धान, भूसा में मंदा आयेगा। 22 जून–सूर्य आर्द्रा में 16।46 पर वर्षा योग। रुई, सूत, कपास, लाल रंग के वस्त्र, अलसी, सरसों, अरण्डा, घी, गुड़, खांड, चीनी, चावल, धान्य, गेहूं, जौ, चना, चन्दन, कपूर आदि सुगन्धित वस्तुओं, हल्दी, सोंठ, सीसा, लोहा, चांदी, मोती, रत्न, खल तथा भूसा में तेजी आयेगी। सोने में कुछ घटा-बढ़ी के बाद तेजी आयेगी।

25 जून–मंगल आर्द्रा में रात्रि 21।22 पर गुड़, खांड, अलसी, रुई, सूत, नमक, तिल, तेल में तेजी आयेगी। चांदी में मंदा रहेगा। तीन दिनों में मादक पदार्थों में तेजी आकर मंदा आयेगा। भैंसों तथा तिल की हानि होगी। 28 जून–आज के विशाखा नक्षत्र में रुई में तेजी बनेगी।

30 जून–बुध मृगशिरा में रात्रि 22।29 पर वायु वेग के साथ वर्षा से कृषि उत्पादन उत्तम रहेगा। गेहूं, चना, तिल, उड़द मंदे होंगे। तिल, सरसों, अलसी, बिनोला, तेलों में घटा-बढ़ी के बाद मंदा होगा। रुई में तेजी बनेगी।

## जुलाई मास

जुलाई 2015–जुलाई मास का प्रारम्भ अधिक आषाढ़ मास के शुक्ल पक्ष की चतुर्दशी से होकर आषाढ़ शुक्ल पक्ष की पूर्णिमा में समाप्त होगा। पांच शुक्रवार युत अधिक आषाढ़ मास में सामान्य जन में सुख व्याप्त होगा। धान्यों के मूल्यों में गिरावट आयेगी। मालवा क्षेत्र में मादक पदार्थों में तेजी बनेगी।

**शकुन**–13 जुलाई सोमवार रोहिणी नक्षत्र में प्रातः 09।06 तक चली हवा से आगे श्रावण तथा भाद्रपद मास में अच्छी वर्षा होगी। 31 जुलाई आषाढ़ सुदी पूर्णिमा की वर्षा से अन्न एक मास तक महंगे रहकर बाद में सस्ते होंगे।

**मास व्यापारिक फल**– 01 जुलाई दोपहर 13।21 गुरु-शुक्र की युति से घी, तिल, तेल, सूत का स्टाक कर दो मास बेचने के पश्चात् लाभ होगा। रुई में तेजी रहेगी। इस योग की पुष्टि आगे 05 अग. में बने योग से हो रही है।

3 जुलाई–आषाढ़ कृ. द्वितिया का क्षय शुभ फल देगा। 5 जुलाई–शुक्र सिंह राशि मघा नक्षत्र में 9।48 पर, बुध मिथुन में दोपहर 12।17 पर लाल रंग की वस्तुओं, सोना तथा सभी प्रकार के धान्यों में तेजी बनेगी।

6 जुलाई–सूर्य पुनर्वसु में सायं 16।25 पर चांदी, सोना, कपास, बिनौला, अरंडी, अलसी, सरसों, तिल, तेल, ज्वार, मूंग, मोंठ, मसूर, बाजरा, उड़द, गुड़, खांड, चावल, नमक, नील, सज्जी, मजीठ, माजूफल, केसर, कपूर, देवदारु, चन्दन, लाख, कुसंभ, लौंग, नारियल, सफेद वस्तुओं तथा सुगन्धित पदार्थों में तेजी आयेगी।

9 जुलाई–बुध आर्द्रा में प्रात 10।14 गेहूं, तिल, उड़द सस्ते होंगे। भाद्रपद मास में मंहगाई होगी। 11 जुलाई तथा 12 जुलाई में रुई में मंदा रहेगा। 14 जुलाई– प्रातः 6।25 पर गुरु सिंह राशि मघा नक्षत्र में सिंह राशि से गोचर कर रहे गुरु के श्रावण वर्ष में दूध, घी तथा अन्य दुग्ध उत्पादों का उत्पादन बढ़ेगा। दूधारू पशुओं, गेहूं, तिल, उड़द, घी, चावल, सोना, चांदी, तांबा, मूंगा में तेजी रहेगी। कार्तिकी फसल का उत्पादन उत्तम रहेगा।

15 जुलाई–मंगल पुनर्वसु में रात्रि 20।53 पर तिल की हानि होगी। सफेद वस्तुओं-रुई, कपास, चांदी, नमक, खांड, तिल, तेल, सरसों तथा रसकसों में तेजी आयेगी। 16 जुलाई–बुध पुनर्वसु में प्रातः 5।39 पर-रुई, कपास, सूत में मंदी आयेगी। मिथुन राशि पुनर्वसु नक्षत्र में रात्रि 20।02 पर पूर्व दिशा में अस्त बुध से चांदी में घटा-बढ़ी चलेगी। रुख गिरावट का रहेगा। रुई पहले तेज बीच में मंदी तथा बाद में तेज होगी। सोना, गेहूं, अलसी में तेजी रहेगी। घी, धान्यों में 30 दिनों में मंदा आयेगा। 3 दिनों बाद अफीम में एक बार मंदा आयेगा।

17 जुलाई–सूर्य कर्क में रात्रि 04।03 पर-कर्क संक्रांति आश्लेषा नक्षत्र में वर्षा होने से कहीं-कहीं पर अन्न मंहगे होंगे। धान की उपज अच्छी होने के उपरान्त भी किन्हीं स्थानों पर धान्यों में तेजी आयेगी। मालवा की अफीम में गिरावट रहेगी। गुड़ तथा खांड के भाव स्थिर रहेंगे। गुड़ का संग्रह दो मास के बाद लाभ देगा। 20 जुलाई–सूर्य पुष्य में सायं 15।52 पर, बुध कर्क में रात्रि 23।02 पर खाद्यान्नों की उपलब्धता कम होने से सामन्य जन पीड़ित रहेगा। तिल, तेल, सरसों, मद्य, गुड़, खांड, ज्वार, बाजरा, सुपारी, गुग्गल, नारियल, सौंठ, मोम, हींग, हल्दी, लाख, सन, जूट, ऊनी वस्त्र, सीसा, सोना, चांदी तथा चांदी की वस्तुओं में तेजी आयेगी। रुई में तेजी आकर मंदा बनेगा।

25 जुलाई–शुक्र वक्री सिंह राशि मघा नक्षत्र में दोपहर 14।59 पर तीसरे मंडल के नक्षत्र में वक्री हुए शुक्र के गोचर में धान्यों, घी, तेल, सोना, चांदी, पीतल, गाय, बैल आदि पशुओं में तेजी बनेगी। 26 जुलाई–आज के विशाखा नक्षत्र में रुई में तेजी बनेगी। 28 जुलाई– बुध आश्लेषा में रात्रि 21।36 पर उत्तम वर्षा से भूसे वाले धान्यों, चावल आदि का उत्पादन उत्तम रहेगा। गुजरात में 15 दिनों में वृष्टि, तिल, उड़द तेज होंगे। 31 जुलाई–मंगल कर्क में रात्रि 2।17 पर बुध पश्चिमोदय कर्क राशि आश्लेषा नक्षत्र में 23।16 पर वर्षा होगी। सभी प्रकार के धान्यों, दूधारू भैंसों, धान, गुड़, खांड, ईख, घी, तेल, अरण्डी, सरसों तथा धान्यों में तेजी बनेगी। रुई, कपास, कपड़ा, अलसी घटा-बढ़ी में रहेंगे। चांदी में 15 दिनों में मंदा होगा।

## अगस्त मास

**अगस्त 2015**–अगस्त मास का प्रारम्भ शनिवारी श्रावण कृष्ण पक्ष प्रतिपदा से होकर भाद्रपद कृष्ण द्वितीया में समाप्त होगा। पांच शनिवार युक्त मास में मालवा क्षेत्र के मादक पदार्थों में गिरावट बनेगी।

**शकुन**–यदि 20 से 22 अगस्त में चित्रा स्वाती विशाखा नक्षत्रों में वर्षा नहीं हुई, तो भूसे का अभाव रहेगा। चावल आदि के उत्पादन की हानि होगी।

**मास व्यापारिक फल**–2 अगस्त प्रातः 11।23 पर वृश्चिक राशि में मार्गी शनि से बाजार की चलती लाईन में परिवर्तन होगा। अलसी, सोंठ, अदरक, मिर्च, पीपल, चांदी में तेजी आयेगी। दो महीने में हींग, मिर्च, सरसों, तिल, तेल में तेजी बनेगी। रुई, धनियां तथा अन्न सस्ता होगा।

**3 अगस्त**–श्रावण कृ. चतुर्थी का क्षय शुभ फल देगा। सूर्य आश्लेषा में दोपहर 14।48 पर कर्क राशि आश्लेषा नक्षत्र के सूर्य से वर्षा के कारण खाद्यान्न खराब अथवा नष्ट होंगे। कहीं कहीं पर अन्न मंहगे होंगे। सोना, चांदी, रुई, बिनौला, गेहूं, चावल, चना, उड़द, गुड़, शक्कर, ज्वार, घी, तेल, सरसों, अरण्डी, अलसी, तिल, तेल, द्राक्ष, मिर्च, नील, मादक पदार्थ तथा शेयर मार्केट में तेजी आयेगी।

4 अगस्त–बुध सिंह राशि मघा नक्षत्र में सायं 18।13 पर धान्यों के मूल्यों में समता रहेगी। सूत, कपड़ा, दही आदि खट्टे पदार्थों, औषधीय वनस्पतियों तथा देवदारु में तेजी बनेगी।

5 अगस्त–रात्रि 3।17 पर बृहस्पति, शुक्र युति से वर्षा होगी। सोने में तेजी बनेगी। चांदी तथा रुई में घट-बढ़ चलेगी। घी, तिल, तेल, सूत का स्टाक कर दो मास में बेचने के पश्चात् लाभ होगा।

7 अगस्त–आज भरणी नक्षत्र में रुई में मंदा रहेगा। दोपहर 12।38 पर बुध-बृहस्पति युति से वर्षा का अभाव रहेगा।

**जब-जब ही बुध बृहस्पति मिल बैठे इक गेह।**
**तब-तब ही संसार में बरसैं नाही मेह॥**

8 अगस्त–रुई में मंदा रहेगा। 11 अगस्त–वक्री शुक्र पश्चिमास्त सिंह राशि मघा नक्षत्र में 15।35 पर सोना, चांदी में गिरावट आयेगी। रुई में अच्छी घट-बढ़ रहेगी। सभी वस्तुओं में प्रायः ही हानि होगी। सूत, कपास, कपड़ा आदि सफेद वस्तुओं, घी, तेल, अलसी, अरण्डी, बिनौला, मूंगफली में तेजी आयेगी। 12 अगस्त–प्रातः 08।38 पर बुध के पू.फा. से गोचर के प्रभाव से सभी प्रकार के अन्नों तथा वस्तुओं में घट-बढ़ चलेगी। 10 दिनों में अन्नों में मंदा होगा।

13 अगस्त–सायं 18।47 पर श्रावण कृष्ण पक्ष में सिंह राशि मघा नक्षत्र में अस्त गुरु से धान्यों की हानि होगी। वक्री शुक्र आश्लेषा में सायं 17।05 पर 6 महीनों तक सभी प्रकार के अन्नों में गिरावट बनेगी। सभी वस्तुओं में मंदा होगा। 26 दिनों में रुई में गिरावट आयेगी। परन्तु तूअर, मोठ, चावल, चना, धान, भूसा में तेजी आयेगी। 17 अगस्त–मघा नक्षत्र में दोपहर 12।24 पर सोमवारी सिंह संक्रांति के समय कर्क राशिस्थ सूर्य एवं चन्द्रमा से 15 दिनों में सभी स्थानों पर वर्षा होगी। मोती तथा धान्यों में मंदा आयेगा। घी, रत्न, ईख, गुड़, शक्कर, तिल, तेल, सरसों, लाल रंग की वस्तुओं, मूंग, ज्वार, बाजरा, अरण्डा, द्राक्ष, मिर्च, मादक पदार्थ, चांदी, रुई, कपास में तेजी बनेगी।

**19 अगस्त**–मादक पदार्थों में तीन दिनो में तेजी बनेगी। वक्री शुक्र पूर्वोदय कर्क राशि आश्लेषा नक्षत्र में 18।20 पर धान्यों में तेजी बनेगी। खाद्यान्नों की आपूर्ति बाधित होगी। 20 अगस्त–बुध उ.फा. में रात्रि 23।37 पर उड़द, मूंग के उत्पादन में कमी से आमद कम होकर भावों में तेजी बनेगी। 22 अगस्त–रुई तेजी में रहेगी। 23 अगस्त–बुध कन्या में प्रातः 8।37 पर अब से छः मास तक सोना तथा अच्छी क्वालिटी की खांड में तेजी रहेगी बाद में गिरावट 25 अगस्त–मंगल आश्लेषा में रात्रि 21।28 पर सभी प्रकार के अन्नों में तेजी। चांदी तथा रुई में मंदा आयेगा।

28 अगस्त–श्रावण शु. चतुर्दशी के क्षय एक मास में घी में तेजी बनेगी। 31 अगस्त–बुध हस्त में प्रातः 07।37 पर, सूर्य पू.फा. में प्रातः 08।25 पर खाद्यान्नों की उपलब्धता सुलभ होगी। सोने में अच्छी तेजी बनेगी। चांदी तथा चांदी की वस्तुओं, लोहा, जूट, रुई, कपास, सूत, चावल, गेहूं, ज्वार, गुड़, खांड, जीरा, तिल, तेल, सरसों, अरण्डी, सुपारी, मादक पदार्थों, ज्वार, घी, ऊनी वस्त्रों में तेजी आयेगी।

## सितंबर मास

**सितम्बर 2015**–सितम्बर मास भाद्रपद कृष्ण तृतीया से प्रारम्भ होकर समापन आश्विन कृष्ण तृतीया में होगा। पांच रविवार तथा पांच सोमवार युक्त मास में सोना, अलसी, गुड़ में तेजी बनेगी। मैदा, घी, तेल तथा धान्यों में मंदा आयेगा।

**शकुन**–1 सितम्बर भाद्रपद कृष्ण तृतीया में उत्तर दिशा में बादल हुए तो इस समय अन्न का संग्रह करें। छठे मास में तेजी बनेगी। 21 सितम्बर सोमवारी भादो सुदी अष्टमी में प्रातः 07।04 के बाद मूल नक्षत्र के योग से पांचवें मास में सन तथा सूत में तेजी आयेगी।

**मास व्यापारिक फल**–आज तथा कल 4 सितं. में रुई में मंदा रहेगा। 6 सितं.–शुक्र मार्गी 13।59 पर कर्क राशि आश्लेषा नक्षत्र में 05 दिनों में सोना, चांदी, करेंसी, गाय, बैल आदि पशुओं में मंदा आयेगा। 9 सितं.–प्रातः 09।55 पर सिंह राशि मघा नक्षत्र में भाद्रपद कृष्ण पक्ष में उदित गुरु से कृषि उत्पादन मध्यम रहेगा। 14 सितं.–सूर्य उ.फा. में रात्रि 02।15 पर सोना, चांदी, लोहा, तिल, तेल, सरसों, घी, चावल, उड़द, नारियल, सुमारी, मूंग, मूंज, बांस, नील, जौ, ज्वार, गुड़, चीनी, जूट, कपास, रेशम, हल्दी, हरड़, हींग, क्षार, कत्था, अरण्डी, अफीम में तेजी आयेगी।

15 सितं.–मंगल सिंह में रात्रि 21।26 पर वर्षा की कमी से उड़द, मूंग तिलों की फसल नष्ट होगी, अन्य धान्य दुर्लभ होंगे। महंगाई बढ़ेगी। सोना, चांदी, तांबा तथा लाल रंग की वस्तुओं में तेजी आयेगी। 17 सितं.–सूर्य कन्या में 12।19 पर, बुध वक्री कन्या राशि हस्त नक्षत्र में रात्रि 23।39 पर संक्रांति में सभी प्रकार के अन्नों का उत्पादन अच्छा रहेगा। प्रायः सभी वस्तुओं में मंदा आयेगा। परन्तु कपास, घी, मजीठ, नारियल, तिल, तेलों में तेजी रहेगी। रुई में तेजी आकर मंदा होगा। गुड़ तथा खांड के भाव स्थिर रहेंगे। इन वस्तुओं का संग्रह करने से दो मास के बाद लाभ मिलेगा। 18 सित.–रुई में तेजी रहेगी।

**24 सितम्बर**–बुध पश्चिमास्त कन्या राशि हस्त नक्षत्र में रात्रि 21।01 पर किराना तेज होगा। रुई, चांदी में तेजी होकर मंदा आयेगा। शेयर्स, हैसियन, बारादाना में गिरावट चलेगी। 15 दिनों में रुई में लगभग 10 से 15 रु. की गिरावट आयेगी। 27 सितं.–सूर्य

हस्त में सायं 17।45 पर गेहूं, जौ, चना, ज्वार, गुड़, खांड, सूत, जूट, सन, रुई, कपास, कपड़ा, कथीर, हरड़, खार, हल्दी, हींग, धनिया, घास, लकड़ी, नमक में तेजी आयेगी।

## अक्टूबर मास

**अक्तूबर–** अक्तूबर मास का प्रारम्भ आश्विन कृष्ण चतुर्थी से होकर समापन कार्तिक कृष्ण पंचमी में होगा। पांच सोमवार तथा पांच मंगलवार युत आश्विन मास में मैदा, घी, तेल, धान्यों तथा मादक पदार्थों में मंदा आयेगा।

**मास व्यापारिक फल–**1 अक्टूबर–आज के भरणी नक्षत्र में रुई में मंदा रहेगा। शुक्र सिंह राशि मघा नक्षत्र में रात्रि 04।07 पर सभी प्रकार के धान्यों-गेहूं, जौ, चना, मटर, बाजरा, सोना, चांदी, तांबा, पीतल, मजीठ, लाल चन्दन, लाल मिर्च, लाल रंग की वस्तुओं, तेल तिल, मूंगफली, सरसों, ग्वार, केसर, कस्तूरी तथा चौपायों में तेजी आयेगी। 2 अक्टू.–रुई में मंदा रहेगा। 3 अक्टू. –वक्री बुध उ.फा. में मध्याह्न 17।02 पर उड़द, मूंग का उत्पादन उत्तम रहेगा।

7 अक्टू.–बुध पूर्वोदय कन्या राशि उ.फाल्गुनी नक्षत्र में 04।51 पर, मंगल पू.फा. में प्रातः 05।00 पर आश्विन मास में उदित बुध से वर्षा अधिक होगी। धान्यों की उत्तम उत्पत्ति से भावों में गिरावट आयेगी। मंहगाई पर नियन्त्रण होगा। सोना, कपड़ा, रुई में गिरावट आयेगी। चांदी में घटा-बढ़ी के बाद तेजी आयेगी। गेहूं, जौ, चना, गुड़, खांड, नमक, अलसी, अरण्डी, तिल तेल, सरसों, लाही, मूंगफली, घी, लाल मिर्च तथा अन्य धातुओं में तेजी आयेगी। 9 अक्टू.–बुध मार्गी रात्रि 20।27 पर कन्या राशि उ.फा. नक्षत्र में सुपारी नारियल, अगर, चन्दन में तेजी बनेगी। 11 अक्टू.–सूर्य चित्रा में प्रातः 6।46 पर गेहूं, चना, रुई, सूत, कपास, रेशम, तिल, सोना, चांदी, गुड़, खांड, अरहर, लाख, चपड़ा, केसर, कपूर में तेजी आयेगी।

13 अक्टू.–प्रतिपदा बुधवारी होने से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। 16 अक्टू.–बुध हस्त में रात्रि 00।49 पर धान्य सस्ते होंगे। सुर्भिक्ष से जनता सुखी रहेगी।

17 अक्टू.–शुक्र पू. फाल्गुनी में प्रातः 11।02 पर उत्तम वर्षा से 14 दिनों में धान्यों में कुछ गिरावट आयेगी। गेहूं, जौ, चना, घी, मूंग, उड़द, ज्वार, बाजरा मंदा रहेगा। 18 अक्टू.–रुई में तेजी बनेगी। सूर्य तुला में रात्रि 00।16 पर शनिवारी संक्रांति से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। अफीम में कुछ मंदा रहेगा। घी, रसकस, तिल, तेलों, सभी प्रकार के अन्नों तथा सोना में तेजी चलेगी।

24 अक्टू.–सूर्य स्वाति में सायं 17।13 पर सोना, चांदी आदि सभी धातुओं में, जूट, सन, रुई, सूत, कपड़ा, गुड़, खांड, शक्कर, बिनौला, गुग्गल, सुपारी, मिर्च, तेल, सरसों, अलसी, राई, हींग, कपूर, लाख, हल्दी में तेजी बनेगी। 26 अक्टू.–रात्रि 01।33 पर बृहस्पति शुक्र युति से रुई के भावों में तेजी बनेगी। घी, तिल, तेल, सूत का स्टॉक कर दो मास बेचने के पश्चात् लाभ होगा।

28 अक्टू.–आज के भरणी नक्षत्र में रुई में मंदा रहेगा। बुधवारी प्रतिपदा से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। मंगल उ.फा. में रात्रि 20।42 पर घोड़ों के मूल्यों में वृद्धि होगी। गुड़, खांड, शक्कर, भारी माल वाहकों के मूल्यों में तथा सवारी गाड़ियों के मूल्यों में वृद्धि होगी।

29 अक्टू.–आज के कृतिका नक्षत्र में रुई में मंदा रहेगा। बुध तुला में रात्रि 22।43 पर धान्यों में तेजी आयेगी। 31 अक्टू.–शुक्र उ.फा. में रात्रि 2।29 पर कृषि की हानि होगी। सोना, चांदी में घटबढ़ चलेगी। सभी प्रकार के अन्नों, धान्यों तथा रुई में तेजी आयेगी।

## नवंबर मास

**नवम्बर 2015–**मास का प्रारम्भ कार्तिक कृष्ण षष्ठी से होकर समापन मार्गशीर्ष कृष्ण पंचमी में होगा। पांच बुधवार युत कार्तिक मास में रुई, चांदी में घट-बढ़ के बाद तेजी बनेगी। घी, गुड़, खांड में तेजी रहेगी। पशु आहारों में मंदा आयेगा। धान्यों में तेजी बनेगी। कार्तिक शुक्ल पंचमी की संक्रांति की वर्षा से पौष मास में अन्नों के मूल्यों में गिरावट रहेगी। वृश्चिक संक्रांति के दिन की वर्षा से पौष मास में अन्न के भावों में गिरावट आयेगी।

**मास व्यापारिक फल–**2 नवम्बर–बुध स्वाति में रात्रि 23।22 पर आठ दिन में किसी स्थान पर थोड़ी वर्षा होगी। 3 नवम्बर–शुक्र कन्या में प्रातः 7।30 पर, मंगल कन्या में प्रातः 8।08 पर, बुधास्त पूर्व दिशा में दोपहर 12।05 पर सोना, गेहूं, गुड़, मिर्च, मजीठ, चन्दन, रेशमी वस्त्र, लाल वस्त्र तथा लाल रंग की सभी वस्तुओं में तेजी बनेगी। अलसी में फेरबदल होगा। रुई, चांदी में घटा-बढ़ी चलेगी। रुख गिरावट का रहेगा। 27 दिनों में रुई में कुछ मंदा आयेगा। घी में 30 दिनों में मंदा आयेगा। 3 दिनों बाद अफीम में एक बार मंदा आयेगा।

7 नवम्बर–सूर्य विशाखा में रात्रि 1।26 पर चांदी, चावल, रस, गुड़, खांड, रुई, सूत, कपास, गेहूं, जौ, चना, सरसों, तिल, अफीम, करेंसी तथा चांदी में तेजी बनेगी।

11 नवम्बर–बुध विशाखा में रात्रि 2।10 पर किन्हीं स्थानों पर खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। रुई में मंदा आयेगा। 12 नवम्बर–आज के विशाखा नक्षत्र में रुई में तेजी बनेगी। शुक्र हस्त में दोपहर 14।55 पर चांदी, चावल में मंदा रहेगा। अन्न, गुड़, खांड, शक्कर में घटा-बढ़ी रहेगी। सोना में साधारण तेजी बनेगी।

13 नवम्बर–शनि अस्त वृश्चिक राशि अनुराधा नक्षत्र में दोपहर 12।32 पर धान्यों की हानि होगी। 15 नवम्बर–रविवारी मूल नक्षत्र में रुई में तेजी बनेगी। 17 नवम्बर सूर्य वृश्चिक में रात्रि 00।03 पर, बुध वृश्चिक में प्रातः 07।30 पर सोमवारी वृश्चिक संक्रांति में रुई, कपड़ा, तांबा, तेल, चांदी तथा ऊनी वस्त्र, चौपाये महंगे होंगे। अन्न तथा मूंगा, मोती में गिरावट आयेगी। सोना के मूल्यों में स्थिरता रहेगी। रसकस, घी, तेल का संग्रह तीसरे महीने में लाभ देगा।

19 नवम्बर–बुध अनुराधा में प्रातः 9।54 पर, मंगल हस्त में रात्रि 22।28 पर धान्यों के उत्पादन में कमी रहेगी। 22 दिनों के अन्दर घी, गुड़, खांड, नमक तथा सभी प्रकार के अन्नों में तेजी आयेगी। 20 नवम्बर–सूर्य अनुराधा में प्रातः 07।24 पर- चांदी, चावल, सूत, मादक पदार्थ, गेहूं, जौ, चना, आदि अनाजों तथा करेंसी में तेजी बनेगी। सोना में गिरावट रहेगी।

24 नवम्बर–शुक्र चित्रा में दोपहर 12।37 पर सभी वस्तुओं सोना, चांदी, धान्यों आदि के भावों में स्थिरता रहेगी। 25 नवम्बर–भरणी नक्षत्र के योग से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी। रुई में मंदा रहेगा। 27 नवम्बर–बुध ज्येष्ठा में रात्रि 21।51 पर घी, ईख, शाली, चावल, रस में तेजी आयेगी। 28 नवम्बर–गुरु उ. फाल्गुनी नक्षत्र में रात्रि 20।49 पर उ. फाल्गुनी नक्षत्र के प्रथम चरण से गुरु के गोचर में दाना, मोती तथा चांदी में मंदा रहेगा। 30 नवम्बर–शुक्र तुला में प्रातः 07।46 पर मादक पदार्थों में तेजी बनेगी।

## दिसंबर मास

**दिसम्बर 2015–**मास का प्रारम्भ मार्गशीर्ष कृष्ण षष्ठी से होकर समापन पौष कृष्ण षष्ठी में होगा। पांच गुरुवार तथा पांच शुक्रवार युत मार्गशीर्ष मास में धान्यों के मूल्यों में गिरावट आयेगी। सोना, पीतल, सूत, कपड़ा, शक्कर, चावल में मंदा रहेगा। मालवा क्षेत्र के मादक पदार्थों में तेजी बनेगी। 10 तथा 11 दिसम्बर में यदि आकाश में बादल छाये रहे तो भूसा तथा अन्य पशु आहारों में तेजी रहेगी। वृश्चिक संक्रांति के दिन की वर्षा से पौष मास में अन्न के भावों में गिरावट आयेगी।

**मास व्यापारिक फल–**3 दिसम्बर–सूर्य ज्येष्ठा में मध्याह्न 11।47 पर सोना, चांदी, गेहूं, जौ, चना, चावल, सरसों, कपड़ा, मादक पदार्थ, गुड़, खांड, शक्कर, अलसी, पारा, हींग, अरण्डा, गूगल में तेजी आयेगी। रुई में मंदा आकर तेजी बनेगी। 04 दिसम्बर–बुध पश्चिमोदय वृश्चिक राशि ज्येष्ठा नक्षत्र में 07।37 पर कपास उत्पादन कम होगा। रुई, कपड़ा, धान्यों तथा चांदी में 15 दिनों में मंदा होगा। घी, तेल, अरण्डी, सरसों तथा धान्यों में तेजी बनेगी। अलसी घटा-बढ़ी में रहेगी।

6 दिसम्बर–शुक्र स्वाति में रात्रि 1100 पर, बुध धनु राशि मूल नक्षत्र में दोपहर 12101 पर वर्षा होगी। गुड़, खांड, शक्कर, सरसों, तेल, पशु आहारों एवं भूसी वाले धान्यों में तेजी बनेगी। अन्य सभी अन्नों में घटा-बढ़ी चलेगी, परन्तु गेहूं, जौ, चना में गिरावट आयेगी।

9 दिसम्बर–आज के विशाखा नक्षत्र में रुई में तेजी बनेगी। 12 दिसम्बर–मंगल चित्रा में दोपहर 14121 पर गेहूं, जौ, चना, चावल, चांदी, सोना, पीतल, तांबा में तेजी बनेगी। 15 दिसम्बर–बुध पूर्वाषाढ़ में रात्रि 4118 पर गेहूं, जौ, चना, मटर, उड़द, मूंग, बाजरा, ग्वार, सोना, चांदी में मंदा आयेगा। गुड़, शक्कर, खांड, सरसों, अलसी, बिनौला, रुई, कपास में तेजी आयेगी।

16 दिसम्बर–सूर्य धनु राशि मूल नक्षत्र में दोपहर 14142 पर बुधवारी संक्रांति में कृषि उत्पादन उत्तम रहेगा। धान्यों में घट-बढ़ चलेगी। सोना, चांदी, चावल, तिल, तेल, रुई, कपास, सूत, सफेद कपड़ा, अलसी, सरसों, नारियल, किराना, मादक द्रव्य मंहगे होंगे। लाल, नीली तथा काली वस्तुओं के संग्रह से दूसरे मास में लाभ होगा। शनि उदित वृश्चिक राशि अनुराधा नक्षत्र में रात्रि 20124 पर चावल, मूंग, लहसुन, सब्जी में तेजी आयेगी। रुई में गिरावट चलेगी। मार्गशीर्ष मास में उदित शनि से खाद्यान्नों में कमी आयेगी। चौपायों तथा गेहूं की हानि होगी।

17 दिसम्बर–शुक्र विशाखा में प्रातः 7115 पर बाजारों में उथल-पुथल तथा व्यापार में अनिश्चितता के कारण व्यापारियों में चिन्ता बनेगी। गेहूं, जौ, चना, मटर, अरहर, मूंग, सूत, कपास, रुई में मंदा रहेगा। पशु आहारों एवं भूसी वाले धान्यों में घट-बढ़ रहेगी। 19 दिसम्बर–मार्गशीर्ष शुक्ल नवमी का क्षय होने से अशुभ, धान्यों में तेजी का रुख रहेगा। 22 तथा 23 दिसम्बर–रुई में मंदा रहेगा।

24 दिसम्बर–मंगल तुला में प्रातः 5158 पर, बुध उ.षाढ़ में प्रातः 8158 पर सभी प्रकार के अन्नों में घट-बढ़ चलेगी। उड़द, मूंग, सूत, कपास, रुई में तेजी बनेगी। 25 दिसम्बर–शुक्र वृश्चिक में दोपहर 15114 पर सब धान्यों तथा रुई में मंदा आयेगा।

26 दिसम्बर–बुध मकर में रात्रि 23150 पर शनि के क्षेत्र का बुध सोना, चांदी आदि धातुओं तथा अन्न के भावों में समता बनाये रखने में मदद करेगा। रुई, गुड़, खांड, घी, तेल के भावों में मंदा आयेगा। 28 दिसम्बर–शुक्र अनुराधा में प्रातः 09129 पर, शनि ज्येष्ठा में दोपहर 15109 पर ज्येष्ठा के प्रथम चरण से शनि के गोचर में गुड़, खांड, शक्कर, चावल, नमक तथा क्षारीय पदार्थों में गिरावट आयेगी। रुई में तेजी बनेगी।

29 दिसम्बर–सूर्य पू.षा. में सायं 17101 पर तिल, तेल, सरसों, घी, मजीठ, गुड़, खांड, हल्दी, गुग्गल, चांदी, कपूर, अफीम, कपड़ा, ऊनी वस्त्र, सन में तेजी बनेगी।

## जनवरी मास 2016

जनवरी 2016–मास का प्रारम्भ पौष कृष्ण सप्तमी से तथा समापन माघ कृष्ण सप्तमी में हुआ है। पौष मास पांच शनिवार युत है। मालवा क्षेत्र के मादक पदार्थों में गिरावट बनेगी। माघ मास में माघ कृ. प्रतिपदा की वृद्धि, शुक्ल पंचमी के क्षय तथा शनिवारी संक्रांति से राजनैतिक सरगर्मियां एवं अनावृष्टि से हानि योग। 3 तथा 18 जनवरी की पौषी नवमी तथा 5 जनवरी पौषी एकादशी में यदि पूर्व दिशा में बादल छाये रहे तथा गर्जे तो भूसा नष्ट होगा। पशु आहारों में कमी आयेगी।

मास व्यापारिक फल–5 जनवरी बुध वक्री 18135 पर, मकर राशि उ.षा. नक्षत्र में मंगल स्वाति में रात्रि 4134 पर सभी प्रकार के धान्यों में गिरावट आयेगी। तिल, सभी प्रकार के तेलों तथा रुई में तेजी बनेगी। चांदी में घटा-बढ़ी चलेगी, सोना साधारण मंदा रहेगा। 6 जनवरी–आज के विशाखा नक्षत्र में रुई में तेजी बनेगी। मादक पदार्थों में 05 दिनों में तेजी आयेगी। 8 जनवरी–शुक्र ज्येष्ठा में प्रातः 08150 पर, गुरु वक्री सिंह राशि में प्रातः 10110 पर सोना, चांदी, तिल, चावल, हींग, तेल, दूध, घी, रसकस, केशर, कपूर, रुई, सरसों तथा धातुओं में मंदा रहेगा। धान्यों तथा मादक पदार्थों में तेजी बनेगी।

9 जनवरी–बुध पश्चिमास्त मकर राशि उ. षाढ़ नक्षत्र में प्रातः 6152 पर पौषी अमावस्या में मूल नक्षत्र के योग से भूसा में दाम आधे तक गिर जायेंगे। शनिवारी अमावस्या से अन्न मंहगा होगा। मादक पदार्थों में तीन दिनों में तेजी बनेगी। रुई, चांदी में तेजी होकर फिर मंदा आयेगा। शेयर्स, हैसियन, बारादाना में गिरावट चलेगी। 15 दिनों में रुई में लगभग 10 से 15 रुपये की गिरावट आयेगी।

11 जन.–सूर्य उ.षा. में सायं 18157 पर उड़द, मूंग, चावल, गेहूं, गुड़, खांड, देशी शक्कर, घी, सरसों, तिल, तेल, चांदी, रुई, कपास, जूट, सूत, रेशम, चना, बांस, हल्दी, लाख, चपड़ा, पीपला मूल, मूंज में तेजी आयेगी। 14 जनवरी वक्री बुध धनु राशि में दोपहर 15102 पर मादक पदार्थों में मंदा होगा।

15 जनवरी–सूर्य मकर में रात्रि 01127 पर घी, तेल, रुई, तथा लाल वस्त्रों में तेजी आयेगी। धान्यों के भावों में घट-बढ़, रुख गिरावट का रहेगा। गुड़ तथा खांड के मूल्यों में स्थिरता रहेगी। गुड़ का संग्रह करने से दो मास के बाद लाभ होगा। 17 जनवरी–वक्री बुध पूर्वाषाढ़ में रात्रि 04119 पर गेहूं, जौ, चना, मटर, उड़द, मूंग, बाजरा, ग्वार, सोना, चांदी में तेजी आयेगी। गुड़, शक्कर, खांड, सरसों, अलसी, बिनौला, रुई, कपास में गिरावट आयेगी। 18 जनवरी–आज के भरणी नक्षत्र में रुई में मंदा रहेगा।

19 जनवरी–आज कृतिका नक्षत्र में रुई में मंदा रहेगा परन्तु 1 मास में रुई की खेती की हानि से तेजी आकर मंदा होगा। सभी प्रकार के धान्यों में तेजी आकर मंदा बनेगा। सोना, सन, सूत में घटा-बढ़ी चलेगी। 20 जन.–वक्री बुध पूर्वोदय धनु राशि पू.षाढ़ नक्षत्र में 02128 पर रुई में 25 दिनों तक तेजी चलेगी। चांदी में घटा-बढ़ी के बाद तेजी आयेगी। सोना में मंदा। गेहूं, जौ, चना, अलसी, अरण्डी, तिल तेल, सरसों, लाल मिर्च में तेजी आयेगी।

24 जनवरी–मादक पदार्थों में तीन दिनों में तेजी आयेगी। सूर्य श्रवण में रात्रि 21116 पर-सभी प्रकार के अन्नों में विशेषकर गेहूं में तेजी आयेगी। उड़द, मूंग, जूट, सूत, कपास, जौ, चावल, बांस, सरसों, गुड़, खांड, चीनी, अफीम, अलसी, रुई, कपास, जौ, सन, सोना, चांदी आदि धातु तथा करेंसी मंहगी होगी। 26 जनवरी–बुध मार्गी रात्रि 3120 पर धनु राशि पू.षा. नक्षत्र में ईख, चावल में तेजी आयेगी।

30 जनवरी–शुक्र पूर्वाषाढ़ में रात्रि 02138 पर, मंगल विशाखा में प्रातः 11105 पर सोंठ, मिर्च, पीपल, अदरक खरीदने से चौथे मास में लाभ की सम्भावना बनेगी। खाद्यान्नों की अनुपलब्धता से अन्न महंगे होंगे। रुई, कपास, वस्त्र तथा गेहूं में तेजी बनेगी। उड़द, मूंग, तिल, तैल, सरसों, गुड़, शक्कर, खांड, खार तथा नमक में मंदा आयेगा।

## फरवरी मास

फरवरी 2016–फरवरी मास का प्रारम्भ माघ कृष्ण अष्टमी से तथा समापन फाल्गुन कृष्ण षष्ठी में हुआ है। फाल्गुन मास पांच रवि तथा पांच सोमवार युत से सोना, अलसी, गुड़ में तेजी बनेगी। मैदा, घी, तेल तथा धान्यों में मंदा आयेगा। अगले मास अर्थात माघ मास की शनिवारी संक्रांति से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी रहेगी।

मास व्यापारिक फल–2 फर.–रुई में तेजी चलेगी। 5 फरवरी बुध उ. षाढ़ में रात्रि 20127 पर अन्न उत्पादन श्रेष्ठ रहने से धान्यों के मूल्यों में गिरावट आयेगी। 7 फर.–सूर्य धनिष्ठा में रात्रि 0126 पर मूंग, मसूर, सोना, चांदी, रुई, चावल, जौ, गेहूं, सूत, सन, गुड़, खांड, जूट, तिलहन, अलसी, नील में तेजी।

9 फरवरी–बुध मकर में रात्रि 03108 पर, शुक्र उ.षा. में रात्रि 22103 पर सोना, चांदी आदि धातुओं तथा अन्न के भावों में स्थिरता रहेगी। गुड़, शक्कर, खांड, घी, तेल अलसी, सरसों, अरण्डी में मंदा आयेगा। आज की वर्षा से चंदन, खस, कपूर, इत्र तथा अन्य सुगंधित वस्तुओं में तेजी। रुई में घटा-बढ़ी के बाद तेजी बनेगी। 12 फरवरी–शुक्र मकर राशि में दोपहर 14149 पर कृषि की हानि होगी। 20 दिनों में अन्न तथा रसों में तेजी आयेगी।

13 फरवरी–सूर्य कुंभ में प्रातः 14।25 पर गुड़ तथा लाल रंग की वस्तुओं का उत्पादन संतोषजनक रहेगा। शनिवारी संक्रांति में भारवाहक पशुओं हाथी, घोड़ा तथा ऊंट, गुड़, खांड, शक्कर, रुई, नमक, तेल तथा तिलहनों में तेजी बनेगी। अफीम तथा अन्नों में मंदा रहेगा। इस दिन की वर्षा से पशु आहारों तथा दुग्ध उत्पादन में वृद्धि होगी। भैंसों का संग्रह लाभ देगा।

14 तथा 15 फरवरी–रुई में मंदा रहेगा। 17 फरवरी–बुध श्रवण में प्रातः 8।08 पर गुड़, शक्कर, खांड, चावल, धान, अलसी, चना, गेहूं में तेजी आयेगी। 20 फरवरी–सूर्य शतभिषा में 4।54 पर, शुक्र श्रवण में सायं 17।02 पर गेहूं, चना, सूत, कपास, जूट, सन, कपड़ा, घी, सरसों, अलसी, अरण्डी, तिल, तेल, द्राक्ष, जायफल, हींग, छुवारा, सोंठ, हल्दी खार तथा नील में तेजी आयेगी। चांदी, सोना, गोला, गुड़, शक्कर, खांड में घट-बढ़ चलेगी। उड़द, मूंग में मंदा आयेगा। रुई में मंदा आकर तेजी बनेगी।

26 फरवरी–सायं 16।55 पर धनिष्ठा के बुध में सोना, चांदी, पीतल, जस्ता तथा धान्यों में गिरावट आयेगी। रुई में घटा-बढ़ी चलेगी। चावल में तेजी बनेगी। मादक पदार्थों में तीन दिनों में तेजी आयेगी।

28 फरवरी–मंगल अनुराधा में 15।23 पर खाद्यान्नों में सुधार होगा। गेहूं, लाल मिर्च, लाल चन्दन तथा लाल रंग की सभी वस्तुओं में तेजी बनेगी। 29 फरवरी–रुई में तेजी बनेगी।

## मार्च मास

**मार्च 2016**–मास का प्रारम्भ फाल्गुन कृष्ण सप्तमी से तथा समापन चैत्र कृष्ण सप्तमी में हुआ है। फाल्गुन मास पांच मंगल तथा पांच बुधवार युत है। रुई चांदी में घट-बढ़ के बाद तेजी बनेगी। घी, गुड़, खांड में तेजी रहेगी। मादक पदार्थों में मंदा रहेगा। **चैत्र** मास में वक्री हुए शनि तथा मंगल अन्नों में तेज करेंगे। संग्रह कर बेचने वालो को चार गुणा तक लाभ होगा।

**मास व्यापारिक फल**–2 मार्च–बुध कुंभ में रात्रि 00।12 पर, शुक्र धनिष्ठा में मध्याह्न 11।47 पर, शनि के क्षेत्र में गोचर कर रहे बुध की अवधि में सोना, चांदी आदि धातुओं तथा अन्न के भावों में अधिक घट-बढ़ न होने से प्रायः ही स्थिरता रहेगी। मूंग, मोठ, अरहर, ज्वार, रुई, कपास, चावल, उड़द, सुपारी, सरसों, सोंठ, लाख तथा चमड़े में तेजी बनेगी।

5 मार्च–सूर्य पू.भाद्रपद में प्रातः 11।16 पर सोना, चांदी, गेहूं, चावल, चना, उड़द, ज्वार, बाजरा, गुग्गल, पीपल, गुड़, खांड, देशी शक्कर, घी, सरसों, तिल, तेल, रुई, कपास, सूत तथा रेशम में तेजी होगी। 6 मार्च–रात्रि 2।44 पर शतभिषा के बुध में खाद्यान्नों की अनुपलब्धता रहेगी। अन्न में कुछ स्थानों पर तेजी तथा अन्य स्थानों पर भावों में स्थिरता रहेगी।

9 मार्च–बुधवारी प्रतिपदा से खाद्यान्नों की उपलब्धता में कमी आयेगी। 13 मार्च–आज के भरणी नक्षत्र में रुई में मंदा रहेगा। शुक्र शतभिषा में प्रातः 6।25 पर, बुध पू.भा. में रात्रि 19।29 पर अन्न पदार्थों की उपलब्धता में कमी रहेगी। घी, तेल, गुड़, शक्कर, खांड, तिल, तेल, घी, सरसों, अलसी, अरण्डी, रुई, कपास, चावल तथा पशुओं में तेजी रहेगी। सोना, चांदी, सूत में घट-बढ़ रहेगी। लोहा, तांबा में गिरावट आयेगी। मादक पदार्थों का सेवन करने वालों को कष्ट रहेगा।

14 मार्च–रुई में मंदा रहेगा। मास की सोमवारी मीन संक्रांति से व्यापार में वृद्धि होगी। किराना, तिलहन, रसकसों तथा अनाजों में तेजी आयेगी। नमक, तिल, तेल में तेजी का प्रमाण अधिक रहेगा। मूंगा, मोती, अफीम में मंदा आयेगा। रसकस, घी तथा तेल का संग्रह तीसरे महीने में लाभ देगा। बुध पूर्वास्त कुंभ राशि शतभिषा नक्षत्र में 12।01 पर चांदी में घटा-बढ़ी चलेगी। रुख गिरावट का रहेगा। रुई पहले तेज बीच में मंदी तथा बाद में तेज होगी। गेहूं, सोना, अलसी में तेजी रहेगी। घी, धान्यों में 30 दिनों में मंदा आयेगा। 3 दिनों बाद अफीम में एक बार मंदा आयेगा।

17 मार्च–सूर्य उ.भाद्रपद में रात्रि 19।38 पर सोना, चांदी, रुई, गुड़, खांड, शक्कर, गेहूं, तेल, धान्य तथा रसों में तेजी बनेगी।

19 मार्च–रात्रि 04।37 पर बुध के मीन से गोचर में रुई, कपास, बिनौला में तेजी बनेगी। गेहूं, चना, गुड़, शक्कर तथा मादक पदार्थों में मंदा रहेगा। सोना, चांदी तेज होकर मंदे होंगे। 15 दिनों में लौंग, मेथी, अलसी, रुई तेज होगी। 20 मार्च–बुध उ.भा. में रात्रि 22।07 पर चांदी में घट-बढ़ चलेगी। खाद्यान्नों के भावों में अधिक फेर-बदल नहीं होने से गुड़, खांड, रुई, धान्य एवं चावलों के भावों में समता रहेगी।

24 मार्च–शुक्र पू.भा. में रात्रि 1।11 पर रुई में तेजी रहेगी। गेहूं, जौ, चना आदि अन्नों में गिरावट रहेगी। 25 मार्च–दोपहर 15।31 पर वृश्चिक राशि, ज्येष्ठा नक्षत्र में वक्री हुए शनि से खाद्यान्नों की कमी से अन्नों में तेजी बनेगी। संग्रह कर बेचने वाले लाभ उठायेंगे। शनि वक्री होते समय मंगल के वृश्चिक से गोचर के प्रभाव से मोती आदि रत्नों, सोना, चांदी आदि धातुओं में गिरावट आयेगी। लौंग, सुपारी, नारियल, तिल, तेल में घटा-बढ़ी चलेगी। घोड़ा, अफीम, नील, नीला थोथा, पतंग, हल्दी, जीरा, धनियां, मेथी, द्राक्ष, खजूर, घी, गेहूं, मूंग, ज्वार आदि मंहगे होंगे।

27 मार्च–रुई में तेजी रहेगी। बुध रेवती में दोपहर 14।19 पर चांदी, गुड़, खांड, घी, तेल, सरसों, तिल तथा तिलहनों में मंदा आयेगा। अफीम, लाल मिर्च, लौंग, मजीठ, लाल चन्दन तथा लाल रंग की वस्तुओं, गेहूं, गेरू, कुमकुम, कपूर, केसर में तेजी बनेगी। 28 मार्च–रुई में तेजी बनेगी। 29 मार्च–चैत्र कृष्ण षष्ठी की वृद्धि से धान्यों में मंदा रहेगा।

31 मार्च–सूर्य रेवती में प्रातः 06।33 पर रुई, चावल, चांदी, नमक, सरसों, अलसी, लाख, गेहूं, जौ, चना, अरहर, मूंग, उड़द, लहसुन, सब्जी, फल, फूल, सुगन्धित पदार्थों तथा चौपायों में तेजी आयेगी। जलीय उत्पादों, मोती, रत्न, फल-फूल, सुगंधित वस्तुओं तथा नमक आदि की हानि होगी।

## अप्रैल मास

**अप्रैल 2016**–1 अप्रैल शुक्र मीन में रात्रि 3।22 पर, बुध पश्चिमोदय मीन राशि रेवती नक्षत्र में 4।37 पर रुई 25 दिनों में तेज होगी। धान में मंदा आयेगा। कपड़ा, धान्यों तथा चांदी में 15 दिनों में मंदा होगा। घी, तेल, अरण्डी, सरसों तथा धान्यों में तेजी बनेगी। अलसी घटा-बढ़ी में रहेगी।

3 अप्रैल–बुध मेष राशि अश्विनी नक्षत्र में रात्रि 3।44 पर, शुक्र उ.भा. में रात्रि 20।07 पर सोना के मूल्यों में समता रहेगी। चांदी, ईख, गुड़, खांड, शक्कर, रुई, सूत, सन, गोला, घी, सरसों तथा अन्य तिलहनों में मंदा आयेगा। गेहूं, जौ, चना, ज्वार, बाजरा, मोंठ, मूंग, अदरक, हल्दी, प्याज, लहसुन आदि कृषि उत्पादों तथा चौपायों में तेजी आयेगी। दुग्ध एवं दुग्ध पदार्थों, घी में घट-बढ़ चलेगी। मोती, तिल, तेल में मंदा आकर तेजी बनेगी।

कमोडिटी मार्केट का उपरोक्त संभावित रुख ग्रह गोचर पर आधारित है तथा बिना किसी पूर्वाग्रह के दिया जा रहा है। बाजार स्थानीय परिस्थितियों के अतिरिक्त वैश्विक एवं स्थानिक राजनैतिक वातावरण, केन्द्र तथा प्रदेशों सरकार की नीतियों आदि पर निर्भर करता है। बाजार में काम करने व्यापार करने से पूर्व बाजार का आकलन कर लेना हितावह है। ज्योतिषीय आधार पर किये गये व्यापार से होने वाले लाभ अथवा हानि के लिये लेखक किसी भी रूप में जिम्मेदार नहीं होंगे।

बाजार की वार्षिक, अर्द्धवार्षिक रिपोर्ट संवत् 2072 के लिये लेखक से निम्न पते पर सम्पर्क किया जा सकता है।

**लेखकः प्रवीन कुमार जैन**
सी-82, वल्लभ नगर,
उमा नगर सोसायटी के सामने, नोविनो तरसाली रोड,
वड़ोदरा (गुजरात) पिन-390009
मो. 09574337962
E-mail : pmummy@gmail.com

 पृष्ठ 17 का शेष 

योग से आपको काफी चिंता बनेगी। तथा पद की गरिमा का भी दुरुपयोग जैसे आरोपों से मानसिकता में असह्य योग बनेगा। ता. 10.5.15 से 27.9.15 तक दुर्घटना योग भी। सावधान।

**माननीय प्रधान मंत्री श्री नरेन्द्र दामोदर दास जी मोदी**—भारत सरकार आपको यह वर्ष अग्नि परीक्षा तुल्य रहेगा। पार्टी के अंदर कुछ रोष व्याप्त होगा, जिसे आप सहन नहीं कर पाएंगे। अक्टूबर से दिसंबर 2015 व जनवरी 2016 अत्यंत कठिनता से गुजरेंगे। छद्मवेशी योग तक भी बन सकता है। सावधान! देश-विदेश एवं जनता में ख्याति विशेष बनेगी। धार्मिक कृत्यों के प्रति आपका झुकाव अच्छा रहेगा। दक्षिणी भारत में नवीन कार्य योजना से स्थानीय पार्टियों में विद्रोह बढ़ेगा। पारिवारिक विवाद न्यायालय तक पहुंचाने का घटक बनेगा।

**स्मृति ईरानी**—यह वर्ष आपके लिए पारिवारिक दृष्टि से अच्छा नहीं रहेगा। पार्टी का कार्य करते-करते काफी अशोभनीय घटनाओं से गुजरना पड़ सकता है। शैक्षिक दृष्टि से भी विवाद यत्र-तत्र आपका बनता रहेगा। हवाई दुर्घटना या अन्य अशोभनीय घटना से सावधान। दिनांक 24.6.2015 से 30.10.2015 तक सावधान, शत्रुता बढ़ेगी।

**पूर्व राष्ट्रपति महामहिम प्रतिभा देवी सिंह पाटिल**—यह वर्ष परिवारिक दृष्टि से चिंता दायक। स्वयं को चोट या गिरने का योग बनेगा। प्राकृतिक आपदा से भी भौतिक हानि का योग। लंबी यात्रा नहीं करें। ता. 17.5.2015 से 20.9.2015 तक विशेष संकट योग बनेगा।

**पूर्व राष्ट्रपति महामहिम डॉ. ए.पी.जे. अब्दुल कलाम**—यह वर्ष स्वास्थ्य की दृष्टि से चिंता जनक रहेगा। शोध पूर्ण वैज्ञानिक कार्य से भारत का वर्चस्व आपके द्वारा बढ़ेगा। कहीं विस्फोटक स्थिति से हानि। बचाव रखें। ता. 10.5.2015 से 24.10.2015 तक कुछ अशोभनीय स्थिति तथा रोग बाधा का योग बनता है।

**श्रीमती सोनिया गांधी अध्यक्ष (रा.कां.आई.)**—आपको इस वर्ष शारीरिक दृष्टि से मानसिक विकृति एवं हृदय रोग जैसी अचानक स्थिति बनेगी। पार्टी के नेतृत्व में भी अपमान जनक घटकों से मुकाबला करना पड़ेगा। पार्टी नेतृत्व का शायद त्याग भी कर सकती हैं। ता. 16.5.15 से 20.10.15 तक स्वास्थ्य विशेष चिंतादायक। लंबी यात्राएं नहीं करें।

**पूर्व प्रधानमंत्री डॉ. मनमोहन सिंह जी**—इस वर्ष मानसिक दृष्टि से वर्ष ठीक नहीं रहेगा। पुराने विवादों से घिर सकते हैं। परिवार में कुछ अशुभता का योग भी। स्वास्थ्य भी ठीक नहीं रहेगा। गुरु ग्रह आध्यात्मिकता की ओर बढ़ाएगा। ता. 13.6.15 से 23.9.2015 तक का समय प्रतिकूल चलेगा।

**श्री राहुल गांधी**—यह वर्ष राजनीतिक दृष्टि तथा पार्टी कार्य में गौण (नगण्य) जैसा रहेगा। आपका वर्चस्व घटेगा। संगठनात्मक कार्य शैली में विफलता योग। परिवार में भी कटुता, वाहन से सावधान। ता. 10.5.15 से 20.8.15 तक दुर्घटना योग या शत्रु पक्ष द्वारा अशुभ कार्य से सावधान।

**श्रीमती प्रियंका बढेरा**—यह वर्ष आपके लिए चुनौती दायक रहेगा। राजनीति में हानि भी, फिर भी पद प्राप्ति योग है। कांग्रेस में आपका वर्चस्व बढ़ेगा। वैवाहिक स्थिति में तनाव बनेगा। निजी वाहन से यात्रा में दुर्घटना स्वयं चालक नहीं बनें तो शुभ रहेगा। ता. 16.4.15 से 20.8.15 तक सावधान। अशोभनीय घटना योग भी।

**श्रीमान् अटल बिहारी वाजपेयी जी (पूर्व प्रधानमंत्री)**—यह वर्ष आपके लिए अशोभनीय। स्वास्थ्य हानि सहित बीमारी से ग्रसित होकर चिंतादायक रहेगा। चिकित्सालय का योगदान चलेगा। ता. 10.5.15 से 22.10.15 तक आपको शारीरिक विशेष कष्ट। राजनीतिक कार्य तो संन्यास जैसा ही रहेगा। परिवार में भी चिंता दायक योग बनेगा।

**श्रीमती सुषमा स्वाराज जी (विदेश मंत्री)**—यह वर्ष आपको मान सम्मान बढ़ाएगा। छद्मवेशी योग से बचें। हवाई दुर्घटना का योग तीन बार बनेगा। विपक्षी वर्ग लज्जित भी कर सकते हैं। विदेशों में आपको मान प्रतिष्ठा वर्चस्व की प्राप्ति होगी। ता. 17.5.15 से 28.9.15 तक स्वयं की पार्टी से अशुभ बातें सुनने को मिलेंगी। स्वयं के परिवार में अशुभ घटना भी घटेगी।

**श्रीमती बसुन्धरा राजे सिंधिया (मु.मं.रा.सरकार)**—यह वर्ष आपके कार्यकाल का संकट दायक प्रतीत होगा। जनता का विश्वास न्यून बनेगा। मंत्रिमंडल में परिवर्तन की पहल कई बार करनी पड़ सकती है। धार्मिक स्थलों में गुरु ग्रह से जीर्णोद्धार के साथ व्यवस्था भी अच्छी करने का योग है। स्वयं का स्वास्थ्य ता. 13.5.15 से 29.10.15 तक गड़बड़ होगा। हवाई यात्रा में भी बीमारी योग। राजनीति में आपकी छवि अच्छी नजर आएगी। पूजा-अर्चना से लाभ।

**श्री लाल कृष्ण आडवाणी**—शनि आठवां मारक तुल्य योग करता है। गुरु चौथा परिवारिक गतिविधियों में भी अशुभदायक योग। राजकीय मान सम्मान प्राप्त होगा। हृदय रोग, घात संबंधी योग ता. 10.5.15 से 28.9.15 तक बनेगा। वाहन से भी दुर्घटना योग बनेगा। सावधान!

**श्री राजनाथ सिंह (गृहमंत्री भा. सरकार)**—आपको यह वर्ष चुनौती पूर्ण शाबित होगा। विदेशी शक्तियों से सामना एवं भारतीय अश्लीलता तथा न्यायालय प्रकरणों के निपटारों से मानसिक अशांति से स्वास्थ्य खराब होगा। गृह मंत्रालय में नियंत्रण की कमान में कुछ त्रुटियों से कर्मचारी भी परेशान। छद्मवेशी से बचकर रहें। ता. 20.5.15 से 24.9.15 तक संकट योग। दुर्घटना दायक योग भी बनेगा।

**माननीय श्री अशोक गहलोत जी**—यह वर्ष आपके लिए घटनात्मक रूप से ऐतिहासिक रहेगा। पार्टी में नेतृत्व की भूमिका घटेगी। स्वयं का स्वास्थ्य भी प्रतिकूल होगा। लोक प्रियता में वृद्धि होगी। शत्रु पक्ष से बचाव रखें। ता. 17.5.15 से 30.9.15 तक वाहन एवं सभा व्याख्यान में सावधानी रखें तो शुभ होगा।

**सुश्री मायावती जी**—यह वर्ष आपके लिए अच्छा एवं लाभदायक प्रतीत होगा। काफी नेता आपसे संपर्क करके अपना अभिमत प्राप्त कर पार्टी में आने का प्रयास करेंगे। क्षेत्रीय रूप में मान सम्मान भी बढ़ेगा। धोखा से बचें। ता. 10.5.15 से 23.11.15 तक वाहन एवं सभाओं से सावधानी रखें तो अच्छा रहेगा।

**श्री मुलायम सिंह यादव जी**—इस वर्ष आप पर आरोप प्रत्यारोप बनाने का योग है। पुराना किस्सा रहस्य खुलने का योग भी है, पारिवारिक संकट भी। गुरु ग्रह के कारण धार्मिक आयोजन भी होगा। दिनांक 20.6.15 से 30.10.15 तक संकट ज्यादा रहेगा। सावधान। स्वयं की पार्टी में दरारें जैसा वातावरण भी बनेगा।

**श्री एम. करुणानिधि**—इस वर्ष राजनीति का लाभ प्राप्ति का शुभ योग बनेगा। विरोधी नेता मिलकर चलने का वादा करके सम्मिलित होंगे। वर्चस्व एवं सम्मान भी मिलेगा। अनावश्यक खर्चा बढ़ेगा है। दुर्घटना का योग ता. 10.5.15 से 26.9.15 तक बनता है।

**सुश्री जयललिता जी**—शृंगार सामग्री का शौक शुक्र के कारण बढ़ेगा। महिलाओं में वर्चस्व भी बढ़ेगा। इधर-उधर के बिखरे नेताओं से पुनः सम्पर्क एवं संगठन के प्रति तत्परता से लाभ प्राप्त करेंगी ता. 16.5.15 से 27.9.15 तक स्वास्थ्य में गड़बड़। वाहन से भी सावधानी बरतने से श्रेष्ठ रहेगा।

**श्री एम. चन्द्र बाबू नायडू**—आपका इस वर्ष स्वास्थ्य गड़बड़ रहेगा। भाग-दौड़ में गिरने का या चोट का योग बनता है। छद्मवेशी योग से सावधान। ता. 22.6.15 से 23.10.15 तक चिंतादायक योग बनेगा। मित्र वर्ग भी धोखा दे सकते हैं।

**डॉ. मुरली मनोहर जोशी**–इस वर्ष गुरु+मंगल+बुध से आपकी छवि चमकेगी। परिवार में मांगलिक कार्य होगा। मान-सम्मान के साथ देश-विदेश भ्रमण योग भी बनेगा। ता. 20.6.15 से 12.9.15 तक न्यायालय संबंधी प्रकरण का उद्भव योग बनेगा। सावधान। प्राकृतिक आपदा से भी हानि।

**श्रीमान् लालू प्रसाद यादव जी**–आपकी पार्टी के सदस्यों से विद्रोह योग। आपको अचानक शिर शूल या हृदय पीड़ा योग बनता है। पार्टी का वर्चस्व बनाए रखने बावत नवीन सदस्यता अभियान चलाया जाना चाहिए। ता. 15.5.15 से 28.9.15 तक संकट दायक योग रहेगा।

**श्रीमान् रामविलास पासवान जी**–यह वर्ष मांगलिक खर्चा वाला तथा नया व्यवसाय कारक रहेगा। चोरी-चपाट के योग से बचें। घर में अशोभनीय घटना का शिकार हो सकते हैं। ता. 20.6.15 से 30.9.15 तक संकट दायक योग बनेगा। राजनीतिक मोड़ में कुछ विवाद भी बनकर छवि बिगाड़ सकते हैं।

**श्रीमान् शिवराज पाटिल जी**–चुनावी कार्यों में हानिदायक योग, शत्रु पक्ष से बचकर रहें तो शुभ। छदमवेशी या विस्फोटक घटना का चक्र भी चल सकता है। शासकीय कार्यों में बाधा आएगी। कार दुर्घटना योग ता. 17.5.15 से 22.9.15 तक बनेगा। राजनीतिक जीवन में भी गुप्तचरों द्वारा परेशानी दायक योग बनेगा।

**सुश्री उमा भारती**–इस वर्ष राजा शनि तथा मंत्री भौम के योग से जन सेवा का लाभ श्रेष्ठ मिलेगा तथा न्याय पूर्ण कार्य प्रणाली से जनता में विश्वास बढ़ेगा। प्राकृतिक या कृत्रिम उपद्रव की आप शिकार (हानि) होने का संकेत बनता है। ता. 22.5.15 से 20.9.15 तक संकट दायक योग। छदम वेशी से सावधान रहे।

**श्री पी. चिदम्बरम्**–यह वर्ष आपके लिए अग्नि परीक्षा तुल्य रहेगा। कही खाद्य भोज में स्वास्थ्य बिगड़ सकता है। हृदय घात योग का संकेत। शील भंग योग बनता है। ता. 30.5.15 से 27.11.15 तक का समय प्रतिकूल रहेगा। पशुओं से भी सावधान।

**श्रीमती शीला दीक्षित**–कांग्रेस में आपकी शाख कुछ न्यून बनेगी। आपका मौन साधन योग रहे तो शुभदायक स्वास्थ्य की गड़बड़ी ज्यादा बनती है। ता. 16.6.15 से 20.10.15 तक कार दुर्घटना योग। गुप्तचरों द्वारा घर की तलाशी-बर्बादी जैसा योग।

**श्री अमिताभ बच्चन**–इस वर्ष से स्वास्थ्य गिरेगा। विज्ञापन एजेंसियों द्वारा लाभ ज्यादा प्राप्त होगा। न्यायालय संबंधी प्रकरण बनने का योग है। ता. 16.5.15 से 26.9.15 तक चिंतादायक योग संकट विशेष स्वास्थ्य हानि योग। चोट दुर्घटना का योग भी।

**श्रीमती मेनका गांधी**–इस वर्ष आपको अच्छा अवार्ड प्राप्ति योग बनेगा। मगर संतान पक्ष से चिंता, दुर्घटना योग से परेशानी बनेगी। कार्य शैली जन हित में आपकी सराहनीय होगी। ता. 17.5.15 से 28.9.15 तक शत्रु पक्ष से बच कर कार्य करना ठीक रहेगा।

**श्री अन्ना हजारे जी**–इस वर्ष आपको कष्टदायी योग। अंतिम समय भी आ सकता है। देश में आंदोलनों में विफलता से सदमा भी लग सकता है। ता. 18.5.15 से 30.10.15 तक चिंता बाधा। चोट एवं गिरने का योग भी।

**श्री टोनी ब्लेयर (ब्रिटेन)**–इस वर्ष स्वास्थ्य बिगड़ेगा। स्त्री वर्ग से आर्थिक हानि योग। गुप्तचर गोपनीय अभिलेख में टटोल सकते हैं। ता. 22.5.15 से 13.11.15 तक हवाई दुर्घटना में बाल-बाल बचने का योग।

**श्री सचिन तेंदुलकर (क्रिकेटर)**–राजनीतिक हालात में वर्ष 2019 से 22 तक सुधार बनेगा। वर्तमान में धीरे-धीरे वर्चस्व बढ़ेगा। ता. 20.5.15 से 30.9.15 तक संकट दायक योग। सावधान।

**सुश्री किरण बेदी**–इस वर्ष शनि+मंगल+शुक्र आपको शारीरिक दृष्टि से कमजोर करेंगे। नियंत्रण कार्य में शीक्षणता (धीमीगति) का योग। ता. 30.6.15 से 20.10.15 तक सावधान-बाहर भ्रमण में न जाएं। आप पार्टी द्वारा धोखा भी हो सकता है।

**राष्ट्रीय संत श्री मोरारी बापू**–इस वर्ष आपकी मिशन का लाभ सर्वत्र देश-विदेश में चलेगा। लेकिन शनि+मंगल+शुक्र के कारण स्वास्थ्य में गिरावट या अशोभनी घटना का योग भी है। कथा कार्यक्रमों में भगदड़ों से अशांति का वातावरण बना रहेगा। तारीख 17.6.15 से 30.9.15 तक चोट, बीमारी या अशोभनीय घटना योग।

**श्री नितिन गडकरी जी**–यह वर्ष आपके लिए विवाद युक्त रहेगा। झगड़ा विवाद में गुप्तचरों के द्वारा पीड़ा योग। कारागार तक की स्थिति भी शनि की साढ़ेसाती से बनने का योग रहेगा। ता. 10.5.15 से 30.8.15 तक विशेष संकट दायक रहेगा। शत्रु पक्ष से बचें। राजनीतिक संकट का सामना करना पड़ सकता है।

**श्री वरुण गांधी**– यह वर्ष आपके लिए प्रगति दायक रहेगा। संगठन संबंधी दायित्व का लाभ मिल सकता है। हवाई या कार दुर्घटना का योग ता. 13.5.15 से 30.9.15 तक बनेगा। सामाजिक सेवा के योग से वर्चस्व बढ़ेगा। विदेशी यात्रा योग में स्वास्थ्य गड़बड़ होगा।

**श्री अरविन्द केजरी वाल**–आपको यह वर्ष उठा-पटक के रूप में ही साबित होगा। पार्टी में कुद छदमवेशीयों के कारण हानि का योग बनेगा। ता. 10.5.15 से 18.9.15 तक चिंतादायक योग।

**क्रिकेट खेल का भविष्य**–भारत वर्ष के लिए क्रिकेट का खेल हानि का सौदा साबित हो सकता है। ता. 13.5.15 से 30.9.15 तक टीम गठन आर.सी.ए. में विवाद जनक स्थिति बनेगी।

**चुनाव स्थिति**–भारतीय संसद का कार्यकाल श्रेष्ठ रहेगा तथा जनहित में अनेक निर्णय होंगे। प्रांतीय एवं क्षेत्रीय चुनावों में स्थानीय राजनीतिक दलों का वर्चस्व बढ़ेगा। काला धन वापसी की प्रक्रिया में सरकार सतर्क रहकर चुनौतियां स्वीकार करते हुए सफलता की स्थिति में पहुंच सकती है। राष्ट्रपति का अभिभाषण भी वर्तमान सरकार के लिए प्रेरणादायी रहेगा। कुछ छदमवेशी गतिविधियां संसद में बनने का योग भी शनि ग्रह राजा के प्रभाव से बनेगा। सावधानी बरतें। छोटी-छोटी पार्टियों द्वारा कार्यगत की स्थिति में विद्रोह करेंगे।

**भाजपा का वर्चस्व**–संगठन से केन्द्रीय सरकार बनेगी सत्य साबित हुई। नरेन्द्र मोदी आगामी चुनावों में अपने वर्चस्व के साथ देश का **प्रधान मंत्री पद शोभित करेंगे।** प्रेमिकाओं का तांडव छाएगा, जो चल रहा है एवं चलेगा। प्राकृतिक आपदाओं में केदारनाथ की घटना विश्व में दर्यनीय साबित हुई। होटलों में काला धंधा तथा सड़क हादसे में नेताओं की दुर्घटनाएं घटने का विवरण भी संसार चक्र में लिखा गया। हां, अपनी बड़ाई आप करना ठीक नहीं है? लेकिन आपका ध्यान स्मृत कराने बावत संकेत दे रहे हैं। सोनिया गांधी का स्वास्थ्य बिगड़ेगा। बिगड़ा तथा ईलाज भी हुआ। प्रियंका का वर्चस्व बढ़ेगा, बढ़ा है। राहुल गांधी का जादू नहीं चलेगा तथा चोट योग, जो घटित हुई है। वर्षा का असामान्य करण से होना भी लिखा था। श्रीमती वसुंधरा जी राजे का वर्चस्व बढ़ेगा। मुख्यमंत्री बनेंगी व्यक्तिगत भविष्य बोध में बताया गया है। नृशंश हत्याएं। पुलिस की उदासीनात, जनता में बेरोजगारी समस्या की स्थिति का संकेत भी पढ़ा होगा। राष्ट्रीय कांग्रेस की घिनौनी हार भी पूर्व पंचांगों में तथा इस वर्ष 2072 के पंचांग में दर्शायी गई थी। दक्षिण भारत में स्थानीय पार्टियों का वर्चस्व, तेलंगाना राज्य की घोषणा करना केन्द्र सरकार की तत्कालीन सरकार से की गई गुजारिश प्रस्ताव सत्य शाबित हुआ। तकनीकी शिक्षा का विकास संबंधी, निजी विधायकों का वर्चस्व बढ़ेगा। वैदिक विद्या का प्रचार-प्रसार भी शुभ दायक जैसी वाणी की सत्यता प्रतीत हुई है। अतः यह सशक्त सटीक भविष्य वाणी वाला राष्ट्रीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय भविष्य बोध का परामर्श के साथ खरी कसौटी का प्रामाणिक पंचांग है। इसे पढ़ें और जाने आगे क्या होगा। इस वर्ष 2072 के पंचांग की दैवज्ञ दृष्टि एवं संगार चक्र में।

# शेयर बाजार वर्ष 2015 ई.

लेखकः
श्री प्रवीन कुमार जैन

गत् वर्ष 2014 के शेयर मार्केट का आकलन करते हुए हमने स्पष्ट शब्दों में कहा था कि 'रोलर कॉस्टर' की भांति कभी ऊपर तो कभी नीचे चलते शेयर बाजार स्थिरता की ओर जायेगा। ऐसा ही हुआ। बाजार में तीन-तीन, चार-चार महीनों की स्थिरता के बाद परिवर्तन हुआ। शेयर मार्केट संबंधी इस प्रकार का आकलन अन्य किसी पंचांग अथवा जंत्री में प्रकाशित नहीं हुआ। इस वर्ष के लिए ग्रहों का संकेत है कि 11 अगस्त तक शेयर बाजार में गिरावट चलेगी। परन्तु इसमें विशेषता है कि कुल 29 गिरावट के दिनों के योगों में से कार्यकारी दिवसों में 19 तथा छुट्टियों के दिनों में 10 अवसर बन रहे हैं।

वर्ष 2015 के लिए प्रस्तुत श्री बापूधाम जंत्री में शेयर बाजार का आकलन उन्हीं ज्योतिषीय सिद्धांतों, मतों एवं परंपरा तथा ग्रह गोचर पर आधारित है। जिनकी गणना के आधार पर हमारा शेयर बाजार का आकलन पूर्व में बहुचर्चित, सर्वत्र प्रशंसित तथा सराहनीय रहा है। विभिन्न संचार माध्यमों से दिन प्रतिदिन अनेक पाठकों ने इसकी भूरि-भूरि प्रशंसा की है। पूर्व की भांति इस वर्ष भी हम इस आलेख में वर्ष के प्रत्येक मंगलवार के लिए शेयर बाजार का आंकलन प्रस्तुत कर रहे हैं। तो उसका कारण जैसा कि हम पूर्व में भी कह चुके हैं, मात्र इतना है कि अनेक विद्वानों ने शेयर बाजार का लग्न वृश्चिक निर्धारित किया है। अपने संशोधन तथा शोध के उपरांत हम भी इस निर्णय पर पहुंचे हैं कि मंगल ग्रह का शेयर बाजार पर सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण प्रभाव पड़ता है। हमारा प्रयास सदैव शोधात्मक कार्य को प्रस्तुत करना रहा है ताकि वह अनेकानेक प्रकार से विद्वान जनों के लिए न केवल उपयोगी हो वरन् विचारोत्तेजक भी हो तथा विद्वान पाठकों को इस दिशा में और भी अधिक परिष्कृत रूप में कार्य करने के लिए प्रेरित करें।

**शेयर बाजार में गिरावट**–2 जनवरी शुक्रवार शेयर बाजारों में गिरावट करेगी। 04 फरवरी बुधवार शेयर बाजार में घट-बढ़ के बीच गिरावट का रुख बनेगा। 6 फरवरी शुक्रवार शेयर बाजार में घट-बढ़ के बीच मामूली से गिरावट का रुख रहेगा। 18 फरवरी बुधवार शेयर बाजार में घट-बढ़ के बीच गिरावट का रुख रहेगा। 02 मार्च सोमवार शेयर बाजार में गिरावट बनी रहेगी। 03 मार्च मंगलवार शेयर बाजार में गिरावट बनी रहेगी। परन्तु टोबैको, रबर, बैंकिंग सैक्टर में तेजी चलेगी। 11 मार्च बुधवार शेयर बाजार में घट-बढ़ के मध्य गिरावट बनी रहेगी। 17 मार्च मंगलवार शेयर बाजार में साधारण तेजी के बावजूद गिरावट बनी रहेगी। 30 मार्च सोमवार शेयर बाजार में कुछ शेयरों में सुधार के संकेत के उपरान्त भी ट्रेंड गिरावट का रहेगा। 13 अप्रैल सोमवार बाजार तेजी में खुलेगा। परन्तु वर्किंग अवधि में शेयर बाजारों में गिरावट आयेगी। 26 अप्रैल रविवार रात्रि 20।33 से शेयर बाजारों में गिरावट का योग है। इसका प्रभाव सोमवार प्रात 07।18 तक रहेगा। 11 मई सोमवार बाजार साधारण गिरावट में खुलेगा। 24 मई रविवार शेयर बाजारों में गिरावट का योग है। 07 जून रविवार सांय 16।35 से शेयर बाजारों में गिरावट का योग है। परन्तु इसका प्रभाव सोमवार में नहीं मिलेगा। 21 जून रविवार गिरावट चलेगी। 29 जून सोमवार बाजार साधारण सुधार के उपरान्त भी गिरावट में खुलेगा। प्रात 07।20 पर बने गिरावट के योग की अवधि समाप्त होते ही शेयरों में तेजी बनेगी।

01 जुलाई बुधवार शेयर बाजार सुधार के उपरान्त भी गिरावट से खुलेगा। 5 जुलाई रविवार शेयर बाजारों में गिरावट का योग है। परन्तु इसका प्रभाव सोमवार में नहीं मिलेगा। 18 जुलाई शनिवार रात्रि 20।20 पर के योग से शेयर बाजारों में गिरावट आयेगी। बाजारों पर इसका प्रभाव नहीं होगा। 24 जुलाई शुक्रवार बाजार गिरावट के साथ खुलेगा। प्रात 07।37 के बाद शेयरों में तेजी बनेगी। 26 जुलाई रविवार 14।44 पर बने गिरावट के योग के बाद तेजी का योग है। 02 अगस्त रविवार रात्रि 00।45 से शेयर बाजारों में गिरावट करेगी। 05 अगस्त बुधवार शेयर बाजार गिरावट के साथ खुलेगा। बाद में भी बाजारों में गिरावट रहेगी। 07 अगस्त शुक्रवार शेयर बाजार गिरावट के साथ खुलेगा। 20 अगस्त गुरुवार शेयर बाजार गिरावट के साथ खुलेगा। दोपहर 14।55 से शेयरों में तेजी बनेगी। इसका प्रभाव 21 अगस्त में भी रहेगा। 22 अगस्त शनिवार 23।31 पर गिरावट का योग बना है। इसके बाद तेजी का योग है। 26 सितम्बर शनिवार गिरावट का योग बना है। 07 दिसंबर सोमवार शेयर बाजार तेजी के साथ खुलकर गिरावट में जायेगा। 11 दिसंबर शुक्रवार शेयर बाजार तेजी के साथ खुलकर गिरावट में जायेगा।

**जनवरी**–6 जन. 8.33% शेयर तेजी में तथा 25% शेयर सामान्य तेजी में रहेंगे। 33.32% शेयर निगेटिव तथा 16.66% शेयर सामान्य निगेटिव रहेंगे। शेष 16.69% शेयरों में कोई परिवर्तन नहीं होगा।

रबर, जिंक, जूट, टोबैको तथा बैंक शेयर्स एच.डी.एफ.सी. बैंक, आई.सी.आई.सी.आई. बैंक, इण्डियन ओवरसीज बैंक, इण्डस इण्ड बैंक, जे.एण्ड.के. बैंक, कर्नाटका बैंक, कोटक महिंद्रा बैंक, टिन प्लेट इण्डस्ट्रीज, हिन्दुस्तान जिंक, गोडफे फिलिप्स, आई.टी.सी., अपोलो टायर्स, जे.के. इण्डस्ट्रीज, एम.आर.एफ. में तेजी आयेगी।

ग्लास, कॉपर, कोयला, लैड, सीमेंट, बिल्डिंग कन्सट्रक्शन तथा रियल एस्टेट सैक्टर, शुगर-बजाज हिन्दुस्तान, बलरामपुर चीनी, धामपुर शुगर, मवाना शुगर, रेणुका शुगर, टैक्स्टाईल इण्डस्ट्रीज-इण्डो रामा सिन्थैटिक, महावीर स्पिनिंग मिल्स, नाहर एक्सपोर्ट में गिरावट रहेगी।

13 जन.-16.66% शेयर तेजी में तथा 16.66% शेयर सामान्य तेजी में। 16.66% शेयर निगेटिव तथा 33.36% शेयर सामान्य निगेटिव रहेंगे। शेष 16.66% शेयरों में कोई परिवर्तन नहीं होगा।

रबर, जिंक, जूट, टोबैको तथा बैंक शेयर्स, आयरन एण्ड स्टील, मेटल इण्डस्ट्रीज, हैवी मशीनरी, चाय, काफी, डिस्टलरीज सैक्टर्स, टाटा स्टील, एस्सार स्टील, सेल, जे.के. लक्ष्मी सीमेंट, मद्रास सीमेंट, प्रिज्म सीमेंट, टाटा काफी, टाटा.टी, एच.डी.एफ. सी. बैंक, आई सी.आई.सी.आई. बैंक, इण्डियन ओवरसीज बैंक, इण्डस इण्ड बैंक, जे.एण्ड.के. बैंक, कर्नाटका बैंक, कोटक महिंद्रा बैंक, टिन प्लेट इण्डस्ट्रीज, हिन्दुस्तान जिंक, गोडफ्रे फिलिप्स, आई.टी.सी., अपोलो टायर्स, जे.के. इण्डस्ट्रीज, एम. आर.एफ. में तेजी आयेगी।

क्रांपटन, एम्को, हैवेल्स इण्डिया, भारत इलैक्ट्रोनिक्स, आप्टो सर्किट, सीमेन्स, सोलेक्ट्रोन सैन्टम इलैक्ट्रोनिक्स अस्तरा माइक्रो, अव्या ग्लोबल कनैक्शन, भारती टेलीवेन्चर्स, एम.टी.एन.एल., बी. एस.एन.एल. में गिरावट रहेगी।

**20 जनवरी**– 33.34% शेयर सामान्य तेजी में रहेंगे। 25% शेयर निगेटिव तथा 25% शेयर सामान्य निगेटिव रहेंगे। शेष 16. 66% शेयरों में कोई परिवर्तन नहीं होगा।

कॉटन, जूट, शुगर मिल्स तथा कन्फैक्शनरी, ग्लास, कॉपर, कोयला, लैड, सीमेंट, बिल्डिंग कन्सट्रक्शन तथा रियल एस्टेट सैक्टर, सीमेंट, कॉपर माईनिंग, फार्मिंग, रियल एस्टेट, लेदर इण्डस्ट्रीज में तेजी आयेगी। क्राम्पटन, एम्को, हैवेल्स इण्डिया, भारत इलैक्ट्रोनिक्स, आप्टो सर्किट, सीमेन्स, सोलेक्ट्रोन सैन्टम इलैक्ट्रोनिक्स अस्तरा माइक्रो, अव्या ग्लोबल कनैक्शन, भारती टेलीवेन्चर्स, एम.टी.एन.एल., बी.एस.एन.एल. में गिरावट चलेगी।

**27 जनवरी**–33.32% शेयर सामान्य तेजी में रहेंगे। 25% शेयर निगेटिव तथा 33.35% शेयर सामान्य निगेटिव रहेंगे। शेष 8. 33% शेयरों में कोई परिवर्तन नहीं होगा।

कॉटन, जूट, शुगर मिल्स तथा कन्फैक्शनरी, ग्लास, कॉपर, कोयला, लैड, सीमेंट, बिल्डिंग कन्सट्रक्शन तथा रियल एस्टेट सैक्टर में सीमेंट कापर माईनिंग, फार्मिंग, रियल एस्टेट, लेदर इण्डस्ट्रीज में तेजी आयेगी। क्राम्पटन, एम्को, हैवेल्स इण्डिया,

